## ( ६४ ) धीरपुण्डीर नाम प्रस्ताव ।

( पृष्ठ २०१७ से २१०२ तक )

( ६५ ) विवाह सम्यो।

( पृष्ठ २१०३ से २१०४ तक )



( ६६ ) वडी लड़ाई रो प्रस्ताव

( पृष्ठ २१०५ से २३८५ तक )

# सूचीपत्र।

•••

## ( ६७ ) बान बेध प्रस्ताव।

[ पृष्ठ २३८७ से २४६८ तक ]

## (६८) राजा रयनसी नाम प्रस्ताव।

[ पृष्ठ २४६९ से २५०६ तक ]

# महोबा समय।

( पृष्ठ २५०७ से २६१५ तक )

३७ मोपति की जागीर नष्ट कर सारा नगर उजाड़ दिया। २५२९

३८ आल्हा ऊदल का कन्नौज पहुँचना, जैचन्द का बड़े आदर से उन्हें अपने पास रखना। ”

३९ चन्द का पृथ्वीराज से कहना कि यह कारण आल्हा के बिगड़ने का है पर वह फिर मनाकर आवेगा और घोर युद्ध मचावेगा। २५३०

४० जगनक ने कन्नौज पहुच कर चिठी आल्हा को दी और सब समाचार कह कर महोबा चलने के लिये परिमाल की बिनती सुनाई। ”

४१ जगनक की बात सुनकर आल्हा ने कहा कि खेद है की महोबा लुटा और चन्देल का गुमान टूटा, बिना अपराध हमारा देश छोड़ाया, हमारी कुछ भी सेवा न मानी अब भी चुगलों को दूर करें सुर सामतों को आगे करके बेखटके चौहान से लड़ें। २५३१

४२ जगनक का समझना कि तुम्हारे पिता ने चंदेल की बहुत कुछ सहायता की और चदेल ने तुम्हारा भी आदर किया। तुम्हारा कहना ठीक है पर इस समय स्वामी को छोड़ना क्षत्रियों का धर्म नहीं है। २५३२

४३ जगनक ने आल्हा की माता देवल दे से कहा कि रानी मल्हन दे ने तुम से कहा है कि इस समय चन्देल पर संकट है, तुम्हें आना चाहिये। २५३३

४४ देवल दे ने यह सुन अपने बेटों से कहा कि महोबा चलो और पृथ्वीराज से लड़कर स्वामी का काम बनाओ। ”

४५ ऊदल ने फिर कहा जिस दुर्दशा से महोबे से परिमाल देव ने निकाला था वह भूल गई, जगनक तुम महोबे लौट जाव। २५३४

४६ देवल दे ने यह कह कर कि मैं बांझ क्यों न हुई मेरे बेटे क्षत्रिय धर्म के विरुद्ध बात कहते है और संकट में स्वामी को छोड़ते हैं, रो दिया। २५३५

४७ मा की बात सुनकर दोनों भाई सूख गये और महोवे चलने का निश्चय कर जयचन्द से सीख लेने जगनक के साथ गये। ”

४८ जयचन्द ने पूछा कि आज क्या है जो रणसज्या से आप दर्बार में आये है। आल्हा ने कहा कि पृथ्वीराज ने चढ़ाई की है सो परिमाल देव ने हम लोगों को बुलाया है। ”

४९ जयचन्द ने कहा तुम लोग मरने के लिये महोबे न जाने पाओगे। २५३६

५० यह सुन आल्हा की आखे लाल हो गई और उसने कहा कि पहिले कन्नौज लूट कर तब महोबे में युद्ध करेंगे। ”

५१ इतने मे जगनक ने पत्र दिया जिसमें परिमाल देव ने पृथ्वीराज से लड़ने के लिये जयचन्द से सहायता मागी थी। ”

५२ पत्र पढकर जयचन्द ने कहा कि पृथ्वीराज से लडने के लिये मैं अवश्य आल्हा के साथ सेना भेजूगा और दीवान को बुलाकर आल्हा के साथ सेना भेजने की आज्ञा दी। २५३७

५३ बहुत भारी सेना, सिरोपाव आदि दे कर और जगनक को सिरोपाव आदि दे कर आल्हा को जयचन्द ने बिदा किया। ”

५४ आल्हा का कहना कि जैसे दुर्योधन ने कहा न माना और नाश हो गये वैसेही ऊदल ने बहुत समझाया पर चुगलखोरों के मारे घायलों को न मारने की बात न सुनकर परिमाल देव ने अपने हाथ

देकर देश की रक्षा करो उनके सामंतो की वीरता की बड़ाई बहुत सुनी जाती है। २५५२

७९ ऊदल का तमक कर कहना कि यह बात घायलों के मारने के समय मैंने कही थी तब क्यों न मानी। अब क्या है, अब लड़ो। यह निश्चय जानो कि हम दोनों भाई मर लेंगे तब राजा का कुछ होगा। ,,

८० देवल दे का कहना कि होनहार टल नहीं सकती है, बेटा! तुम लोग चंदेल का नमक अदा करो। ,,

८१ राजा, आल्हा, तथा ऊदल का बाहर आना प्रजा का आकर पुकार करना कि शत्रु ने गांव जलाकर असंख्य धन लूट लिया अब दौड़िये देर न कीजिये। २५५३

८२ आल्हा का आवेश में आकर उठना, राजा का रोकना कि आज शनिवार है कल्ह लड़ाई करना।

८३ आल्हा का कहना कि अपने देश को जलते देखना क्षत्रियधर्म नहीं है। इस प्रकार उत्साह के अनेक वाक्य कह कर सब वीरों को उत्तेजित करके आल्हा ने प्रतिज्ञा की कि कल्ह मैं पृथ्वीराज की सेना को उथल पथल कर डालूंगा। ,,

८४ सबको विदा कर राजा का महल में जाकर रानी से परामर्श करना, रानी का कहना कि अब इस समय शयन कीजिये सवेरे शत्रुओं का नाश कीजिये। २५५४

८५ आल्हा ऊदल अपने महल में गये और भोजन कर अपनी स्त्रियों के साथ भोग विलास में उन्होंने आनन्द से रात बिताई। २५५५

८६ पहर रात रहे स्नान कर गोरखनाथ का ध्यान होम नवग्रह पूजन आदि कर, चौहान का साम्हना करने को घोड़े पर सवार हो दोनों भाई का चलना। ,,

८७ ऊदल का मां को आकर प्रणाम करना, मां का कहना कि जाओ पृथ्वीराज से युद्ध कर स्वामी का काम बजाओ और मेरा मुख उज्ज्वल करो। ,

८८ ऊदल का कहना कि मैं सब सामंतों से खड्ग के साथ खेलूंगा और पृथ्वीराज को भगाऊंगा। २५५६

८९ देवल दे का दोनों बेटों से कहना कि आज नमक अदा करो स्वामी के कार्य में सिर देकर स्वर्ग का राज्य करो। ,,

९० ऊदल की स्त्री का कहना कि जो स्त्री पति का मरना सुनकर सती नहीं होती वह नर्क में पड़ती है। ,,

९१ राजा का सवेरे उठ कर नगारे पर चोट दिलाना और आल्हा को बुलाना। २५५७

९२ आल्हा ऊदल को बुलाकर नागार की और बढ़ने की तैयारी करना। तैयारी का वर्णन। ,,

९३ परिमाल देव का डर से कांपते हुए आल्हा से कहना कि जो पृथ्वीराज को जीत कर मुझ कालिञ्जर पहुचाओगे तो मैं आधा राज्य पांच लाख रुपया और अपनी कन्या तुम्हें दूंगा।

९४ चंदेल की सेना का आगे बढ़ना। २५५८

९५ चंदेल की सेना आते देखकर पृथ्वीराज का व्यूह रचना और लड़ाई के लिये सेना सजना। उधर आल्हा और ब्रह्मानन्द का अपनी सेना को सजना। ,,

# रासो सार का सूचीपत्र।

# शुक चरित्र प्रस्ताव

## [ बासठवां समय ]

### सुख विलास वर्णन ।

अरिल्ल ॥ उत्तर पष्प अषाढ पवित्त । आर्द्रा मंडल मंडि नचित्त ॥
दान भोग फल इह लछि गत्तिय । विलसन राज करै नव नित्तिय॥
छं० ॥ १ ॥

### पृथ्वीराज की मदान्धता ।

कवित्त ॥ इक जोवन धन मद्द । मद्द राजन मद वारुनि ॥
अरु मद देह अरोज । संग नव वनिता तारुनि ॥
अरु बंधन पति साह । पैज कनवज्ज संपूरिय ॥
एते मद राजन । दुष दद्दह करि दूरिय ॥
आनंद कंद उमगे तनह । संजोगी सर हंस सरि ॥
जानै न राज अत्तम उदय । महि जोवन मानै सु परि ॥छं०॥ २

### पृथ्वीराज का अंतर महल में सभा करना और संयोगिता को अर्द्ध आसन देना ॥

आर्या ॥ आषाढे [1]मासे दुतियान । राज सभा मंडिय महिलान ॥
सा इंछिनि दच्छिन पामारी । सील सुच पति व्रत संचारी ॥
छं० ॥ ३ ॥
सुकी सा जद्दि पुत्ति पंगानी । न्याय वद्ध प्राया प्रीयानी ॥
सिंघासन राजन सनमानी । कैलासी लच्छिय इह [2]दानी ॥
छं० ॥ ४ ॥

(१) ए कृ को दिवस । (२) मो दामी ।

इक प्रौढह इक्कह मुगधानं। दुहु लच्छन बंधे बंधानं ॥
इंछिनि प्रौढ पवित्त पुंआरी। मुगध संजोगिय पंग कुमारी ॥
छं० ॥ ५ ॥

दुविधि प्रीति राजन प्रति पारी। चतुरत्तन चिंत्यौ वर नारी ॥
[1]बरनी [2]बरुनि बर संच्यौ। बिनय बल पंगज [3]पति अंच्यौ ॥
॥ छं० ॥ ६ ॥

## मुख्य पटरानी इंछनी के हृदय में ईर्षा उत्पन्न हुई ॥

लिषि नेनं सु चिन्ह बिनानं। बसिकरि मोहि [5]सुमुष्यमयानं ॥
तिय परिमान तिया परि जानं। इहां अँदेस जु है कछु आनं ॥
छं० ॥ ७ ॥

मैं बिनया बिनया बर संच्यौ। कनवज्जनि वसि करि कर पंच्यौ ॥
बान पंच धरि काम बिनानं। धर धर धुक्कि परी महि आनं ॥
छं० ॥ ८ ॥

दूहा ॥ सुरत [4]रवन्नी धव धवनि। रमनि रमै रति रंग ॥
सम संजोगि आलिंगनह। अमन चित्त अति अंग ॥ छं० ॥ ९ ॥

## रानी इंछनी का अपने पालतू सुग्गे से दुःख कहना।

मुरिल्ल ॥ छिन छिन छिन किसलय तन तुट्टी। मन लोइन लोइन पर [5]सुट्टी ॥
अब्बुअ गढ़पति सुअ अति [6]संदुल। भोजन ताहि करावति तंदुल ॥
छं० ॥ १० ॥

चोटक ॥ भषि तंदुल अंजुलयं सुषयं। कमयं कम कीर कहै सुषयं ॥
तबं इंछिनि इंछिनियं [7]मिलयं। बसयं बस बासनयं अलियं ॥
छं० ॥ ११ ॥

(१) ए. कृ. को.-बरुनी। (२) ए. कृ. को प्रभु। (३) मो.-सम्मुख।
(४) ए. कृ. को.-बरन्नी। (५) ए. कृ. को. मही। (६) मो.-सुंदल।
(७) मो.-मिलनं-अलिनं।

मृगया मृग मद्दन पान नय । घन सार निहारन आननय ॥
रसना रस रच्चित दूअ चिय । रदन छदनं पिन पीन पिय ॥
छं० ॥ १२ ॥

कबरी कुसुम बिसरत नय । श्रुति कुंडल लाल दुसाजनय ॥
दुति मुत्तिय नासिकय सुहयं । सुनि स्वामिनि स्वामि सुह दुहय
छं० ॥ १३ ॥

## सुग्गे का इछनी की बातों पर रुष्ट हो जाना।

दूहा ॥ सुष दुष इछिनि सु दुज । मनं मंडिय सुनि कान ॥
मोसे बातें बहुत किय । करों षबरि चहुआन ॥ छं० ॥ १४ ॥

## पुन॰ सुग्गे का कहना कि तू मुझे एक रात्रि के लिये संयोगिता के शयनागार में पहुंचा दे।

कवित्त ॥ सुक उच्चरत सु कीय । इछि पम्मारि पवित्तिय ॥
जैत अनुजि अंजुलिय । सलष नंदनि अनुरत्तिय ॥
समय अमय मत्तारे । हार हरनी उर जंपिय ॥
अमय उमय दुरजनिय । वास बिस्तारि [१]कर कंपिय ॥
बिलसैन बिसरि रस प्रिय प्रियनि । बिरह बिसरजन अमन करि॥
हारम्य सजोगिय निसि निगम । महल मोह मंडिपहि धरि ॥
छं० ॥ १५ ॥

## सौत बैर से संतप्त इछनी का संयोगिता से संबंध बढाना।

दूहा ॥ धर चिय कर चिय निसि निगम । जाम दुनिसि गई बित्ति ॥
सुक सुंदरि मंदिरनि मिल । [२]पंजुलि प्रसन्न प्रतीति ॥ छं० ॥१६॥
पिच धात सो मन मिलै । और बैर मिट जाइ ॥
सौति बैर अंतर जलनि । दिन प्रति ग्रीषम लाइ ॥ छं० ॥ १७ ॥
सुष मिट्ठी बिता करै । मन मे देत सराप ॥

(१) ए कृ को करु। (२) ए कृ को पगुल्लि।

बंटै प्रेम सु ग्रीय को। अंतर दग्ग गहै आप ॥ छं० ॥ १८ ॥

## एक दिन संयोगिता का सब रानियों का न्योता करना।

एक दिवस संजोगि ग्रह। महमानिय सव सौति ॥
आनि सुष्प प्रगटन मछर। अधिक [1]सपतनी होति ॥ छं० ॥ १९ ॥
सौति सुहागिनि सुष्प दिषि। लग्गै नैन अँगार ॥
ज्यों ज्यों वह छंदा करै। त्यौं त्यौं करवत धार ॥ छं० ॥ २० ॥
* धन ग्रह बंधन मुत्ति नग। हेम पटंबर सार ॥
पुनि चिय प्रिय बंधन सुरति। लगै अधिक पग धार ॥ छं० ॥ २१ ॥

## सुग्गे की चातुरी का वर्णन।

लघुनराज ॥ अयं महे मयं जुरी। प्रसाद प्रेम मंजुरी ॥
उछंम पाट पानयं। सगुन्न कीर जानयं ॥ छं० ॥ २२ ॥
सनूर निद्ध वासयं। प्रतीति रीति दासयं ॥
करं जु बंद सुंदरी। नरग्ग द्रष्टि मंजुरी ॥ छं० ॥ २३ ॥
निगम्म वेद बादयं। बरन्न आदि सादयं ॥
सु चातुरी चितं चढं। पुछंति कीरयं पढं ॥ छं० ॥ २४ ॥
निरम्म रूप निद्धयौ। तिलक्क सोर सद्धयौ ॥
जुवत्ति रीति जानयं। हरम्य तुष्ट सानयं ॥ छं० ॥ २५ ॥

## रानी इंछनी का पिंजरे को हाथ में लेकर संयोगिता के महल को जाना।

दूहा ॥ कर धर इंछनि कीर लिय। हीर मुत्ति जुत कंठ ॥
मन मंजुल तंदुल दधहि। प्रेमपुच्छ स्रम नट्ठ ॥ ॥ छं० ॥ २६ ॥
दुज पंजर बहु भांति रचि। अरु [2]जरीय जर फूल ॥
आडंबर जग रच्चई। भट वेस्या स्रत भूल ॥ छं० ॥ २७ ॥
मुरिल्ल ॥ सषि संकुल सावक्किति सज्जिय। [3]ग्रिह ग्रिहस राज सद्रिग बद्दिय ॥
दाहिम्मिय समदं महिलानिय। संजोइय भुवनह संपानिय ॥
छं० ॥ २८ ॥

( १ ) ए. कृ. को.-सपत्ती। * छन्द २१ मो. प्रति में नहीं है।
( २ ) ए. कृ. को. नरीन। ( ३ ) ए. कृ. को -"ग्रह ग्रह राज सभा द्रग वद्दिय।

## संयोगिता के महल का वर्णन।

वचनिका ॥ कचित् श्रृंगाराय। मुक्ति बधन विहाराय॥
नवन दृष्टि निहाराय। रंजन धनसाराय॥
मृगमदगंध उछाराय। अलि निवास उभाराय॥
मृदु मंजरी रस सुराराय। एव काम विहाराय॥ छं० ॥ २९ ॥

## संयोगिता का सब रानियों को उचित आदर देना।

सुरिल्ल ॥ द्रिग द्रिग सौं रंजिय पंगानिय। आसन समरकंद दिय दानिय॥
जर जरीन चवरिय तिर चानिय। कागल कुंकुमय क्रत पानिय॥
छं० ॥ ३० ॥

## पृथ्वीराज की दसो रानियों के नाम।

वचनिका ॥ प्रथम पुंडीर जादी। इंद्रावती राज सादी॥
सुंदरी हमीर जानी। जंबू गिर इंछिनी मानी॥
कूरम्भी पज्जून जाता। वलिभद्र नाम भ्राता॥
कंजानी बड जन गज्जरी ज्ञाता। सदलासामि राता॥
हंस गमनी हंसावती सुजानी। दिवासी सरूपा सुमानी॥
दाहिमी रूप रवनी। मत्त मातंग गमनी॥
आदर आदि राजा। बीनान कंठ बाजा॥ छं० ॥ ३१ ॥

## पृथ्वीराज और संयोगिता के प्रेम का प्रभुत्व।

दूहा ॥ न्रप बर भामर सपि सरहि। वपु गुंजहि हर नच्छ॥
कला केलि दिन दिन चढिय। सुसग सँजोई सिच्छ॥ छं०॥३२।
सुभ आदर रानिय सुपट। चरित चित्त चहुआन॥
दुर दिन दाहिम्मिय महिल। किम किन्नो पायान॥ छं०॥ ३३॥
श्लोक ॥ सगुनं ज्येष्ठ जेष्ठाना। ज्येष्ठ रूप सरूपिना॥
ज्येष्ट पितु मान राजाना। ज्येष्ठा[1] मान विलोकनी॥ छं०॥३४॥

(१) ना ए जेष्ट।

## पृथ्वीराज का रनिवास में जाकर सब रानियों को देने के लिये वस्त्र आभूषण देना।

दूहा॥ राजन उठि मन्निय महल। गहिलै गुरजन सथ्थ॥
जु कछु चरित तिहि महिल किय। सुनहु सु वूझन कथ्थ॥
छं० ॥ ३५ ॥

नग मुत्तिय बंटन बसन। तात संजोइय दत्त॥
सहस असंषिन लष्षियौ। गनि को कहै निरत्त॥ छं० ॥ ३६ ॥

रसावला॥ छवी छब्बि पट्टं, अनेकं [1]निघट्टं।
मनी मुत्ति बट्टं, नगं नेम तट्टं॥ छं० ३७॥
सु गंधं सु घट्टं .... संजोगि सु ग्रेहीं[2]।
उछंगं सु देहीं ॥ छं० ॥ ३८ ॥
अलष्यंगनानं, सु कोरी प्रमानं, सची सोभ रागं। द्रु,तं देव वागं
छं० ॥ ३९ ॥
अनंदं सु लागं, निसा कित्ति जागं। भुअं भान मागं, धुअं मत्त मागं
॥छं०॥४०॥
दिपंती सुहागं, [3]अवूरत्त रागं। * * * * ॥ छं० ॥४१॥

## सब रानियों का परस्पर मिल कर अपनी अपनी विरह वेदना कहना।

दूहा॥ अनु दिन सषि संकुल विकल। अकल केलि सुनि चंद॥
बरष एक सषि सुष समझि। परषि प्रीति फुनि मंद॥ छं०॥४२॥
परसप्पर मिलि वत्ति कहि। हम नहिं दिट्ठौ कंत॥
बरष इक्क हम षम करी। नह लद्धी गति अंत॥ छं० ॥ ४३ ॥
क्रम क्रम तट छंडै सरहि। बर छंडै रति जोर॥
मति छंडै बिरद्ध तनहा। गति पावस मति मोर॥ छं० ॥ ४४ ॥

(१) ए. कृ. को.-निहट्ट। (२) ए. कृ. को.-सुग्रहे। (३) ए. कृ. को.-अनूरत्त।

अरिल्ल ॥ पमद न सत्र किसु लच्छिन पिम्महि । दहियन रोस सुधारति 'नेमहि
रमिय न निज निज पति कौलान । बिन इछिनि सब ग्रेह सुगान
छं० ॥ ४५ ॥

## रानी इछनी का पृथ्वीराज और संयोगिता के प्रेम की परीक्षा करने के लिये संयोगिता को अपना सुआ देना और संयोगिता का उसे प्रसन्नता पूर्वक स्वीकार करना॥

इछिनि इछिय अच्छनि रष्षन । राज संजोइय प्रेम परष्षन ॥
दुज दिय हथ्थ प्रजक संजोइय । निसि गति मोहि कथा सुनि तोइय
छं० ॥ ४६ ॥

दूहा ॥ दिय पामारि पवित्त सुक । लिय संजोइय वंदि ॥
पन प्रजक टट्टन टरति । गति न कहै सुर संदि ॥ छं० ॥ ४७ ॥

## संयोगिता का सुग्गे को अपने महल में ले जाना । उसकी शोभा वर्णन ।

चंद्रायन ॥ लीय सु दुज्ज संजोइय पत्तिय साल वर ।
जहां आभास सुभासहि मनि मानिक जर ॥
चित्र विचित्र विचित्र सु चित्तह रजि रस ।
ग्रभ सुरंग अनूप अलक्कत अंग तस ॥ छं० ॥ ४८ ॥
विधि विधि वास तरंग अनंग उछाह अति ।
मधु माधव किय वास सुभासित रंग रति ॥
जर पंजर बाल धौतन उत्त विराजि मनि ॥
सुष आये पित ताम विरामित सोल बनि ॥ छं० ॥ ४९ ॥

आर्या ॥ मिलि सा सुष्य सयान । मानि गानि अन्न उत्तिम विधान ॥
सत्त विहंग विहंगर बान । मज्जन संजोगि रचि रहि ठान ॥
छं० ॥ ५० ॥

(१) ए. कृ. को. सेनह ।

## संयोगिता का स्नान करके नवीन वस्त्र आभूषण पहिनना। संयोगिता के अंगों का सौन्दर्य्य वर्णन।

मोतीदाम ॥ रचे सब मज्जन रज्जन ठान। निरंतर अंतर ग्रेह गुरान ॥
सजे सब भूषन पंगज अंग। कालेवर सानि सनेह सु ठंग ॥
छं० ॥ ५१ ॥

लहग्गिय कज्जल लोइन लोइ। अनंग उभार चढ्यौ तन तोई ॥
धरे बर पट्ट कनिक्कस रुअ। करे बर पट्ट सु घट्टित दूअ ॥
छं० ॥ ५२ ॥

सरोहिग पट्ट संजोगिय ताम। मनों सजि पट्टर तिज्जय काम ॥
अनेक सुगंध सुवासित बार। सवी सब आनि सु बंधिय धार ॥
छं० ॥ ५३ ॥

सने हरि आनि सुधा रस बास। बहू बिध उरवत अप्प सु राज ॥
जलप्पय वासन तज्जिय तिन्न। अरोहित पट्ट जिके चित चिन्न ॥
छं० ॥ ५४ ॥

सुगंध सु धूप अनोपम वास। अनेक सु भांति बिबिद्ध बिलास ॥
कनप्पय बुंद चुवै चर केस। तही भय तग्ग सु रप्पहि रेस ॥
छं० ॥ ५५ ॥

उभै कुल उप्पर काच चुअंत। मनों मुति नागिनि संभु [१]युअंत ॥
कुचग्गलि केस सुभै सित लग्ग। सुधा सचि कुंभ सरप्प उरग्ग ॥
छं० ॥ ५६ ॥

विराजित भंति अलक्क सु मुप्प। मनों हरि बीहरि सग्गिय रुप्प ॥
तिलक्क सभाल रची रचि रेष। मनों मय ग्रेह दुआरनि देष ॥
छं० ॥ ५७ ॥

धनं मुअ दूअ तिलक्कस रानि। जिते धर अद्धर सग्ग [२]सुतानि ॥
रचे जल कज्जल रेष सु भेष। मृषी मय काम जरे जनु एष ॥
छं० ॥ ५८ ॥

( १ ) ए. को.-पुअंत। ( २ ) मो.-सुजानि।

चलचल नेन सु नासिक रूअ। कुसुम्मह मधि कलरै [1]अलि दूअ॥
कटाच्छह सेत चलै सति वक। नयै जनु वीर कचोल कनक॥
छं० ॥ ५९ ॥

तिलक्क जराबध वदन विंदु। सज्यो रथ सारहि काम सु इंदु॥
जुआ भ्रुअ काध धरे कच एन। तटक्कह चक्र जिते तिअ तेन॥
छं० ॥ ६० ॥

चिबुक्कह विंद असेत सु बानि। प्रसारित कज्ज अली सिसु ठानि॥
सुनै जुरि आनि सु नग्ग सु घट्ट। जनों सजि काम जिते दुअ पट्ट॥
छं० ॥ ६१ ॥

रोमावलि बान मनमथ तान। करै कुच ओट द्रिग म्रिग[2]ठान॥
रची बर मानिक [3]मुद्रनि रुच्च। मनोहरि रास सबै ग्रह सुच्च॥
छं० ॥ ६२ ॥

बने सब भूषन धारिय अत्ति। झनंकिय नूपुर घूघर गत्ति॥
मनों बजि बाजिन काम स भूप। विजै कज बाज सबै पुर नूप[4]॥
छं० ॥ ६३ ॥

[5]तमो रसमो रस पूरिय मुष्प। बनै सब रास तजै भव दुष्प॥
अनोपम रूप सिंगार वितूल। धरै कवि मत्त रहे गति भूल॥
छं० ॥ ६४ ॥

## संयोगिता का सेज पर जाना और सुग्गा को भी चित्रसारी में ले जाना।

चौपाई॥ रचि सृंगार अनोपम रूप। चातुरता गति मति आनूप॥
मगहि इष्ट सुक मति गत्ती। विधि परजक [6]सजोगि सपत्ती॥
छं० ॥ ६५ ॥

दूहा॥ गय गति इच्छनि दीय दुज। लिय मन हरष सु जानि॥
इह चातुरता दूत है। कहन सुनन परिमान॥ छं० ॥ ६६ ॥

(१) ए कृ का अति। (२) ए कृ को थानि।
(३) ए कृ को पुद्रनि, युद्रनि। (४) मो नर।
(५) मो-"तमोर सपूरिय मोरि समुष्प" (६) ए कृ को सजोइय।

## शैय्या सुखमा।

विराज ॥ प्रअंकं सु जोई, तलप्पं सु सोई। प्रसूनं समोही, कुंज सुप्प सो
छं० ॥ ६७ ॥

धुअ धूप रुद्धं, उअं सुक्कि गंधं। प्रसंसं प्रसूनं, फलं वासि पूनं॥
छं० ॥ ६८ ॥

चिषा तुष्ट कामं, रति देव धामं। दुजं स्वामि मंत्रं, निरष्यै सुगं
छं० ॥ ६९ ॥

निसा दीप दानं। रतिं को प्रमानं। * * * ॥छं० ॥ ७

## रतिवर्णन।

कवित्त ॥ रस क्रीडत विपरीत। चिंति दंपति दंपति रिति ॥
पंच पंच सुठुए। पंच लग्गेति पंच पति ॥
उठिय बाल सज्जिय दुकूल। सुक पंजर सु धाम चित ॥
हर हराट उप्पज्यौ। तजिय अकोट कानि छत ॥
धरि थान कथ्थ सुक सों कहिय। रहि न लज्ज लज्जी विलग ॥
जग पुब्ब भाव भांवरि सु वत। सुवर बाल उट्ठी सु द्रिग ॥
छं० ॥ ७१ ॥

(१)ससि रुन्नौ म्रग (२)बह्यौ। कह्यौ सुक सप्त दीप तन ॥
तम सु देव पुलि पंग। जोति संदीप छिनहि छिन ॥
हुई लज्ज अचलीय। कलिय मुद्द गति जानं ॥
छिम छिम तमह रंतिपति। परसि पहु पंजलि थानं ॥
नृप तुष्टि काम कमलारमन। भवन द्रष्टि रुचि रमन मन ॥
जिम जिम सु बिनय बिलसिय प्रबल। तिम तिम सुकबुद्धिय प्रम
छं० ॥ ७२ ॥

## दूसरी रात्रि का रति विलास वर्णन।

तारक ॥ * दुतिया दिन संझ विजै कुल कामा। सहचरि प्रौढ़ रमै रति रा
दुष्षम सुष पिया मनोहर रीति। बिलसिय आस भयं भव जीति
छं० ॥ ७३ ॥

(१) को.-सांसि। (२) को.-हहयौं। * मो -प्रति में नहीं है।

युक्त ॥ आसीनो सज्जानो विलयानो उल्लानो निरषानो ध्यानो उरथानो॥
वय न्यानो सम्मानो अलसजु तानो उदित न्यानो सषि आनो॥
पारस सजोइय सुष मुष मोहिय सतोहिय * *
* * * * * * छं० ॥ ७४ ॥

दूहा ॥ सकल अकुलय विषय । चष कान उन पान ॥
प्रथम रवन रवनिय मिलिय । रति गति राजन थान ॥
छं० ॥ ७५ ॥

## सुख सहवास का क्रमशः चाव और आनद वर्णन।

त्रोटक ॥ तन कपन कु पुनय पुनय। सनय सनय सिरय धुनय ॥
बलय चलय नकय चकय। अलि भारन मजरिय भगय ॥
छं० ॥ ७६ ॥
प्रियन प्रियनेति पियूष पिय। धकय धक छडिन तोहि अथ ॥
सजन रजन भजन भेवन। चतुरष्ट न तुष्ट रचै रवन ॥छं०॥७७ ॥
कलिन अलिन ललिन वयन। सयन [1]चलिन चलिन रचन ॥
* * * । * * ॥ छं० ॥ ७८ ॥

दूहा ॥ सुनि संचल अचिल रवनि। तन धर हरि दिढ काम ॥
सषि पारस [2]सारस व्रतन। नव कर बंधिलि अरम्म ॥छं०॥७९॥

पारस ॥ नै व्रत सज्या, जोवन मुज्र्या।
छं० ॥ ८० ॥
सैसव साता, रम्मन काता ॥
विलसिन ताता, सुर [3]तित आता ॥ छं० ॥ ८१ ॥

दूहा ॥ अग्गिराज सजोगि सों। मानि चतुरभय चित्त ॥
एकादस पूरे अपंग। पंचम परसु सहित्त ॥ छं० ॥ ८२ ॥

## एकम से लगा कर पूर्णिमा पर्य्यंत का रति वर्णन।

त्रोटक ॥ हक्रित हक्रित क्रितय क्रितय। दह अंगुलि समुषय स्रितय ॥
अमिय अपि वासन त हितय। मनु आप निपद्ध पत चितय ॥
छं० ॥ ८३ ॥

[ १ ) ए रु को सलिन। ( २ ) मा पारस। ( ३ ) ए क को सुरतिन।

सुक द्रष्टिहि द्रष्टिनि छोह लजं। दिव दीपक अंचलयं जु भजं॥
दुतियं दिन केलि कला बरयं। चितयं चिय मंझि सभावरयं॥
छं० ॥ ८४ ॥

उभयं दुति दीहनि चामरनं। दुति[1] तीय दिनं सम तुष्ट रनं॥
षट षष्टिय लज्जि सु नीर दियं। सत सत्तय पौमिनि प्रेम प्रियं॥
छं० ॥ ८५ ॥

चवदून दिनं छिनयं दिनयं। निज नोमिय नौरसयं भनयं॥
दसमी दिसि छड्डिय प्रीति घनं। दस एकह एक सु एक मनं॥
छं० ॥ ८६ ॥

रति द्वादस द्वादस देवतियं। दस तीनि सिंगार षिलौ कलियं॥
दस च्यारि चयं सुकयं मुकयं। सुभ पूनिम इंछिनि सो भषयं॥
छं० ॥ ८७ ॥

## रति के अंत में दंपति की प्रफुल्लता और शोभा वर्णन।

कवित्त॥ देषि बदन रति रहस। बुंद कन [2]स्वेद सुब्भ बर॥
चंद किरन मन मथ्थ। हथ्थ कुट्टे जडु डुकर॥
सु कविचंद बरदाय। कहिय उप्पम अुति चालह॥
मनो मयंक मनमथ्थ। चंद पूज्यौ मुत्ताहय॥
कर किरनि रहसि रति रंग दुति। प्रफुलि कली कलि सुंदरिय॥
सुक कहै सु किय इंछिनि [3]सुनवि। पै पंगानिय सुंदरिय॥
छं० ॥ ८८ ॥

दूहा॥ अप्रापत प्रापति सु पति। कर संजोइय काम॥
उर आनंदिय अप्प वर। ते चिय पुज्जिय वाम॥ छं० ॥ ८९ ॥
सुष सुष मंडिग रति रवन। सुभ इंछिनि प्रति प्रात॥
गुरजन गुर लज्या दवन। विपथ विकंपन गात छं० ॥ ९० ॥

## इंछनी का सुग्गे से संयोगिता का रतिरास पूछना।

लज्जन लप्पन जन सजन। कहु सुक संकुल पंथ॥
अनि रतु तु तन जंपनह। तं षिन षिन तं अप्पि॥ छं० ॥ ९१ ॥

(१) ए. क. को.-दीय। (२) मो.-श्रेद। (३) ए. कृ. को.-सुनहि।

## सुग्गे का कहना कि यद्यपि ऐसा करना पाप है परन्तु कहता हूं सुनो।

हसन गुरज्जन सवकि सुष। दूषन मुगध वधूनि॥
फिरि फिरि फिरि पजर परनि। मंजरि कलि हरि धनि॥ छं०॥९२॥

## संयोगिता के मुख की शोभा वर्णन।

अरिल्ल॥ सुनि इछिनि [1]पंगी जु रवन्नी। धपत राज सुभ लाज मवन्नी॥
आननय काननय कन्नी। पूनिम पूरनय सुक वन्नी॥ छं०॥९३॥

## सुग्गे का पृथ्वीराज और संयोगिता का अंतरंग रास वर्णन करना और सखियों सहित इच्छनी का चित्त दे सुनना।

वाधा॥ छंदम छंदयल सुक छंद। मो मजीरनय सुर मंद॥
बर किंकिन पंकित पुकार। हंकित कित्त सुर मुर उचार॥
छं०॥९४॥
विपन पनोकनु मधरि धीर। पडन कल पल करि अति भीर॥
कच ग्रहि रति रिझझन रंग रोर। पपुलित ललित गति मोर॥
छं०॥९५॥
काकज पाल नय सव दधी। भाष छ उचरिय [2]मन सुधी॥
अस्रतय स्रतय अंग राज। तंदुल मदुलय करि साज॥ छं०॥९६॥
भूषन दूषनय करि दूर। उम्मान घुम्मनय करि पूर॥
जं जं लोचनय छिन जूर। तत उच्चरिय मुष मूर॥ छं०॥९७॥
हं हं हं कुलय कल लज्जी। चरचर चंच पुटी सुर सज्जी॥
छं०॥९८॥
[3]धर धर छत्तिय नच्छित लोल। हर हर सावकिय हसि बोल॥
दुदुन मदुनय दुरि दुरिय। परिजय पंक पजकनि सुरय॥
छं०॥९९॥

(१) ए. कृ. को. पंगिनि। (२) मो. परि।
(३) मो. धर धर धर छतियन छिन लोल।

सरनं मारथनं प्रिय सरयं । तिथि विधि पंच दसौ दिन मरयं ॥
इहि विधि केलिनि पाइ जियन्नं । इति एकंत पुकारि पियन्नं ॥
छं०॥१००॥

कवित्त ॥ सुक्रिय वक्र कटाछ्य । श्रवन लग्गत ओपम थपि ॥
शिव कंद्रप द्रग कूप । श्रवन कन्या लेयन धुपि ॥
इति तरंग उच्छसहि । फेरि ता कूपन माहीं ॥
तात रंग सागरह । पर्यौ मनु बुंद अथाहीं ॥
सुक कहै सुक्रिय इंछनि सुनहि । म्रग्ग अनेकन छंडि तत ॥
तारंग तंत तरुनी सु वर । सुवर बाल ग्रहृिय सुमति ॥छं०॥१०१

दूहा ॥ श्रुति राजन हुंक्रित हंसन । कुंचित हंसन नयन्न ॥
त्रुटि नाटंकन भगन किय । नग बिनु रहन मवन्न ॥छं०॥१०२

## सुग्गे के दूतत्व की धृष्टता का कथन ।

कुंडलिया ॥ जो रस रसनन अनुदिनह । अधर दुराइ दुराइ ॥
सो रस दुज कन कन कह्यौ । सखिन सुनाय सुनाइ ॥
सखिन सुनाइ सुनाइ । हियै सुचि सुचि लज मन्नह ॥
सुथल वियल थल कंपि । नेन नटकीय नहन्नह ॥
जियन मरन मिलि मैंन । कह्यौ अदभुत प्रिय रस ॥
ए रस अंतर भेद । प्रीय जानै त्रिय जौ रस ॥ छं० ॥ १०३ ॥

## इंच्छनी का संयोगिता के गूढ अंगों के विषय में पूछना ।

दूहा ॥ फुनि पुच्छति इंछिनि सु कहि । सौति रूप मनि सोल ॥
तौ पुच्छौं कैसी कहै । अंतरंग सु बिसाल ॥ छं०॥ १०४ ॥

## सुग्गे का संयोगिता के प्रच्छन्न अंगों का वर्णन करना ।

कवित्त ॥ क्रिसल थूल सित असित । थान चव एक एक प्रति ॥
पानि पाइ कटि कमल । सथल रंजे सुच्छिम अति ॥
कुच मंडल भुज मूल । नितंब जंघा गुरुअत्तं ॥
कच दास गोकन्न । मांग उज्जल सा उत्तं ॥

कुच अग्र चारु द्रिग मद्धि तिल । स्यामा अंग सब्ब गवन ॥
षोडस सिंगार सारूव सजि । साइ रंजै सजोंगि तन ॥छं०॥१०५॥

## सुग्गे का सम्पूर्ण शृंगार सहित संयोगिता के नख शिख का वर्णन करना ।

पद्धरी ॥ स जोग जोग जय संत तठ । आनंद गान जिन करिय कठ ॥
बर रचिय केस विचि सुमन पंति । बिच धरे जमन जल गंग कंति॥
छं० ॥ १०६ ॥

सिर मद्धि सीस फूलह सुभास । किय जमन अद्ध सुर गिरि प्रकास॥
कुंडली मंडि वदन सु चंद । कसतूर ढिगह घनसार बिंद ॥
छं० ॥ १०७ ॥

बर किरन भोम परसत प्रकार । मनों असित राहु ससि सहित तार॥
ओपमा भ्रूअ वेनी विसाल । नागिनी असित ससि सहत बाल ॥
छं० ॥ १०८ ॥

ओपमा भाव उच्चरि बिरूप । मनु ससी राहु सित पष मजुष ॥
सैसव्व मद्धि जोवन प्रवेस । देषियै नैन मग अति सुदेस ॥
छं० ॥ १०९ ॥

ओपम सु कव्वि वरदाय कीय । ज्यों ग्रेह उच्च दिसि जल निदीय॥
सित असित सोभ द्रिग वर विसाल । कै ससिज प्रगटि तम मद्धि बाल॥
छं० ॥ ११० ॥

ओपम्म चंद नासिक विसाल । मनों अरै लरन रवि राहु बाल ॥
ओपम्म अधर कवि कहि विद्रुम्म । उग्गरे अद्ध ससि चषि मजुष ॥
छं० ॥ १११ ॥

सोभै सुरंग दतनि सु पंति । कदलीन केत कै मुत्ति कंति ॥
कै तरु सु बिंब लुबी सुरंग । ससि भूम गंग जल सिंचि अनंग ॥
छं० ॥ ११२ ॥

मधु मधुर बानि कलयठ रह । आनंग अनेव केवल सु सद्द ॥
तारक तेज नग जटि सुरंग । ओपम्म चंद तिन कहि सु अंग ॥
छं० ॥ ११३ ॥

[1]विततह सत्त सव चित्त थूर। सेवहित सत ग्रह तप करून ॥
नन धरै अरनि धारे सु तल्प। तिन भभिगम रहिग ससि कला सल्प॥
छं० ॥ ११४ ॥

कप्पोल कला कल नगज सीप। दुहुं परी होइ मयुषं समीप॥
त्रिवली सुरंग बिच पीति जोति। ओपम्म सुवर तिन भग्गि होति॥
छं० ॥ ११५ ॥

उछराह रेह गुरु जोज गम्म। परदष्षि देत ससि देषि हम्म॥
मुतियन माल कुच बिच सुरंग। प्रतिव्यंब फलकि मुष उदिम अंग॥
छं० ॥ ११६ ॥

ससि अंग मीन विद्रुमनि चाहि। ससि सहत कढत अहि गंग मांहि॥
[2]जगमगत कंठ सिर कंठ केस। मनु अष्ठ ग्रह चंपि ससि सीस वैसि॥
छं० ॥ ११७ ॥

नग माल लाल कुच पर विसाल। ओपम्म चंद चिंती सु साल॥
चिंतिय सु वैर बर सिंभ पुच्छ। मनमथ्थ जका मुष फुंकि उच्च॥
छं० ॥ ११८ ॥

निक्करि सु माल उर बली भासि। ओपम्म चंद बरदाय तास॥
बिय पंति सोम रचि अति सुलाह। ससि गहन चढत जनु न्वपति रा
छं० ॥ ११९ ॥

सोभै त्रिमाल कुच तट तरंग। जनु तिथ्थराज मंडलौ अनंग॥
सोभै सुरंग कुंचकी वाम। जनु संबरेह पटकुटी काम॥छं०॥१२०॥
राजीव रोम राजै सु कांति। उत्तरन चढ़त पप्पील पंति॥
चित लोभ भग्गि ग्रहराज जंति। दिठि राह मेर परसरि सुपंति॥
छं० ॥ १२१ ॥

कटि तट्ट छुद्र घंटिय रुरंत। जगमग सु नग्ग ओपम्म कांति॥
कविचंद देषि ओपम्म भासि। ग्रह लगे चंपि जनु सिंघ रासि॥
छं० ॥ १२२ ॥

कटि घाट निठ्ठ मुट्ठहि समाय। मनु ग्रहन धनुष मनमथ्थ राय॥

(१) मो-विनतह। (२) मो-जगमत्त।

नितंब गरूअ द्रप्पन कि काम । उदै अस्त भानु जनु पति वाम ॥
छं० ॥ १२३ ॥

वर जंघ रंभ विपरीत तंभ । कै पिंडि दिष्ट मनमथ्थ संभ ॥
ओपम्म वीय कविचंद सादि । मनमथ्थ हथ्थ उत्तरि परादि ॥
छं० ॥ १२४ ॥

पिंडीय पग्ग ओपम्म यट्ठ । कुंकुम कनक सम तेज घट्ठि ॥
नष न्रमल तेज तारक मुत्ति । कंद्रप्प द्रप्प दिपि कार घुत्ति ॥
छं० ॥ १२५ ॥

षोडस सु सज्जि सजि मुत्ति बाल । घुंघरन नग्ग जटि अति सुसाल ॥
ग्रह अट्ठ होड तजि होड हंस । सजि तेज भूलि गति भूलि तंस ॥
छं० ॥ १२६ ॥

## पृथ्वीराज और संयोगिता के परस्पर प्रेम नेम और चाह का वर्णन ।

दूहा ॥ अह निसि सुधि आनै नहीं । अति गति प्रौढ़ सु रथ्थ ॥
गुरु बंधव चिंत लोक सब । मन विपरीत सु गत्ति ॥ छं० ॥ १२७ ॥
विजुरंत मन चित्तै नहीं । मनो वसंत रिति भ्रंग ॥
रस लोभी भ्रम भ्रम भ्रमे । विसराए सब अंग ॥ छं० ॥ १२८ ॥

चोटक ॥ सगना जिहि च्यारि परंत गुरं । सोइ चोटक छंद प्रमान धरं ॥
पय मत्त वन वरन वरन । निय नाग कहै चष जा श्रवनं ॥
छं० ॥ १२९ ॥

पवनं गति सीत सुगंध सु मंद । लगै भ्रम सीतन मन्न अनंद ॥
जगी जगि अंग निअंग निवार । सुनिकनि कंठिय कंठ सहार ॥
छं० ॥ १३० ॥

कुहुकंहु काम सु धाम धमारि । उडै पिय पंप परांग सवार ॥
मुकलित मल्लित फुल्लित पौंन । नन कविचंद रसम्मि सु मौन ॥
छं० ॥ १३१ ॥

प्रथमाह प्रेम दुवं सुष [1]लष्षि। उदै रवि रथ्थ मनों रथ मष्षि॥
मुदै न लिनं अलिनं रहि मंझि। मधु व्रतमत्त बसो जिन संझि॥
छं० ॥ १३२ ॥

रहै गहि संपुट लंपट नारि। सु पंष पराग हरै उन हारि॥
रसं घन धुंटि गुलाल सु थाल। घटी घटि लग्गि फुनिप्फुनि लाल॥
छं० ॥ १३३ ॥

बरब्बर बौर सिरी बर बौर। गिरै जिनि लग्गि पिया अलि और॥
मधू रस मिश्रित पाडर डार। बजे रव रंग उपंग सु मार॥
छं० ॥ १३४ ॥

सु वेत सेवंति कुमक्कम काज। षिजै जिन [2]षीन अहो षगराज॥
सु चंपक चारु वितामन कंध। दरसान देवि कियौ दल गंध॥
छं० ॥ १३५ ॥

लगै अँग केतु कि पंग पराग। तुटै लगि कंठक कोइय भाग॥
बन ब्रत्त वेलि बिलंबहु बेलि। करों दिन केका करन्निय केलि॥
छं० ॥ १३६ ॥

लवंक्किय लग्ग लवंग निहार। मनों न सुगंध कुसम्म अपार॥
सहै न बियोग बुरै सिर [3]गात। तजै तिन कंत बसंत प्रमात॥
छं० ॥ १३७ ॥

अबस्सर प्रीति न मुक्कहि प्रान। [4]हँसै तिन नेह न बेन सुजानि।
इसी विधि कंत मधू मधु नारि। कहै मिसि धार बसंत विचारि।
छं० ॥ १३८ ॥

अली लगि कंत किमंध सुगंध। लगे नप काम पगानिय बंध।
रते रति राग पराग बचन्न। रहै टग लग्गिय काइक मन्न॥
छं० ॥ १३९ ॥

सबै षट रित्तुनि राज बसंत। भ्रमे भ्रमरावलि नाम सुकंत॥
* * * ॥ * * * छं० ॥ १४० ॥

( १ ) ए- कृ. को.-लग्गि अग्गि। ( २ ) मो -हीन। ( ३ ) मो -मात।
( ४ ) मो.-हँसे तिन नैनह वैन सजान।

# दंपति के रतिरस की रात्रि के युद्ध से उपमा वर्णन।

कवित्त ॥ लाज गढ़ लोपंत। वहिय रद सन ढक रज्ज ॥
अधर मधुर दंपतिय। लूटि अव ढ्व परज्ज ॥
अरस प्ररस भर अंक। पेत परजंक पटक्किय ॥
भूषन टूटि कवच्च। रहे अध बीच लटक्किय ॥
नीसान थान नूपुर वजिय। हाक हास कारषंत चिहुर ॥
रति वाह समर सुनि इंछिनिय। कीर कहत वत्तिय गहर ॥छं०॥१४१॥ *
कर कंकन मुद्रिका। छुद्र घंटिका कटि तट ॥
वसन जघन पहिराइ। भार विततौ सधन थट ॥
कुच निहार कंचुकिय। भुजनि वंधे बाजू वंध ॥
पग तोडर नूपुरिय। हरे रुपि अडिग पेत मधि ॥
संग्राम काम जीते भरनि। करिय रीझ कनवज्जनिय ॥
तंबोल पान दीनो अधर। कीर कहत सुनि इंछिनिय॥छं०॥१४२॥ *
तम रस तीय संजोगि। सुमन सहलीय बिसराइय ॥
पति कौं नव रस भंवर। प्रीति पोमिनि सिरछाइय ॥
हाव भाय विभ्रम कटाच्छ। हंस सरह पग रज्ज ॥
नेह वीर वचननि पराग। लाज कोदिव सुष पज्ज ॥
जन जंत रुप लहरीति गुन। दुत्तिय थह थाह मयन ॥
सकंत प्रेम उद्दित उदित। वर फुल्लित वर सुनि वयन ॥छं०॥१४३॥
मदन बयट्ठो राज। काज मचौ तिहि अग्गै ॥
हाव भाय विभ्रम कटाच्छ। भेद स चारि विलग्गै ॥
काम कमलनी वनिय। चक्कनिय निय नित्य भर ॥
मोह विहि पिभ्भंति। प्रज्ज मो मनिय पिंड वर ॥
बीनीति मधुर तिहि लोभ वसि। वसि संजोग माया उरह ॥
जथपन मग्गगहि अंगम गति। न्रप काम सह छुट्टिय वरह॥छं०॥१४४॥

* छंद १४१ और १४२ मो प्रति में नहीं है।

## संयोगिता की समुद्र और पृथ्वीराज की हंस से उपमा वर्णन।

दूहा ॥ दुहु दिसि बढिय सनेह सब। संजोगिय वर कंति ॥
जियन बार बिछुरत तरुनि। हंस जुगल बिछुरंत ॥ छं० ॥ १४५ ॥
रूप समुंद तरंग दुति। नदि सब की मलि मानि ॥
गुन मुत्ताहल अप्पि कै। बस किन्नौ चहुआन ॥ छं० ॥ १४६ ॥
गुर भ्रित चिय देपंन प्रिय। दुअ मिटि दोन न बार ॥
निमुष रूप संजोग को। टरै न वार अतार ॥ छं० ॥ १४७ ॥

कुंडलिया ॥ उज्जल कहु संजोगि में। नेह स पुत्ती रूप ॥
कला सहित पूरन ससि। अहि अजीज मिलि भूप ॥
अहि [1]अजीज मिलि भूप। तिमर तोरेज पंग दल ॥
राह रूप सुरतान। लग्गि सु कोनो कीव बल ॥
* * * । तप विडंभूत न मुज्जल ॥
चकवा कहु जनंन। सुष अरपति अति उज्जल ॥ छं० ॥ १४८ ॥

दूहा ॥ दो इंछनि पुच्छै सषी। किहि वय किहि मति रूप ॥
किहि लच्छन उनिहार किहि। किम दच्छिन रचि रूप ॥
छं० ॥ १४९ ॥

## संयोगिता के अंग प्रत्यंगों पर प्रतीपालंकार कथन।

कवित्त ॥ ससि हन्यौ म्रग वद्धौ। काम हीनोति भोन रति ॥
पंकज अलि दुम्मनौ। सुमन सुम्मानौ पयन पति ॥
पतंग दीप लग्गिय न। मीन दुम्मानो जीय नम ॥
सुकिय सषिय सुष दिष्ट। चितचिंतत्ति नेह स्रम ॥
सुष सति हीन सो दाने न्रप। हाव भाव विभ्रम श्रवन ॥
यों रति चरित्त मंगल गवन। सुनि इंछनि इंछनि रमन ॥
॥ छं० ॥ १५० ॥

ऐरापति भय मानि। इंद गज वाग प्रहारं ॥
उर संजोगि रस मंहि। रह्यौ दबि करत बिहारं ॥

(१) मो.-अजीत।

कुच उच्च जनु प्रगट्टि । उकसि कुंभस्थल आइय ॥
तिहि ऊपर स्यामता । दीन सोभा दरसाइय ॥
विधिना निमत मिट्टत षंजन । कोर कहत सुनि इच्छनिय ॥
मन मध्य संमय प्रथिराज कर । करज कोस अंकुस वनिय ॥छं०॥१५१॥
दूहा ॥ वै दुष चिय इछिनि सुनिय । रूप प्रभूतन माहि ॥
जिसल तेज लग्गिय चिभू । संजोगी सुनि ताहि ॥ छं०॥ १५२॥

## संयोगिता की स्वाभाविक एवं सहज लुनाई का वर्णन ।

हनुफाल ॥ सनि इछिनीय सु जानि । रस करनि धरि सुनि कान ॥
लज देहु विटप सकाम । वर ब्रन [1]दिप्पय वाम ॥छं०॥१५३ ॥
सुष कइन कत सु वत्त । तिय वदन धुम सरत्त ॥
सुनि कहत ओपम ताइ । सुष सम द्रप्पन झाइ ॥ छं० ॥ १५४ ॥
अति छीन वद्दल जेम । ससि तेज तरुनि कितेम ॥
सुनि इछिनि वर जोइ । कर छुट्टि मैला होइ ॥ छं० ॥ १५५ ॥
वर रूप सागर वट्टि । मनमथ्थ मथि करि कट्टि ॥
भरि एक सकान निस्सक । पुन लभ्भ लोइन रंक ॥ छं०॥१५६ ॥
द्रिग सहित देषिय जोइ । तन त्रिविध ताप न होइ ॥
सुष वढै दिपि तजि दंद । ज्यों जाय सो नंदकंद ॥छं०॥ १५७ ॥
चतुरान देषिय रिष्य । सातुक भाव विसिष्य ॥
न्त्रिप देषि चल्लिय सथ्थ । वर वेन सम लै हथ्थ ॥ छं० ॥ १५८ ॥
गुन चवन सुनन न कोइ । कवि थके ओपम जोइ ॥
ससि सरद कहि हंस लोइ । शिवगंग वहरी होइ ॥छं० ॥ १५९ ॥
चामीय करतिय जोग । संजोगितासी जोग ॥
सुनि इछिनी तजि रीस । लछिने बाल बतीस ॥ छं० ॥ १६० ॥
भय रूप अकार पीय । होवै न चीय न वीय ॥
ससि पंचमिय घटि वट्टि । चिय देषि पट्ट सुष चट्टि ॥छं०॥१६१ ॥
सम नही इसिमती जोइ । छिन गरुअ छिन लघु होइ ॥
देषत चीय सुरंग । तब भयौ काम अनंग ॥ छं० ॥ १६२ ॥

---

( १ ) मो दिप्पय ।

उप्पनौ देषि सु हंस। जौ लियौ वन कौ अंस ॥
सुनि कोकिला कलि गाव। भयौ बरन स्याम सुभाव ॥छं०॥१६३॥
ओपम्म दीजै आहि। सो नहीं ओपम चाहि ॥
बस चीय अरु निसि प्रीय। जुमि जम्म सम्हो जीय ॥छं०॥१६४॥
सैसव वासी नारि। जो भइ पुन्न संसार ॥
मति मान गरुअ समद्द। रति करी छवि वर रद्द ॥ छं० ॥ १६५॥
वह नहरि नारि न बीय। किहु नाइ रचि बुधि कीव ॥
संजोगि मन कढ़ि ओइ। छिन बीय द्रप्पन होइ ॥ छं० ॥ १६६॥
सम्मान प्रीति विपंग। सो पुच चिय मन अंग ॥
* * * * ॥ * छं० ॥ १६७ ॥

## संयोगिता के नेत्रों का वर्णन

दूहा ॥ बाला संभरि बोल बयन। सीत सीत रति रंग ॥
राह केत मंगल बिचैं। जमुन सरसती गंग ॥ छं० ॥ १६८॥
मर बल अंबर बदन सौ। लोयन सो करपाइ ॥
ईह अपूरब चरि अरक। पंती अट्ठ कलाइ ॥ छं० ॥ १६९ ॥

## सुग्गे की उक्त बातें सुन कर इंछिनी रानी का अत्यंत दुखित होना।

मुरिल्ल ॥ कल कल बानी सुक्क प्रगासै। दृढ बोल वे कौतिक भासै ॥
जो को दीष दीह तो बालं। जंपी जेम तोहि तो कालं ॥
छं० ॥ १७० ॥

दूहा ॥ जं देही तौ दुष्षई। दुष्षह सुष्ष सरीर ॥
दुष्ष न अन्न सुष्षतं। किय सो कंनि धरीर ॥ छं० ॥ १७१ ॥
सतम बरस सज्जिय अरय। दीन छीन सैसब्ब ॥
दृढ चीय अरु थिर अरथ। देह विधिनि लिषि देव ॥छं०॥१७२॥
राजन सुक्क पुच्छन विगति। भयो इंछिनि दुष राज ॥
हं माया रस भुल्लयौ। नहु पायौ गुन काज ॥ छं० ॥ १७३ ॥

## सुग्गे का इछिनी को समझाना कि वृथा दुःख करने से क्या लाभ है।

गाथा ॥ जीव वारित रग । ओयास नथ्थिवं दुष्य देह ॥
भाविय भाविय गतन । कि कारन दुष्य बालाय ॥ छं०॥१७४॥

## रानी इछिनी का कहना कि सौत भाव का दुख मैं भुला नहीं सकती।

दूहा ॥ सौत सोत चचल भय । भिरिग दोष अनुराग ॥
मनु चित नेन व्याहन चढे । दुज काननि पुछि भाग ॥छं०॥१७५॥
जौ पुच्छै सुष दुष्य मौ । तौ मौ एह अदेस ॥
देषि कहै बर बत्त मैं । किहि गुन रचिय नरेस ॥ छं० ॥ १७६ ॥

## सुग्गे का सलाह देना कि यदि तू यह महल छोड़ दे तो तेरा दुख आप घट जावे।

सुनि बाला बर बेन सुहि । मन भेद बहु भेस ॥
जौ बछै इछिनि महल । तौ मेटै अदेस ॥ छं० ॥ १७७ ॥

## इछिनी का महलों से निकल कर चलने की तैयारी करना।

कवित्त ॥ सुक पजर करि हेम । माल मोतीन मच जरि ॥
धन सुगध निकुरास । देस सप गुरिग हथ धरि ॥
दस हथ्थी इछनि रसाल । माल विय साल [1] उनगी ॥
सेत रत्न वर सुमन । मुकि करि गध सुरगी ॥
नर भेष नारि कचुकि सरस । दुइ दासी नर मज्जि मन ॥
क्रम चुनाति दुकाति विकम । वेयन दरसि सज्जल नयन॥छं०॥१७८॥

## राजा का इछिनी को रोकना और मान का कारण पूछना।

अरिल्ल ॥ दस हथ्थी पजर धर मुक्किय । दिसि सजोगि राज दिठि रुक्किय ॥
नन तुच्छो न्रप पच्छिल रत्ती। ज्यों सर फुट्टै हस प्रपत्ती ॥छं०॥१७९॥

(१) ए क्रु को उतगी।

## सुग्गे का कहना कि इस सब का कारण संयोगिता है।

दूहा ॥ वक्र दिष्ट संजोग की। सुक कहि न्रपहि सुनाय ॥
एक अचिज्ज इंछिनिय। मैं ग्रह दिठ्ठी राइ ॥ छं० ॥ १८० ॥

अरिल्ल ॥ गरजी तब ढौलक मघनं। वद्दि न धन नेह सयनं ॥
दोष आकोचन भोज पलायौ। अगि अंकुरिय विरह पनायौ ॥
छं० ॥ १८१ ॥

## राजा का कहना कि रे पक्षी तु ही ने भेद किया फिर ऊपर से बातें बनाता है।

दूहा ॥ कहै सुक फुनि फुनि न लग। न्रिप सुनि कही न बत्त ॥
मंच भेद उप्पर करी। करत चित्त अनुरत्त ॥ छं० ॥ १८२ ॥

## सुग्गे का इंछिनी से कहना अच्छा तुम दोनों निपट लो।

जब सुक न्रप कानंन लौ। तब पुच्छयौ वर जोइ ॥
जो कछु कह्यौ सु कंत सौं। ज्यौं कह्यौ कंत जो होय॥छं०॥१८३।

## राजा के मनाने पर इंछिनी का मान जाना।

पद्धरी ॥ मति मान रूप लच्छीय मान। जीवन सु पीव आनंद थान ॥
करवत्त दोष कप्पन कुंवारि। वर कंक दिन्न वर सब्ब गारि ॥
छं० ॥ १८४ ॥

धुम्मर बद्दल दुष दमित पाइ। ज्यौं आनंद जाइ कुमलाइ पाइ।
अंडित्त मत्त तिहि चाहुआन। मुष रुद्धि चीय नन रुद्धि प्रान ॥
छं० ॥ १८५ ॥

## राजा पृथ्वीराज को रानी के मान करने का दुःख होना।

चौपाई ॥ न्रप पर दुष्प अलप्प जु किन्नौ। ज्यौं बारि गयौ तरफै रहि मीनौ
दुष निद्रा निसि घट्टिय आई। तिहि न्रप सज्जा सपन्नौ पाई ॥
छं० ॥ १८६ ॥

रात्रि के राजा पृथ्वीराज का स्वप्न देखना। स्वप्न वर्णन।

भावी गति आगम विगति। को मेटन समरथ्थ ॥
राम युधिष्ठिर और नल। तिन मैं परी अवथ्थ ॥ छं० ॥ १८७ ॥
मान करै मति हीन नर। जोवन धन तन रूप ॥
कौन न दिन द्वै है गये। बिना ग्यान रस कूप ॥ छं० ॥ १८८ ॥

इति श्रीकविचंद विरचिते प्रथिराज रासके शुक विलास वर्णनो नाम बासठवो प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ ६२ ॥



# आषेट चष श्राप नाम प्रस्ताव ।

## [ तिरसठवां समय ]

### कन्नौज में समस्त सगे सबंधियों के मारे जाने से पृथ्वीराज का खिन्न मन होकर उद्विग्न होना ।

दूहा ॥ जिन बिन न्टप रहते न छिन । ते भट कटि कनवज्ज ॥
उर उप्पर रघ्घत रहै । चढै न चित हित रज्ज ॥ छं० ॥ १ ॥

कवित्त ॥ कटे कुटुंब मन मित्र । हितकारी का का भट ॥
कटे सूर सामंत । सजन दुज्जन दहन ठट ॥
कटे सुसर सारे सहेत । मातुलह पछ्य फुनि ॥
कटे राज रजपूत । परम रंजन अवनी जन ॥
निसि दिन सुहाइ नह न्टपति कौं । उच्च सास छंडै गहै ॥
अंतरति अग्नि उद्वेग अति । सगति सूल सालै सहै ॥
छं० ॥ २ ॥

### राजा के मन बहलावे के लिये रानी इंछिनी का कहना कि हम लोगों को अहेर का रहस दिखाइए ।

दूहा ॥ तब सारे अंते उरह । कीनौ मनो विचारि ॥
न्टप अग्गै उच्चार किय । धरि मुष अग्ग पंवारि ॥ छं० ॥ ३ ॥
चरन लग्गि युग जोरि करि । कह्यौ सुनहु महि इंद ॥
हमहि सिकार दिषाइये । मत्त म्टगादि मयंद ॥ छं० ॥ ४ ॥
क्यौं बराह वागुर रुकै । क्यौं बधहि बर बानि ॥
क्यौं छुट्टै छर डोरि कै । क्यौं जुट्टहि सक स्वान ॥ छं० ॥ ५ ॥

### राजा का कहना कि तुम लोग अपनी तय्यारी करो ।

विहसि बयन अलसित नयन । दिय दृष्टि ओर राय
गोठि करो गोरी सकल । तो आषेट षिलाइ ॥ छं० ॥ ६ ॥

## रानियों का राजा की आज्ञा मानना।

कहि परमान प्रनाम करि। रानिय मानिय बात ॥
सकल षरच संजोगिता। साज सु जोवत प्रात ॥ छं० ॥ ७ ॥

## राज महल के प्रभात की आभा वर्णन।

पद्धरी ॥ हुअ प्रात रात पति अस्त हुअ। उड़गन सु गए तजि बिना धूअ॥
पसरे पवंन तर वरन पान। जोगिंद जग्य पूरे विधान ॥ छं० ॥ ८ ॥
झल्लरि झनंक भई देव द्वार। षुल्ले किनंकि ग्रह ग्रह किंवार ॥
नर नारि वारि फिरि साज कीन। झट झट झटक्कि पट कूल लीन।
छं० ॥ ९ ॥
उठि प्रात गात दुजराज मंजि। पढि वेद मंत्र करि देव रंजि ॥
गत बंध धंध छुट्टिय सुधेन। लीनौ अछादि गौरै न गेन ॥
छं० ॥ १० ॥
नौबत्ति निसान दरवार बज्जि। रिफ रोर चोर गय कुहर भज्जि ॥
सहनाइ सुरति कीनौ संचार। गायन ललित गरवर उचार ॥
छं० ॥ ११ ॥
पावन प्रसाद षुल्लै पुरान। अविछन्न धार हर होत न्हान ॥
सत सती पाठ पाठी करंत। जप ध्यान इक्क नव ग्रह धरंत ॥
छं० ॥ १२ ॥

## रानी संयोगी का शैय्या से उठ कर गोठ की तैयारी के लिये आज्ञा देना।

तिहि बार जागि रानी संजोइ। दिय हुक्क बोलि बड़वार दोय ॥
झट लेहु साह झगरू बुलाइ। मागै सु द्रव्य दीजौ गिनाइ ॥
छं० ॥ १३ ॥
करियो अनेक पक्कवान बानि। मक्कै न कोइ जिन जाति जानि ॥
सौरंभ संवारि मिलद्धि अनेक। घन सार सार म्रग मद विवेक ॥
छं० ॥ १४ ॥
एलचि लवंग संगति संवारि। स्यामा समेत सद सुद्धि डारि ॥

रा मटी रग रचि मिरचि-देहु। पुनि सकल भाति गोरसहु लेहु ॥
छं० ॥ १५ ॥

दूहा ॥ लेहु सरस सकर पहिल। पाडी पड अनंत ॥
विजन वहु बनवाइयौ। लागे गहर गनत ॥ छं० ॥ १६ ॥
पानि पथ पहु चाइयौ। सकल वाटिका बीच ॥
कीजहु बहु आचार सौं। दरसन लहै न नीच ॥ छं० ॥ १७ ॥

## रनिवास की कतिपय दासियो के नाम।

चोटक ॥ सुनि सद इतै श्रुति स्वामिन के। नमि तुग चले गज गामिन के॥
गुनवेलि सहेलनि बीच बडी। न्रप कै चित जाचप कोर गडी ॥
छं० ॥ १८ ॥
मदनावति मालति मोहनिय। कमला विमला सग सोहनिय ॥
बुधिलाल लिलावति लाजमती। क्राम माल मराल गवन्न गती ॥
छं० ॥ १९ ॥
पठ मजरि पजरि नैन नगी। सुर हसिय बसिय पेम पगी ॥
ललिता कलिता चलिता सु सपी। रतनावलि रामगिरी निरपी ॥
छं० ॥ २० ॥
जमनी जिय वल्लभ जोति जगी। कुंज वेला जुही सु हिया अदगी॥
गुनकेलि गुलाल अनाल भुजा। कच लबिन कोमल देह सुजा ॥
छं० ॥ २१ ॥
मधु माल तिमार सुमार सुपी। मुगधा मधु वेनि मयक मुपी ॥
चित चोप चवेलिय चप कली। सब सेवति स्वामिनि भाति भली॥
छं० ॥ २२ ॥
धर माकर मानव नार गिया। वलभा कलभा सुर सार गिया ॥
हरदासिय रासिय रूप जिती। निकसी करि वेन प्रमान तिती ॥
छं० ॥ २३ ॥
जितनी सिप स्वामिनि पास लही। तितनी भ्रगरू सहु जाय कही॥
छं० ॥ २४ ॥

## झगरू बंधुकों का सब सामान ले जाकर पानीपत में गोठ का सामान रचना ।

चौपाई ॥ झगरू साह साज सब लई । सो पहुंचाय नीरपथ दई ॥
बारी सघन वारि बहु जहां । बैठि गोठ विस्तारी तहां ॥ छं० ॥ २५ ॥

## अग्नि कोण में रनिवास के डेरे लगना ।

सीत भीत आदीत । वास अगनेव कोन किय ॥
गरि वारि वारिज्ज । जमि रहहि निसानिय ॥
.ष लुट्टहि संजोग । जुवति जे भोन भोन सुष ॥
बरह वियोगिनि अंग । अग्गि ज्वाला असंषि दुष ॥
क्रीय चक्क चिंता विषम । दिघघ रैंन दारुन दहैं ॥
।नै कि प्रान कै प्रान पति । आनि कानि कासों कहैं ॥ छं० ॥ २६ ॥

## र तैयारी हो चुकने पर पृथ्वीराज का रानियों सहित पानीपत की यात्रा करना ।

तन रिति मन मृगया करिय । चढ़न कहत चहुआन ॥
आगैं आगैं अंगनां । पानीपंथ मिलान ॥ छं० ॥ २७ ॥
एक मास क्रीड़ा अवधि । करिय संभरी नाथ ॥
गोटि साज पहिलैं पठय । चल्यौ रागिनी साथ ॥ छं० ॥ २८ ॥
सलष सुतादिक आदि दै । राज लोक लै सथ्थ ॥
पूजि प्रिया सगपन मिलै । चली सु पानीपथ्थ ॥ छं० ॥ २९ ॥
लाल ढाल सुषपाल महि । ड़ोला रथ्थ रसाल ॥
सावन सरित उमंडि ज्यौं । चलै चली त्यौं बाल ॥ छं० ॥ ३० ॥

## संपूर्ण समारोह के साथ रनिवास की यात्रा ।

।म ॥ किती गज ढालन बाल चढाइ । किती चक डोल अमोल बैठाइ ॥
किती सुषपाल विसाल अरोहि । सुषासन आसन पासन सोहि ॥
छं० ॥ ३१ ॥

( १ ) ए. कृ. को.-बाज ।

कितौ रलकौ पलकि महि वैठि । कितौ मकना ढकना तन पैठि ॥
कितौ रथ पथ्थ चढौ चलि मान । मनों विबुधौ अव रोहि विमान ॥
छं० ॥ ३२ ॥

चिहू दिसि भासिय दासिय सथ्थ । गहै सब साज सिंगारन हथ्थ ॥
कितौ डिढडा विड वाडिढ पाय । कुंपी इक कंध सुगधनि ढाय ॥
छं० ॥ ३३ ॥

डरै उर स्वामिनि तें चल चूक । चलै लह आतुर सीस सिंदूक ॥
कितौ छर छग्गर कध न लीन । चली हय हकि लचै कटि छीन ॥
छं० ॥ ३४ ॥

भनभंभनन भभ नसद्द सुनंत । घन घन घुघ्घर घोर गुनंत ॥
घन घन ककान बज्जि सुढार । गन गन धावत जात न पार ॥
छं० ॥ ३५ ॥

जगस जगेव जराव वसन । डग मन जानि अरुन्न किरन ॥
सज्यौ मनु जच्छि प्रजापति जाग । चल्यौ सुर नारिन कौ अनु माग ॥
छं० ॥ ३६ ॥

मनों मष मंडिय पंडव भूप । जुरे नर नारिन इंद अनूप ॥
चल्यौ जलि पोजन कौ सथ संग । नही जिनके सब अंग अनंग ॥
छं० ॥ ३७ ॥

सभ्रै कर कंचन लट्ठिय कट्ठ । उठै भुकि कं बहु बोलत तथ्थ ॥
चले तिन संग चढे गुर राम । वडे वपु वेस वडे गुनधाम ॥
छं० ॥ ३८ ॥

चले दिन दिघ्धन जे रजपूत । चले चढि साहि सिरोमनि सूत ॥
चले कुल कायथ चौदह जान । भयौ इतमाम करे जग कान ॥
छं० ॥ ३९ ॥

सबै सित उज्जल अंबर साजि । मनो निकले कल हंस विराज ॥
*　　*　　*　　*　　*　　*　　छं० ॥ ४० ॥

( १ ) मो हस्तलेख ।　　( २ ) ए कृ को मेरे ।

## रानियों का शिविर स्थान पर स्थानापन्न होना।

दूहा ॥ जथ्थ मंडि मगरू करिय। तथ्थ गयौ रनवास ॥
बाग बावरी बहु जहां। कूप ताल [1]पनिवास ॥ छं० ॥ ४१ ॥
बारी में भारी बनिक। रच महल सुधराय ॥
मनों सोभ कैलास की। लीनी लोभ [2]छिंडाय ॥ छं० ॥ ४२ ॥
कहै रवनि प्रथिराज कों। उर पुर धरि अनुराग ॥
चलौ बिलोकैं चिहु दिसा। पानि पंथ कौ बाग ॥ छं० ॥ ४३ ॥

## शिविरस्थान के उपवन की शोभा वर्णन।

भुजंगी ॥ बनी सुब्भ बारे फले [3]ब्रष्य नेकं। रटै बैठि पंषी सु भाषा अनेक
ठटे अंब नीबू सु जंबूव रोसं। लुटै भूमि [4]जूमी हरे हेरि हो
छं० ॥ ४४ ॥
कहूं चंपकं चारु चेची चिनीयं। मनों दीपकं माल मनमथ्थ दीय
कहूं नालि केलं रुवेलं विदामं। सुकं सारिका टोल बोलंत ता
छं० ॥ ४५ ॥
कहूं [5]पक्क डारं अनारं दरक्की। कहूं सोभ सारं सु तारं तरक्की
कहूं कंछुहारी सुपारी निवारी। कहूं केवरा केतकी भीर भारी
छं० ॥ ४६ ॥
कहूं लाल जालं गुलालं सु पुंजं। कहूं जाति पंती भरं भोर गुं
कारै केलि में केलि मोरं चकोरं। कहूं कंकरन्नी करन्नान ओर
छं० ॥ ४७ ॥
फलै फाल से फैलियं लोंग वल्ली। दलै दुष्प साषं सु दाषं प्रचल
कहु चंदनं कंदनं ताप तापं। जहां काम क्रीड़ा गहै बान चा
छं० ॥ ४८ ॥
कहु पंडुरं डार बैठे परेवा। कहूं बीज पूरी सिंदूरी करेवा ॥
कहु सारनी फेरिकै बारि ल्यावै। कहूं नाग वल्लीन[6]कूं नीर प्या
छं० ॥ ४९ ॥

( १ ) को कृ.-पतिवास। ( २ ) ए. कृ. को.-छिनाय। ( ३ ) ए. कृ. को.-वृछ।
( ४ ) मो झूमी। ( ५ ) मो.-कप्प। ( ६ ) मो.-कों।

कहूं घट्ट यट्ट रहट्ट चलावै। कहू मालनी बाल माला बनावै ॥
कहू ढेंकुरी ढारि कै बारि काढ़ै। कहू थान उचो सचै नीर चाढ़ै ॥
छं० ॥ ५० ॥

दूहा ॥ चरस सरस छवि ढेकुरी। रहट बहत बसु जाम ॥
बापी कूप तड़ाग तें। भरत चहबचा ताम ॥ छं० ॥ ५१ ॥
इहि बिधि सब रनिवास ने। सुष पायौ लषि बागु ॥
जिन निरषिय तिन कहिय यों। आज हमारो भागु ॥ छं० ॥ ५२ ॥
बाग लयौ रनिवास नै। रानी आयौ सेय ॥
पान पान अरु सेज सुष। मुष मनुहारि करेय ॥ छं० ॥ ५३ ॥

## रानियों के पानीपत पहुंच जाने पर पृथ्वीराज का कूच करना।

रानी पहुंची जानि कै। राजा चढ्यौ तुरंग ॥
पायन पेलै बोड़ज्यों। धाय न जाय कुरंग ॥ छं० ॥ ५४ ॥
न्रपति चढे सब चढि चले। जे भरवक बिरद ॥
घर ढहे अरि दल दलन। जे कहे गजरद्द ॥ छं० ॥ ५५ ॥

## पृथ्वीराज की तैयारी और उनके साथी सामतों का वर्णन।

हनूफाल ॥ चढि चले अञ्जुअ राव। सिर सेत छत्र सुभाव ॥
कूरंभ पंभ चमून। जम रूप जोनि जमून ॥ छं० ॥ ५६ ॥
मुह अग्र मोरिय बीर। न्रिव्वान आनन नीर ॥
चढि चले चंपि चंदेल। हय मुक्कि मंडित पेल ॥ छं० ॥ ५७ ॥
तिन सिद्धि संभरि वार। जग मज्झ एक जुझार ॥
उर साल साहि सहाव। मुष चंड मंडित चाव ॥ छं० ॥ ५८ ॥
लिय संग रंगह स्वान। इक इक्क संग द्वै ज्वानि ॥
अनरोम के बहु रोम। इक मात तात न षोम ॥ छं० ॥ ५९ ॥
मुष रत्त कोमल कान। द्रिग रत्त गति गुर रान ॥
जोगिंद निंद सु भाय। मग धाय जोइ न पाय ॥ छं० ॥ ६० ॥
पटकात बाघ बराह। झटकात रोझ अग्गाह ॥
पट जरै जेब जराय। रज सकारन डुरवाय ॥ छं० ॥ ६१ ॥
इक सकही आरोह। इक पालिकी प्रति सोह ॥

रथ सथ्थ चीती वान। चष ढंकि पथ्थ पयान ॥ छं० ॥ ६२ ॥
जुर राह बाज सिचान। तुरमती तेज उड़ान ॥
पिठका कुही चष ढंकि। पुट चंच पदनष वंक॥ छं० ॥ ६३ ॥
फुनि लै फ फंदैत कुरंग। जिन अंग सोभ सुरंग ॥
कुम संत हुंकत हेरि। दस कोस आवत फेरि ॥ छं० ॥ ६४ ॥

कवित्त ॥ पानी पंथह राय। आय षेलत आपेटक ॥
फिरि पहार उज्जार। देषि बंधा आगेटक ॥
नै विहंड वन हंकि। संकि नव षंड मंड वर ॥
मूर सूर बाधंत। बाज छांडत छंडि वर ॥
वेधहि बराह उच्छाह मन। तानि डक्क सर डक लहै ॥
पावै न जान सावज अवर। ऐन सैन मेलै गहै ॥ छं० ॥ ६५ ॥
एक सत्त बाराह। बान वेंधे कि स्थान गहि ॥
सावज अवरन हंसि। नंस कीनौ म्रगादि महि ॥
पंछि पंछ पंछीन। मारि संघारि बहुत किय ॥
सु से स्रगाल को गिनै। छेद छिकार मार जिय ॥
बीभच्छ बीर रस रुद्र मचि। कायन कोसु पिष्षी न मन ॥
पच्छलै जाम विस्राम कहु। फिर्यौ संग सामंत गन ॥ ६६ ॥

## डेरों पर पहुंच कर पृथ्वीराज का गोदान करवा कर यमुनाजी का स्नान करने जाना।

डेरा न्रप आवंत। सुनत रानीन सुष्ष हुअ ॥
सपजि रहे सब अन्न। धाय प्रथिराज सुद्धि दिय ॥
सुनि मरदन कौ हुकम। होत मरदनी वोलि लिय ॥
वय किसोर थन थोर। कच्छि अच्छरि समान त्रिय ॥
तिन नेह देह मलि देहु सुष। बरषि मेह स्रंगार रस ॥
जल जमुन उष्ण अस्नान करि। चल्यौ भूप संग विप्र दस ॥
छं० ॥ ६७ ॥

## राजा का स्नान कर के गोदान करना।

कासमीर करि तिलक। श्राद्ध तर्पन अंजुलि दिय ॥

देव सेव किय विप्र । अप्प दडोत पच किय ॥
तुलसीदल हर अपि । सत्य असिवर की म गिय ॥
चरनोदक मुष धार । राज बैठौ वजर गिय ॥
सत धेन शृग सोवन्न मढि । षुर रुप्पति राजत अति ॥
शृंगारि दत्त दिय दुजुन कह । पठहि पाठ जे वेद प्रति ॥ छं० ॥ ६८ ॥

## कुमारी कन्याओं और ब्राह्मणों को भोजन करवा कर राजा का सब सामतों सहित भोजन करने बैठना ।

नव कन्या पहिराय । दान नवग्रह कौ कीनौ ॥
इच्छा भोजन पूछि । सहस विप्रन कौ दीनौ ॥
भोजन किय जिहि ठौर । सब्ब भर तह पधराए ॥
नित्य कारम करि इतौ । तहौ अप्पन प्रभु आए ॥
पावरी पाय जूरौ सिरह । पौरोदक अरु पीतपट ॥
कर माल जपत नँद लाल मुष । गुण विसाल सँग विप्र यट ॥
छं० ॥ ६९ ॥

गो गोमय चोको । विचित्र चित्रे अति चावक ॥
लीक धवल धर हरित । धरी सिगरौ भरि पावक ॥
कोमल आसन म डि । मडि बाजोठ अग्र मुष ॥
तहा बैठौ चहुआन । गग सम्हौ उत्तरँहु ष ॥
सामंत सूर दच्छिन दिसा । पति मडे सोभत अति ॥
समुहो चद बरदाय वर । सबै दिष्षि यहि दैव भति ॥ छं० ॥ ७० ॥

## राजसी भोजन परोसे जाने का वर्णन ।

जेवनार पूरान । कियौ पडित प्रवीन दुज ॥
श्रीरधुनाथ चरित्र । गाय भंजनह वीस भुज ॥
नूत नूत पल्लव पयारि । पत्रावलि मडिय ॥
धोय तोय बिन छिद्र । धरे दोना ढिग ठडिय ॥
कोविद उदार उज्जल दुजन । परुसन कौ आरभ किय ॥

( १ ) ए क्रु को मुख ।　　　　( २ ) ए कृ को गठिय ।

भरि छाव काव को कवि कहै। प्रथम अनूपम पूप लिय ॥
छं० ॥ ७१ ॥

## परस की विधि और जिनसों का वर्णन ।

दूहा ॥ पूप अनूप परूसि पुनि। पुरी सुष्प पुरि मेलि ॥
ललित लूचई लै चलै। [1]ऊँच रती बिधि बेलि॥ छं० ॥ ७२ ॥

## पकवान और मिठाई।

मोतीदाम ॥ भरि [2]पीठि भींतर लोन सिलाय। कचौरिय मेलि चले दुजराय
धरे निसराज सिषा जनु फेरि। धरे ढिग वातर भाँवर हेरि ॥
छं० ॥ ७३ ॥

सुते बर घेवर पैसल पागि। लषै चष [3]फेरि गई उर आगि ॥
जलेबनि जेब कहै कवि कौन। महा मधु माठ मिटावन मौन ॥
छं० ॥ ७४ ॥

सुधारस फेन कि फेनिय आय। तिनं पर बूर गरूर मिलाय ॥
करे कर सक्करपारे सुधार। महा दुति मुत्तिय सेव सिधारि ॥
छं० ॥ ७५ ॥

बनी तिय नारि कसार भरित्त। कलपानिय वानिय पागि धिरत्त॥
करी सबनी सब ही महि सार। गिंदोरन और करै सब आर ॥
छं० ॥ ७६ ॥

धरे धुरमा अरु पिंडषजूर। बिही अषरोट निही सुष पूर ॥
नय नसपातिय पैठै पकाय। दह्यौ रिय दीनिय भूषन गाय ॥
छं० ॥ ७७ ॥

पगे मधु पान पनंगह बेलि। दए गुर सक्कर अम्रत ठेलि ॥
बिए पकवान धरे बहु भांति। धरे तिन ऊपर पापर आनि ॥
छं० ॥ ७८ ॥

हा ॥ आनि सँधाने सब धरे। मूल फूल फल कंद ॥
मैदा के पैदा करै। सुमन मेलि मकरंद ॥ छं० ॥ ७९ ॥

(१) ए.कृ.को.-उंचरची। (२) ए.कृ.को.-परि पिछिय। (३) ए.कृ.को.-परि ।

## अचार वर्णन ।

वचनिका ॥ करि कंज पुंज धारे। रचि चंपक सु धारे ॥
बहु वेलि है चॅवेली। करनी कनैर केली ॥
बकुल बंधूक आने। घनसार डार साने ॥
मचकुंद कुंद कीने। करि केवरे नवीने ॥
कल केतकी किति की। पुनि पाडर जिति की ॥
जुहिय जगत जैनी। भ्रम भूलि भौंर सेनी ॥ छं० ॥ ८० ॥

## चरवन वर्णन ।

दूहा ॥ भांति भांति चरवन रचै। चना चिरञ्जी चारु ॥
चौरा चाहत चैन [1]चष। मिलि मृग मद्दु घन सार ॥छं० ॥ ८१ ॥
करे कसेरू करहरी। गोंद गटा ठट ठोनि ॥
पय के बहु धटि कर करे। कर कपूर [2]पुट बानि ॥

## तरकारियाँ और गोरस का वर्णन ।

भुजंगी ॥ परी पीर औटली करी पीर ताकी। बियो जपियै कि सुधा दासिजाकी॥
महा सहि घृत घोलि बूरा [3]मिनाई। सवै सूर सामंत जीमैं सराई॥
छं० ॥ ८२ ॥
परे पट्ट षेरे रु षाटे जुडाने। बरा बिन्न राका सम सोधि आने ॥
किते बिंजन बेसन के बनाये। करना करौंदी कि [4]किंदुरे गनाये॥
छं० ॥ ८३ ॥
नए नूत नीबू नए नालिकेरं। रची नारिंगी नासपाती सु मेलं॥
धरे अम्रता कैथ सथ्थ बिजोरे। मनों डार तें पारिके आनि मोरे॥
छं० ॥ ८४ ॥
धारार केढी मह्नि भीजी पकौरी। बरी मूंगरी [5]पाखरा पट्ट मोरी ॥
महा मद्दु मैदान की मेलि रोटी। कछू जामिनीनाथ ते जोति मोटी॥
छं० ॥ ८५ ॥

(१) ए कृ को सुख। (२) ए कृ को पुर। (३) ए कृ को बनाई।
(४) ए. कृ को किदूरी। (५) ए कृ को मापकी।

धरे भोजनं मंडनं आनि माँडै। भिगे सक्करा पीर सों सेन छाँडे
रवा केरु आमोदनं देव नाए। घने घृत्त अंगा करौ पोषि लाए
छं० ॥ ८६ ॥

काढी कट्ठ मैदा पिठी मेलि पाटी। वनी वेटई अंगुली पात चाटी
रची रोटियं मिश्रियं चैन पायौ। तहां सालनं आन रानी पठायौ
छं० ॥ ८७ ॥

लै लै विप्र दौरे सुरंधेर तारू। बने सूरनं वेगनं मेलि मारू।
करी वानि विंबा गव्चौरा परोसे। बरे लै धरे वीरजे वेस रोसे
छं० ॥ ८८ ॥

सदन सेमि सँ मांच चंडा चलाए। ढका देत से टेढ साढं किधाए
कंकोरा करेला सुरेला सराहे। भली भांति भाड़ानि के ढंड चाहे
छं० ॥ ८९ ॥

रवा संफरी छौंकरी लैधरी ते। कली कचनारं भलीजे करीते।
धिरत्तं भरत्तंभ टाकौ सुधारयौ। नहीं बाकलं बिजूरा में पधारयौ
छं० ॥ ९० ॥

रच्यौ राइ तौनाय तौ लोंग मिरचें। धना सुंठि लै राइ मिस्राय सिरचे
परोसे नवीनं चनाके निमोना। मिरी मेलि नींबू धरे केलि दोना
छं० ॥ ९१ ॥

दूहा ॥ अर उर कार परिकार लए। संभरिवै मुष माँगि ॥
जनु [1]पटुता करि पांनिसों। षटरस राधे षाँगि ॥ छं० ॥ ९२ ॥
सुर सँधानौ सुर जनौ। धऱ्यौ दही सों सांधि ॥
फूल फूल फल के जिते। तिते करे कार रांधि ॥ छं० ॥ ९३ ॥

## दाल भाजी और खटाई भरी पकौड़ियों का वर्णन।

त्रोटक ॥ सरसों सूआ के साक जिते। गिरिराज रुरायिय रांधि तिते ॥
बथुआ बड़ साग बवोत बने। बरबाय बिरंग सवाद सने ॥
छं० ॥ ९४ ॥

(१) ए. कृ. को.—वहुता।

चनका अरु पोचिय चूक बन्यौ। तहा [1]सौंरिय त्योरन जाय गन्यौ
लगि डाड पयाल पयाल कसौ। मघवा उतकै हीय बालक सौ॥
छं० ॥ ९५ ॥
दिव दारू सुदोर है साकन मे। सुर बातिय मे थिय पाकन मे॥
नव पल्लव लीव रु नाय धरी। कटई गति काढि सु दूरि करी॥
छं॥ ९६॥
भरि भाजन भात उलॆंड इतौ। भर भीमन जेइ सकत जितौ॥
तवही [2]पसवायत भत्त लिय। सुकमार सपेद सुगंध किय॥
छं० ॥ ९७ ॥
अरुन वरुन पुनि पीत रच्यौ। इक इक्क सन सुष कोच सच्यौ॥
मसुरी मुंग माष चना विधि चौ। दधि धीय [3]सुधारियदारि सुचौ॥
छं० ॥ ९८ ॥
रसरा मठदे पुट केसर कौ। कछु आननही सनमे सरकौ॥
वरु वारि बरावर धृत्त लयौ। [4]सदसुभ्भित सोसुर भौन अयौ॥
छं० ॥ ९९ ॥
कुसल सुसल समधार परै। अनपडित मानहु गंग झरै॥
अपनौ वटि वास तिमास परे। हठिवास सुवासनि आभ भरै॥
छं० ॥ १०० ॥
चकतार अपार सवा दल सै। वनि भूति अभूतिनि वद गसे॥
सुहित उर हूल काय परस। द्रिगदेषि सरवक सेत रस॥
छं० ॥ १०१ ॥
मधु मौन रचे पचि भति इति। कनवज्जनिय कनवज्ज जिती॥
घन पड मरग्गल सो सपजे। जिन बासन वानिक छम्म तजे॥
छं० ॥ १०२ ॥

## पछावर की परस का वर्णन।

दूहा॥ जेइ अधाने जठर पर। जलपिय फेरति पानि॥
तुच्छ षुधा पाछैं रही। तव लई पछावरि वानि॥ छं० ॥ १०३ ॥

(१)मो० त्यौंरिय। (२)ए कृ को—पसकायत। (३)ए कृ का—सुधारसदारि। (४)ए कृ को—दस।

मोतीदाम ॥ बढ़ी रुचि देषि कढ़ी कर लेत। बिचैं मिरचैं मिलि लौंग समेत
बिकत्त तिकत्त सुषट्टिय षार। लई सुप मंगि हुई मनुहार ॥ ॥
छं० ॥ १०४ ॥

करिवां काठ पत्तनि की सब सानि। बंध्यौ दधि आनि धस्यौ ढिग छानि
मट्ठा दधि छानि रुबानि बघारि। जहां मिलि जीर धनं धनसार
छं० ॥ १०५ ॥

पनं बहु जंबुअ अंबुल मेलि। निचोरिय दारिम दाष सुठेलि ॥
गऊ पय औटिय धार उभांटि। धरे भरि भाजन मिश्रिय बांटि
छं० ॥ १०६ ॥

मिली मधि जारक षारिक चूक। सवारिय झारि भए भष भूक ॥
भए चिपतें सब सामंत साथ। कहैं मुष किंत्ति रहे षचि हाथ ॥
छं० ॥ १०७ ॥

सँजोगिय स्वामिनि कौ परधान। पंधा गहि प्रीति करै सनमान
कहै सब सथ्थ भई श्रम भीर। क्षमा करियौ चित चूक सधीर ॥
छं० ॥ १०८ ॥

कहै सुष सामंत श्रीमुष राज। भए हम पूरन पावन आज ॥
तहां तप तो इक हथ्थ धुवाय। अरच्चिय दच्छि करंदम काय ॥
छं० ॥ १०९ ॥

दए मुषवास कपूर सुआइ। मँहै अप अप्प मिलावन जाइ ॥
जिमावत ओसर यों रनिवास। इसी भँति राज रह्यौ इक मास
छं० ॥ ११० ॥

भई चढती चढती मनुहारि। दिन प्रति हास बिनोद [1]उचारि।
छं० ॥ १११ ॥

## आखरी दिन चलते समय राजा का शिकार करने की तैयारी करना और प्रोहित गुरुराम का मना करना।

दूहा ॥ चल्यौ अंत कै द्यौस निप। बरज्यौ प्रोहित राम ॥
कुसल भई अरु रस रह्यौ। क्यों न पधारहु धाम ॥ छं० ॥ ११२ ॥

( १ ए. कृ. को.-उधारि।

मृगया सदा विगार हुअ। सुनौ कहूं समुझाय ॥
आप लह्यौ रवि राज पै। दसरथ पंडव राय ॥ छं० ॥ ११३ ॥

## राजा का शिकार के लिये तैयारी का वर्णन।

हंसि नरिंद हय पर चढ्यौ। भई निसान धमक ॥
सत्त समंद कलंमलै। सकर पित्त चमक ॥ छं० ॥ ११४ ॥

कवित्त ॥ चमकि रुद्र चष पुल्ले। चमकि सिर ढुल्ले सेस महि ॥
भरकि उठे दिगपाल। डरकि दिगपाल सोच रहि ॥
हलकि हल्ले गिरि मेर। हलकि कुब्बेर संक हिय ॥
धरकि धरा धइराय। धरकि दिग्गजनि [१]कंप किय ॥
आषेट हेट प्रथिराज की। एक मुष्य कवि को कहै ॥
उडि धूरि पूरि [२]अमर भन्यौ। रविन व्योम मंडल वहै ॥
छं० ॥ ११५ ॥

काष गगन चिन्ह। चिन्ह नन घन सुझ्झै ॥
नह वह भरि कान। आननन तान सु बुझ्झै ॥
सहस सोरषा पुष्प। सहस द्रिग सहस हथ्थ की ॥
दलि तरु चकित छिन्न। भिन्न भइ अन्न अथ्थकी ॥
हय गय पयाद पायान मय। अकथ कथ्थ कविचंद केहि ॥
डगमगहि पिंड ब्रह्मंड को। आज राज प्रथिराज रहि ॥
छं० ॥ ११६ ॥

दूहा ॥ रह्यौ नहीं सभरि धनी। चढ्यौ चित्त अति चाव ॥
उगमगि पहुमि पयान भर। ज्यौं जल रीती नाव ॥
छं० ॥ ११७ ॥

## शिकारी सामान, वन की शोभा और बनैले जीव जन्तुओं का वर्णन।

पद्धरी ॥ चढि चल्यौ चाड चहुआन भान। सुर नाग नरनि भूल्यौ वसान ॥
धमकी धरन्नि पुरतार भार। बढि सक लक ससार सार ॥ छं० ॥ ११८ ॥

(१) मो चंपि　　(२) ए कृ को अंतर।

लिय डोरि डोरि संकरन खान। चढ़ि चले रथ्थ पथ चीतिवान॥
अबयरत्त हत्थ हुंकरत मुष्ष। फँद बंध अँग संग्राम रुष्ष॥
छं० ॥ छं० ॥ ११९ ॥

जुर बाज कुही तुरमती धूत। को अन्य गनै पंषी अभूत॥
चहुआन गयौ उद्यान दूरि। गिरवर उतंग बन सघन पूरि॥
छं० ॥ १२० ॥

उज्जार जार सुभझ्झै न मग्ग। भरि सकै कौन भर डक्कि डग्ग॥
सीस [1]पसि रत्त सामर सिंघारि। कहुं साष ताल सागोन सार।
छं० ॥ १२१ ॥

कहुं खीक गुंड गिरर छानि भार। कहुं बेलि बेर बेकल अपार।
कचनारि कोह गिरि नारि आरि। गुरजैन गैन परसंत धारि॥
छं० ॥ १२२ ॥

अनछिद्र छांह सों करिय छोर। कपि कच्छ बेलि कपि त्याग ठौर
कूं परित रत्त करलैं सरस्स। षट तीन भार तरु तें तरस्स॥
छं० ॥ १२३ ॥

फुलित फलित फवि चारु फेर। वसु जाम ग्राम पसु पंछि घेरि॥
कहुं मृगमयंद मातंग मत्त। सु सल्ल सियाल सूकर भिरत्त॥
छं० ॥ १२४ ॥

कहुं रीच्छ इच्छ सोवंत छांह। बंदर लंगूर कंगुरन मांहि॥
फूंकार फनिंद तर को तरन्नि। सब सकै कोन कोविद बरन्न॥
छं० ॥ १२५ ॥

हा॥ हरि हरि हरि बन हरित महि। हरन पिष्षयै अंषि॥
सारँग हकि सारँग हने। सारँग कारनि कारष्षि॥ छं० ॥ १२६ ॥

## शिकारी पलुए जानवरों का कौतुक।

वित्त॥ आषेटक रमि राज। बाज जुर कुही छंडि कर॥
स्येन सेन बाराह। हनहि बरहक्कि तक्कि उर॥

(१) ए. कृ. को परि।

बागुरी परि उरझत। रोझ सांमर असप सुस ॥
और जीव को कहै। उहै भेडलह थाल कास ॥
वन वीच कीच मचि ओन वहि। मनिन चद परिमित लहै ॥
सोमेस नंद आनद सर। क्रोड कोप जतुन सहे ॥ छं० ॥ १२७ ॥

## जंगली जानवरों की स्वच्छन्दता और उनके शिकार होने का वर्णन।

लघुनराज ॥ वाराह राह रोकय। वधिक्कय विलोकय ॥
हस्ति दूब अंकुर पनत दड्ढ वकुर ॥ छं० ॥ १२८ ॥
षुर अवनि[2] उध्धर। ललित्त वेलि विध्धर ॥
कली कुसुम मजर। अरून्न नील पिंजर ॥ छं० ॥ १२९ ॥
तजत ते मधुकर। करत मुष्प हुकार।
रोमंच अग्ग उभ्भर। डरत देषि सुभ्भर ॥ छं० ॥ १३० ॥
लचत भूमि उद्दर। वरन्न स्याम वद्दर।
सपेद दंत कातय। सुजानि वग्ग पतय ॥ छं० ॥ १३१ ॥
टगट्टगत नेनय। तारक्कजेम रेनय।
अहार कद मूलय। भयौ सुकाध थूलय ॥ छं० ॥ १३२ ॥
उढाल चीय भूलिय। फिरत नद्द कूलय।
न्त्रिमल्ल नंद वीचय। करत लोटि कीचय ॥ छं० ॥ १३३ ॥
सुनत कूह सेनय। लग्यो सुकानं दैनय।
चमक्कि चष्प पुल्लय। इकाल उद्धि चल्लिय ॥ छं० ॥ १३४ ॥
भिरत छडि भज्जय। निरक्खि दैन रज्जय।
प्रपत्तयौ धनुद्धरी। सिकार भाल गुद्दरी ॥ छं० ॥ १३५ ॥
हरष्षि नाथ सभरी। ज्यों भोर मेध डंवरी।
हलक्कि फौज उप्परी। दिसा दिसान विप्फुरी ॥छं०॥१३६॥
पंवार जैत अग्गरी। हते न्त्रपत्ति अग्गरी।
विकट्ट जाल जगरी। अठार भार पगरी ॥ छं॥ १३७ ॥

( १ ) मो-जत्रन। ( २ ) मो उप्परं। ( ३ ) मो वैतय।

गये सुचूकि ढाहरं। बबक्कि उठि नाहरं॥
* * * * * * ॥छं०॥ १३८॥

## जैतराव का सिंह को मारना।

कवित्त॥ सोर घोर सुनि श्रवन। रवनि रवनीय मंद जगि॥
निडर अंग ऐंडाय। बाघमुख पग्गि क्रोध अगि॥
अधर दंत चाटंत। चाटि हथ्थल हुस्यार हुअ॥
पटकि पुंछ मच्छर दहारि। उच्छारि उछंग भुअ॥
प-यौ सुजैत धाराधिपति। अति सरोस पटक्यौ सुधर॥
उठि हक्कि हाक ओंकार हन्यौ। गयौ तुट्टि करिवार कर॥छं०॥१३९

## बलिभद्र का सिंहनी को मारना।

सिंघ सँधा-यौ पिष्षि। षिंगि सिंघन बबकारिय॥
समुष राज प्रथिराज। निरखि आवत ललकारिय॥
मनहु माघ केमास। मेघ काल बायनि बिस्तारि॥
यों कंपै सह काय। हाय मुष उटहि न ससार॥
वलिभद्र राय बलिवंड धपि। कर क्रपान वाही सु बर॥
उछरंत लंक कटि अद्ध परि। अद्ध आय लग्यौ सु कर॥छं०॥१४०

अध लग्यौ कर आय। ताहि जम दड्ढ घाय किय॥
भाल जाल महि हन्यौ। छेदि बेहाल ठेलि दिय॥
घरी च्यार सब सथ्थ। रह्यौ थहराइ लग्गि टग॥
ग्रेह देह अरु नेह। गए भय भूलि मग्ग जग॥
हँसि कहै राज कविचंद सों। ए भर अरि असुपत्ति सिर॥
करतार लज्ज रष्षै कलह। कटे कन्ह से जंग थिर॥ छं०॥ १४१

## राजा का गत घटना पर सोच करना परंतु कवि का भुलावा देकर उसे शिकार से फिराना।

कहै चंद कवि तथ्थ। राज गत बत्तन सूचहु॥
अहै सु मानुहु दिष्ष।। सोग संतापन मूचहु॥

धरहु मन्न अग चलहु। पग्ग पब्बय उज्जारहि ॥
बहु वराह रुकि राह। दाह वाह बर मारहि ॥
भुम्माय वत्त चहुआन कौ। चल्यौ भट्ट मुष अग्र धरि॥
न्नम्यौ न मिटै न्निम्मान कछु। तहा इक्क आइय ववरि॥छं०॥१४२॥

## कुछ सामतों का राजा को एक सिंह की सूचना देना।

सोलषी सतोष दास। नंदन नारायन ॥
तुच्छ पटे पग दौरि। पवन बिन न्निपति परायन ॥
आसा लगि धावंत। रहै दासा तन लोयै ॥
रैन दीह जानेन। रहै हिय हुकुम जु किये ॥
तिन कह्यौ आय प्रथिराज सहु। सिंघ एक माल्यौ निकट ॥
निठुर निसक कंदर मंझौ। बीज तेज लोचन बिकट ॥छं०॥१४३॥

## राजा का सूचना पाकर सिंह की खोज में चल पड़ना।

गाथा ॥ यों सु न्नपति श्रवन्न। गवन कीन लीन कोवंड ॥
कोमल पद संचार। उचार कोमल भास ॥ छं० ॥ १४४ ॥
केभर अग्ग पच्छ। केभर वास दच्छिन अग ॥
दारा ग्र दुज राज। ढारं तेन पारिय छेर ॥ छं० ॥ १४५ ॥

## होनहार की प्रभूति वर्णन।

कवित्त ॥ जलधि जनक ससि तनौ। और अम्रत्त तन [1]तातन ॥
बंधु धनंतर वैद। पोषि रष्षन वपु पातन ॥
लच्छि बहनि बुध बंदै। विधागु वल्लभ वहिनेज ॥
भव भूषन किय भाल। कुटंम उडगन गन केज ॥
लग्यौ कलंक घटु जाइ घटि। इक्क निसा पूरन्न रहि ॥
प्राचीन कीन लग्यौ कठिन। सु क्यौ मिटै सिरजंत महि ॥
छं० ॥ १४६ ॥

हरि कर धरै पषान। देव निरवसी रष्षै ॥
बलि दव्वे पाताल। अभष भष पावक भष्षै ॥

(१) ए कृ को नायन।

ब्रह्मपूज पर हरी। रुद्र कापाल लगायौ ॥
इंद्र अंग भग भई। सुक्र रषि नेन भगायौ ॥
सतवती सीय दुष पाइ जिय। रसाताल गइ फट्टि भुअ ॥
न्रप नघुष नागपन भुग्गयौ। नमो नमो सिरजंत तुअ ॥
छं० १४७ ॥

बिछुरै नल दमयंति। रहे हरचंद नीच घर ॥
नारद नारी भए। श्राप पायौ दसरथ्थ भर ॥
राम बसे बनबास। पंडव अनषंड विपति सहि ॥
राहु लगे विन राह। भयौ बिय टूक चंद कहि ॥
बपु जरि अनंग हुअ अंग बिन। नरग राज क्रकिला सु हुअ ॥
गजमुष गनेस अजमुष दछिन। नमो नमो सिरजंत तुअ ॥
छं० ॥ १४८ ॥

सायर षारेत सह्यौ। श्रृंग रिषि सह्यौ श्रृंग सिर ॥
पग पंगुर सनि देव। पंग [1]हनमंत संत चिर ॥
जच्छि राज की अच्छि। पिंग इक भई सर्प षत।
षरमुष रावन राव। अंध कुर रावनं दिषत।
भगवंत भिक्ष कर तन तज्यौ। पारथ पुरषारथ गरयौ ॥
विक्रम नरिंद वायस भष्यौ। कासिर वारौ निब्ब्यौ ॥ छं० ॥ १४९ ॥

## सिंह के धोखे से कंदरा में धुआं करवाया जाना।

दूहा ॥ कंदर अंदर धूम किय। सिंघ भरम प्रथिराज ॥
पुब्ब पुरान नहौ सुन्यौ। अति गति होत अकाज ॥ छं० ॥ १५० ॥

## धुआं होने पर कंदरा के अंदर स्थित मुनि को कष्ट होना और उसका घबड़ा कर बाहर आना।

पद्धरी ॥ चिन पच कट्ठ लगि उठी झार। गइ गुहा मंझ धसि धूम धार ॥
चट पट्ट सद्द सुनियै न कान। फट्टिय सु झाल छुट्टै औसान ॥
छं० ॥ १५१ ॥

( १ ) मो. हवंत।

सब जीय जत भजि सैल तज्जि । धरराय मार पावक गरज्जि ॥
चप श्रवा सकि पारत चीस । कलमलि मुनिंद मन भई रीस ॥
छं० ॥ १५२ ॥

कोमल सु कमल द्रग श्रवै नीर । रद चपि अधर कंपत सरीर ॥
जट जूट छूटि उरझत पाय । अग चरम परम नष्यौ रिसाय ॥
छं० ॥ १५३ ॥

तमि तोरि डारि दिय अच्छ माल । निकस्यौ रिषीस वेहाल हाल॥
गहि दर्भ हस्त वर नीर लीन । प्रथिराज राज कहु आप दीन ॥
छं० ॥ १५४ ॥

हम तप्प वप्पु साधत साध । नर सु विरुद्ध नाहिन अराध ॥
फल पच नासि पालत प्रान । सब संग त्यागि सेवत उद्यान ॥
छं० ॥ १५५ ॥

कहु एक राइ जाचहि न जाय । नन जीव जत आवै संताय ॥
निर वैर काल काटत कठिन्न । भव सिंधु मध्य ते भए भिन्न ॥
छं० ॥ १५६ ॥

नन इच्छ-भछ्य-वर भोग जोग । कहि चूक हमहि संतवत लोग॥
फल भस्म भूम पल्लव समेत । सुपि सरित सिंधु रष्यौ वरेत ॥
छं० ॥ १५७ ॥

ना रपों चिन्ह पठ तीन भार । तव होय चेत संसार सार ॥
। छं० ॥ १५८ ॥

## ऋषि का शाप देने के लिये उद्यत होना ।

कुंडलिया । तब अचेत चेतै सुचित । जब लग्गौ सिर माहि ॥
इह कहि आपुन को भयौ । गही पुरष इक बाह ॥
गही पुरष इक बांह । गेन ते उतरत तच्छिन ॥
कहै निरा अपराध । साध पीरेन तम्मि चिन ॥
तमि चिन पचन तोरियै । बिना संतापै सव्व ॥
ताहि दंड किन देहु भुकि । जिहि दुष दीनो तब्ब ॥
छं० ॥ १५९ ॥

कवित्त ॥ सुरहि बच्छ मृगराज। छेवा गजराज अथ्थ थल ॥
चित्रक हरिन बराह। राह पीवंत इक्क जल ॥
आप दुखि चष अग्ग। घात मंजार न मंडै ॥
फन करि पवन भषंत। मोर पंनग नह षंडै ॥
परताप सथ्थ गुरु हथ्थ कौ। नको जीव जीवह भषै ॥
तिहि जियत आज रिषिराज कहि। (१)दर बैसंनर धषै ॥
छं० ॥ १६० ॥

## ऋषि का चुल्लू में जल लेकर शाप देना कि जिसने मुझे कष्ट पहुंचाया वह शत्रु द्वारा अन्धा किया जाय।

गाथा ॥ इहि रिषि कहि बरबैनं। तजि संसार आपियं रायं ॥
मोद्रिग जिहि दुख दीनं। तास तुम चच्छ कड्ढाइं ॥ छं० ॥ १६१ ॥

कवित्त ॥ कं अंजुलि कुस पकरि। कहै रिषराज सुनहु सब ॥
जिहि मो द्रिग्ग दुष्षए। निरा अपराध आय अब ॥
ता जुग लोचन जोनु। अयनजुग बीतत कड्ढय ॥
मन बयन्न नहि टरै। विप्र षिझि षिझियों रट्टय ॥
जितिक पीर हम भोगवैं। भूमि लोक अवलोक इहि ॥
सत गुनी विरधता होइ चष। चल्यो चाइ मुनि ईस कहि ॥
छं० ॥ १६२ ॥

## ऋषि का शाप सुन कर पृथ्वीराज का भयभीत होना।

सुनिय बयन्न श्रवन्न। कंपि प्रथिराज थरथ्थर ॥
जिते सथ्थ सामंत। सूर उर त्रास घरब्बर ॥
गये बदन कुमिलाय। सक्कि अति अधर अन्न उध ॥
बोलत बोल न बनै। 'सनै संताप साप दध ॥
रिषि आप दाप कौ अंग में। को ठिल्लै पल एक लगि ॥
जंगलन जाइ नन जाइ धर। भरि न सरकै भूप डग ॥
छं० ॥ १६३ ॥

( १ ) ए. कृ. को.-मनैं।

## कविचंद का ऋषि के पैरों पर गिर कर क्षमा मांगना।

तवहि चंद कवि दौरि। [1]विप्र पद रह्यौ विप्र गहि॥
छमि स्वामी अपराध। साध मुनि फुनि उद्धार कहि॥
तुम सु षंड ब्रह्मंड। षंड नव तुम तप चल्लहि॥
तुम अंमन जीमूत। वरषि जीवन प्रति पल्लहि॥
केहरि भरम हम धूम किय। पायक वसिट्ठय देव हुअ॥
संकुचि नरिंद कंपे डरपि। थरपि हथ्थ सिर सोम सुअ॥
छं०॥ १६४॥

## कविचंद का ऋषि से कहना कि यदि किसी से भूल में अपराध हो जाय तो माहात्मा लोग सहसा शाप नहीं देते।

पिय व्रत ध्रुव के वंस। भूप जयवंत सिकार॥
मूल मंडि ग्रंथि रोकि। वैठि दुरि जाल कठार॥
मुह अग्गै इक रिष्य। निकसि प्रावरि मृग छाल॥
भ्रम कुरंग हनि तकि। वान लगि उभ्भर दुसाल॥
कामति जोग बल रष्षि तन। यथ्थन मन तिन पिमा किय॥
कविचंद कहत रिषि राज सुनि। पुनि कुपि आपन न्रपति दिय॥
छं०॥ १६५॥

कुंडलिया॥ करि सनमान न सकिय दुज। सिव पिष्षि चक्र चलाय॥
सिर लग्गा पुप्परि उछटि। जानु चिहुटिय जाय॥
जानु चिहुटिय जाय। हाथ आकर्षंत छुट्टिन॥
तीन कोडि हज्जार सठि। तीरथ करि अट्टन॥
ऐरावत सरोवर दछिन महि। पातक पुट्टि विछुट्टि गय॥
तीरथ कपाल मोचन तहां। नाम पगठि परसन्न हुअ॥
छं०॥ १६६॥

(१) ए. कृ. को. विप्र प्रदच्छिन प्रगह्यौ गहि"

## कवि का कहना कि हम स्वारथी और आप परमार्थी जीव हैं सो कृपा कर शाप के उद्धार का उपाय बतलाइए।

कवित्त ॥ तुम जप तप पर हेत। देत वपु रिषि दधीच परि ॥
तुम थुति श्रुति कहि सकै। तुम्ह पद चिन्ह धरै हरि ॥
हम स्वारथ लगि फिरहिं। इष्ट स्वारथ [1]आराधन ॥
हम संसारी जीव। हम सु अपराधह साधन ॥
नन सरन आन तुम सरन तजि। रष्षि सरन प्रथुराज हथु ॥
कट्टै सराप जा पुन्य करि। सो बताउ बरदान तिथु ॥ छं० ॥१६७॥

## ऋषि का कवि से नाम ग्राम पूछना और कवि का अपना और राजा का परिचय देना।

[2]चंद बदन्न मुनिंद। कहै तुम नाम ठाम कहु ॥
तो मुष सबद रसाल। सुनत सुष होय हियै बहु ॥
तबहि भट्ट भाषंत। स्वामि मो नाम चंद कवि ॥
वह नरिंद प्रथिराज। लज्ज भरि रह्यौ देव दवि ॥
अब ह्वै क्रपाल प्रभु उच्चरहु। कछुक देऊ बरदान फिरि ॥
अप्पौ नरिंद फिरि उद्धरहु। जिहि पारंगत [3]होहि तिरि ॥
छं० ॥ १६८ ॥

## ऋषि का संकुचित होकर राजा का प्रबोध करना और कहना कि शहाबुद्दीन तेरे हाथ से मारा जायगा।

चौपाई ॥ हों बालक दुरवासा तनौ। सत्ति बात सब तोसौं भनौं ॥
इह न्रप तोहि दियौ बरदान। तेरे कर मरिहैं सुलतान ॥
छं० ॥ १६९ ॥

यों कहि रिषि अंतर सकुचान। मुह अग्गै न्रप मुष कुम्हिलान

(१) ए. कृ. को.-आधारन। (२) को.-चंद बदन्न मुन्निंदं। मो.-चंद वचन्न मुनिद
(३) ए. कृ. को.-होत।

देषि दया उर भई मुनिंद । बोल्यौ रिजु दुज आउ नरिंद ॥
छं० ॥ १७० ॥

## पुन ऋषि बचन कि कवि राजा और शाह एक मुहूर्त में मरेंगे ।

दूहा ॥ न्नप चहुआन रु चंद कवि । अरु गोरी सुलतान ॥
इक महूरत में मरैं । इह हम दिय बरदान ॥ छं० ॥ १७१ ॥

## ऋषि के बचन सुन कर पृथ्वीराज का प्रसन्न होना ।

आनंद्यौ प्रथिराज सुनि । निश मन करै विचार ॥
देहन दनु देवन रहै । साह सहित म्रत सार ॥ छं० ॥ १७२ ॥

## पृथ्वीराज का अंतरप्रबोध ज्ञान ।

कवित्त ॥ देह न देवनि रहै । रहै नह देव दान वनि ॥
देह न मुनि पै रहै । देह नह रहै मान वनि ॥
देह न नागन रहै । देह नह रहै नगन गन ॥
देह न जच्छन रहै । देह नह रहै पुन्य जन ॥
रहि है न देह गध्रब्ब वर । गुम्भिक सिद्ध अवद्धि बस ॥
मन समझ कहै चहुआन चित । रहै लैन हारे सु जस ॥
छं० ॥ १७३ ॥

## पृथ्वीराज का ऋषि के पैरो पडना और ऋषि का राजा का सिर स्पर्श करना ।

दूहा ॥ यों विचारि प्रथिराज उर । लग्यौ रिष्षि कै पाय ॥
मन में सकुचि (१)मुनिंद कर । न्नप शिर लयौ उचाय ॥छं०॥१७४॥

## कविचन्द और मुनि का प्रश्नोत्तर ।

### ( कवि वचन )

तब मुनिंद सों चंद कवि । पूछत इह अ देह ॥
सकल कुटंबी लोक मे । कोन सु साचो नेह ॥ १७५ ॥

(१) मो नरिंद ।

## मुनि वचन।

पूरन सकल विलास रस। सरस पुत्र फल दान॥
अंत होइ [1]सहगामिनी। नेह नारि को मानि॥ १७६॥

## कवि वचन।

गाथा॥ किं तन त्रिभुवन सारं। किं तन मध्य सार रिप ईसं॥
किं पुनर पिता मझ्झं। [2]सारं तत्त उत्तरं [3]देहुं॥ छं०॥ १७७

## मुनि वचन।

नर तन नर पुरसारं। नर तन मद्धि सार तप सीयं॥
सहि देही मद्धि सारं। वाचं इक बुध [4]बद्दाई॥ छं०॥ १७८॥

## कवि वचन।

को दुज धरम कथेयं। को न्रप धरम परम संसारं॥
किं बनिकं धन धरमं। किं धरमं सूद्र सहायं॥छं०॥१७९॥

## मुनि वचन।

श्रुति पठनं दुज धरमं। भू भुज धर्म्म नित्त नित्तेयं॥
दया सुधर्म्म वनिकं। सेवा ध्रम सुद्र सहाइ॥ छं०॥ १८०॥

## कवि वचन।

दूहा॥ कोन नगन अंबर छतें। को ढंको बिन चीर॥
को हारै अंधो फिरै। को जीते तजि तीर॥ छं०॥ १८१॥

## मुनि वचन।

जस हीनो नागो गिनहु। ढंक्यौ जग जसवान॥
लंपट हारै लोह छन। त्रिय जीतै बिन बान॥ छं०॥ १८२॥

## कवि वचन।

राजरिद्धि [5]बाधंत क्यों। किहि मग राज बिलाय॥
[6]भूषेउ न्रप छंडै कहा। कहा भूष मं पाय॥ छं०॥ १८३॥

(१) मो -महचारिनी। (२) मो.-नारं। (३) ए. कृ. को.-देहि।
(४) मो -बरदाई। (५) ए कृ.को -मेटे कवन। (६) ए. कृ. को.-भूपौ।

## मुनि वचन ।

रिषि पूजा लच्छी बढै । रिषि अपमान विलाय ॥
रिषि विभूति भूपै तजै । अनि वित भूपै पाइ ॥ छं० ॥ १८४ ॥

## कवि वचन ।

किहि मग कंटक विकट है । को मग सरल सुभाइ ॥
किन मग चलियै रैन दिन । किहि मग परै न पाइ ॥
छं० ॥ १८५ ॥

## मुनि वचन ।

हरि विमुपें मग कटकी । हरि मग सरल सुभाइ ॥
हरि मारग निरमै सदा । अनि मग पोचौ पाइ ॥ छं० ॥ १८६ ॥

## कवि वचन ।

को मैलौ पट उजलौ । को उज्जल पट मैल ॥
को भूल्यौ मारग लगै । को भूल्यौ ही गैल ॥ छं० ॥ १८७ ॥

## मुनि वचन ।

मन मैलौ मैलौ वहै । मन उज्जल सु पवित्त ॥
हरि विमुषे भूले फिरै । भूलि न हरि जिन चित्त ॥ छं० ॥ १८८ ।

## कवि वचन ।

भुगति मुगति किन निकट है । काते दूरि दिपाइ ॥
किन आवध जग जिति यहि । किन हारत जगजाइ ॥छं०॥१८९॥

## मुनि वचन ।

समदरसी ते निकट है । भुगति मुगति भरपूर ।
विषम दरस वा रैन तें । सदा सरवदा दूरि ॥ छं० ॥ १९० ॥
पर योमिनि परसै नही । ते जीते जग बीच ॥ ,
परतिय तक्कत रैन दिन । ते हारे जग नीच ॥ छं० ॥ १९१ ॥

सुजस बान जग में जिये। कुजसी मृतक समान ॥
दाता जागै रैन दिन। सोवै सूम अजान ॥ छं० ॥ १९२ ॥

## कवि वचन।

को वैरागी ग्रेहही। को रागी बनवास ॥
को लूटै परलच्छि कों। काते लच्छि उदास ॥ छं० ॥ १९३ ॥

## मुनि वचन।

निरलोभी वैराग ग्रह। लोभी बनहू राग।
पटुभाषी परबत भषै। कटुभाषी तिय भाग ॥ छं० ॥ १९४ ॥

## कवि बचन।

किहि मुनि कौन अराधि है। बिनही औसर देषि ॥
तुम बचननि सुष पाइयै। तुम दरसन सु विसेष ॥ छं० ॥ १९५ ॥

## मुनि वचन।

भूप कार कवि बैद बरु। मरमी असिधर होइ ॥
बंदी जन धनवंत जड़। ए आराधी लोइ ॥ छं० ॥ १९६ ॥

## कविचंद और सब साथियों सहित राजा का डेरों को वापिस चलना।

इतनी सीष रिषीस की। सुनि पग बंदे चंद ॥
सम नरिंद असवार ह्वै। चलै दलै आनंद ॥ छं० ॥ १९७ ॥

सेन सुरन सहनाइ के। नहि निसान धुंकार ॥
चोधिन चमक चिराक की। नह बंदी हुंकार ॥ छं० ॥ १९८ ॥

बिन बेरां डेरां गयौ। भूपति भयौ उदास ॥
मरन हान सें मग्गई। सुनिय सकल रनिवास ॥ छं० ॥ १९९ ॥

डेरां लगै डरावना। रह्यौ कटक सब मौन ॥
नर नारी नारी छतें। मनो प्रान किय गौन ॥ छं० ॥ २०० ॥

## उक्त शाप का संवाद पाकर रानी संयोगिता का दुःख करना।

चित्त चिंति संयोगिता। कौन कियौ मैं पाप॥
भोग समै संयोग में। कतह भयौ सराप॥ छं० ॥ २०१॥

कवित्त ॥ कै मै कढ्ढी [1]जाय। गाय चरती हंकारी॥
कै कासौ पग छियौ। धूम मै नागिनि मारी॥
कै ज्योति विप्र परहयौ। कह्यौ नन बैन सासु कौ॥
तेल लौंन वर हेम। चोर घर धर्‍यौ कासु को॥
कीनी न कानि कै जेठ की। कै बोलत ज्वाव न दयौ॥
बुल्ल्यौ सराप रिषि कंत कौ। सती हार कें हर लयौ॥
छं० ॥ २०२॥

## डेरों से चल कर दिल्ली आना और ब्राह्मण को दान देकर महलों मे प्रवेश करना।

दूहा ॥ दान दयौ रनिवास ने। अरु दिय दान नरेस॥
अयन उभय मे नयन डर। कियनिय महल प्रवेस॥छं०॥२०३॥
गैर महल रंजन भयौ। सहित संजोइय वाम॥
पौरि न रष्पो पोरिया। जे इतवारी धाम॥छं०॥ २०४॥

## इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके राजा आषेट चष श्राप नाम त्रिसठवों प्रस्ताव संपूर्णम्॥६३॥



( १ ] मो नाय या माय।

# धीरपुंडीरनाम प्रस्ताव ॥

## [ चौसठवाँ समय । ]

### सयोगिता व्याह के ढाई वर्ष बाद राजा पृथ्वीराज का अपनी सामंत मंडली के वल की परीक्षा करने की इच्छा करना ।

दूहा ॥ सुष विलास सजोगि सम । विलसत नव नव नित्त ॥
इक दिन मन में उप्पनी । ऐ ऐ चित्त कवित्त ॥ छं० ॥ १ ॥

कवित्त ॥ मास तीस दिन पच । महिल मझोज राजवर ॥
जुद्ध घटै सामत । वैर सु विहीन सँवर पति ॥
सुभर सूर सामंत । उरह भुज यनवर जान्यौ ॥
तीन मास तिय दिननि । तिनहि ससार सु मानौ ॥
तन तुग तेक्ष जोवन्न मन । तन तिहित्त उचौ न गिन ॥
कैमास विना आमत घटि । हु जानत आभग इन ॥ छं० ॥ २ ॥

### पृथ्वीराज का कन्नौज से भागकर आने पर पछतावा करना ।

दूहा ॥ जुध अनेक सामत करि । नहुं भाग्गौ कहु ठौर ॥
हम भज्जन कनवज्ज मति । अव दिष्षौ भर और ॥ छं० ॥ ३ ॥
कवहौ पिट्ठि न मे दई । अव लग्गी इह पौरि ॥
करौं परीछा सूर भर । जित्तौ असुर वहोरि ॥ छं० ॥ ४ ॥

### वलिभद्रराय का राजा से कहना कि सामतों की परीक्षा के लिये जैतखम बनवाया जाय ।

कवित्त ॥ तव कहै राव वलिभद्र । सत्त सामत अभगम ॥
इन वल घटै न राज । मत घट्टै वर आगम ॥

एक सुबर सुर अंत। तीर वाहैं बल मुक्कै।
पंच सबद्द संभरै। मद्द गजराजह चुक्कै॥
सामंत संगि प्रथिराज सुनि। जैत षंभ वर फेरियै॥
पारष्षि देषि चल वीर न्टप। जोय संदेह न जोरियै॥छं०॥५॥

## निगमबोध ( तीर्थ ) स्थान पर जैतखंभ का बनवाया जाना निश्चय होना।

दूहा॥ सुनिय मंच प्रथिराज बर। मनि परधान सुमान॥
जैत षंभ मंडन सु मति। निगम बोध बर थान॥ छं०॥ ६॥
मुरिल्ल॥ जिन दिन बल सामंत सु धट्टै। जानि मनि प्रथिराज सु थट्टै॥
बाल वृद्ध जोबन बलकाजं। जैत षंभ चिंत्यौ प्रथिराजं॥ छं०॥७॥

## श्रावण मास वर्णन।

कवित्त॥ श्रावन भावन भवन। रवन रवनी मिलि राजहि॥
सविता जेम समुद्द। धरनि धारा हर साजहि॥
पच्छिम पवन प्रसारि। धार जल हर धर हरयौ॥
षाल नाल भरि ताल। भरत जलनिधि जल भरयौ॥
परि मोर सोर उठि चोर जिय। जीवन जाचक औल गन॥
नर नारि चतुर वर चित्त कों। हरियालो सावन हरन॥छं०॥८॥

## नवदुर्गा में सामंतों के पूजा पाठ और उनके उत्साह का वर्णन।

ग्यारह से बावना। मास आसोज विपष्षिय॥
नव दुग्गौं नव दीय। नवल सामंत न रष्षिय॥
नव सत्ते नव दीह। महिष जोगिनि मिल्लारहि॥
हवन मंच दुज पढहि। पूजि दुग्गा जग्गारहि॥
उच्छह उतंग तिहि राइ पर। जुरन तेग बंधहि न्टपति॥
संपदा चिति चहुआन की। प्रथीराज तेजह तपति॥छं०॥ ९॥

## पृथ्वीराज का सब सामंतों को जैत खंभ के निर्माण और अपनी आज्ञा की सूचना देना।

तट्टह अट्ठह अट्ठ। अठै अगदीह सु मंडिय ॥
अट्ठ अट्ट प्रमान। सहर सिंगारि सिकाडिय ॥
आहुट्ठ सै दून। राज अग्या भर मंडिय ॥
जैत पंभ जैतान। जोर जुझा जो षंडिय ॥
आनंद तेज अग्या सु भर। भूपर भूप भुअप्पतिय ॥
मानिक राइ कुल उद्धरन। प्रथीराज छत्रपतिय ॥ छं० ॥ १० ॥

## पृथ्वीराज का जैत खंभ बनवाए जाने की आज्ञा देना।

एक समै प्रथिराज। वत्त जंपिय भर सारनि ॥
अष्ट धात करि पंभ। सिंगि कट्ठै वल पारन ॥
तिहि समान नहि वीर। विजय दसमी इह किज्जै ॥
अप्प अप्प वल तोकि। इष्टनिय जाप जपिज्जै ॥
सुनि सूर सजल आनंद मन। पुनित महल राजन उथौ ॥
सुनि धरि जाइ जालंध दर। असन कारन कारन हथौ ॥
छं० ॥ ११ ॥

## चंद पुंडीर के पुत्र धीर पुंडीर का जालंधरी देवी की उपासना करना।

सगति भोग संसार। सगति कर जोग जुगति जग ॥
सगति सुगति वर दैन। सगति आधार नाग नग ॥
सगति मंडा सुख कारन। सगति बिन सुष्य न पावै ॥
सगति राज निज काज। सगति नर सुर जय लावै ॥
इह जानि धीर मन ध्यान धरि। सगति उपास बिचार वर ॥
आनंद कंद न्रप चंद सुअ। धीर जाप लीनो सुधर ॥ छं०॥१२॥
सुभ असोज रवि मूल। सिद्धि जोगह सुष कारिय ॥
दुर्ग साहि थापनो। धीर आराधि विचारिय ॥

धन सुलगन सुष गरुश्र । धीर जालपा उपासै ॥
श्रह सुथान मति मान । कनक दुति षोड़स मासै ॥
एकंग मंत सद्ध सुमन । भूमि सयन सुद्धह [1]वसन ॥
गो दुद्ध हार बर इक्कलै । व्रत उचार बोलन रसन ॥छं०॥१३॥

## पूजन विधि, देवी का प्रसन्न होना और धीर पुंडीर का वर मांगना ।

पद्धरी ॥ सहि धाम छाय वासं सुसुभ्र । बासना उग्र कर पूर उभ्र ॥
श्रन्यन प्रवेस तिन श्रह पवित्त । कारज्ज काज दैं श्राइ मित्त ॥
॥ छं० ॥ १४ ॥

श्रासनह हेम त्रयकोन कुंड । कर सेत माल जपि उंच तुंड ॥
परिधान वस्त्र सारत्त रज्जि । श्रंबरह सेत उप्पर सु सज्जि ॥
छं० ॥ १५ ॥

श्रासन्न एज श्रग्गैं श्रनूप । स रजित तथ्थ जालंध रूप ॥
तस श्रग्ग संग सेरह बतीस । धज धोम पग्ग श्रग्गै सु कीस ॥
छं० ॥ १६ ॥

सुध्यान जाप दस सहस होम । धरि ध्यान होम जज्जिय सु कोम ॥
धरि हींय ध्यान जालंध देवि । मन वचं काया चिंतिय सु तेव ॥
छं० ॥ १७ ॥

त्रय पष्प वीच भय निसा जाम । श्रादिष्ट देवि बुल्लिय सु ताम ॥
मँगि मंगि मंगि नर बीर सत्ति । इछंत काज जो सुमझ मत्ति ॥
छं० ॥ १८ ॥

बुल्ल्यौ सु बीर जालंध माइ । सु प्रसन्न देवि जो सुभक्त भाइ ॥
वर एक सुद्ध श्रप्पहु सु श्रम्ह । फुट्टैव संग मो जैत षंभ ॥
छं० ॥ १९ ॥

जंपै सु देवि रे धीर धीर । फुट्टैव जु षंभ मो सति वीर ॥
राजन सु तोहि श्रप्पै पसाव । ग्रामह सु थान श्रादर सु भाव ॥
छं० ॥ २० ॥

(१) ए. कृ.-सरन ।

आये सु जात सुभझह सु रभ । फुट्टै सु सग तो जैत पभ ॥
चितै सु चित मुभ जहा चित्त । जह जहा सकट तो पास सत्त ।
छं० ॥ २१ ॥

जपै सु धीर जालध मात । फुट्टै सु पभ आउ सु जात ॥
फुट्टै जु सग मो सकति तिष्य । भुजो सु अन्न तो दरस दिष्यि॥
छं० ॥ २२ ॥

बरदान दियौ देवी सु धीर । नौसान प्रान वज्जै सु भीर ॥
समरें धीर देवी सवद । छुट्टै सु दुष्य नर वै मरद ॥ छं०॥ २३ ॥

## देवी का वरदान ।

कवित्त ॥ हेम दडि सिर मडि । मच द्रिग आन मिलाइय ॥
धूप दीप साया सु गध । जच अरु ध्यान जु पाइय ॥
नारिकेल फल सुफल । महिय पारभ पच विय ॥
विनै विद्धि सारत । करिय पूजा अनद जिय ॥
बर धीर मिली मग्गी सुवर । प्रसन उमा परतष्य हुअ ॥
चर चित्त बीच करहि न कछू । पभ फोरि जैपत्त तुअ॥छं०॥२४॥

## धीर पुंडीर का कुमारी कुमारियों को भोजन करा कर उपारन करना ।

दूहा ॥ कुम्मारी कुम्मार सहु । बोलि सु भोजन दीन ॥
अनँत विप्र भोजन विविध । धीर सु पारन कीन ॥ छं० ॥ २५ ॥
अति आनद सु धीर किय । भयौ हूर रस भास ॥
अनत विप्र भुजे भगति । दिय सवेद पिन तास ॥ छं० ॥ २६ ॥

## जैतखभ का वर्णन और सामतों का नित्य प्रति अभ्यास करना ।

कवित्त ॥ जैत पभ मडयौ । स्वामि सामत परष्यन ॥
अष्ट धात कर अष्ट । रेष गज अष्ट सु रष्यन ॥

अष्ट मुष्टि चा रुष्टि। वाहिं कढ्ढै जु संगि वर ॥
इष्ट देव सत सील। संच आभंग रंग भर ॥
तारुन्न तुंग सह सत्त भर। इस अभ्यास दिन प्रति करहि ॥
इक मुट्ठि दु मुट्ठि ति मुट्ठि लगि। किहुन सार दुअ अंग सरहि॥
छं० ॥ २७ ॥

## धीर का जैतखंभ भेदने के लिये जाना।

चकित चित्त चहुआन। सूर सामंत न सुझझहि ॥
नर पष्षर भर भिरन। षंभ सों धिधिक धिधिक झझझहि ॥
तीन पष्य दिन पंच। बीर नीसानन वज्जिय ॥
सबर बैर सुरतान। जाहि संमुह करि सज्जिय ॥
पुंडीरराय चंदह तनौ। धीर नांउ वै अंकुरिय ॥
रन सिंह कंध यप्परि तरकि। हेम तुच्छ लिन्नौ तुरिय ॥छं०॥२८॥

## धीर पुंडीर की अवस्था और बल का वर्णन।

नव बिय वरष प्रधान। तुंग लच्छिन उतंग तन ॥
चढ्यौ सिंह सामंत। बीर पुंडीर धीर घन ॥
ताजी तुंग उतंग। बैस बीय षष अढारै ॥
मीरन रत्त सु गत्त। पियै जल अभ्भ क चारै ॥
वर चंद जंपि चंदह तनौ। विभर मेछ बअ अंकुरिय ॥
तन पष्षि परष्षन न्रिपति बल। चढि तुरंग धंधरि परिय ॥
छं० ॥ २९ ॥

## अश्व वर्णन।

राज॥ लियौ सेत ताजी,सुधा जीति साजी।तुला हेम तोलं, महालीन मोलं॥
छं० ॥ ३० ॥

अनूपं ऐराकी, सहै ना सुधाकी। दुअं गात उच्चं, सरूपं सकुच्चं ॥
छं० ॥ ३१ ॥

षड़ै षाल नालं, तगै लंघि तालं।भरै दानभारी, कहां पंषि कारी॥
छं० ॥ ३२ ॥

## धीर का खंभ के पास पहुचना।

दूहा ॥ ध्यान उमा करि सुमन धरि। धीर वीर मन लाइ ॥
जैत षभ फोरन सु वर। भौ जालधर आइ ॥ छं० ॥ ३३ ॥

## पृथ्वीराज का ससैन्य जैतखभ पर जाना और धीर का आना।

कवित ॥ विहँसि चल्यौ चहुआन। सूर सह सेन बुलायौ ॥
जैत षभ रोपयौ। लोह मन तीस मिलायौ ॥
भयौ राइ आयेस। कुअर सव विभ्भौ षेलहु ॥
सेथि तीर तरवार। सग सरवर कर मेलहु ॥
चिहुटै न चोट दुअ अगुरिय। उहित सग मध्यै धरिय ॥
अप्पौ सुराइ तिहि अप्प करि। मनहु सूर सह अहि उहिय ॥
छं० ॥ ३४ ॥

दूहा ॥ दिवस अट्ठ पुज्जिय सकति। नवल नवम्मिय दीह ॥
सिलह सुरग सु मडि किय। चल्यौ तुरगम सीह ॥ छं० ॥ ३५ ॥

भुजगी ॥ चल्यौ सिह सोमत पुडीर भारी। धरै कंध सोहै सकत्ती करा
जुरै जूह काल ग्रसै सार सारै। पिभ्भै षभ तेजी दुहू अग डारै
छं० ॥ ३६ ॥

सरी भेरि भकार नीसान घाई। उठी वेद विप्रान विप्रान झाई
तपै तेज वाही चिभागी ततारी। उनें धात मे धात काढी निनारं
छं० ॥ ३७ ॥

मिटै रेन राया दियो अग चडी। तुला सीर दडी मनो धर्म म:
छं० ॥ ३८ ॥

## पृथ्वीराज का आज्ञा देना और धीर का जैत खभ भेदना।

कवित्त ॥ हो रावत मडली। कोरि मच्छर मनामडहु ॥
सो तुरग तन पिस्यौ। सग वाहिर गहि कड्ढहु ॥

बंस कुली छत्तीस। करहु बल जाबल भावै॥
संगि न टारी टरै। जंतु षिन अद्व डुलावै॥
अप्पौ तुरंग चहुआन तब। बिहसि धीर पुंडीर लिय॥
उप्परिय जैत षंभह सहित। तब पसाव प्रथिराज किय॥
छं० ॥ ३९ ॥

## पृथ्वीराज का धीर को सिरोपाव जागीर आदि देना।

भुजंगी ॥ कियौ राय परसाद पुंडीर जोटं। मही मंसु कामं जुहिं सारकोटं॥
दिये पंच हज्जार ग्रामं सु थानं। झंडा माहि वैरष्य पीलं निसानं॥
छं० ॥ ४० ॥

रष्पतं वष्पतं तुरंतं उचायौ। थप्यौ सब्ब सामंत पुंडीर जायौ॥
तबै बोल बोले सु उच्चै अचाए। कहै चाय चहुआन सों बोल चाए॥
छं० ॥ ४१ ॥

अबै मरन कै करन कै करहिं साईं। बाधन कै गहन कै सुरतान घाईं॥
छं० ॥ ४२ ॥

## राजा का धीर पर अपनी पैज प्रगट करना।

कवित्त ॥ च्यारि वचन चहुआन। दिए बर धीर अचाये॥
मरन काम चहुआन। करन अरि हरन बताये॥
गहे धीर सुरतान। हथ्थ अप्पन चहुआनं॥
जोध कोस धोषंत। करै सु विहान प्रमानं॥
जो धीर राइ इम उच्चरै। काम साम साक्रत करै॥
प्रथिराज काय भंजन भिरन। घर भज्जत सम्हौ मरै॥ छं० ॥ ४३ ॥

## धीर का मस्तक नवा कर राजाज्ञा को स्वीकार करना।

आगें धीर सधीर। हथ्थ चहुआन मथ्थ दिय॥
आगें सूर सहूर। ताप उतराध तेज लिय॥
आगें बर कैलास। ग्रहै पीनाक सु साजे॥
आगें कंचन तेज। धरे नग तेज विराजे॥

आगे सु धीर पुंडीर बर। अरु स्वामि हथ्थ बर सथ्थ दिय ॥
सोमंत जैत चामंड बर। मिचे हथ्थ दिस सयेन किय ॥
छं० ॥ ४४ ॥

## चामंडराय का कहना कि धीर क्यों लड़कपन में आकर व्यर्थ की प्रतिज्ञा करते हो, दोनों पक्ष का बल तो तौलो।

हँसि बोले चामंड। धीर सुनि बात हमारी ॥
पातिसाह दल विषम। तुरी अगनित हैं भारी ॥
घर बैठे अप्पने। बोल तुम बड्ड बोलहु ॥
मेर भरन कहौ बथ्थ। सिंघ सम कुंजर तोलहु ॥
रे सुनहि सूर पुंडीर कुल। एतो भ्झुट्ठ न तुम कहहु ॥
जिहि सात फेर हत्तौ फिरहि। किम सु साहि जीवत गहहु ॥
छं० ॥ ४५ ॥

हा ॥ घर सूरा मठ पडिया। गाम गमारा गोठि ॥
पंच मझ्झ बोलत वयन। धूज बिछुट्टिय होठ ॥ ॥ छं० ॥ ४६ ॥

था ॥ असमाय जे न सा पुरिसेण। जे अप्परास सुचरिया ॥
ते पथ्थर टंकि उकीरी अख्ख। कानही नह अनदा हुती ॥
छं० ॥ ४७ ॥

रास हरडिय कुनरिंद भासिय। इयर लोय पडि वन्न ॥
पुत्र उठानय गुहअ। पछालहु अ चलहु अ च ॥ छं० ॥ ४८ ॥
सुर सिरि मूल बड बीज पल्लव। सुअन लोइ पडि वन्न ॥
पुत्र ठानय लहुअ। पछा गरुअ च गरुअ च ॥ छं० ॥ ४९ ॥

## धीर का कहना कि मैने जो कहा है वही करूंगा।

कवित्त ॥ हौं पुंडीर नरेस। हौं सु भ्झुझ्झार सबर बर ॥
हौं सुत चंदह तनौ। ठिल्लि दल देहु चिविध घर ॥
मोहि इष्ट बल सकति। मोहि बानैं बर सज्जित ॥
मो सम अवर न वीर। साहि उप्पर दल गज्जित ॥

हौं सुनौ सच्च, दाहन दहन । हौं सुति नहिं तिन बर गनौ ॥
बर बीर धीर इम उच्चरै । गहुं साहिब हसती हनौ ॥छं०॥५०॥

## धीर की बीर प्रतिज्ञा की चरचा का सर्वत्र फैल जाना ।

दूहा ॥ बढि अवाज ढिल्लिय नगर । धीर ग्रहन कह्यौ साहि ॥
हँसिहि सूर सामंत ए । कुटिल दिष्ट मुष चाहि ॥ छं० ॥ ५१ ॥

## एक महीने पांच दिन में यह समाचार उड़ता हुआ शहाबुद्दीन के कान तक पहुँचा ।

कवित्त ॥ मास एक दिन पंच । बत्त दिसि विदिसि न हुअ ॥
चंद पुत्त की चाव । वेषि प्रगट्यौ जस धूअं ॥
दिसि दष्षन पुब्बाह । रहस उत्तर पच्छाहं ॥
गज्जन वान गज्जा करंत । चिहु चक्क सवाहं ॥
अदभुत्त बत्त संसार सुनि । पुंडी राइ हरट्टिया ॥
गज्जनै साहि साहाब दर । मुष मुष कित्ति प्रगट्टिया ॥ छं० ॥ ५२ ॥

मंगि दीय बर मात । राज प्रथिराज महाभर ॥
जैत षंभ जित्तनह । साहि बंधन आनन धर ॥
तब तुट्टिय चवसट्ठि । दियौ बल षंभह फोड़न ॥
अरु जु साहि बंधनह । ताहि बर बंक पधीरन ॥
इह कहत मात दिन्नौ सु बच । सुनत सोह अचरिज्ज हुअ ॥
पिष्षह सु बीर बल कारनै । जैत षंभ आरंभ किय ॥छं०॥५३॥

दूहा ॥ बज्जा नाम पुंडीर तुअ । लज्जा दान सु षग्ग ॥
नित्त निहाई बत्तरी । कित्ति दुहाई मग्ग ॥ छं४ ॥ ५४ ॥

## जैत प्रमार और चामंडराय के मन में धीर की ओर से डर पैदा होना ।

पद्धरी ॥ दुहुं मग्ग नाम पुंडीर धीर । नीसान प्रात बज्जंत धीर ॥
पामार जैत चावंड राय । तिष्टान राग लग्गंति धाय ॥छं०॥५५॥

काल मली चित्त बहु भति आइ ।* * *
दीवान मान आदर अदब । पिन पिन सुताय लग्गै सु गब ॥
छं० ॥ ५६ ॥

बलिभद्र वीर जामानि जद्द । पीचीय राव पिम्मि कहिय सद्द ॥
बग्गरिय राव देवाधि देव । आजानबाह बोलत मेव ॥
छं० ॥ ५७ ॥

रावन्न राम गुज्जरी तेह । चौहान बत्त पुडीर छेह ॥
उपगार चद चित्यौ सु तब्भ । रष्यौ पूर चालुक्क सब्भ ॥
छं० ॥ ५८ ॥

तापंत राज सज्जौ न बज्जि । फट्टंत तोन तम कवन कज्ज ॥
धटि बटित ओर गावार रग । हर गाम धाम देसा दुरग ॥
छं० ॥ ५९ ॥

ता मुनिय सत्त उड्डत चित्त । जगि जलनि जानि सिच्यौ सु घ्रत
गामी गमार पुडीर सूर । तिहि जाइ तुट्टि सुरतान पूर ॥
छं० ॥ ६० ॥

दादुरति कोट जिहि भार सद्द । पुज्जै न कोइ कोकिलति बद्द ॥
आचरन सिध जबुक कुलाइ । भज्जैत प्रात मिलि सुगह ताय ॥
छं० ॥ ६१ ॥

बबर विरह बामा सु पानि । बधे सु कोन बर सूर तान ॥
उब्बरे वीर चामड राय । जिन वीय बस सामत पाइ ॥
छं० ॥ ६२ ॥

हम लज्ज सूर सामत भार । प्रथिराज राज बल उड्ड सार ॥
अपराध बध धरि धात षभ । जानै न जुड्ड सुरतान गिभ ॥
छं० ॥ ६३ ॥

प्रथिराज ताहि अप्पै मुलक । हिसार कोट पट्टन पलकि ॥
गज बाज वीर बैरष्ष सेत । नीसान मेघ रन पील नेत ॥
छं० ॥ ६४ ॥

बरजै न कोन सामत राइ । इहि मुष्ष अप्प रहनो न जाइ ॥

सुगहं न काम कोई प्रमान। चहुआन पचान्यौ सकट खान॥ छं० ॥ ६५ ॥

## अरदास कायस्थ का शहाबुद्दीन को धीर की प्रतिज्ञा का सारा हाल लिखकर सूचना देना कि धीर सपरिवार जालंधरी देवी की पुजा करने जायगा।

कवित्त ॥ लिखि अरदास जुगत्ति। जैत सुरतान सुपट्टिय॥
कोतूहल गूजर गमार। मुखही मुख ठट्टिय॥
नाना ही गोचर गियान। पांवार पुंडीरां॥
राज छज्जि रवि देउ। सूह सज्जल सगोरां॥
भरुहांह गुज्ज अंतर कियौ। बोलां हीरा बत्तियां॥
सांइनो संग बंछै मरन। सोहै साहस छत्तियां॥ छं० ॥ ६६ ॥

वचनिका ॥ बज मांम हमंद ईन। सुलतान साहाब दीन॥
तुरकानां ताज। गज्जने वीर बाज॥
अरदास जैत काज। लिखी बंदगी साज॥
तिन उनह को गुनाह। डिमूरू विरद वाह॥
बहुत कुल पंचना। देवी दिवाना॥
दरबार हिंदवाना। गज्जने साहिपति साहिपनाह॥ छं० ॥ ६७ ॥

कवित्त ॥ इति अरदास लष दई। जैत गोरी सुविहानं॥
थब्ब गमार पुंडीरी। सीस लग्गी असमानं॥
अवसि मास आसोज। दैव अष्टमि गुरवारं।
पूजि मिसह जालंधि। संग सब्बै परिवारं॥
इह धात साहि सुविहान कों। नरह मुष वड्डिय कही॥
बरजंक अचानक रच्चि बल। तबहि साह से मुष गही॥ छं० ॥ ६८ ॥

## आश्विन की नौ दुर्गा में धीर का देवी पूजने जाना।

गरजि मेघ निंवरिय। सरद सरवरिय अहन्निय॥
जल थल निम्मल निज। अकास बह वास चवन्निय॥

हंस बंस सारस सबह। कोकिल कुक कहे॥
सलित सरोवर मन। प्रजाद अमृत कार चहे॥
रति नइय नौमि जहह सुदिय। जल जलह पूजन बिहंसि॥
सिद्धा न सिद्ध करि चद सुत्र। अबह रिपु पारस परसि॥
छं० ॥ ६९ ॥

## धीर का व्रत से पैदल चलना।

दूहा॥ सूर तेज अति सरद कौ। आगम चढे बिराज॥
जालधर वर परसने। बोल पुब तर काज॥ छं० ॥ ७० ॥

कवित्त॥ चल्ल्यौ लै निज व्रत्त। जात जालप्प जलप्पिय॥
पाय चलत उविहोन। पान भोनह तजि तप्पिय॥
पीरे हार इक वार। भूमि सयाह सधारिय॥
मौंन धारि जप सार। धूप दीपह पुज्जारिय॥
सामत अमतन जानि कै। सकै न दुष टारन दइय॥
इह दुष्ट कष्ट निज सेव कहु। जानि जननि प्रग्गट भइय॥छं०॥७१॥

## जालधरी देवी का धीर को स्वप्न में सूचना देना कि शाह के भेजे हुए गुप्त दूत तुझे पकड़ने आरहे है।

निसा मझि मातग। बोल समधीर सु बत्तिय॥
चौंडराय पामार। साहि समुह लिपि पत्तिय॥
अट्ठ सहस गब्बरी। धीर पकरन तो पठ्ठिय॥
गुपत तेग गहि गोप। भेष कप्पर करि लठ्ठिय॥
पय पय सु तुझ्झ संकट हरों। बोल बोल सानिध करों॥
इम कहत देवि अप्रछन्न हो। तो प्रयज आ सम धरों॥छं०॥७२॥

## सप्तमी शुक्रवार को धीर का जलंधरी देवी के स्थान पर पहुंच कर पूजन और दान करना।

दिन सुक्रह सत्तमिय। जाय जालधर पत्तिय॥
दान स्नान परमान। थान थानह करि अत्तिय॥

तहं हिंदू वर मुसलमान । लष्य विप्र सुश्रावहि ॥
जवनिक कुल छत्री । कुलाल षोड़स मिलि धावहि ॥
जानै न कोइ नर भर चपति । प्रवत लग्गि पारस पर्‌यौ ॥
कोटन सु कोट भंडार भरि । घन सु द्रव्य हाहुलि भर्‌यौ ॥
छं० ॥ ७३ ॥

## जैत प्रमार और हाडा हम्मीर की शाह प्रति सूचना ।

दूहा ॥ तब लिष्यौ कपट कग्गर करहु । जैत पमार हमीर ॥
बोल्यौ बोल अचग्गरौ । तिन पकरायौ धीर ॥ छं० ॥ ७४ ॥

गहिय पानि कहि साहि इम । कोइ श्वर मीर मलिक्क ॥
धीरहि गहि आनै निजरि । साहब लह सो सक्क ॥ छं० ॥ ७५ ॥

## शाह के धीर के पकड़ लाने का बीडा रखना और गष्षर लोगों का बीड़ा उठाना ।

कवित्त ॥ दिए पान सुरतान । लिए आरिष्य हथ्थ धरि ॥
कहै साहि साहाब । जियत ल्यावहु सु बंधि करि ॥
अट्ट सहस गष्षरी । नेग गहि चढ़े तुरत्तह ॥
संक न मानौ जाइ । धीर बैठौ बिन मत्तह ॥
संदेस कहौ पुंडीर सों । चलि रावत नहिं संक जरि ॥
तब बेढलेउ चिहु पासु तें । लै आवहु बेसास करि ॥
छं० ॥ ७६ ॥

## उन गष्षरों का योगी के भेष में जालंधरी देवी के स्थान पर धीर के पास जाना ।

तक्यौ साहि गज्जनै । धीर जालंधर जत्तह ॥
सहस अट्ठ गष्षरिय । भेष करि कप्पर रत्तह ॥
गहि आनौ छल बल । पुंडीर राइ चंद कुमारह ॥
कर कगार लिखदिये । भेद राजैत पमारह ॥

तारन्न तुग साधक सेवाल । मनो मोन मूरत रचिय ॥
गुन गुपत हथ्थ गुपती धरिय । भुगति मगि जोगिय हँसिय ॥
छं० ॥ ७७ ॥

## छद्म वेषधारी योगियों का धीर से भिक्षा मांगना ।

दूहा ॥ धीर निकट ठाढे भये । कपट हेत सहरूप ॥
जोरि हथ्थ तिन विनयो । भुगति देहि हम भूप ॥ छं० ७८ ॥

## गष्षर लोगों का धीर को घेर का गजनी लेचलना ।

कवित्त ॥ सिध विहथ्थे आव । नाव नगलि उत्तरिय ॥
आनि तथ्थ गजराज । ढाल मझ्झे वैसारिय ॥
अट्ठ सहस गष्षरी । अट्ठ दिसि सेवा सारत ॥
इम आवै भर धीर । रथ्थ वैठौ जनु पारथ ॥
प्रजलोक देह देहह दुनी । दिष्षन भर धर उमही ॥
जानै कि इन्द्र मुष विष्षनह । उलटि मोर नग उमही ॥
छं० ॥ ७९ ॥

## धीर का गजनी पहुंचना और नगर निवासियों का कौतुक से उसे देखना ।

पद्धरी ॥ आरोहि गज्ज पुडीर धीर । लै चले घेरि गष्षर गहीर ॥
गष्षरी सहस अट्ठह प्रमान । नायिच विटि सविता समान ॥
छं० ॥ ८० ॥

मुकै विवाह चिन्हाव धाय । उत्त-यौ सिध जोजन सवाय ॥
सब लोक सिध मडल जु रेस । दिष्षनह धीर वीरत वरेस ॥
छं० ॥ ८१ ॥

द्वादसह भान मुष प्रगटि जोति । निय उच थान वहु प्रात होत ॥
कै काहै साहि हनि है कधानि । दै है सु प्रगट कै काह दान ॥
छं० ॥ ८२ ॥

इन भंति सहर गज्जन सपत्त। बंदियन बिरद आसिष्य दत्त ॥
संकरह हेम तोलह चिसत्त। निय पाय कड्ढि किय धीर दत्त ॥
छं० ॥ ८३ ॥

जसु दान डकि गज्जन सु देस। इम पत्त द्वार असुरेस नरेस ॥
उमरा मीर सब मिले आय। दिष्षनह धीर पैजह पराइ ॥
छं० ॥ ८४ ॥

जालीन मध्य देषै हुरम्म। दिषि रूप धीर सुक्कै सरम्म ॥
पुंडीर आइ दरबार चाहि। गज्जनी लोक कौतिग नमाइ ॥
छं० ॥ ८५ ॥

## राजद्वार पर दर्शकों की भारी भीड़ होना और गन्धर्व राव का शाह से धीर की गिरफ्तारी का हाल वर्णन करना।

कवित्त ॥ गज्जन वासी लोक। केक पर दिष्षन आइय ॥
चंद पुत्त मुष चंद। कुंद सघ जानि सधाइय ॥
मीर मलिक उंमरा। मीर मत्ती दरबारह ॥
ठाम न लग्गौ कोइ। ताहि पिष्षन भर भारह ॥
अचरिज्ज भयौ सब सहर में। जब आयौ दरबार क्रम ॥
पुच्छै जु साहि जब धीर सो। बै बिरह लिन्न। विषम ॥छं०॥८६॥
मुगति देन कहि भूप। इच्छ कप्परी जु तुम काहु ॥
निसा आदि एक लौ। पूजि मूरति सब तुम काहु ॥
बोलि मंगि सहु सिद्ध। फेरि दीनौ हुंकारौ ॥
ठाम ठाम संग्रहिय। फेरि धरियौ धुत्तारौ ॥
जो जनवि पंच उग्यौ अरक। तपत सिंधु सिंधि उत्तरिय ॥
द्वादसी दिवस द्वादस सकल। साहि धीर इकत करिय॥छं०॥८७॥

## धीर के पकड़े जाने का समाचार चारों ओर फैलना। धीर के षवास "पैजल" का अधीर होकर अन्न जल छोड़ देना॥

कुंडलिया ॥ दह दह कोह दहत्त बिन। फिरि फट्टी पुकार ॥
बर षवास लंघन करिय। पानी पन्न अहार ॥

पानी पन्न अहार । धीर सुरतान थान गय ॥
जाम देव गध्धरह । मद्य आवाज साद भय ॥
मिलिय पलक दरवार। दुनिम लग्गी दर सोह ॥
गो सु पुरह गज्जनै । फिरिति फट्टी दह कोह ॥ ८८ ॥

## वैजल षवास का स्वप्न देखना ।

कवित्त ॥ धालि रष्यौ पुंडीर । धीर धीरत्ति न रुष्य ॥
षग षोलंत विहथ्थ । सिद्ध चौवद्दिसि दिष्प ॥
जाम देव गध्धह नरिंद । मच्च छल सिर घटि नष्य ॥
ततारह पुंडीर । मेछ सिरदार न भष्य ॥
उध्धारि लियौ सुरतान पै । धीर न धीरत्तव डुल ॥
मनि हाम चंद चंदह तनो । छल विचारि षग्गन षुल ॥
छं० ॥ ८९ ॥

गहत धीर षावास । मत चरनंनि अरि रुद्दौ ॥
तीन सहस विच एक । सोस गुपती आलुद्धौ ॥
निसा मद्धि चमचमी । सीस झारी तन भग्गौ ॥
कूट वज्र भप तुटि । धाय सह परवत लग्गौ ॥
सत अद्ध कोस वाहत सुबर। फिरि पच्छौ आइय उकति ॥
षावास चंद पुंडीर रपि।प्रात उड्डगन तजहि भति ॥ छं० ॥ ९० ॥

दूहा ॥ विपय वास वेजल सुबर । तन सोइ दिषि भय भार ॥
दिषि नरिंद लघन करै । पानी पान अधार ॥
छं० ॥ ९१ ॥

हम सहम्म ढिल्लिय सहर । गर्दन धीर सुरतान ॥
अट्ट सुपन विपरीत तय । बडव बड्ड कथान ॥ छं० ॥ ९२ ॥

## ततारखां का धीर से कहना कि तूने यह क्या प्रतिज्ञा की ।

कवित्त ॥ मिलि पलक षान षट्टान । सोह सभा भरि मंडे ॥
तह सुधीर पुंडीर । आय उत्तर कर छंडे ॥
वे अदान नोदान । धात भजै धप लग्गौ ॥
जग रग चहु आन । देस देस घन लग्गौ ॥

गाजी गमार पुंडीर कुल। वाप भलेरा पुत्र बट॥
सुरतान षान दिट्ठान दिट्ठ। कित कुरान चिंतै [1]सुचट ॥छं०॥९३॥

## शाह का सपना।

सुनौ षान तत्तार। साह लद्धौ सुपनौ निसि॥
है गै निधि चतुरंग। चिंति राजस तामस विधि॥
बर बंधे गजपति नरिंद। बोल बहु उच्चारै॥
वह वह कारि उच्चरिय। षग्ग अरियन सिर झारै॥
बिपरीत सुपन बानिक हुअ। कर बंधे न्रप बत्त बर॥
सोचयौ सुपन अहि डिंभरू। बर बंधत छुट्टे बि भर॥
छं० ॥ ९४ ॥

## दर्शकों का बिचारना कि देखें हिन्दू कैदी को शाह क्या सजा देता है।

हरमहार सिंगार। गोष जाली दिसि जद्दै॥
षलक षोन उम्माहिय। साहि हिंदू दुअ बद्दै॥
कोतूहल आलम उदार। दल बद्दल उन्नै॥
हनै कि छंडै साहि। चढी चिंता चित दूनै॥
करतार जाहि रष्षे करां। ताहि रोम बट्टै कवन॥
रहिमान राम बट्टै कछू। ताहि निमष रष्षै कवन॥ छं०॥९५॥

## कवि की उक्ति कि मारनेहारे से रखनेवाला बड़ा है।

दूहा॥ मारै जाहि रमा सु बर। तिनह न रष्षै कोइ॥
रष्षनहारो राम जिन। मारि न सक्कै कोइ॥छं०॥९६॥

## एक आपत्तिग्रस्त हिरन की कथा।

कवित्त॥ एन एक आरन्य। चरन पारद्धिय दिष्षिय॥
ता पच्छ औसर पाई। फंद पारद्धिय षंचिय॥

(१) ए. को. सुचंड।

दिस दच्छिन कुकारन । करत घर धुरा सिंह सम ॥
उत्तर दिसा असाध । दग लग्गौ कारार दम ॥
चिहु दिसा रुकि आरिष्ट चव । कहा जान पावैं हिरन ॥
तिहि बार एण इम उच्चऱ्यौ । मो गुपाल रष्षहु सरन ॥छं०॥९७॥

अनल उट्ठि आघात । अनल उडि फद दहे तिन ॥
तब बलाहं बरसत । बुझ्यौ दावानल सो बन ॥
स्वान होत सनसुष्ष । धये जु बुक लगि पुट्ठं ॥
जात देषि म्रगराज । रीस करि पारधि रुट्ठं ॥
तानत धनुष गुन तुट्टयौ । चल्यौ एन बिन सक मन ॥
करुना निधान रष्षन करहि । ताहि मारि सक्कै कवन॥छं०॥९८॥

दूहा ॥ रष्षन हारो राम जिन　करि राषै इहि भाति ॥
बधिक सिचाना बधि रषै । पारापति दंपत्ति ॥
छं० ॥ ९९ ॥

## कवि का कहना कि मरने वाले को कोई बचा नहीं सकता और इस विषय पर जयद्रथ की मृत्यु का प्रमाण ।

भुजंगी ॥ नव दून रष्षे जय जैतरथ्थं । तहां अप्प अग्गया धर तत रथ्थं ।
नव दून षोहं निपडी अछौनी । मिले पंड कुरषेत जैजरथ रनी ॥
छं ॥ १०० ॥

करी पैज पारथ्थ जैजरथ बध । तिन रष्षन जाय जैजरथ सिंध ॥
किय अग्गिहारी दछिनी छितान । तिय पुट्ठि षोन दिसा पूरि बान ॥
छं० ॥ १०१ ॥

भर भूरि सरना रथ रथ्थ थान । दर दूस दुरसासन सुष्षि बान ॥
गज गाज जल सिंधुता पुट्ठि ओपै । क्रत जास जुद्ध क्रत लोक लोपै ॥
छं० ॥ १०२ ॥

दिसी दिस्सि बान समान सुदेह । मानो बाल प्रौढा सुनारी सुनेह ॥
अय तथ्य सारथ्थ देवकि पूत । हनै जुद्ध जैजरथ उडि सीस चित्त ॥
छं० ॥ १०३ ॥

इते षंषनी साजि जैजम्ध भष्षै। वधै देव क्यौ ताहि हरि देव रष्षै ॥
इतै वीर विश्रवास करि धीर बोल्यौ। पछै पंषनी साथ जैजरथ तोल्यौ ॥
छं० ॥ १०४ ॥

## शाह का धीर से कहना कि प्राण का मोह करने वाला क्षत्री सच्चा नहीं है।

दूहा ॥ मिले धीर पुंडीर वर। वर गोरी सुरतान।
बोलि बीरवर धीर कों। चित साले चहुआन ॥ छं० ॥ १०५ ॥

कवित्त ॥ सें पुच्छै सुरतान। अवे तूं चंदह नंदन ॥
तोहि विरद इम कहै। अप्प वर बैर निकंदन ॥
अवसानह संकरै। जीव रावत जो बंचइ ॥
ता जननिय को दोस। मरत षची जो संचइय ॥
इह जीभ हाड बाहिर पिसुन। एतो झूठ न झंषियै ॥
कहुं धीर लाज कारन कवन। प्रान राषि पति मुक्कियै ॥
छं० ॥ १०६ ॥

## धीर का उत्तर देना कि मेरा जीवन अपनी पैज निर्वाह के लिये है।

न मैं षग्ग संग्रह्यौ। न मैं सिगिंनि कर मंचिय ॥
नहुं टार्‍यौ टंकुर्‍यौ। पति लग्गत तन संचिय ॥
टर्‍यौ सु हूं जोगिंद्र जानि। धीर धीरं तन गह्यौ ॥
चाव द्दिसि विंटयौ। षुंदि षुंदहि मन रह्यौ ॥
बुल्ल्यौ जु बोल चहुआन सौं। सो न बोल छंडै हियौ ॥
गहि साहि हथ्थ अष्पन कह्यौ। ताहि पैल कारन जियौ ॥
छं० ॥ १०७ ॥

## बादशाह वचन।

पत्ति पैज संसही। पैज पति ही सों बंधी ॥
पत्ति सरन पति मरन। सूर पति पति सों संधी ॥

पति रत्तन संसार । गयौ पति हथ्थ न आवै ॥
कोटि वत्त जो करै । पत्ति रख्खौ बल गावै ॥
पति गये मरन दीनै नहीं । सो पति तन किम संग्रहै ॥
आदर सु पत्ति दीजै जगत । ते पति रन संग्रहि रहै ॥छं०॥१०८॥

## धीर पुंडीर वचन ।

है पत्ति पत्ति कुपत्ति । सही पति मो धीरह धरि ॥
धरी जु अधरी होंहि । सही पति नेह होइ नरि ॥
इही काज है पत्ति । धीर बोल्यौ परमान ॥
कक बक करि साहि । कह्यौ बंधन चहुआन ॥
सीस सम सम अच्छिर लिपी । मैं अरि बंधन साम उर ॥
करतार हथ्थ केती कला । तौ करौ पत्ति सची सु धर ॥छं०॥१०९॥

## बादशाह वचन ।

सुनत आप सुरतान । धीर चंदो नहि चुक्कै ॥
जो दरोग पुंडीर । धाहि गोरी गहि मुक्कै ॥
सुद्ध जुद्ध संग्राम । षेत षुरसान पिसावहि ॥
ता दिन धार हिसार । कोट चढ्ढह तन पावहि ॥
धीर नाम ता दिन लही । कहहि काम आपर कहहि ॥
राजान काज पुंडीर न्रप । च्यार दिसा बध्यौ रहहि ॥छं०॥११०।

## धीर पुंडीर वचन ।

पैज काज पारथ्थ । नाथ दुरजोधन भज्यौ ॥
पैज काज श्री राम । लंक दसकंधर गंज्यौ ॥
पैज काज श्री कृष्ण । कंस मथुरा महि मार्‍यौ ॥
पैज काज बलिराये । रूप बामन करि गार्‍यौ ॥
हु पैज काज बंधन सहिस । तुम बंधन षप्पे नहीं ॥
ज्यों तेल नीव वपु तिलक्षही । ते साहि इसी वत्तौ कही ॥छं०॥१११॥

## बादशाह वचन ।

धीर नाम तुहि धरिग । धीर रन होय तो जानौ ॥
भरनि चंड धर संड । नयन दिट्ट सुलतानौ ॥
नेज अग्र धज अग्र । अग्र बंबरि ढाहानौ ॥
अग्र बान कम्मान । पंष विद्धहि दीवानौ ॥
जंबूर नारि हथ नारि घन । धन अवाज फुट्टै अगा ॥
हक्का हहक्क फुट्टै हिया । तब न कोय लग्गै मगा ॥छं०॥११२॥

## धीर पुंडीर वचन ।

तं दीठी तिहि बेर । साहि तत्तार न सग्गा ॥
बजि अवाज जंबूर । छोरि षुरसानी भग्गा ॥
अप्पानी धर बत्त । मत्त ओही तूं जानै ॥
जे दद्धौ होंहि दूध । फूंकि सों मही असानै ॥
हौं धीर धीर पग मंडिहौं । जो तुम परषन पग मंडिहौं ॥
म्रगराज हाक ज्यौं म्रग्गनिय । यों देषत सत छंडिहौं ॥
छं० ॥ ११३ ॥

सोई सेर जिहि सेर । भरकि कुंभी कुंभ भंजै ॥
सोई सेर जिहि सेर । गाज अप्पन बल गंजै ॥
सोई सेर जिहि सेर । पुंछ पटकत धर कंपै ॥
सोई सेर जिहि सेर । देव दानव जिय चंपै ॥
सोइ सेर साहि गहिकर करन । अजापुत्त जिम आनिहौं ॥
मुष बोल सास जो धीर हिय । तो पकरि लेउं सुरतान हौं ॥
छं० ॥ ११४ ॥

## बादशाह वचन ।

पुनि जंपै सुलतान । धीर तैं झूठौ बोल्यौ ॥
किन सायर थाहयौ । मेर किन हथ्थह ठेल्यौ ॥
किनै सूर संथह्यौ । किनै सपन धन पायौ ॥
कौन सिंघ सो छुट्टि । षेलि जीवत घर आयौ ॥

सुलतान दीन साहाब सों। एतो झूठत तू कहहि॥
जिहि सात फेर हथ्थी फिरहि। किम सु साहि जीवत गहहि॥
छं० ॥ ११५ ॥

## धीर पुडीर वचन।

जो विषधर विष अधिक। तौ गरुड सौ धव्वंस मंडय॥
जो गल्ल धम्मै सिंघ। तौ कोरि कुंजर वन छंडय॥
जो घन सघन मिलंत। तौ पवनं परचंड निकंदय॥
जो पसरहि रवि किरन। तौ कुह फट्टय धग वंद्य॥
जो राह चंपि चंद्ह गहहि। तो का तारायन रष्पनौ॥
जहिनह साहि चहुआन रन। तहिन धीर परष्पनौ॥
छं० ॥ ११६ ॥

## बादशाह वचन।

वे हिंदू के कुफर। बोल भी कुफरे कहूं॥
गामी गल्ह गमार। रोस अपनौ ना छडै॥
बंधि लिया बलहीन। मरन को काहे चाहै।
जब उदर जम श्रहै। गुरब सो लाता वाहै॥
पैज पटंतर सब सही। जब कछु देपि दिषाइयै॥
हु हु करत अप्पन मुपै। रासभ ओपम थाइयै॥
छं० ॥ ११७ ॥

## धीर पुडीर वचन।

रवि न उगै अथ्थवै। चंद चंदनो ना छंडै॥
कोड करकै उंढ। वसुह बासग भरु छंडै॥
पवन थक्कि थिर रहै। अरु जलधिहि जल घुट्टै॥
मेर डरै डग मगै। धूअ तुट्टै रवि छुट्टै॥
जौ ना जियत साहहिं गहौ। जौ न पग्ग पारौ खवरि॥
तौ बोल धीर धरनी पिसै। वसै न हर अंग्रह गवरि॥
छं० ॥ ११८ ॥

## बादशाह बचन।

बे हिंदू नादान। साहि पावस पल्लान्यो ॥
है गै घंट निसान। नाग मुतिनि घर आन्यौ ॥
हम हमीर हलबलै। करे द्रिगपाल दसौं दिसि ॥
कामट विमट होय पिट्ठ। डिट्ठ ठढ कोल डुला धसि ॥
हाकंत हक्क कंपै भवन। तहां तूं मो सम्हौ भिरै ॥
आदान बंध हिंदू सहर। गसहां करि मिट्ठे चरै ॥ छं० ॥ ११९ ॥

## धीर पुंडीर बचन।

कहै धीर सुलतान। बात संभरि इक मेरी ॥
तो अग्गें मैं बहुत। गल्ह अष्षी बहुतेरी ॥
बयना बल बंधिया। बयन रहसी संसारा ॥
तबहि हक्क बज्जसी। सब जानसी जहारा ॥
आवड्ड साहि सन्नाह कसि। षग्ग मार मचायहौं ॥
गहि साहि आन चहुआन पै। बंदर जेम नचायहौं ॥ छं० ॥ १२० ॥

## बादशाह बचन।

तब गोरी सु बिहान। धीर पुच्छै सुमत्ति कल ॥
देव द्रष्ट बंधिहै। मंच बंधिहै कि संसल ॥
छलकि प्राण बंधिहै। सपन बंधै सुविहानं ॥
देव केव अवतार। हाम बंधन परमानं ॥
बंधिहै बंधि रसनह सुबल। सच बंधन जो छुट्टि है ॥
को मंच बीर आरिष्ट बल। कै भूत फिरस्ता छुट्टिहैं ॥ छं० ॥ १२१ ॥

## धरी पुंडीर बचन।

उदर ताम उच्छरय। जाम बसि परि न बिलारह ॥
मच्छताम तरफरय। जा मनह रुग्य उआरह ॥
गंवर ताम गहुवय। जा मनह केहरि गज्जाय ॥
हिरन फालतां करय। जा मनहि चीतो सज्जाय ॥

सुमेर ताम गरु अत्तनह । जब न हनू गह्न करि कटय ॥
अस मस समूह दल तन्न वल । जब न धीर पष्षर चढय ॥
छं० ॥ १२२ ॥

## बादशाह बचन ।

रे धीर झ्रूंठ चितवत । सेस सम्भै न अनि पर ॥
दस सत फंन समूह । जीह बिय बिंब बीय चर ॥
मरद जु मुष्य उचरै । जु कछु मग्गै भर भीर ॥
तिन साह को थाप । डरै अव वधन धीर ॥
हम कहु अधर बहु बढग । बढिगे भीर मीरा करसि ॥
जम हथ्थ परै जो छुट्टिहो । तौ सामि वचन करिहौ परसि ॥
छं० ॥ १२३ ॥

## धीर पुंडीर वचन ।

कहै धीर सुलतान । आन जसोल साहितौ ॥
जब ढाला ढीचाल । माल उथ्थाल देषिसौ ॥
आषाढा डंडूर । तुट्टि तरवर तन पत्तिय ॥
उट्ठि सेन जल जेम । रेनि घल्लो गल वथ्थियय ॥
जिहि तेज तुग लोगहि तरनि । जनु अयास फट्टै किरनि ॥
ढैवाह द्रुग्ग मत्तह भिरन । जन विसासि हिंदू नरन ॥
छं० ॥ १२४ ॥

## बादशाह वचन ।

ढिल्लिय ढाहि अवास । पकरि चहुआनह दंडो ॥
मोरों मत्त गयद । सज्जि सब सेन विहंडों ॥
चौरासी मंडली बंधि । अप्पन घर आनौं ॥
घैरावत सुनि वात । पैज अप्पन परवानौं ॥
सुरेतान कहै साहाब दी । पिनक गुसामन महि धरौं ॥
गढ़ भूमि बक्त तौ ढाहि करि । रनवासौ घर घर करौं ॥
छं० ॥ १२५ ॥

## धीर पुंडीर बचन।

गज्जि षेउं गज्जनौ। सार सुरतान बिहंडौं ॥
भारौं मेछ मसद। टेक मनमहि नहिं छंडौं ॥
कारौं जंग जल्लाल। हाल देषै तुहि अष्षिनि ॥
नचहि बीर बेताल। जुद्ध पूरौं पसु पंषिनि ॥
बहौं जु पहुमि पंजर पलन। बलह अप्प कह मुष कहौं ॥
इह सच्च रंच झुट्ठिय नहौं। तौ पति सुपंच मझ्झह लहौं ॥
छं० ॥ १२६ ॥

## बादशाह बचन।

गर जंजीर संकरिय। पाय बेरी को कट्टइ ॥
षनि न गड्डि गड्डियहि। तेज बल सबें निघट्टइ ॥
तुहि धीरंतन नाम। पान पीपर लौ डुल्लहि ॥
लज्जाहीन हिन लज्ज। बचन फुनि फुनि कहि बुल्लहि ॥
जितौंब कालिह ढिल्लिय नयर। समर न को संमुह रहय ॥
सुरतान कहै साहाब दी। तब पयज्ज किम निब्बहय ॥ छं० ॥ १२७ ॥

## धीर पुंडीर बचन।

तोरौं तरपि जंजीर। थाट मोरौं साहन तुअ ॥
मोहि बचन नहिं टरहि। गंग नहिं बहै अटल धुअ ॥
कौर भार उत्तरहि। सात सायरनि दिगंतर ॥
बरुन बयन पिट्टियहि। काल पिष्षियहि निरंतर ॥
पुंडीर धीर इम उच्चरय। कौंन झूठ झंषै बयन ॥
गहि पातिसाहि राजन अपों। इह चरित्र पिष्षौं नयन ॥
छं० ॥ १२८ ॥

## बादशाह बचन।

वे हिंदू नादान। बोल बौलै सिर पष्षै ॥
कौं ढंकै असमान। कौंन सायर मुष भष्षै ॥
किनें पवन झिल्लिय। किनें गहि बासग नथ्था ॥

किन जमरा जित्तिया। किने कद्रप्प सुमथ्था॥
वडा जु बोल मुषन्ह निया। इता बोल सिर पर धरै॥
सुलतान कहै पुंडीर सुनि। इह क्यो ही पूरी परै॥
छं० ॥ १२९ ॥

## धीर पुंडीर वचन।

घन अंबर ढकिया। अस्ति सायर मुष पिन्ना॥
योग पवन झेलिया। किसन गहि वासग लिन्ना॥
गोरष जम जित्तिया। हनू कद्रप्प न लग्गा॥
हुवि अग्गै सुलितान। भिडे कोई दिन भग्गा॥
चहुआन साहि दिनई समर। सजि चतुरंगम चढ्ढयौ॥
अथ्थाह नीर ढीमर जिमि। सुमीन तनौ परि कढ्ढयौ॥
छं० ॥ १३० ॥

## बादशाह वचन।

हालौ हसम हमीर। कोट हिंदू दल षुंदों॥
आन साहि जलाल। जोर जोगिनिपुर रुंदों॥
वेकुसाव आसा गमार। गरुअत्तन गामिय॥
बोलाही रावत्त। यम फुट्टै बहु नामिय॥
आहत्त घात आमिष्प जिम। ग्रामी ग्रव काट्टो रसै॥
मति नसै प्रान रष्षै पुरिस। छची छल छंडै हसै॥
छं० ॥ १३१ ॥

## धीर पुंडीर वचन।

छल छंडै सुरतान। बलनु छंडयौ जिहि बधौ॥
जीय रष्यौ पतिसाह। जियत पति साहह सधौ॥
तन रष्यौ तजि टेक। तेग रष्यौ बुद्दि आलम॥
जब ढको करिवार। ढोल लग्गौ मुष लालन।
गल गात घात रष्षै जलै। दूध विनट्ठौ दूध हिय॥
लजनीय साहि गज्जन मनह। धीर पयपै अरथ विय॥ छं०॥ १३२॥

## बादशाह वचन।

जे दरिया उत्तरिग। पलह पडुरे न कल्लय॥
जोगिनि बर गंजरिग। पवन पन्नरे न हल्लय॥
जिन भैरूं भरमंत। ते डरें डंकनी न डक्कं॥
जिन पंचाइन धक्क। ते जाहिं जंबुक न हक्कं॥
हों गोरी नरिंद दैवान गति। नंद पुंडीर न चंद सुअ॥
सामंत लाष सथ्थं मिल्लय। सहै न साहस अम्म सुअ॥छं०॥१३३॥

## धीर पुंडीर वचन।

सोई पारथ भारथी। नमें निकस्यौ मुष को बनि॥
सोइ किस्न करतार। दुक्यौ स निडर गरहावनि॥
सोई सूर बलसूर। राह गलि जाय गहंतह॥
सोई थाह गजराज। चक्क करि हन्यौ भ्रिकंतह॥
मति करै साहि मन गर्व तुअ। छिति नाम जोहै छत्रिय॥
निर बीर पहुमि कबहूं नहीं। वडा वडेरी बसु मतिय॥
छं० ॥ १३४॥

बोल बोलि चहुआन। बचन सो बचन पलट्टौं॥
फुनि हम चढ्ढि पुंडीर। तोरि तासह नहि मिट्टौं॥
तीन लाष उमराव। सहस संभरि सत्तरि वै॥
इह जानि जोनि यान। करै सरहन सब नर वै॥
गज अगंज भूपति सरन। गोरी सयन निधट्टिहौं॥
इम कहै धीर सुरतान सौं। बाउ बहंतौ कट्टिहौं॥छं०॥१३५॥

हौं दरोग जो कहौं। सूर उग्गै पच्छिम दिसि॥
हौं दरोग जो कहौं। इंद उग्गमे कुहुं निसि॥
हौं दरोग जो कहौं। बचन चुक्कै दुरवासा॥
हौं दरोग जो कहौं। बोल बोलै बिन सासा॥
बोले सुधीर जो बोल मुष। तो पाहन रेषा सरिस॥
पतिसाह हथ्थ साहों नहीं। तौ चंद पुत्त जायौ न अस॥
छं० ॥ १३६॥

## बादशाह बचन ।

इह द्रोग बोलत । परै दो जिय चढानौ ॥
इह द्रोग बोलत । सेन हसिहै सुलतानौ ॥
इह द्रोग बोलत । लाज छुट्टै पति घट्टै ॥
इह द्रोग वसि जीह । लीह पचै सब सट्टै ॥
बड्डा न बोल बड्डा कहै । चाड परतहं जानियै ॥
धावत धीर से धावनो । ते रावत वष्पानियै ॥ छं० ॥ १३७ ॥

## धीर की बातें सुनकर तत्तार खां का तलवार की मूठ पर हाथ रखना ।

सुनै बोल सुलतान । धीर समु जे भट्टिय ॥
वे काजे हाजुर । गमार नोजुर ह्वै वट्टिय ॥
तपित षान तत्तार । मुट्ठि तत्तार सु सग्गिय ॥
पचि कान आवरन । दिट्ठ सुरतान जु ढग्गिय ॥
विथ करै दरस आलम चरित । मुहि सुं चच बचा बगसि ॥
आनद चद बचा इहा । मुनि सु गल्ह लग्गै रहसि ॥
छं० ॥ १३८ ॥

## तत्तार खां वचन ।

एही गल्ह सुनत । गाल फारो लगि कान्नौ ॥
एही गल्ह सुनत । षाल कड्ढौ दुहु दन्नौ ॥
एही गल्ह सुनत । प्रान कड्ढौ अप्पानिय ॥
एह रम्य आरम्य । द्रोह लग्गौ सु विहानिय ॥
आदिट्ठ पिट्ठ हिंदू अह । कै कुरान गड्ढौ गला ॥
चढि तुरकवान हिंदुवान दिसि । हल सहाय कीजै हला ॥
छं० ॥ १३९ ॥

(१) ए सच्च ।

## धीर पुंडीर वचन ।

वे कायर बल हीन । पकरि सिंगिनि क्या तोलै ॥
वे ततार गामी गमार । साहि अग्गैं क्यौं बोलै ॥
अग्गैं आउ मेदान । ज्वान मरदुन मुष जोरहि ॥
जानि अजा गहि सिंघ । हाड़ पवनं तन तोरहि ॥
कोतिग्ग साहि आलम निजर । षेत भंजि भूको करों ॥
दस षान और तुम दक्खिलै । मैं चंद वचा तुमतें डरों ॥छं०॥१४

## तातारखां वचन ।

अरे धीर नादान । बोल बोले वरवंके ॥
चढ़त साहि साहाब । दीन तीनो पुर संके ॥
तुम पतंग जड़ जीव । क्यों सुदिग पालन मोरे ॥
अति सूरौ जो चना । होइ पव्वय फुनि फोरे ॥
बोलियहि बोल अप्पां सरिस । वे म्रजाद वचनह न कहि ॥
करि रहम साहि राष्यै तुम्है । नतरु षबरि अबही लहहि ॥छं०॥१४

## धीर पुंडीर वचन ।

कहै धीर तत्तार । षान सुनि बत्त हमारी ॥
चढत साहि साहाब । दीन को सहै सहारी ॥
हों सुधीर पुंडीर । एक लष्षा दह जानों ॥
तुम देखत हरि साहि । सेन समुह सु भानौ ॥
तुम तुरक मान हिन्दुअ सु हम । हम तुम पटंतर कहौं ॥
हम परत स्वामि परहथ परें । तुम परहथ जीवत रहौं ॥छं०॥१६

## ततार खां का कुपित होकर धीर पर तलवार उठाना और शाह का हाथ धर लेना ।

हाला हल्ल किय नेंन । हथ्थ तत्तार पथारह ॥
छीन लिये सुरतान । रोस देषंत अपारह ॥

या वुद्दें या वुद्द। याहि छंडै जु वडाइय॥
पुछै पा षुरसान। अग औसाफ चढाइय॥
आदान वध हिंदू इहा। अदुाई सवां करहु॥
पट्टाय चंद वचा घरो। पच्छैंही चपौ धरहु॥
छं० ॥ १४३ ॥

## धीर पुंडीर वचन।

जे जीवहि अगमै। सही ते जमहि न भग्गै॥
जे कामहि मद महे। लहकि ते कुलहि न लग्गै॥
जे स्वारथ संदेस। देह दप्पै न परप्पै॥
जे जोगह जगमै। नेह नारी न निरप्पै॥
डऱ्यौ न साहि ड वर डरनि अमर लगि इक्को सयन॥
मो धीर नाम अछार धरिग। चंद पुत्त जम्महु भय न॥
छं० ॥ १४४ ॥

## बादशाह का धीर के बल की परीक्षा के लिये उसे उत्कर्ष देना और धीर का वृक्ष उखाडना।

साहिबदी सुरतान। कहत पुंडीर धीर सुनि॥
धात पभ मे सग। फोरि तैसो बल्ल करि फुनि॥
सुह अग्गै दरखत। पान इहि बधत हथ्थिय॥
सो नपो उपारि। जोर दिष्षै सब सथ्थिय॥
हनुमान लंक जिम चंदसुत। वढि गुमान हिमगिरि सिखर॥
धक धूनि वथ्थ भरि हथ्थ गहि। जर समेत वेजर उपरि॥
छं० ॥ १४५ ॥

## शाह का धीर से कहना कि मांग जो मागना हो।

दूहा ॥ षूब षूब सुरतान कहि। षूब धीर बल तुझ्झ॥
मगि मगि जो मगना। सोब समप्यो तुझ्झ॥
छं० ॥ १४६ ॥

श्लोक ॥ यावत् दरिद्री सोपि। यावन् साहि न द्रष्टया ॥
लिलाट लिखितं धाता। दारिद्रनो पलायते ॥ छं० ॥ १४७ ॥

## धीर का कहना कि मुझे किसी वात की भूख नहीं केवल तुझे पकड़ना चाहता हूं।

कवित्त ॥ ज दिन जननि हों जनिग। त दिन बाजे बहु वज्जिग ॥
तद्दिन बंस पुंडीर। विरद बानै मुहि सज्जिग ॥
तद्दिन मान महंत। तद्दिन पट्टो लिषि हथ्थह ॥
तद्दिन गाम कुट्ठार। राव रावत मुहि सथ्थह ॥
असपत्ति सेन दल गंजि हों। धीर नाम ताद्दिन लहौं ॥
बासन पसाव ताद्दिन लहों। जवहि साहि जीवत गहों ॥
छं० ॥ १४८ ॥

## बादशाह वचन।

चंद नंद मति मंद। तोहि परतीत हियै यह ॥
आसानी असपत्ति। जुद्ध करि कै लैहूं गहि ॥
जुद्ध करत जो मुओ। मोज इह किन कों दिज्जै ॥
इह संसार निरास। आस छिनह्न नह किज्जै ॥
नपनंद निड्डि न विगड जड। सो जल को जल मे रहिय ॥
करतार मोज रोजी करत। इह मनुष्य हथ्थह नहिय ॥
छं० ॥ १४९ ॥

## धीर पुंडीर वचन।

जब लगि पंजर सास। आस तब लगि ना छंडौं ॥
जब लगि हियै हुंकार। साहि दल बल करि षंडौं ॥
जब लगि कर पग जोर। मानि मच्छर नह मेलौं ॥
जो काया कायंम। ठाट साहिब क्रम टेलौं ॥
सुलतान षान उमराव सह। गह गहिये गुर गाहिहौं ॥
इहि हस्त हथ्थि भंजे हलक। सही साहि तो साहिहौं ॥
छं० ॥ १५० ॥

## शाह का धीर को सिरोपाव और निज का घोड़ा देना।

तव हँसिय साहि सुरतान। उच सिरपाव मँगायौ ॥
जो सुरतानह पाट। तुरिय सोई पल नायौ ॥
राग वाग पष्षर समेत। तही तुरत निवाज्यौ ॥
पऱ्यौ निसानन धाव। जानि विय भद्रव गाज्यौ ॥
चौदह सै गैवर गुरहि। सहजहि सेन समूह दल ॥
सुरतान कहै साइावदी। अब किन सज्जसि आव वल ॥
छं० ॥ १५१ ॥

## धीर का घोडे पर चढ कर कहना कि इसी घोड़े पर से तुझे पकड़ूंगा।

जयौ तुरी चढ़ि मन। वीर चवदह सें सथ्यह ॥
मन अव्व पुडीर। साहि ग्रहिहौ से हथ्यह ॥
विझुारो गज जूह। सुड मुडन महि पिट्टौं ॥
तीन लष्प सत्तारि। सहस कारिवर वर कट्टौं ॥
जित्तेव अत्र हिंदू तुरक। भिरौं वदकि पचारि रन ॥
पुडीर धीर इम उच्चरै। मम स कहि सुरतान मन ॥ छं०॥१५२॥

## शाह का कहना कि तू चल मै भी तेरे पीछे आया।

तेक दीन काव्वाय। तुग तेजी दह वाहिय॥
जर जीना स जोइ। रेसरय सनमुष छाइय ॥
लै हिंदू आदान। जाय चगा पच्छाइय॥
हो आयो तो पच्छ। लष्प लोहा सम्हाइय ॥
सलाम आलि आलम करि। सामता सथ्थ कहौ ॥
ज गाह राज वेज्जै भरा। तुम राकी कानी रहौ ॥ छं० ॥ १५३ ॥

## धीर पुडीर बचन।

जेते जिते कवोइ। साहि मोदी में हथ्यहि ॥
वे हिंदुअ वे मुसलमान। काथ्था वे काथ्यहि ॥

मे गहुड़ा सच्चाव। साहि जो जंग न नंचा ॥
जो जंग न नंचिया। तो साहि गहुड़ा में सच्चा ॥
अप्पाह बोल बप्पां हलै। अप्पां बोल सु हथियया ॥
चंगोह चंद बचा बचन। इह सलाम करि कथ्थिया ॥छं०॥१५४

## धीर पुंडीर को पान देकर बिदा करने के बाद शाह का देश देश को परवाने भेज कर सहायक बुलाना और चढ़ाई की तैयारी करना।

धीर हथ्थ दिय पान। षान षुरसान निसानह ॥
कदलि वास कैलास। रोह ठुट्टै फरमानह ॥
हबस रूम गप्परिय। भोज भष्पर भर मारिय ॥
अंग कुलंग तिलंग। देस नंदन निरवारिय ॥
जल्लाल दीन नंदन नवल। सुनि अवाज इहि निज रुकिय ॥
पुंडीर धीर पच्छै पहर। मिलि मिलान जोजंन दिय ॥छं०॥१५५

धीर हथ्थ दिय पान। पच्छ निसान जु सद्दे ॥
षान तेग तत्तार। तरपि कस उप्पर बद्दे ॥
दह दीहा आलंम। गंभ गंभीर उपट्टे ॥
जाने बद्दल उत्तरा। देस दच्छिन पुर छुट्टे ॥
आडंड षंड जोगिन पुरां। धरि लग्गी संभरि धरा ॥
प्रथिराज देव उप्परि दपत। इह हल्ली यह बेघरा ॥छं०॥ १५६।

## शाह की सुसज्जित सेना की चैत्रमास से उपमा वर्णन।

सज्जि फौज सुरतान। अग्ग माधव रिति जानिय ॥
पच लता वैरष्प। पहुप जंडा सनमानिय ॥
छच नूत मंजरि समान। ढाल नव ब्रष्प पवन हलि ॥
गज्जि गहर नीसान। जोर जल्लाल उमड़ि चलि ॥
सजि फौज मंत गरजंत अग। मनहु पवन बद्दल हलिय ॥
कहि चंद बंद बरदाइ बर। देषि धीर मन मद्द रलिय ॥छं०॥१५७

घरीय तीन रवि चढिय। चल्यौ गोरी नरिंद वल॥
रत्त डंड सदूक। रत्त धज चोर साहि पर॥
रत्त गजनि गज झंप। रत्त वैरष वर टोप॥
अग्गै पान रती सनाह। रंग रनवी वर ओप॥
ओपम एह कविचंद कहि। देषि सुवर सुलितान वर॥
पहं जीत राह रवि सरस हुअ। मनो जत्त किय भोम वर॥
छं० ॥ १५८ ॥

## शाही सेना का आतंक वर्णन।

चलत रेन रवि लुक्कि। चक्क चक्की चप ढरयौ॥
सेस भार कलमल्यौ। कुंभ आरभरि डरयौ॥
सरिता जल मुक्कयौ। नीर साहन नहि पुरयौ॥
हय हय हय उच्चरत। चक्क चक्की विसु चरयौ॥
अंधियार भयौ वासुर असत। दिसा विदिसि सुभझै न तह॥
साहावदीन चालत दल। डरहि राय अत मंडलह॥छं०॥१५९॥

## शाह के कूच के समय अशकुन होना और तत्तार खां का कूच बंद करने को कहना।

भुजंगी॥ चल्यौ साहि आलम तें चित्त दूनी। मिली वाट वाराह नौडार सूनी॥
रथं मिच नीच फिकारंत फेकी। उडी ग्रद्ध पच्छ मनो मोन केकी॥
छं० ॥ १६० ॥
जरी मग्ग मंजार द्वै सहस जनी। परी वूंद आकास ते श्रोन दूनी॥
चल्यौ उट फेकी फिकारंत केस। सित चीर नारी सु मुष्प उदेस॥
छं० ॥ १६१ ॥
परयौ पंजरी कोक पूके पुरान। जरी लोह भट्ठी सुदेषी सुरान॥
गही वग्ग फेरी ततार सुभाई। रहौ आज दीह जमाराति साई॥
छं० ॥ १६२ ॥
पठं पै जपै गॅवरं निवारी। कहै देव देवं गरब्बं पहारी॥
मन मति छंडी विमास अधारी। रच्यौ षेलमंडी सुश्रीला विहारी॥
छं० ॥ १६३ ॥

दहं रोज रोजं करी बंध बंधी। धरैं ऐन चहुआन सो स्वामि मंधी।
हूआ एक असा तनी आलि छंडो। दई एक देहं तनौ तौन पंडो॥
छं० ॥ १६४ ॥

## शाह का कहना कि वह परवरदिगार सब जगह पर है फिर शकुन अशकुन क्या?

कवित्त॥ सुनौ षान तत्तार। तेग सहै सुष सद्दा॥
जो कर इक्क तनीय। रोजगारो नफअंदा॥
वली अली आदंम। पैन पैगंबर कीनो॥
वे भूले तुम जान। किसव जिन तेग न लीनो॥
पलटे भेष छंडौ दुनी। षरस पीर हाजुर निजर॥
गज नेज साह गोरी घरां। करि निवाज बंदहु सफर॥छं०॥१६५

जहां पीर पर सिद्ध। बंग जिहि ठाम न दिज्जिय॥
जहां मुसाफ नह पठय। कतेब कुतवा नव चिज्जय॥
जहां सुनाहि कुरान। नही महजिद घर पर किन॥
परै न गाय लिज्जै। षुदाय रेजा करि वारन॥
जहां हुकम नाहिं काजी करत। तुरकनि षनि गड्डिय जहां॥
सुरतान कहै साहावदी। सो जिहान हमको कहां॥छं०१६६॥

## शाह का मीरा शाह के समय की घटना का प्रमाण देना एवं मीरा शाह का संवाद वर्णन।

रोसन अली फकीर। गसा रमता अजमेरं॥
दही मोल ले चषत। हुआ षट्टा दिय फेरं॥
गुजरियां पुक्कार। जाय दरबार सितावं॥
हडी भिंटी गुनहि। काटि अंगुरि बिन जबाबं॥
मक्कां सु जाइ फिरियाद करि। मीरां सैद हुसेन अग॥
नौयति षुदाय मद्धत करन। इह अभ्रिय मन धरि उमग॥
॥ छं० ॥ १६७ ॥

दूहा ॥ मरना जाना हक है । जुग रहैगी गल्हा ॥
सा पुरसों का जीवना । थोडाई है भल्ला ॥ छं० ॥ १६८ ॥

## मुसल्मानी लश्कर का सौदागरों के भेष मे अजमेर आना ।

भुजंगी ॥ कहै दीन कज्जं परस्से कुरान । करौं रद्द मद्द सवै हिंदवान
नमै पीर पैगंबरें थान मक्का । रहा वत्र नाम जुग च्यार चक्का ॥
॥ छं० ॥ १६९ ॥
दिन सत्त हुते सु वीवाह अड्डे । कर काकन सेहरा वंधि चड्डे ॥
तन मन एक चोआलीस त्यार । चले सग सौदागिर रूपधार ॥
॥ छं० ॥ १७० ॥
जल पथ के अद्ध अच्छे उतंगा । पुलै नाव ज्यों तीर वेग विहंगा ॥
दरश्चाफ जरदोज जरकस्स भ्रूल । रहै नेक चष्प ढकै मष्पतूल ॥
॥ छं० ॥ १७१ ॥
इसे अश्व लीयें धरा हिंदवान । दियौ आय डेरा अजम्मेर थान
दरबार जाए कह्यौ मीर पीर । सतसुष्प उभ्भै रहे हथ्थ जोर ॥
॥ छं० ॥ १७२ ॥
हय हेरि ल्यायौ पधाई सुगड्ढ । रवी अर्थ कै काल्ह दधि मथ्थि का
सुनै कान आना महीपत्ति आय । सबे छोरि फेरें तुरंगा दिषाय
॥ छं० ॥ १७३ ॥
धुरी ए विद्याचा वको राह गौर । रहव्वाल चलै न हल्लै सरीर ॥
दमान क कुद्दत नाचत थाल । निरष्षे परष्षे हरष्षे भुआल ॥
॥ छं० ॥ १७४ ॥
मुह मगि दाम करे कौल बोल । लिहे पच सें हैवर हेरि मोल ।
जमा जोरि मडै सवा लष्प दाम । लिये कागदे कायथ अक ताम ॥
॥ छं० ॥ १७५ ॥
करे छाप आप बुलाए हजूर । सनमान चहुआन रष्षै गरूर ॥
गयो सभरीनाथ दै हथ्थ बीरा । करे चूक सक्यौ नही तथ्थ मीरा
॥ छं० ॥ १७६ ॥

अजैपाल जोगी करामात अग्गं । उठे हथ्थ नाहीं मनों कीनि नग्ग
निवाजं गुदारे दियं बंग जब्बं । गये देव हिंदून के भज्जि तब्बं ॥
॥ छं० ॥ १७७ ॥

करं काफरं जो इहां मौत दीजै । मसूरत्ति कीनी दही पीर हौजै ॥
तिन कारनं अप्पने हथ्थ अप्पं । कटे सीस वेगं चलो पुट्टि धप्पं ॥
॥ छं० ॥ १७८ ॥

इलल्ला महमंद रस्सूल इल्ला । कलम्मा पढ़ै जोर किन्नो सुकील्ला ॥
मिले आप मेसं मुषं दस्त चूमें । इसे सेर ज्वानं भये दोइ घुमौ ॥
॥ छं० ॥ १७९ ॥

तिनं षिच्चि बिज्जू जिसी तेग कढ्ढीं । चमक्के घरंको चरं सहस अढ्ढीं
॥ छं० ॥ १८० ॥

कवित्त ॥ चौआलीसों यार । कढ्ढि नंगी समसेरं ॥
कर कढ्ढे सिर अप्प । चढें बिंटली सुरमेरं ॥
हिंदू मूसलमान । जुरत हय गय घन पायल ॥
चहुआन आन। नरिंद । जीति उग्गो अजरायल ॥
कटि लीन भिन्न होइ मीर परि । अमर रषिओ साफ धर ॥
तहि थान आय दरवेस इक । ढवाज मोंनदी बंधि धर ॥
॥ छं० ॥ १८१ ॥

सवासेर दिन मान । आनि तहं पुहप उच्चारत ॥
रज कंकर करि दूर । धूर हड्डियां बुहारत ॥
जमाराति दे सुपन । मीर इह कीन हुकंमं ॥
तुम ऊपर चढ्ढि है । सवामन सदा कुसंमं ॥
अजमेर पीर तुम प्रगट हो । कितक दिवस के अंतरै ॥
हिँदवान पान घटिहै अवनि । इहन कोल हम परत रै ॥छं०॥१८

## उक्त संवाद सुनाकर शाह का कहना कि दिल को मजबूत करो और चलो ।

दूहा ॥ इहसु कथ। कहि साहि सों । फुनि अष्षिय तत्तार ॥
कायर पन मन छंडि दे । धीर पकरि गहि सार ॥ छं० ॥ १८३

## तत्तार का मोरचे बंदी से आगे कूच करना और एक पड़ाव के फ़ासले से बराबर धीर के पीछे पीछे चलना।

कवित्त ॥ तू आतुर पतसाहि। हाम हिंदू सामंता ॥
जोरा सों ज्यों जक। बघघ छंडे धावंता ॥
में मता सुलतान। मुभ्भ सुलतानां मेला ॥
करि मेला भंडार। जग होइहै सुष षेला।
ठिल्ला पहार ठट्ठा ठिला। वट्ट निहट्टा बढ्ढियै ॥
कोटाह कोट सा सिंधु तिय। इम हिन्दू दल सिढ्ढियै ॥
॥ छं० ॥ १८४ ॥

जल जोवन साहाव। दीन सुलतान दुरंगे ॥
किए कूच पर कूच। कुरँग तारीय कुरंगे ॥
जथ्थ रेनि रहै धीर। दीह तहा सोहसु अच्छै ॥
वर वेली पुंडीर। साहि पाल पच्छै पच्छै ॥
आवाज वज्जि दिल्ली सहर। यह पुकार पहकिया ॥
राजोह माम पंचो दिहा। अहो धीर गहकिया ॥ छं० ॥ १८५ ।

## धीर पुंडीर के वापिस आने की खबर दिल्ली में होना दर्शकों की भीड़ होना और धीर को देखकर राजा का प्रसन्न होना।

ग्रह आपना छंडि। राजग्रह धीर धवंदा ॥
ढा ढिल्ली रालोय। ताहि देखन आवंदा ॥
निथ नीचानी नेन। वमन उँचा उचारा ॥
जा लग्गानी अग्गि। जीह जपी पुकारा ॥
दरवार राज भर भीर घन। मन उलास भेथ्यो धनी ॥
भुअ भग दुप दु पाह गत। जनौ कि नाग लद्धौ मनी ॥
छं० ॥ १८६ ॥

दूहा ॥ सास ता मता अमत। का चिंता इत वारि ॥
उट्ठि न सिर स मुह सहय। लज्जा विरदा भार ॥ छं० ॥ १८७ ।

भुजंगी ॥ पाधरे दीह सा चाहुआनं। सिरं उच्च बज्जे सु भेरी निसानं ॥
सितं छत्र रत्तं रषत्तं निसुणं। हुआ एक राजंग ते सुम्भ उग्ग ॥
छं० ॥ १८८ ॥

## धीर पुंडीर के आने का समाचार सुन कर रानी पुंडीरनी और इंछनी का उत्सव मनाना।

कवित्त ॥ सा इंछिनि पामारि। राज बज्जे बज्जायौ ॥
धा धंधानी छंडि। प्रौढ जोवन लज्जायौ ॥
अरि अनंद चंदाह। चंद जाया जनु अज्जा ॥
हेम चीर हथोल। मेल नग आरति कज्जा ॥
उछंग अंग राजन दरां। राज काज सब सुद्दरै ॥
सा धान साहि देषंतही। आज हिन्दु दिन पद्दरै ॥ छं० ॥ १८९

प्रथीराज चहुआन। विलसि वसुधा सह उप्पर ॥
डंड भरइ चक्कवै। पिसुन पीलै कोलू धर ॥
सहहि न कोइ संग्राम। पुब्ब पच्छिम रद छिंन ॥
इह अपुब्ब पिष्षयौ। गौर गाजनै ततच्छिंन ॥
रहि न कोइ सुनतै श्रवन। जहं जहं सिंघ पुकारयौ ॥
आकंप भयौ सब सतुर मैं ॥ जब सुरतांन हुंकारयौ ॥ छं० ॥ १९०

## धीर का पृथ्वीराज से मिलाप।

दूहा ॥ भुज भिंटलौ संभरि धनी। नयन बयन मिटि चाहि ॥
ऊचै न सीस समुत सुहर। लज्जा विरद मइ ताहि ॥ छं॥ १९१

## धीर से राजा का पूछना कि तू गिरफतार कैसे और क्यों हुआ।

कवित्त ॥ हेट हेट गजंन गयंद। वरनि यहि हर सुअ ॥
अग्ग मग्ग पुंडीर। मीर रावत्त न लोह तुअ ॥
तू अलंग जुरि जंग। षग्ग षचिनि बहु अड्डो ॥
सु क्यौ गयौ गज्जान। गयंद मोहि अचरज बड्डो ॥

सभरि वै इम उच्चरइ। रिपु गहिय कुजर जवह ॥
कहि भीर धीर पूरस बदन। जीवत्त गह्यौ कारन कवन ॥
छं० ॥ १९२ ॥

## चामडराय और जैतराय का धीर को धिक्कारना।

हँसिय चोड राजैत। सामत अभगे ॥
ग्रभ फोरि गारव्यौ। चद गभरू छचगे ॥
मुष नन्यौ आदान। बोल बड्डा बहि लग्गा ॥
ग्रब गमार पुडीर। साहि बधै बल भग्गा ॥
सुलतान दीन सिल स्वामि सिर। भेरिन जियन आसुर कन्यौ ॥
बर बरन सूर इम उच्चरहि। धीर जननि ग्रभ न गन्यौ ॥ छं० ॥ १९३

दूहा ॥ गन्यौ न ग्रब पुडीर तुम्र। जिन लज्जाई माय ॥
बचि प्रष्टि राजन तनौ। कहौ सुनाय सुनाय ॥ छं० ॥ १९४ ॥

## धीर का पृथ्वीराज से एकान्त में सब बीतक कहना।

कवित्त ॥ समौ जानि सहि रह्यौ। धीर समुह बोलाही ॥
अधसि होय सग्राम। दिट्ठ चावड जिताही ॥
राज मझि मरजाद। समुद हद लोप नग्गौ ॥
पहुप वार पुडीर। दाहि दाहिम भर भग्गौ ॥
षिज सार धार पुडीर पर। सिलह बधि समुष तही ॥
एकथ्थ जथ्थ प्रथिराज न्प। तहा विवरि बत्त चदह कही ॥
छं० ॥ १९५ ॥

## धीर का भरे दरबार में पुन प्रतिज्ञा करना।

आज लियौ गज्जनौ। आज तुरकाइन डडौ ॥
मोरौ आज गयद। आज सब सेन विहडौ ॥
आज जीति गोरी। समूह पर दल वित्तारौं ॥
आज चद की आन। आज जन स्वामि उवारौ ॥
सोइ आज पैज बरदाय भनि। सभरि धनी सुधारिहौं ॥
पुडीर धीर इम उच्चरै। आज मेछ दल मारिहौं ॥ छं० ॥ १९६ ॥

## चामंड का कहना कि बात कहकर पछलना वीरों के लिये लज्जा की बात है और धीर का शपथ करके कहना कि वही करूंगा जो कहा है।

कहै राव चामंड। धीर बत्तां अविचारी॥
पातिसाह दल विषम। तुरी अगनित है भारी॥
तीन लष्प तोषार। घालि पष्षर घूंमावै॥
मीर मलिक उमराव। काहु सावंग न आवै॥
अति जुरत नयन पंडै षलन। फिरि पच्छौ संका करै॥
ता जननि दोस दुरजन हँसै। जो बोलवोलि पच्छै टरै॥छं०॥१६

घूर गाज विज्जुल षिसय। बोल सा पुरिस न पुट्टौ॥
वह निल्लहै नियान। सो न हो अंत अहुट्टौ॥
करै पैज पुंडीर। षग्ग षिचिन पिसि भज्जइ॥
सिरन तुट्टि धर परय। जननि जामंत न लज्जाय॥
पुंडीर धीर इम उच्चरै। हो न बयन बोलौं घनौ॥
हैवर मलिक हथ्थह हनौ। तब सुधीर चंदह तनौ॥ छं०॥१६८

## चामंडराय का बचन।

चंदा बसै अकास। करह कितनौ रन पाइय॥
कोने लंक दधि मंझ। कोइ कंचन लै आइय॥
को केहरि कच ग्रहै। पाय को प्रब्बत ठेलै॥
को दरिया दुस्तरै। अनिल को अंकम झेलै॥
रावत्त राव सब संभरइ। चामंडराइ इम उच्चरै॥
साजै विसेन [1]आसम असम। अब सुधीर तुअ किम लरै॥
छं०॥ १६६॥

## धीर पुंडीर का बचन।

जब लगि सिर अरु मास। जीभ मुष यक्कय[2]॥

(१) ए.-आलम। (२) को -चक्कय।

जव लगि हिये हुकार । मुच्छ मुष मच्छर फारकाय ॥
जव लगि कर करिवार । गहिव गज्जनवै गजौ ॥
ढाल ढोल नेजा परोइ । सभरि वै रजौ ॥
जव लग्गि सीस इहि कध पर । पवन मेध वरसंत घन ॥
इम कहत धीर चावड सों । पैज पनट्टय प्रान विन ॥छं०॥२००॥

## धीर का घर जाना और सव कुटुम्बियो का उससे सहर्ष मिलना ।

निज ग्रह पत्तौ धीर । राज दरवारह सतौ ॥
अति उछाह आनंद । विरद भर भारव हत्तौ ॥
मिले अध्र पुडीर । आय चय राय ग्रग्ग वर ॥
अति सुमान दिय दान । व्रम्न जिहि आनि मडि कर ॥
जै जया सवद जपै जगत । वाल ग्रह उच्छव तरन ॥
अति प्रेम सहित अतर मिले । रस सुभाइ रुन्नै करन ॥छं०॥२०१॥

## धीर के कुटुम्बियों का उसकी गिरफ्तारी पर लज्जा और शोक प्रगट करना ।

एक महूरत मिलिय । सब्ब सबोध सत्त किय ॥
ता पच्छै एकत । बोलि भर वध्ध अप्पजिय ॥
रधर राव विरम । सिघ सागर पुडीरह ॥
साहि पान सुम्मान । रामहरि राव हमीरह ॥
माल्हन सु महर पति मत्त मन । कामधज केल्हन जाम पति ॥
वैठे सु चित्त चिता सु चित । विरद लाज लग्गी सु अति ॥
छं० ॥ २०२ ॥

## धीर का अपना वीतक कहना और सवका प्रवोध करना ।

पद्धरी ॥ जपै सु धीर पुडीर ताम । निज ग्रग्ग चित्त चिता विराम ॥
मौ वोलि वचन न्रप अग्ग उच । कथैव तुम सोभान सुच ॥
छं० ॥ २०३ ॥

नाष मै जैत चामंड राय। सुरतान सरिस किय बंध दाइ ॥
बंधयो कपट करिहों जु बंधि। बुझ्यौ न कोय कित दुष्ट संधि ॥
छं० ॥ २०४ ॥

लै गये साहि संमीप मोहि। संमिलिय सु दल दरबार वोहि ॥
हन हनौ सद्द जंपै सु सब्ब। सबदो हमीर गंभीर ग्रब्ब ॥
छं० ॥ २०५ ॥

परब्रह्म कर्म चिंते विचित्त। आवरे ग्यान आहित्त हित्त ॥
तत्तार तन्न अप्पै विअप्पि। पंपिनिय सुफल जैद्रथ्य सप्पि ॥
छं० ॥ २०६ ॥

छंड्यौ जु साहि गुरु गरुह काज। चिंते सु चिंति अति आजि साज ॥
चढ्यौ जु साहि दल बल असंपि। लग्गौ जु काम कारज्ज धंपि ॥
छं० ॥ २०७ ॥

चामंडराय पामार जैत। आहित्त चित्त जंपै उहैत ॥
सो चिंति चिंति चिंतौ सु काज। न्नप होइ जैत वड्डै सु लाज ॥
छं० ॥ २०८ ॥

## धीर के कुटुंबियों के वचन।

कवित्त ॥ तब जंपै हरिराव। सरिस सारंग पुंडीरह ॥
कहिय धीर सा सुनिय। बात आसत्त सुहीरह ॥
जंपै रंधर राव हित्त। कह मत्त बिचारह ॥
सीस काज सम धरौ। हर सम गरुह गुंजारह ॥
सजि चढौ अप्प सेना सकल। करो बंध अप्पान भर ॥
पड्डरे षेत पतिसाह सों। करहु झार उज्झार झर ॥
छं० ॥ २०९ ॥

## धीर पुंडीर का वचन।

तब तमि जंपै धीर। जुद्ध सामंत कंध तुम ॥
सजे सुभर अप्पान। प्रान अप्पौ सुझझ दम ॥
राज काज राजंग। अंग बड्डहि सु अप्प जस ॥
कै जीतै उध लोक। सुजस आवरहि छोभि तस ॥

इम कहै सथ्थ सज्जै सुनिज। एक चित्त आश्रित्त सब॥
तजि मोह सोह संसार सुष। जग्यौ धीर अभ्भीर तब॥
छं०॥ २१०॥

## धीर का शिकार खेलने की तैयारी करना खदाइयों का आना और धीर का घोड़े मोल लेना।

उभै पथ्थ सुर मास। रोज तीसह रमि[1] मंडल॥
म्रगया करत अभ्यास। राग रंग रास सुपढल॥
सत्त सहस सथ सुभट। साठि दस सिंधुर सज्जिय॥
बंदुक बानह जोर। वेद दल नौवसि बज्जिय॥
पुंडीर धीर चंदह तनौ। अति गुमान बिरदा बहै॥
ऐराक तुरिय से पंच लै। सोदागर ईसप कहै॥ छं०॥ २११॥
किय हुकम वज्जीर। मोलि लिये ऐराकिय॥
दिये दाम दस लष्य। पंच लष्यह रहि बाकिय॥
सझ्झ समै करि महल। सबै बगसे रावत्ता॥
प्रात समै चढि धीर। भये सुभ सगुन अवत्ता॥
तब जैतराव चावंड मिलि। सोदागर ईसफ कहिय॥
घर जाइ जिंद लै जीवतो। तुम धीर धत्त षस्सै सहिय॥छं०॥२१

## चामंडराय का सौदागरो का धीर पर धात करने को उसकाना और सोदागरों को अपने मे मंत्र विचारना।

मिलि विचित्र इक ठौर। बुद्धि आलोच बिचारिय॥
दाम जिंद अरु लाज। बडे विध योह सुधारिय॥
तब चौमन उच्चरिय। धीर मद्दिमान सु संडह॥
पान पान विधि बिवह। एक चित ह्वै पग पंडह॥
मानौ सु मत्त सब मंत मिलि। धीर प्रान इन विधि हरौ॥
प्रगटै सु वात सामंत सुनि। हुऐ गहर सब्बै मरौ॥ छं०॥२१३॥

(१) ए रवि।

## ईसफ मियां का धीर के दरबार में जाना, दरबार का वर्णन।

दूहा॥ करि निवाज ईसफ मियां। गयौ तहां दरबार॥
महमानी ईसफ करै। धीर होइ असवार॥ छं० ॥ २१४॥

कवित्त॥ चित्रसारि काच ढारि। पान सोवन जिरि रच्चिय॥
लाल पंच पीरोज। घने सघनं करि पच्चिय॥
दिवस तेज परि मंद। अरक द्वादस करि जग्गिय॥
तारक तेज फटिक्क। सघन चुनि तारन लग्गिय॥
सामंत विलास सुष रहसि तहं। हिंदु लाट हीरां जरै॥
संगीत राग सरसै रबन। पात्र नित्य अग्गै परै॥
छं० ॥ २१५॥

## धीर का सौदागरों के डेरे पर जाना।

दूहा॥ इह ईसफ अरदास करि। मिलिक देस को जाय॥
महमानी मीयाँ करै। धीर पधारौ पाय॥ छं० ॥ २१६॥

## धीर का नित्य कृत्य वर्णन।

कवित्त॥ पंच सेर फुल्लैल। षट्ट जन मरदत तासह॥
बाहु दंड परचंड। भीम आकार सु रंगह॥
सहस कलस भरि नीर। इक विच कलस गंगाजल॥
करि सनान पवित्त। कीय पंच गौ महाबल॥
आमान साठि सजता वढ़ै। पंच मुहुर सोव्रन मय॥
इम नित्य धीर चंदह तनौ। षलक षग्ग वंदै सुजय॥छं०॥२१७॥

दूहा॥ सुचि रुचि सेवा सगति रुचि। सरचि चरचि तरवारि॥
फुनि आसन कीनौ असन। भोजन साल पधारि॥छं०॥२१८॥
तहां मुभर लीने सवनि। सचि सुआर करि साद॥
षटरस भोजन भांति ब। तिन महि चित्त सवाद॥ छं०॥२१९॥

## धीर पुंडीर के कलेऊ का वर्णन।

कवित्त ॥ पै अग्ग दग्ग मन तीन। सत्त सेरह विच सक्कर ॥
पद्र सेर रद्र भोग। एक सोरावन वक्कर ॥
सत्त सेर रोगान। सेर पचह कढि लुच्चिय ॥
घ्रित पावक बहु अवर। करत उभै दुज सुच्चिय ॥
पहति और पच स्वादु। जोग राज मढकौ सुभरि ॥
च्यार घटिय दिन बालते। सोरामन सामंत करि ॥छं०॥२२०॥

## शाह का सिंधु तट पर पहुंचना और धीर का अपनी सेना सहित तैयार होना।

अरिल्ल ॥ साजत सथन सह पुंडीरह। तब आये तट सिंध हमीरह ॥
साजि निकट आयौ सुरतानह। है गै भार साज सब बानह ॥
छं० ॥ २२१ ॥

सुनिय वत्त सा दिल्लि नरेसं। गाजे गेन वेन असहेसं ॥
चल्यौ धीर साजै निज सथ्थह। सूर धीर संग्राम समथ्थह ॥
छं० ॥ २२२ ॥

## पुंडीर वंशी योद्धाओं का वर्णन।

कवित्त ॥ सहस तीन पुंडीर। धीर बर वचन अचाए ॥
त्रियन बसिनं बसि द्रव्य। बसु अवहु मोह गमाए ॥
मक्क मेलि सामंत। रयन अद्धी ते जग्गा ॥
सुनि अवाज सुरतान। रक धन जानि बिलग्गा ॥
दुअ घटिय सोम दिन पानि पथ। सहस सट्ट सेना चली ॥
अनभंग जैत अग्गा अगर। विच चमंड बज्जह बली ॥
छं० ॥ २२३ ॥

अयुत एक पुंडीर। धीर सम लोह लरन कहि ॥
बरकि बीर तम संत। सिंघ भष पान लहि ॥
दुअन पष्प वीरंग। जुरे जिन जंग बहुत किय ॥
झूझि जम्म बहु सस्त्र। इष्ट बल सकति बहुनि जिय ॥

तन तुरंग तिन नेह तजि। अजिय मरन चित एक करि ॥
बढ़ि लोह छोह छुट्टै गुरन। अरन बत्त कविचंद धरि ॥
छं० ॥ २२४ ॥

## आठ हजार सेना सहित जैतराव और चामंडराय का आगे बढ़ना।

सहस एक देवंग। भेरि नफ्फेरि पंच सैं ॥
सहस तीन अंबकीम। ढोल बंदिन सु अट्ठ सैं ॥
सौ सुगंध जोति किय। अट्ठ ग्रेहं सुभ छंदं ॥
दिसा सूर मुष मिच्छ। बोलि बरदाइय चंदं ॥
घट घटिय लगन गुज्झह तनी। पहर तीन बित्तिग विषम ॥
उपरंत सेन साजै गुरहि। तब सु साहि सौजी सुषम ॥
छं० ॥ २२५ ॥

## सुलतान के आने की खबर होना और रावका सलाह करना कि अब क्या करना चाहिए।

जब ग्रह आयौ धीर। पुट्टि सुरतान संपत्तौ ॥
सुनिय राय चामंड। जैत सम मन्न मिलंतौ ॥
सज्जिग हय गय साहि। सिंधु आयौ यह उप्पर ॥
धीर तेन छंडयौ। पच्छ चंपौ दल दुस्तर ॥
कत्थांह एह अप्पन करिय। अब्बे कहौ कह। किज्जियै ॥
भज्जै जराज सुलतान रन। तौ इन मति अप्पन छिज्जियै ॥
छं० ॥ २२६ ॥

जेन वल न जै होइ। तेह झुज्झै कनवज्जां ॥
सोइ मंत सुद्धरै। जैन जित्ते रंन रज्जां ॥
सत्त मंत सुभ चरिय। जैत चामंड सु उट्ठिय ॥
गये सजन निज ग्रेह। आय सब सथ्थ स पुट्टिय ॥
चामंड गज्ज मंग्यौ चढन। सम वेरी दाहिम्म बर ॥
आयौ सु चंद वरदाय तिहि। खेत सु बुल्ल्यौ गुज्झ गुर ॥
छं० ॥ २२७ ॥

## कविचन्द का चामंडराय के घर जाकर उससे बेडी उतार कर युद्ध मे चलने के लिये कहना और चामंड का कविचद की बात मान लेना ।

पद्धरी ॥ जंपहि सु तथ्य भट चद कथ्य । तुम रचौ बुद्धि सब्बह समथ्य ॥
स्वामित्त ध्रंम तुम रत्त राइ । बेरी सु धरौ अग्याइ राइ ॥
छं० ॥ २२८ ॥

दल मेलि साहि आयौ असपि । देषहु सु जुद्ध तुम उभय अपि॥
बेरी सु काढ़ि तुम जुरौ जुद्ध । मानौ सु सब्ब गुर धात ब्रद्ध ॥
छं० ॥ २२९ ॥

काढ़ौ सुमत बेरी सुपाय । जै होइ जैम चहुआन राय ॥
चहुआन कन्ह गोयद राज । कामधज्ज राइ निढ़ुरह लाज ॥
छं० ॥ २३० ॥

पज्जून राय बधव बग्न । कनवज्ज अग्र सुभझ्झे सुरन्न ॥
ढिल्लीय अवर दिष्यो न राज । जिहिं होइ आज चहुआन लाज॥
छं० ॥ २३१ ॥

जिम जरौ षेत षल विषम घाइ । तुम तजौ बीर बेरी सु पाइ ।
मन्यौ सुमत चामंड चद । मन भए सुभ्र उब्बह अनद ॥
छं० ॥ २३२ ॥

पय तरह लोह काढ़ै सु ताम । लगरह जानि इम्भह विराम ॥
मगयौ कनक वाजी सु एह । जातिहि जुगम अति सुभ देह ॥
छं० ॥ २३३ ॥

पष्षरह चमर गज गाह रज्जि । सोवन्न मुद्र सुभ तेज सज्जि ॥
आवद्ध बंधि सब सक्क भाजि । सोभत जानि भीषम समाजि ॥
छं० ॥ २३४ ॥

चावंड रोहि वाजी सु अप्प । जप्यौ सुमन्त निज इष्ट जप्प ॥
सजि चल्यौ सब्ब दाहिम्म सथ्य । द्वै सहस सूर गहअत्त हथ्थ ॥
छं० ॥ २३५ ॥

सम चढ्यौ जैत निज सेन साजि । मारह महस सेना सुगाजि ॥
चढ़ि चलिय उभय घन बज्ज बाज । तब चढ्यौ अप्प प्रथिराज राज॥
छं० ॥ २३६ ॥

## पृथ्वीराज का यह समाचार सुन कर कुपित होना और लोहाना को भेजकर चामंड को पुनः बेड़ी पहनवाना ।

कवित्त ॥ गाजि गरुअ चहुआन । सुनत अप ग्रेह सपत्तौ ॥
दीन उतर ता पछै । बोलि लोहान सु तत्तौ ॥
तुम बेरी ले जाहु । पाय चावंड सु धत्तौ ॥
इन हम अग्या तजी । अप्प बल राह उमत्तौ ॥
हम करत लाज कैमास की । अरु सगपन सन मंध घन ॥
आकस्ति मन्न हम क्रोध घन । मरहुर्तें गहि रष्यौ सुमन ॥
छं० ॥ २३७ ॥

ले बेरी लोहान । ग्रेह चावंड सपत्तौ ॥
धरि अग्गैं चावंड । देषि प्रज्जरि चित चिंत्यौ ॥
कहै राय चावंड । सुनौ लोहाना तुम बर ॥
न्रिप अग्या सिर सजौं । नतरु जानहु तुम हित हर ॥
निज स्वामि ध्रंम षंडो नहीं । हिय अरोहिय सहि हर ॥
बेरी सुलीन चावंड विहँसि । पय आरोहिय अप्प कर ॥
छं० ॥ २३८ ॥

## शाही सेना की राजावट वर्णन ।

मोतीदाम॥ षट दूनति साह सजे सुरतान।जहं छच सुजी कनजीक निसान॥
गज ढालनि मालि चिहूं दिसि फेरि। तहां रन सद्द महग्गज भेरि
छं० ॥ २३९ ॥

जर कुंमर तोजह मेलति कंठ। तहां लष्प फरी धर पाइक गंठ॥
तहां छच मौज अदक्ष सुभार। तहां बिज्जल नाय भ्रमै असवार
छं० ॥ २४० ॥

तहा धन डवर् अवर रेन। तहा अन जेवन फीवन एन॥
तहा पार सिपै रसना रस बोल। तहा आरस के जम जेजम तोल॥
छं० ॥ २४१ ॥

तहाँ ढल्लनि मल्लनि फौज प्रवेस। तहा द्वादस फौज नई भर सेस।
तहाँ तज्जिय अज्जिय गज्जन राव। तह वज्जय सिंग महिप्पन चाव॥
छं० ॥ २४२ ॥

डव ढड्डिय डड्डिय मुक्कन केस। रही चक चोरनि मौर सुदेस॥
तहा दिष्षिहि फौज सु धीरन कोज। मनो चव चम्म कुलगनि बाज॥
छं० ॥ २४३ ॥

रवि जानि डयौ दुअ वद्दल मझ। कालकूह कुलाहल वीरति सझ॥
डडि रेन रही दल दुंदभि घग। फिरि फौज पुडीर कुलगनि वग
छं० ॥ २४४ ॥

वजी सहनाइ निसान गुंडीर। सुलतान धरा मिलि मझ पुंडीर
छं० ॥ २४५ ॥

## पृथ्वीराज का अपनी सेना का मोर व्यूह रच कर चढाई करना।

दूहा॥ देषि फौज सुरतान दल। मति मंडे रन साज॥
मोर व्यूह मति मंडि कै। तव सज्ज्यौ प्रथिराज॥
छं० ॥ २४६ ॥

## व्यूह वर्णन।

कवित्त॥ आरध वेस नरिंद। छत्र वर मुक्क कहि गहूँ॥
सवै सेन प्रथिराज। मोर व्यूह रचि ठहूँ॥
चोंच राव चामंड। जैत द्रिग वंधि प्रमान॥
नष पिंडी पुंडीर। सेन उभ्भौ सुरतान॥
वर कंध वंध वधी न्त्रिपति। पुछ वीर कूरंभ रचि॥
अवनेव उदै उदित सुभर। मद्दन रंभ दोउ दीन मचि॥
छं० ॥ २४७ ॥

(१) ए-पुढीर।

पच्छराज प्रथिराज। जाम जद्दो घट भद्दों ॥
रीछ मोर पष्षरी। स्यांम चमरनि गज मद्दों ॥
स्याम ढाल ढलकंत। स्याम गजपंति विराजै ॥
स्याम धजा झलकंत। मेघ पंतिय दुति लाजै ॥
बर नेज च्यार तहँ उज्जले। दुति सु वग्ग पंकनि चल्यौ ॥
मोर सह वीर सुरतान मुष। जिम कुरंग सग्गौ चल्यौ ॥
छं० ॥ २४८ ॥

दूहा ॥ चले दिष्ट संभौ मरद। पीन नीर रस पान ॥
उंच दिष्ट के असुर वर। चढ़ि तक्कत चहुआन ॥ छं० ॥ २४९ ॥

कवित्त ॥ मद गयंद झरि कीच। वीच मुत्तिय झलकंतिय ॥
मनों मेघ विज्जुलिय। बनें सा नैननिदंतिय ॥
सुभर सूर बर साजि। अप्प अप्पन धर चल्लिय ॥
एक एक अग्गरे। जानि भद्रव घट हल्लिय ॥
आभरन दान बुंदनि बरषि। सक सहाव उप्पर ढलकि ॥
जद्दव सुजाम देषिय नृपति। समनजैत वढ्ढिय किलकि ॥
छं० ॥ २५० ॥

## चाहुआन सेना की श्रेणीबद्ध दरेसी और चाल का ग्राम वर्णन।

भुजंगी ॥ किलक्कंत फौजं सु मौजं दिठंनी। बने हेम जेजंम रंजं मयंनी॥
अगै तिष्ष पाइक्क धाइक्क कूदै। करं कंनरं भाल थीवं स ऊदै ॥
छं० ॥ २५१ ॥

उडे डंबरं अंमरं रेन पूरी। किय कूक पुत्तारिका हक्क मूरी ॥
परै भीर कंबी रनं जैत छुट्टी। परें बंध कंधं हथं नार छुट्टी ॥
छं० ॥ २५२ ॥

धरै आवधं उग्गि सज्जै विमानं। तिनं नाम लीजै बरद्दाय जानं
सुभे सुब्भ बाने समाने दिठाने। तहां कब्बिचंदं उपंम बषाने ॥
छं० ॥ २५३ ॥

छिमाम छिमारी हलै हेम चारी । तिय तीस जना सपरि जुद्ध भारी
गजगाह उग्गाह दुग्गाह कच्छै । मुसल्ली मुरल्ली अरब्बी उलच्छै ॥
छं० ॥ २५४॥

सनेत सकेत समेत पतोपी । पष मोर सिघोर दाम उचायी ॥
निल नील सम्मील उम्मील पील । रनकी धनकी ¹सचौर ति नील ।
छं० ॥ २५५ ॥

मह। मीर माही उमाह उचनी । परी पाट डोरी सकोरी दिठनी ॥
तरतार झट्टे सष सद्ध अस । उडै देषि धीरज्ज मीरज्ज हस ॥
छं० ॥ २५६ ॥

नयौ ताप आदद्ध सो जुद्धि कीजै । इसी बुद्धि भग्गै नतौ लोह लीजै ॥
इसी फौज जादद्ध कूरम सज्जी । नयौ अब्ब गौरी सु अब्बानि लज्जी ॥
छं० ॥ २५७ ॥

दिषे षान षुरसान तत्तार दिट्ठी । छुट्यौ भम्म धीरज्ज रहि निठ्ठ निट्ठी ॥
सुरे षान षान स लोजी अहारै । भये अट्ठ हज्जार हय तज्जि तारै ॥
छं० ॥ २५८ ॥

पहर तीन तिन सौं तिन लोह तुट्यौ । मनों सम्भरी जानि षरियार कुट्यौ
छं० ॥ २५९ ॥

दूहा ॥ बजी कूह सम्मोह वर । फिरि गजराज प्रमान ॥
चाहुआन बर भग्गते । चपि सेन सुलतान ॥ छं० ॥ २६० ॥

## मुसलमानी सेना की ओर से हाथियों का झुकाया जाना और राजपूत पैदल सेना का हाथियों को विडार देना।

कवित्त ॥ रन तत्तार टट्टरै । सेन चपी चतुरंगिय ॥
हत्तकाल बल रोज । उठे गज झपि सुषगिय ॥
पीलवान रा रन । हस्त अंकुस गजमध्य ॥
सबर संगि उम्भरी । झरी झारिय झरि हथ्थ ॥

( १ ) ए सतौर।

उमाडे भीर अग्गा अगर । कूह कहर पच्छे फिरिग ॥
सामंत कोइ अप्पै अपन । अप्प सेन ऊपर परिग ॥
छं० ॥ २६१ ॥

## हाथियों का विचला कर अपनी फौज कुचलना और शाही सेना का छिन्न भिन्न होना ।

अप्प सेन उप्परै । परे गजराज काज अरि ॥
अस्त्र सहित असवार । भेर उच्छारि डारि धर ॥
सर संमुह परि पीलवान । सिट्टी मामं धन ॥
तहां चंपि हाजी । हुजाव देपंत तस्स धन ॥
सब सेन बीर भर हरि गई । गज ऊपर गज वर परै ॥
बिय बंटि रिड्डि बंछौ विषम । धाइ बीर सम्हौ लरै ॥
छं० ॥ २६२ ॥

## हाथियों के बिडर जाने पर पृथ्वीराज का तिरछे रुख से धावा करके मार काट करना ।

दूहा ॥ छंडि बीर गजराज मुष । तिरछौ परि सुरतान ॥
भौ टमंक दिसि बिदिसि डुलि । रन रुंम्यो चह,आन ॥
छं० ॥ २६३ ॥

## युद्ध वर्णन ।

भुजंगी ॥ करं काल डौरू कियं सिंघ नहं । सयं सकति वादी वरदाय चंद
सिर स्याम सन्नाह वाहंमि चक्रं । धरे अग्र वानं सुदुर्गामि बक्रं ॥
छं० ॥ २६४ ॥
गलै राग गावंत सिंधू सगंधू । गलै माल जा स्थूल कन्नैर बंधू ॥
अगे षेचरं षेतपालं बेतालं । तहां भैरवं नद्द जोगीह कालं ॥
छं० ॥ २६५ ॥
दोउ कन्न जोग्यंन कर पच मंडे । तिनं दर्सनं देषि साहस्स षंडे ।
फिरैं तिष्षि निष्षी पताका तिरत्ती । भुवं ज्ञानी लागी सुग्रीषग्ग तत्ती ॥
छं० ॥ २६६ ॥

टग टग्ग लग्गी मुष मुच्छ मोहै। बजी तीन तारी सिरे स्याम सोहै ॥
लई कढ्ढि बूकी विभूती उडाई। भए दीह चहुआन साजे सपाई॥
छं० ॥ २६७ ॥

दिस अग्ग वट्टी सु चट्टी पुकारै। लिये लक्करी सेन गोरी निकारै ॥
लिय लष्प सेना सुरत्तान सद्धी। रन राह वाराह बरदाइ बद्धी ॥
छं० ॥ २६८ ॥

हँसै सब्ब सामंत सम राज भट्ट। भइ बारही फौज एक सुवट्ट ॥
बडे षड पुडीर सै तीन अप्प। तिन मंडलाजी तुरंगी अनप्प ॥
छं० ॥ २६९ ॥

उडी लोह अग्गी जर गिद्ध पषी। भरी देषि कारदाय बरदाय सष्षी ॥
परे रुंड मुंड भर भूमि सोहैं। पियैं श्रोन पचारि बारिक्क डोहैं ॥
छं० ॥ २७० ॥

चलै राह वै राह बैकुंठ भारी। घरी सत्त रवि मंडलं छिद्र कारी ॥
षय जाम रन धाम भिरि भूप वित्ते। बछै धीर सो भीर सुरतान कित्ते॥
छं० ॥ २७१ ॥

कवित्त ॥ तीरबल्ल चामंड। भंड हेमानि दंड करि ॥
रजक पत्त सिर मंडि। फौज आपंड मंडि सिर ॥
उभ्र अवाज नीसान। कान वीय सेन निसाननि ॥
पर पहार उत्तंग। थंभ थथरि परि थनानि ॥
नकेरि भेरि सहनाइ सुर। मुर कपाट बज्जिय रवरि ॥
अग्राम जैत चामंड दल। सिंध सहाव सुष्परि दवरि ॥
छं० ॥ २७२ ॥

## शाही सेना के दो हजार योद्धा मारे गए, राजपूत सेना की जीत रही।

भुजंगी ॥ धमी सेन आलम्म की कूक फुट्टी। जर जंच गोरा बर मट्ठि छुट्टी ॥
कर कुट्ठि कम्मान बान सनक्की। मनो लोर वासन्न आसन्न नक्की ॥
छं० ॥ २७३ ॥

धरं अद्ध अद्धं रनं धार धारं। करं धाम धामं सुपं मार मारं
गलं बथ्थ भिट्टैं सनेही सनेहं। उभै सूर जुट्टैं मनों एक देहं
छं० ॥ २७४ ॥

उने ओन धुंध्यौ सु ऊने उनाही। भए दीन दूनं सु मज्जे सपाही॥
घटं एक को एक घुट्टै सु षुट्टै। नई गंठि मुंडा वली जोग छुट्टै॥
छं० ॥ २७५ ॥

इसो जुद्ध दीठौ न सुन्यौ कहांई। मिलै जैत षामंड सुरतान धाई।
परै सहस्र द्वै षान भिरि चाहुआनं। बढी जेत पिप्पी सु वज्जै निसान
छं० ॥ २७६ ॥

## धीर के भाई और कवि चन्द के पुत्र का मारा जाना।

दूहा॥ षेत परिग कविचंद सुत। परिग बंध धर धीर॥
गहिय मद्द षिलची परे। पसरत अट्ठ अमीर॥ छं० ॥ २७७ ॥

श्लोक॥ मानवानां च नागं च, कौरवानां न पांडवं।
गोरीयं जुद्ध हिंदूनां, न भूतो न भविष्यति॥
छं० ॥ २७८ ॥

## संध्या होने पर दोनों सेनाओं का विश्राम लेना।

कवित्त॥ भइय संझ दुहु वेर। षेत दुहु दीन न ढुंढिय॥
लुथ्थि लुथ्थि आहुट्टि। हथ्थ चव पंचय चढ्ढिय॥
बरन मेछ वर हिंदु। ओन सुभयंन सुभ्भरन॥
इन अभंग घट भंग। चित्त भग्गौ जु जुद्ध रन॥
पुंडीर सत्त रन रत्त किय। बरन बीर रंभा बरी॥
अष्टमी जुद्ध मंगलन कौ। घरी अद्ध विय सब टरिय॥
छं० ॥ २७९ ॥

## दूसरे दिवस का प्रातःकाल होना और दोनों सेनाओं में युद्ध आरंभ होना।

दूहा॥ कायर चोर चकोर बर। निसि घट तें ललचात॥
सूर चकुर अरु बाल बधु। ए वछे वर प्रात॥ छं० ॥ २८० ॥

कवित्त ॥ सूर ओव वर सूर । चंद्रिग सोमत तुल्यं षेन ॥
ससिय तार उडगन सु । द्रग्ग बीर नषत फिरद्र गन ॥
होहो हुह्रु गध्रब्ब । रंभ ओरभ अरुन अय ॥
अति आतुर रन चित्त । जम जम्मन कंग्गाद नय ॥
वर जोग लग्ग जोती तन । सस्त्र वोय वर डोलई ॥
वर पच पच लद्धै सुवर । मुगति बंध वर षोलई ॥
छं० ॥ २८१ ॥

अरुन तरुन उदयन । फौज पच्छै सुलतानी ॥
मिलन सूर सोमत । रेन अद्धी सम्मानी ॥
तास तुग ववरि हि । माम नेजे उडि मडिय ॥
रवि झिंगुर झुमुपिय । हीस हीसा रव छडिय ॥
मडिय प्रभात नारद सवद । दोऊ सेन सज्जत रहिय ॥
इक वार वीर वीरह तनौ । किल किलकि जोगिनि कहिय ॥
छं० ॥ २८२ ॥

## युद्धवर्णन। राजपूत सेना का जोर पकड़ना और मुसल्मान सेना का मनहार होना।

भुजंगी ॥ बजे लोह कोहं सुकोहं दुदीन । लई नाग बीरं गतें श्रोन भीन ॥
झनक्कंत सारं किनक्कंत ताजी । मनों नट्टिवी नट्टि नागिन्न बाजी ॥
छं० ॥ २८३ ॥

बुलै धाय अध्धाय सा श्रोत बुंद । उठै तार झंकार ज्यों तार दुंद ॥
उठै धीग धक्कै गजं ढाल मोल । मनो पच्च डडूर आषाढ काल ॥
छं० ॥ २८४ ॥

चंपी सेन आलम जुरि तीन जाम । भए फौज अट्ठ चव एकठाम ॥
परे सहस सोरह उभै हिंदु षान । गजं बाज हज्जार तीनं सुजान ॥
छं० ॥ २८५ ॥

सम सोमवारं सु कारं ति थान । चले लष्ष दोपाल हथ्थं इथ्थान ॥
फिरैं एकठे लष्ष फिरि चंद नंद । परे बाल लाजी तिनं नासकंद ॥
छं० ॥ २८६ ॥

मथी सेन आलम्म की है हिलोरं। पँगी आनि पारिष्प दरिया हिलोरं।
अमी अब्ब सेना थकी हथ्थ बथ्थं। रहे षेत सूरं मुरे कूर तथ्थं।
छं० ॥ २८७ ॥

मिले मक्कफ पुंडीर हिंदू तुरक्की। मुरै मुष्प नाही सुधारै मुरक्की।
सजे सूर सन्नाह ले हिंदु मेछं। तिके जानियै वीर जोगिंद वेछं।
छं० ॥ २८८ ॥

कढे लोह हक्की सु बक्कीं हवाई। करी दीन दीनं दु दीनं दुहाई।
लिए हथ्थ नेजा उनं के उनाही। रहे हस्सि नेजा न हस्सै हलाये।
छं० ॥ २८९ ॥

सतं अड्ड अट्टं कमट्टं स उट्टै। जिनें मोह माया रसं बंधि छुट्टै।
भषै जंबुकं गिद्धि सीवंत हस्सै। फुटी सांग हथ्थं तिरच्छं सु लस्सै।
छं० ॥ २९० ॥

कहै हक्क बाजी विराजी सु गाजी। घटं कंध तुट्टै किनं कैसु ताजी।
उड़ी श्रोन छिंछी छबी लग्गि बिंदू। दहै दाह अग्गी मनो दार निंदू।
छं० ॥ २९१ ॥

कढी तेग तेगं जु तेगं चमंकी। तहां तब्बरं तुंद मीरं दमंकी।
तजे दीन दीनं दुहुं अंस भारी। मिले बंध बधं सु जोधं करारी।
छं० ॥ २९२ ॥

ततथ्थे ततथ्थी करै थंग थंगं। नरै रंग भैरो बितालं उतंगं॥
कढे रुद्र रद्दी विरुद्धं विचारी। हसै दंत दंती विकासंत सारी॥
छं० ॥ २९३ ॥

बजे घाय आवरत सावरत रुक्कै। मनों चच्चरी डिंभरू तार चुक्कै।
नचे बंधं कंधं कबंधं सवानं। मनों सस्सि भेषं पल्ली चौज कानं।
छं० ॥ २९४ ॥

लरं तंज दीसैं परंतं न दीसं। मनों भूतमाया करी जोग ईसं॥
डुकै सांग बाही डुकै तेग साजी। मनों नग्गनी जीह रत्तं कि रत्तकाजी।
छं० ॥ २९५ ॥

कढी एक सथ्थं उचं हथ्थ उंचं। झलक्कै सु षग्गं महातेज संचं।
तिनक्की उपम्मा कही चंद वक्कं। दिसी पच्छमी जानि उग्यो अरक्कं।
छं० ॥ २९६ ॥

लई पौक्ति कम्मान सुरतान गोरी। फुटै पप्परा अस्स भै विभ्भ जोरी।
परे सब्ब पान महामीरवान। मनों प्रात तारे दिपै थान थान।
छं० ॥ २९७ ॥

महाछ्द्र वीर भयानक दीसं। लगे जोगिनी रीस ताद्त पीसं॥
रस साहि गोरी अद् बुद्ध कद। भयो सूर प्रथिराज परभात चद।
छं० ॥ २९८ ॥

## धीर पुंडीर का धावा करना।

षुले टोप लोलत बोलत सूरं। लिये चोर तोरं मरोरंत मूरं॥
धन्यौ धाइ पुंडीर तेजी षटाढ़ी। जिने बोल मुच्चे सुष मुच्छ डाढ़ी।
छं ॥ २९९ ॥

इसौ चद वत्ता विरच्च्यौ सु तामं। करी अट्ठ चव फौज एक सु ठामं।
चप्यौ जोनि कें जम्म सुरतान सादे। कह्यौ पान जादे कुसादे कुसादे।
छं० ॥ ३०० ॥

कह्यौ छंडि ताजी सु कोलोलपीलं। बह्यौ वाय वेग मनो धूम झोलं।
मिलो चारि अप्पी अनी दिट्ठ दीनो। उनै हथ्थ ठिल्लयौ इनै सि हलीनं।
छं० ॥ ३०१ ॥

दुहु हथ्थ षुसै हलकै सु बथ्थे। कहै देव देवन जोगिन्न सथ्थे॥
महाचद पुत्त सनीरं लुहान। कहै तेन बोलत आव सुहान॥
छं० ॥ ३०२ ॥

झंडा माह वैरक दिठ्ठी सुरान। हसै सब्ब सामत पुंडीर मान।
उनै उत्त मद्धौ जु पभ प्रमान। लियौ सिह ताजी सु हेम समान।
छं० ३०३ ॥

उतें मडली मेछ जोरी सु साजं। इतें हिंदू साजे प्राथीराज काज।
कहै सिंघ सामत सूर लुहान। परै अप्पनै काम कनवज्ज थान।
छं० ॥ ३०४ ॥

दिय च्यार देस स पुंडीरराय। कह्यौ अप्प पतिसाह धीर सुनाय॥
छं० ॥ ३०५ ॥

(१) ९ सम।

## धीर की सहायता के लिये पिशाच मंडली सहित देवी का आना।

कवित्त ॥ चवदह से बर बीर। भए भर धीर सहाई ॥
जालंधर जगमात। जैत करिवे को आई ॥
भैरव भूत भयंक। भए तहां आनि सघाई ॥
ईस सीस कारनै। दई तहां आनि दिषाई ॥
सुचि चंद जेम न्प चंद सुअ। घट घट प्रति प्रति व्यंव हुअ ॥
सामंत सूर इम उच्चरै। वलि वलि बीर भुअंग भुअ ॥
छं० ॥ ३०६ ॥

## महादेव का पारबती को गजमुक्ता देकर कहना कि वीर धीर को धन्य है।

दूहा ॥ ईस सीस लिय माल कजि। गौरा कजि गज मुत्ति ॥
पिया समपति मुत्ति पिय। त्रिय प्रिय पुच्छत वत्त ॥ छं०॥३०७॥
सीस सदा सिवल्यावतें। मुत्ति लहै कहों आदि ॥
कोन धीर पहिरो असन। धीर वीर सु प्रसाद ॥ छं० ॥ ३०८ ॥

## पारबती का धीर के विषय में पूछना।

पारवती कह्यौ कोन सुत। कहा परोक्रम कौन ॥
पाट पुंडीर सुचंद सुअ। व्रह्म रूप परवीन ॥ छं० ॥ ३०९ ॥

## धीर की बीरता का वर्णन।

कवित्त ॥ इसौ धीर बर वीर। जिसौ पारथ भारथ्थह ॥
इसौ धीर बर वीर। जिसौ पारथ सारथ्थह ॥
इसौ धीर बर बीर। जिसौ जोधा दुरजोधन ॥
इसौ धीर बर बीर। जिसौ हनमंत बलिय मन ॥
सुतचंद दंद दारुन दुअन। अग्निरूप चिन सत्तु जन ॥
मन मोह रोह माया रहित। अंगद जिम अंग धीर तन ॥
छं० ॥ ३१० ॥

## पारवती का प्रश्न कि क्षत्री जीवन का मोह क्यों नहीं करते ।

दूहा ॥ जिहि जीवन कारन जगत । वछै लोक विचार ॥
करै सुध्रम्म सुकम्म अति । किम तजि छत्रिय सार ॥
छं० ॥ ३११ ॥

## शिव का वचन कि क्षत्रियों का यह कुल धर्म है ।

गाथा ॥ तापस नष्ट अतोपौ । सतोपो नष्ट नरपति ।
लज्जा नष्टति गनिका । अनलज्जा नष्ट कुल जाया ॥
छं० ॥ ३१२ ॥

दूहा ॥ धरा सहित नपै सु धर । सीस जाय धर जीय ॥
मरन सीस लीनै वहै । कुला काम पत्तीय ॥ छं० ॥ ३१३ ॥

## जीवन मरन की व्याख्या ।

कोन मरै जीयै कवन । कोन कहा विरमाय ॥
प्रानी वपु तरु पंपिया । तरु तजि अन तरु जाय ॥ छं० ॥ ३१४ ॥
ज्यों जीरन परधान तजि । नर जन धरत नवीन ॥
यो प्रानी तजि कायपुर । और धरे वपु भीन ॥ छं० ॥ ३१५ ॥
कवहू जीव मरै नही । पंचतत्व मिलि भेद ॥
पंची पंचन में समें । जीव अछेद अभेद ॥ छं० ॥ ३१६ ॥

## आत्मा की व्याख्या ।

मोतीदाम ॥ अछेद अभेद अषेद अपार । अजीत अभीत अप्रीत अमार ।
अमोल अभोल अतोल अभंग । अकंज अगंज अलुंज अभंग ॥
छं० ॥ ३१७ ॥
असेप अभेष अलेप अवीह । अरेप अमेप अदेष कवीह ॥
अमान अभान अजान अलिप्त । अचान असान अवान असिप्त ॥
छं० ॥ ३१८ ॥

## संसार में कर्म मुख्य है कर्म से जन्म होता है ।

गाथा ॥ कर्म वस्य नरं जीवं जं कामं क्रियतं सो प्राप्ति ॥
कर्मं सुभं च असुभं। कामं जीव प्रेरकं प्रानी ॥ छं० ॥ ३१९ ॥

श्लोक ॥ नमे न बध्यते कर्मं। कर्मेन बंध प्राप्तिकाः ॥
यं कर्मं क्रियते प्रानी। सो प्रानी तत्र गच्छति ॥ छं० ॥ ३२० ॥

दूहा ॥ औसरि दुअ जुट्टे सुरन। अत सोभत इन भंति ॥
अगर भंज जनु द्वै भिरै। मय मत्तें मय मंत ॥ छं० ॥ ३२१ ॥

## शूर वीरों की वीरता और उनका तुमल युद्ध वर्णन ।

विराज ॥ मयमत्त भिरे, फिरि जुद्द धिरे। तरवारि तरै, तकि घाव करै ॥
छं० ॥ ३२२ ॥

जमदट्ठ जुरै, तिय नीति मुरै। पन सूर मुषं, न मुरंत नषं ॥
छं० ॥ ३२३ ॥

इस अत्थ इसे, जमरूप जिसें। नर मथ्थ नचै, हरहार रचैं ॥
छं० ॥ ३२४ ॥

धर उट्टि धरं, सजतें समरं। भभकै भभकं, रुधिकै लभकं ॥
छं० ॥ ३२५ ॥

जुगिनी जितनी, किलकें तितनी। ततथे ततथे, नचि बीर नथे ॥
छं० ॥ ३२६ ॥

गुरगात भरं, कच उंच करं। तिन कढ्ढि तनं, बढि रंभ बनं ॥
छं० ॥ ३२७ ॥

दंत ऐंच दंती, कटि सूर कंत्ती। भिरि एमभरं, जनु सिंघ गुरं
छं० ॥ ३२८ ॥

गाथा ॥ जुद्ध कारंते जोधं। जै जै जंपि असुर ससुरानं ॥
कुट्टै इम किरवानं। लोहं लोहार कुट्टै घन एनं ॥ छं० ॥ ३२९ ॥

## धीर की विलक्षण हस्तलाघवता ।

दंडक ॥ धीरकर धरिकै किरवानह। धाप धपै धपतौ वर वानह ॥
थाट विथाट करं दल ठेलत। घाट कुघाट किए घट षेलत ॥
छं० ॥ ३३० ॥

वाटनि बाट करी अति भीतर। लोटत लोटत ज्यो बन बितर ॥
वाढनि वोढ दिए तरवारनि। वालर वाढत भील पहारनि ॥
छं० ॥ ३३१ ॥

सीसन पीस किये सिरदारन। पी भज भाजन चीलपि जारन ॥
सेलन मेल सनमुप मंडहि। झेल विझोल कारा झार झंडहि ॥
छं० ॥ ३३२ ॥

ढेरत हथ्थ उधेरत पजर। पडत पग्ग पसे रत पजर ॥
छं० ॥ ३३३ ॥

## शहाबुद्दीन का घोडा छोड कर हाथी पर सवार होना।

कवित्त ॥ ऐ सहाब सुलतान तुरिय छंडवि गज चढ्यौ ॥
धीर वीर सम्मूह। रोस समुह वर वढ्यौ ॥
है समेत असवार। हकि पुंडीर सु चपै ॥
जिमि मुष्पह जमरोज। चद नदन नह कपै ॥
कढि कटार गज तोलि हित। राह अप्रम रवि गुड लरि ॥
कट्टार न पि पग्गह कढ्यौ। करिय सीस सिर लोह झरि ॥
छं० ॥ ३३४ ॥

## धीर का हाथी को मारना और शाह का जमीन पर गिर पडना और धीर का शाह को पकड लेना।

उडिग रेन गय नग। साहि समुह गजि पिल्ल्यौ ॥
धनिव धीर 'पुंडीर'। साहि सनमुप असि मिल्ल्यौ ॥
दसन तुंड किय दोन। मुंड छंडिय सुंडाहल ॥
गिरत भूमि सुरतान। षा`न कीनो कोलाहल ॥
झक झोरि तोरि अवझारि उजरि। गहि हमेल हम्मीर लिय ॥
हय कध डारि अड्डौ असुर। पैज पुंडीर प्रमान किय ॥
छं० ॥ ३३५ ॥

## धीर का तलवार चलाते हुए शाह के हाथी तक पहुंचना।

षग कढ्ढत सुरतान। अप्प मनि भय हय चढ्ढिय ॥
धर ततार इक पंचि। सिंगि रंगिय रुधि मंडिय ॥
हनिव हथ्थ पुंडीर। धीर धर फट्टि सनाहिय ॥
जनु कि प्रात आहुत्त। ब्रह्मपुर पंच समाहिय ॥
उर फुट्टि पंच ट्टर करह। बर बिडुरि पग्गह डरिय ॥
गहि दंत मंत सुनि सुनि सुनिय। झमकि झमकि बिजुरिय झरिय॥
छं० ॥ ३३६ ॥

## शाह के अंग रक्षक योद्धाओं का शाह को बचाना।

साहि पास सौ मीर। दुहूं उम्भै दुहुं पासं ॥
उम्भै अग्ग सु बिहान। बान अरजुन प्रति मासं ॥
कंजानी कम्मान। बान सु बिहान तोन तिय ॥
तेही वेर हुसेन। दिष्ट देषी धरि अत्तिय ॥
तब साहि हथ्थ कम्मान लै। षिंचि करि कुंडलि क्रन्न बर ॥
तन फुट्टि लुट्टि हुस्सेन पर। रोस परिग परि मीर धर ॥
छं० ॥ ३३७ ॥

## मुसल्मान योद्धाओं का पराक्रम और हुसेन सुविहान (सुभान) का मारा जाना।

एक बान सुबिहान। बान हूसेन चढ़ाइय ॥
दूजै बान तकंत। बंध धीरह टाराहिय ॥
तकि बान तिय साहि। भरकि भग्गौ हिंदवानं ॥
सकल सूर सामंत। करै अस्तुति सु बिहानं ॥
पट बान कमान जु नंषि करि। अरि दिसि हरि चक्कह चलिय ॥
कढि तेग मुट्ठि छुट्टै नहीं। दिन पलथ्यौ सु बिहान जिय ॥
छं० ॥ ३३८ ॥

ढारि जंग जुरि जूह। जूह गजराज ढंढोरिय ॥
ढोल मद्धि ढंढोरि। बीर अविहरि दल मोरिय ॥

दल मोरे षुरसान। षान षुरसोन वहोरिय ॥
वहुरि धीर जजाल। कारन वाहिर वहुतेरिय ॥
तेरिय सु वीर चतुरंग वर। वीर वीर वीरं कहिय ॥
अच्छरी वीर रस भर सुभरि। भेद भेद न छंच रहिय ॥
छं० ॥ ३३९ ॥

गुन रन सूदे सेस। छंद सुभ्भर आलिय भुअ ॥
दुष सुषमया विमोह। क्रोध रँग वीर सकल हुअ ॥
अहहं हती हंत। रत दंतन धरि दंती ॥
मनु मराल लै चित्त। दंत मुरलाल रुलती ॥
धर वोल परै सुरतानं नग। पूज पुट्ठि तें षुट्टि वर ॥
दल ढुंढि फिरावन एक दल। नच्यौ सोहि गोरीहु स्वर ॥
छं० ॥ ३४० ॥

## पुंडीर की पैज का पूरा होना।

धीर वचन सुनि साहि। दिष्ट मरदा विप जोरन ॥
धीर तक्कि सुरतान। साहि तक्के उन तोरन ॥
ठेलि गज्ज हय पत्ति। अप्रव ठेल्यौ पुंडीरं ॥
कड्ढि बंक सो तेग। हन्यौ गज सीस सु वीरं ॥
निह टीव वीज वद्दल विहर गज्ज परिग गजपति कहिय ॥
हय कंध डारि अड्डौ असुर। पैज पुंडीर प्रमान किय ॥
छं० ॥ ३४१ ॥

## पुंडीर के पैज निर्वाह की बधाई।

भुजंगी ॥ गह्यौ साहि हथ्थे जु पुंडीर रान। कहै सूर सामंत पैजप्रमान ॥
हन्यौ एक गज जूह कोटं प्रमान। कहै देव देवं जु भारथ्थ जान ॥
छं० ॥ ३४२ ॥

कहै चंद वत्तं समंद रहान। तहा चंद सूरज्ज कित्ती भषान ॥
अश्वनी कुमारान वासी कहान। जिसो पथ्थ पंडौस जोध रचान ॥
छं० ॥ ३४३ ॥

कहै चंद कित्ती सु बेली भपानं। रहै गिल्लि मेलं सुरत्तान सानं॥
जिते राव चावंड सही अमानं। अहो धीर पुंडीर पैजं बखानं॥
छं० ॥ ३४४॥

उवं षंड हथ्थं रुधी धार पानं। हिमं गा समानं जु सीहं पलानं॥
कियौ स्वामि कौ काज पैजं प्रमानं। * * छं०॥३४५॥

कवित्त ॥ नव सें जहां सिलार। पास ठट्टे हंमीरह॥
एक लाष साहन समुंद। चवकोदह भीरह॥
बेद लष्ष तरवारि। सघन नेजा पसरंतह॥
अट्ठ लष्ष गुर धार। मेघ जिम झरवर संतह॥
पुंडीर राय कालह सरिस। भिन्न भुअंग चित्तह मन्यौ॥
बीरंग बंस चंदह तनौ। साहि गह्यौ हथ्थी हन्यौ॥ छं० ॥ ३४६॥

## शाही सेना का सब रसद छोड़ कर भागना।

सिंधु सहाब उप्परह। जैत संग्राम धाम रन॥
छत्र दंड वर चमर। दंड छंडिग सु गंध घन॥
तुरस तोरि भवरिय मरोरि। रवरिय दल वद्दल॥
जनु निदंत दच्छिनिय। पाइ ठिल्लिग सुभट्ट पल॥
सुनि नयन गयन लग्गिय अगनि। पल पलाय गोरिय सयन॥
सो सद्द वद्द दस दिसा हुअ। अह्यौ अह्यौ बुल्लिय बयन॥छं०॥३४७॥

## शहाबुद्दीन के खवास सेरन का घर पहुंचना और उस की स्त्री का उसे धिक्कारना।

बिय षवास सेरन सु नाम। गोरिय गयंद कुल॥
तिहि सु सत्त जोरू सु व्रत। रोचि निय अग्गा बल॥
सय सिंदू कुल परह। ताहि दिट्ठौ गज कन्ना॥
पंन पानि पति साहि। हाथ असहा वह बन्ना॥
उच्चार भार बुल्लिय बयन। निय जुबहि पति साह तहां॥
आभ्रमहार कुच भारवर। सुनित स्वामि संसार कहां॥
छं० ॥ ३४८॥

(१) ए.-कज-क.-कय।

## सेरन का उत्तर देना कि मै तेरे मारे लौट आया हू अच्छा अब शाह को छुडा कर तब रहूंगा।

मै पावस अब्भरिय। गिरिय घेरिय जनु मुक्के॥
स्वामि मचं वरपत। फेरि हिंदुअ दल लक्के॥
तुव नेहिय देहिय निवाह। कि जाम कोह दह॥
पुनि सुद्धौ सुलतान। हाउ जहा माउ नाम ठह॥
म जाह लाज मभ्भह रवनि। रवन सुप्प टेपै मरद॥
कामं तरुनि कामिनिय कारन। उज उडाय सुक्किय गरद॥
छं० ॥ ३४९ ॥

## पुन स्त्री का कहना कि स्वामी को साकरे मे छोड कर घर का स्नेह करने वाले सेवक का जीवन धिक है।

ताइय तुह कामिय सु काम। कामनिय काम रत॥
अप्प भ्रम तजि स्वामि। भ्रम छडौ सनेह हित॥
आय देह सदेह। देव देवनं सचारहिं॥
आय धार वजि मार। मारे मारनं मन हारहि॥
अजिसिय हँसिय अतर गसिय। ससिय सद्ध उद्धर धसिय॥
मामुद्ध दुद्ध दोजिगन चलि। उर अकुस फेरिय रसिय॥
छं० ॥ ३५० ॥

## सेरन का युद्ध की विषमता का वर्णन करना।

कर कक्कस करिवार। सूर वद्दल दुति छुट्टिय॥
परत भोमि रोषनिय। सस्त्र पुट्ठी अलह फुट्टिय॥
रवरि दवरि हिंदुअ। नरिंद भ्रत धरय सुरतानह॥
परि पारस पुडीर। हथ्थ देषिय सु विहानह॥
हहकारि हक्कि बोल्यौ सु वर। सु सव मुकि सुरदार भय॥
उन देव धीर चदह ननौ। मनों सिघ दप्यौ जु चय॥
छं० ॥ ३५१ ॥

## सेरन का कहना कि शाह के छुड़ाने का भार बैजल खवास पर है।

चष दिष्षिय सक सिंघ। सेर अंमह सुरतानह ॥
कर कढ्ढिय जमदढ्ढ। वढ्ढ बढ्ढन तुरकानह ॥
मवन उंच तिहि नेज। सेज उच्छंग उछारिय ॥
जनु कि सिंघ सावंग। उढ्ढ डंमर उप्पारिय ॥
उर करारि मुट्ठि दिढ्ढौ दुअन। सम छुट्टत सुरतान कह ॥
बिज्जल षवास छप्पर गलसु। गलग ढलगि भूमिय सु वह ॥
छं० ॥ ३५२ ॥

किन्न कंक चहुआन। कंक महमंद सवन्निय ॥
ठिल्लिग ठट्ट उट्टाय। कोट बज्जे बर बन्निय ॥
परे मत्त में मंत। दंत अंतिय आल,झ्झिझय ॥
जनु कि केलि बिन पोन। बेलि बंकिय बलि बुझ्झिय ॥
संग्राम धाम धुंधर धरनि। धरनि पहर बज्जिय लहरि ॥
ता पच्छ जाम जद्दों सुरन। अवसि मेव उत्तरि विवरि ॥
छं० ॥ ३५३ ॥

उत्तर वै सुरतान। बंधि धीरह धर नंषिय ॥
सुर नर गन गंध्रब्ब। चंद बंदिय सद भष्षिय ॥
अग्गा भर सुरतान। आनि बरतिय चहुआनं ॥
कासमीर छिल्ला पहार। ठट्टा मुलतानं ॥
जित्ता जुवान सोमेस सुअ। दुमसि बज्जि बज्जे इहां ॥
जै जया सद्द आयास भौ। सु कविचंद छंदे जिहां ॥
छं० ॥ ३५४ ॥

नीसानी ॥ नेजे नंनीं सेरवान धरधार उपन्ना।
तिस का हथ्थ विहथ्थ वान बघधां बर जन्ना ॥
तिस कै कुंडल चव्हवान नहि दिठ रहन्ना।
पाई पूना धंष देह दुहरी भर यन्ना ॥ छं० ॥ ३५५ ॥

जानै छुट्टा इक्क माइ वोरह विरुझ्झना।
दूनै झूझ्झ अलुझ्झि झाया हिंदू तुरकान्ना॥
विरप वोल उठ्ठाइआ जानै थुतिकना।
हो अलिधीर दुराइया सेरन वर वन्ना॥ छं०॥ ३५६॥

## जैतराव और तत्तारखां का युद्ध। तत्तार खां का मारा जाना।

कवित्त॥ घरिय पंच पामार। जैत जंग हथ्थ उहन्ना॥
है सों है गै सो गयंद। नरों नर हथ्थ निहन्ना॥
निहसि निहसि झन झनिय। पग्ग पग्गा पग भग्गा॥
कट्टारिय कट्टारि। मार छुलिका छुलि जग्गा॥
है कप हक्क जूटा सु घट। कुघट काटार काटत घट॥
तत्तार षान जुरि जैत सों। निहसि नियाहि निहद्द हट॥
छं०॥ ३५७॥

परयौ षेत तत्तार। षेत जैतह गल लग्गिय॥
उभय सहस पट्ठान। सहस पामार स भग्गिय॥
चपि राव चामंड। अगि अगिवान उचार्यौ॥
जादौं षान उभारि। वाय वादल उट्टायौ॥
घगिय सु पध दाहर तनौ। घर विरह छज्जै मद्दह॥
दाहत दाह दुलह मरन। जिहि सु हिंदु रष्षीह दह॥
छं०॥ ३५८॥

## विजय की सुकीर्ति के भाग।

पंच भाग पामार। भाग चामंडराय तिय॥
उभय भाग जद्दो जुवान। जैपत्त हथ्थ लिय॥
एक भाग प्रथिराज। अद्ध भागह वरदाइय॥
पाव भाग पज्जून। राव मंडी मरदाइय॥

भग्गाह अट्ठ पुंडीर भुज । जिहि सु साहि सद्ध्यौ समर ॥
धन्यो जयंत विस आध अध । लिखि कवित्त छद्ध्यौ अमर ॥
छं० ॥ ३५९ ॥

दूहा ॥ राय पुंडीर सु झूझ जिति । ग्रिह आयौ प्रथिराज ॥
डोला पंच पचीस रजि बिय आदीत बिराज ॥ छं० ॥ ३६०

कवित्त ॥ गहिव साहि करि पैज । जुद्ध जित विग्रह पत्तौ ॥
बेठति पब पाषंड । भेद सामंत निघत्तौ ॥
रिन रवद्द जित्तिग । नरिंद बाजे बज्जाने ॥
नछि हिंदू कढ़्ढ़ितेग । सद्द बज्जे सद्दाने ॥
दिष्षहि न राज सुरतान कहुं । सक सहाब षुरसान पति ॥
पूंछत बत्त भग्गो भिरा । रह्यौ न जुध रोह्यो [1]रुसति ॥
छं० ॥ ३६१ ॥

मलिक षान षुरसान । हनिग लष षग्ग धीर वर ॥
गज मै मत्त संघारि । दबटि दल मथ्थौ सबलकर ॥
लियौ साहि गहि हथ्थ । सथ्थ देषत सुरतानो ॥
षां ततार रुस्तमां । सीस धूनहि विलषानो ॥
पुंडीर सहस तिय षेत रहि । गह्यौ साहि गयौ धीर घर ॥
पुंडीर चंद नंदन रनह । मेछ गह्यौ चालेत धर ॥
छं० ॥ ३६२ ॥

दूहा ॥ सहिय संगि सनमुष्ष सर । पानि ढरि मुलतान ॥
जैत पत्त रावत्त हुअ । बर बज्जे नीसान ॥ छं० ॥ ३६३ ॥

## वैजल का धीर से कहना कि शाह को छुड़ा दो और धीर का उत्तर देना कि पांच दिन ठहरो ।

चामर छच रषत्त रन । ए लुट्टे सब कोय ॥

(१) को. हसति ।

बर पवास वैजल कह्यौ। धीर निहोरै तोहि ॥ छं० ॥ ३६४ ॥

कहै धीर वैजल्ल सुनि। पंच दिवस नन कथ्थ ॥
गुदरो मति राजान सों। साहि ग्रहन से हथ्थ ॥ छं० ॥ ३६५ ॥

गुरि न गयौ गोरी धरह। पर्यौ न पेत प्रमान ॥
उकति बंधि प्रथिराज चित। धीर नद्यौ सुरतान ॥
॥ छं० ॥ ३६६ ॥

## वैजल का पृथ्वीराज से शाह के छोड़ जाने की विनती करना।

करि मालम वैजलि सु तव। समह राज चहुआन ॥
पुरिन गयौ गोरी धरह। धीर पकरि सुरतान ॥ छं० ॥ ३६७ ॥

चौपाई ॥ इह सुनि राज अप्प ग्रह आइय। कहिय धीर सों वेजल धाइय ॥
पडौ काढि आय पावासह। तवे वेजला बोल्यौ तासह ॥
॥ छं० ॥ ३६८ ॥

## धीर का कुपित होकर वैजल को मारने के लिये दपटना।

इह सुनि क्रोध धर्यौ मन धीरह। वरजी बत्त कहो क्यों हीरह ॥
मारन असि कड्डी पावास। प्रथीराज वरज्यौ तव तास ॥
॥ छं० ॥ ३६९ ॥

## पृथ्वीराज का धीर की वीरता की प्रशंसा करके उसे समझाना।

कवित्त ॥ गरजे वे सभरि नरेस। अरि विग्रह मंड्यौ ॥
पुरनि षेह लक्ख्यौ। ग्रम्भ ग्रभनी जु छंड्यौ ॥
चंद तनौ पूरन सु चंद। तिहि ठा संचर्यौ ॥
मारे मत्त मयंद। धनि सु धनि धनि तहा कर्यौ ॥
दुउ दलन बीच मच्छर कह्यौ। हाक्यौ हन्यौ पचार्यौ ॥
सुरतान साहि साहाव दी। गहिव धीर रन पार्यौ ॥ छं० ॥ ३७० ॥

सुंडा डंड प्रचंड। मुंड पंडनौ परक्यौ ॥
सिल्लारां असि तेज। वीज उज्जलौ झलक्यौ ॥
गहि गोरी गंजयौ। गहिव भुअ बल उप्पार्यौ ॥
राय सरिस सामंत। पूरि धर रुहिर पषार्यौ ॥
झगरौ जु प्रभञ्ज्यौ जेत करि। तातन टट्टर अभय हुअ ॥
सो असिवर सज्जत वे जलहि। धीर लज्ज लग्गै न तुअ ॥छं०॥३७१॥

## धीर का कहना कि इसने मेरे मना करने पर भी क्यों कहा।

स्वामि बचन बिन सुनै। कान लगि कहि इह बत्तिय ॥
तूं पामर बरजयौ। पंच दिन कथ्थ न कथ्थिय ॥
जैतराव चामंड। राव जद्दव जामानिय ॥
कूरंभ। पज्जून। गरुअ गुज्जर र। मानिय ॥
सनमान राज चहुआन दल। भरत बिनोद मंडत रसन ॥
तिहि रीस सीस पामर पिसुन। करौं षग्ग मग्गह असन ॥
छं० ३७२ ॥

## पृथ्वीराज का पुनः धीर का समाधान करना।

चिपति न किय तो षग्ग। हनत कर करिय चन्दसुअ ॥
चिपति न भय गोरिय। नरिंद सुलतान मंत धुअ ॥
चिपति न उल्ले लाल। मल्लवाहन उभ्भारत ॥
चिपति न गज गुरइंद। बिंत उप्पर उप्पारत ॥
चिपतौ न तुअ पुंडीर सुअ। सुरतानह बंधत बसन ॥
बंगिय बखान वैजल्ल विजल। न करि बग्ग मग्गा असन ॥
छं० ॥ ३७३ ॥

षग्गझार परिया। चंद बचा हसि सद्दे ॥
मैं बरजिय दिन पंच। पीय पामर कह बद्दे ॥
पाउ लागि प्रथिराज। बाह दीनी प्रथराजं ॥
दसहजार है बरव। दंडि छंडिय सुलतानं ॥

दिट्ठाह दिट्ठ ऊची करी। गय गोरी अह्वह गरिय ॥
आसन सुछडि उभ्भै हुऐ। करि दुवास चदह धरिय।

छं० ॥ ३७२ ॥

## पृथ्वीराज का दंड लेकर शाह को छोड देना और शाह का लज्जित होकर राजा को धन्यवाद देना।

दंड सीस सुलतान। तीस गजराज मत्त मद ॥
पच सत्त एराक। सुतर लप तीन उन मद ॥
वहु विभूति चतुरग। डड मान्यौ पुरसानौ ॥
वर गोरी सुलतान। बधि मुक्यौ चहुआनौ ॥
आजान वाह सगह न्रपति। दंड काज सथ्थह दियौ ॥
पुरसान पान भोरी न्रपति। सुवेर साहि सथ्थह लियौ ॥

छं० ॥ ३७३ ॥

पाय घालि प्रथिराज। वाह दीनी सुलतान ॥
करि सलाम तिहु बार। धरिय अगुरिय तुरकान ॥
तुम उमाह दुग्गाह। वार वारह चढि आवहु ॥
वज्रहीन दुअदीन। किया अप्पना सु पावहु ॥
नन करहु सह जुग्गिनिपुरह। वाधि साम तह मुक्कियौ ॥
वारह सुवार आवत इहा। जाय सुपासन सुष्पियौ ॥

छं० ॥ ३७४ ॥

## शाह को छोडकर पृथ्वीराज का सयोगिता के साथ रस रग में प्रवृत्त होना।

पकरि छडि सुलतान। दड पुडीर समप्पिय ॥
ता पच्छै प्रथिराज। केऊ दिन तप्पन तप्पिय ॥
आनी म ग कुआर। रूप धरनी धर धारह ॥
जिन लीने सामत। नाथ बरूनि वरवारह ॥
मत्तान मत्त सूता रहे। पच लिहदे देव दिन ॥
उच्चाह वाह कविचद कहि। सत सु छुट्टै स्वामि रिन ॥

छं० ॥ ३७५ ॥

## सामंतों और पृथ्वीराज का धीर से कहना कि तुम शाह को छोड़ दो।

अनुफाल ॥ प्रथिराज सामंत सब्ब । पुंडीर धीरज्ज तब्ब ॥
तू छंडि गोरी साहि । मो इष्ठ बोल निबाहि ॥
छं० ॥ ३७६ ॥

तूं सर्व सामँत सूर । प्रथिराज थप्पिस पूर ॥
तूं करै सब दिन पान । मन धुर मिष्ट बानि ॥ छं० ॥ ३७७ ॥

उश्र दिष्टि मंडिय राज । कनवज्ज देषन काज ॥
उन राज काज सुभग्ग । कलहंत कास समग्ग ॥ छं० ॥ ३७८ ॥

तुश्र छंडि मंडि सुमेद । हिंसार कोट सुमेद ॥
पुंडीर छंड्यौ साहि । प्रथिराज सामँत मांहि ॥
छं० ॥ ३७९ ॥

षंद राज सुमंडि । चँवार पहुमि सुषंड ॥
उश्र मंच राज विनास । कलियंग छच सुतास ॥
छं० ॥ ३८० ॥

इय मंडि कीरति चंद । तिहि गज्जनै सुत चंद ॥
चिहुं चक्र दे सजि धक्कि । जिहि चन्द सूरज सष्य ॥
छं० ॥ ३८१ ॥

जिहि पातिसाह सुसाहि । तो धीर धन्नि सुमाय ॥
* * * * * * * ॥ ३८२ ॥

## पृथ्वीराज का पूछना कि तुमने शाह को किस तरह पकड़ा

कवित्त ॥ असिअ लष्य साहन ससुह । दस सै गयंदह ॥
धरनि धसय उद्धसय । बोल नहि गुर सुर छंदह ॥
तहां तिमीर झंमंमि । गोल हबसिय हय हंकहि ॥
तहां धानुक्क पाइक्क । अप्प अप्पन पय तक्किहि ॥
तहांति मेछ गज्जहि असुभ । मनो घोरि पावस रह्यौ ॥
इम कहत साह पुंडीर सों । किम सुसाहिते संग्रह्यौ ॥
छं० ॥ ३८३ ॥

## धीर का रण का सब हाल कहना और पृथ्वीराज का शाह को सिरोपाव पहिनाकर सादर गजनी को विदा करना।

चोटक ॥ जहां हिंदुअ साहि लरत रिनं। तहा बान परै बरसा सुघनं ॥
जु करै किरिवारिय हिंदु असेछ। लइ गिय बालक षेलहि एछ ॥
छं० ॥ ३८४ ॥

परे गुरजे रिन गाजरि सूर। सजे रन साहि सुहिंदुअ पूर ॥
तेहँकि हमीर किए इक ठौर। गयदहिं साहि गयौ गजि जोर ॥
छं० ॥ ३८५ ॥

थही परिढिलिय साहि करी। करिवार कुंभस्थल बीज भरी ॥
तबही धर धुकि गयद गय। लिय साहि गयदति पोचि लिय ॥
छं० ॥ ३८६ ॥

इय लाज प्रताप ते राज रही। गजनेस असमिय ईस गही ॥
विकसे प्रथिराज पुंडीर हिय। अद्भूत पराक्रम धीर किय ॥
छ ॥ ३८७ ॥

इम जग जहा रन सोर हुअ। नइ आवन पास लहे सुतुअ ॥
तब जंपिय धीर धरन्नि धुअ। न्रिप सभरि जग प्रताप तुअ ॥
छं० ॥३८८॥

तब साहि हजूर पुंडीर किय। भरि अक प्रथीपति भेछलिय ॥
बहु पुच्छिय प्रीति समाजि तदं। तुअ दिप्पत हिन्दुअ सुप्प हदं ॥
छं० ॥३८९॥

पहिरावनि साहि करीं प्रथिराज। दिये तब अबक बाजन बाजि ॥
दिये सत तीन तुरग सुरग। करिवार कटार जरे हिम नग ॥
छं० ॥३९०॥

पहिराइय साहि दिबगम वस्त्र। दिए षटतीस अनूपम सस्त्र ॥
षठ भोजन भाव सुभष्य लिय। जु सुगध अनेकति पूर किय ॥
छं० ॥ ३९१ ॥

दूजयं महि मानिय पूर मयं। पहचाइय कोस इकं नपयं ॥
इम जित्तिय जंग सुदिल्लि नरेस। सामंतन मद्धि पुंडीर थपेस ॥
छं० ॥ ३९२ ॥

करै सुप राज विलास सँजोग। हिमवंत महारिति भोगहि भोग
* * * * * * छं० ॥ ३९३ ॥

कवित्त ॥ धनि सुधीर तुअ मात। साहि गजनी गहिय कर ॥
गयपानी सुलतान। आनि संभरि ढिल्लियधर ॥
उतरि अहं चावंड। राउ जैत सीम मह मत्र ॥
बढे उरह बल राज। कुसुम सर चंद किति तवि ॥
जंपिय सु राज प्रथिराज तब। बोल धरी जस पावयौ ॥
फिरि चलत मग्ग गज्जन पुरह। राज साहि पहरावियौ ॥
छं० ॥ ३९४ ॥

## जैतराव और पाभंडराय का पृथ्वीराज से कहना कि धीर को शाह के पकड़ने से वड़ा गर्व हो गया है।

साहि डंड डंडयौ। दंड पुंडीर समप्पिय ॥
साहि समंदन मंगि। सुप्प राजनतं अप्पिय ॥
गज्जनेस गोधीर। गयौ चावंड जैत लषि ॥
हास अग्र किय राज। वक्र मुप भौंह नंचि चष ॥
असपत्ति सेन भंजिय नृपति। गहन अव्व धीरह वढ्ढै ॥
चलि सकट मग्ग नीचें भषन। वहन भार गरुअत वढ्ढै ॥
छं० ॥ ३९५ ॥

## पृथ्वीराज का धीर सहित समस्त पुंडीर वंश को देश निकाले की आज्ञा देना।

करिय रीस प्रथिराज। धीर सुअ नयर निकारिय ॥
बाल हद्ध पुंडीर। छंडि नयरह नर नारिय ॥
सहस पंच पुंडीर। जाय लाहौर सपत्त ॥

सहनिवास तह सजिय । मंडि सबदिन वलि मत्ते ॥
पट्टइय दूत धीरह दिसा । लिषिय पच कागद कारह ॥
सुनि वत्त चित्त धीरह धनी । गयौ सिंधु साहिव दरह ॥
छं० ॥ ३९६ ॥

## देश निकाले की आज्ञा पाकर धीर का राजाओं की रीति नीति को धिक्कारना ।

दूहा ॥ मन चिंतन धीरह करै । इह न्नप पुब्बह रीति ॥
कोटि जतन जौ जोरिय । न्नपति न होवै मीत ॥
छं० ॥ ३९७ ॥

क्षीव होक वंधि रज्जनह । मदि पान तत चित ॥
तिय को काम न उपसमै । न्निपति न काह्न मीत ॥ छं०॥३९८॥

अहि पय पान पिवाइयें । जतन करे नित नित्त ॥
जब पग चपै तव डसै । त्यो न्नप अवगुन चिंत ॥छं०॥३९९॥

कवित्त ॥ सइसव ते न्नप मेर । कारत वेलानह लग्गै ॥
जो थ्रित सेवा करै । न्नपति कै पहुरै जग्गै ॥
अप्प राज न्निप ताहि । रीझि धन धान्य समप्पै ॥
सामि ध्रम्म धन धरै । काज पर सीसहि अप्पै ॥
यो करत वरत दुज्जन बिचे । फारि फोरि दस दिसि करै ॥
संजुत्यौ कुलफ मिलि कुंचिका । त्यों न्नप मन जू जू परै ॥
छं० ॥ ४०० ॥

दूहा ॥ राज वेश्या अगनि जम । अतिथि सु जाचक वाल ॥
पर दुष ए पावे नही । वहुरि गाव कुठवाल ॥
छं० ॥ ४०१ ॥

सेठ सुदर्स्सन सुक्रमनि । ए न्नप राजन थभ ॥
जौ न्नप इनके ना भए । राप नवन के अभ ॥ छं० ॥ ४०२ ॥

अरिल्ल ॥ समौ विचारि बोलिये बानि । दिष्टी करिय अदिष्टी छान ॥
अप्प अधीर ग्रह गमनस कीजै । हीर मगें न्नप के न रहीजै ॥
छं० ॥ ४०३ ॥

दूहा। ॥ सांप सिंह न्रप सुंदरी। जौ अपनै वसि होइ॥
तौ पन इनकौं अप्प मन। करो विसास न कोइ॥ छं० ॥ ४०४॥
कबहूं वक्र अवक्र कब। कब षंडौ कब अस्त्र॥
राजा गति दुजराज सम। प्रक्रति निवाहन सत्र॥ छं० ॥४०५॥
न्रप अंदर सोचै नहीं। कह्यौ सुनै सदभाव॥
दुरजन हित जानै नहीं। अपनै अपनै दाव॥ छं० ॥ ४०६॥
औगुन अत अप्पै भलै। न्रप के भाषें नांहि॥
सो न्रप भ्रम वेदन कह्यौ। न्रप परमेसर आंहि॥छं०॥४०७॥
बिष्य घुटी माता दियै। वेचि पिता लै दाम॥
राजा जो सरवसु हरै। नहिं सरनागत ठाम॥ छं० ॥ ४०८॥
माता सरन न मुक्कियै। पिता सरन मन आनि॥
सेवक औरह चिंतइ। विना सरन राजानि॥ ४०९॥

## यह समाचार पाकर शाह का धीर को जागीर का पट्टा देना और धीर का उसे अस्वीकार करना।

कवित्त ॥ सुनिय बत्त सुलतान। धीर पट्टौ लिषि तथ्थह॥
सहस अट्ठ ग्रामह सुदेस। धाम देसह दह पत्तह॥
सहस षान सुलतान। धीर निज हथ्थ समप्पत॥
कहौ धीर सुनि साहि। राज प्रथिराज सु तप्पत॥
जो अवर पंच सीसह धरों। ईस कहां उजो अवर।
उग्गमै दिवाइर पच्छिमह। सौ सेसह छंडे सु धर॥
छं० ॥ ४१०॥

## शाह का धीर को ढिल्ली की बैठक देना और धीर के कुटुंबियों का लाहौर लूट लेना।

धीर निवेसन साहि। दयौ ढिल्ला पहरत्तव॥
अरु है ठट्टा ठाम। कियौ आदर अनंत सव॥
तव सु पत्र लिषि धीर। सोइ कर दूत समप्पिय॥
तवहिं दूत लाहौर। पत्र पावस कर अप्पिय॥

बंधिय सु पच पुंडीर तब। लुटि सहर छयौ सु बर ॥
पट कूर कनक केसरि अगर। हय कपूर नग मुत्तिनर ॥
छं० ॥ ४११ ॥

दूहा ॥ हीर चीर कप्पूर हय। मानिक मुत्ति अमोल ॥
लुटि लाहौर पुंडीरिया। ऊट्ठि कंचन बैमोल ॥ छं० ॥ ४१२ ॥

## सब पुंडीरों का ढिल्ली को जाना और धीर का उनको लाहौर लूटने के लिये धिक्कारना।

कवित्त ॥ इरिय रिद्धि बर नयर। आय ढिल्ली सापत्ते ॥
तहां निवास निज करिय। सब्ब पुंडीर समथ्थे ॥
आयौ तथ्थह धीर। सुन्यौ लाहौर सु लुट्यौ ॥
करि पावस समकोय। अप्प हथ्थह हिय कुट्यौ ॥
उठ्यौ सु कोपि करिवार सजि। बीर भद्र पुंडीर लषि ॥
रन सिंघ सूर धीरन धरहि। कोप समायौ तीयरपि ॥
छं० ॥ ४१३ ॥

दूहा ॥ तहां निवेस पुंडीर किय। हैं गै सथ्थ समथ्थ ॥
तहां निवेसह अट्ठ दिन। मास सत्त जुग तथ्थ ॥ छं० ॥ ४१४ ॥

## पृथ्वीराज का धीर को बुलाने का पत्र भेजना।

तब धीरह कग्गर लिष्यौ। प्रथीराज चहुआन ॥
हम धर आगर धीर तू। आनौ तुम करि मान ॥
छं० ॥ ४१५ ॥

## धीर का राजाज्ञा को स्वीकार करना।

बंचि धीर कग्गर न्रपति। सिर धरि करि तसलीम ॥
औछव आदर बहुत किय। उपजि हरष सम सीम ॥
छं० ॥ ४१६ ॥

कवित्त ॥ कारन साज मन चिंति। चल्यौ हय लेन पुंडीरह ॥
कछुक सेन सामानि। हुए तब चिंतै धीरह ॥
भावी गति होइ है। कहा बहु बुद्धि बिचार ॥

हुं पहुँचो नृप पाय। तौ अप्प मनों चित सारं ॥
सें अट्ठ अश्व चहुआन पौ। और पुंडीर न चढ्ढिहो ॥
पै लग्गि राज अपराध षमि। पाय पराक्रम सिद्धिहो ॥
छं० ॥ ४१७ ॥

चल्यौ धीर कंगुर दिसह। उर धरि जालप जत्त ॥
जैतराव चामंड मिलि। कही राज सौं वत्त ॥ छं० ॥ ४१८ ॥

## धीर का सौदागरों के घोड़े खरीदना।

कवित्त ॥ सहस अट्ठ है सथ्थ। सहस पंचह सौदागर ॥
आय सपत्ते तथ्थ। धीर दीनो आदर बर ॥
मास एक है परषि। सहस दूनह हय रष्षै ॥
और देस में अश्व। लिए अपजानि परष्षै ॥
दीए सु द्रव्य मुह संगि बर। जाति भांति लष्षन सहित ॥
रवि रथ्थ जानि उच्चिश्रवा। को अमोल मोलनि ग्रहति ॥
छं० ॥ ४१९ ॥

## घोड़ों की उत्तमता का वर्णन।

इसे अश्व अंमोल। लिए पुंडीर चंद कहि ॥
ग्रम्भ जंच अन चढ़े। जिसे दिए वह्न जग्य महि ॥
मित्र सेन गंधर्व। लिये अंतेवर प्रब्बल ॥
नदिव नास झूलंत। आय ऊपर पंडव चलि ॥
अनभूत जुद्ध अन चिंति परि। पथ गँध्रब कों बंधि कसि ॥
छंडाय जुधिष्ठिर पंचसय। लय पवंग ते पेस कसि ॥
छं० ॥ ४२० ॥

## उन्हीं सौदागरों का गजनी घोड़े लेकर जाना और उक्त समाचार सुन कर शाह का कुपित होना।

सोदागर गज्जन सपत्त। गोरी सहाब मिलि ॥
हय निरषत पतिसाह। सोइ रष्षे जु अप्प कलि ॥

मिलि ततार षुरसान। सज्जि ममरेज सु मत्तिय ॥
सुनौ साहि साहाब। सु वर है धीर सपत्तिय ॥
कुप्पयौ साहि इह वेन सुनि। सब सौदागर गहन किय ॥
सुनि बत्त भग्गि सौदागरह। जाय धीर सब सरन लिय ॥
छं० ॥ ४२१ ॥

दूहा ॥ अर्द्ध साथ दै सथ्थ हय। बहुराए पुडीर ॥
अश्व अमोलक राज को। लेन चल्यौ अधधीर ॥ छं० ॥ ४२२ ॥

कवित्त ॥ अश्व लैन गय धीर। अटक उत्तरि जाहनवि ॥
अद्ध साथ पुडीर। सथ्थ लै सब पान नव ॥
ढुढि थान षुरसान। तुग ताजी बहु लिन्नौ ॥
भैरू षान बलोच। भेद षुरसान सु दिन्नौ ॥
लग्गए दूत गोरी सुबर। वर पुडीर सु चढ्यौ ॥
वर भेष साजि सौदागिरह। गोरी सेन परठ्यौ ॥ छं० ॥ ४२३ ॥

## शाह का सौदागरों के घोडे छीन लेना और उनका भाग कर धीर की शरन लेना।

लै सोदागिर द्रव्य। जाय गज्जनै सपत्तै ॥
मिले साहि साहाब। वत्त कहि कहि विव रत्ते ॥
मिले ततार षुरसान। जागि ममरेज सु मत्तिय ॥
कह्यौ साहि सौं जाय। धीर दे है सुधि पत्तिय ॥
कोपियौ साहि साहाव सुनि। सब सौदागिर गहन किय ॥
सुनि बत्त भग्गि सौदागरह। जाय धीर सब सरन लिय ॥
छं० ॥ ४२४ ॥

## धीर का शाह को पत्र लिखना।

दूहा ॥ धीर सु लिष्यौ साहि सों। सरन मुझ्झ सब आइ ॥
देहु द्रव्य सु है सहस। न्याय रीति सब राइ ॥ छं० ॥ ४२५ ॥
तुम इन के है मोल ले। अरु ताकें ग्रह बधि ॥
ऐसी तुम्है न बूझियै। वेद कुराननि सधि ॥ छं० ॥ ४२६ ॥

## शाह का मीरा खोखंद के हाथे घोड़ों की कीमत भेज देना और धीर का सौदागरों को राजी करना।

मीरां षोद मसंद अलि। तिन हथ्थह दिय द्रव्य ॥
पठए साह सु धीर सम। कनक बज्जे है सव ॥ ४२७ ॥

अली मसंद समप्पि सह। द्रव्य धीर हय सोइ ॥
धीर समीप बुलाइ दिय। दाम सौदागर दोय ॥ छं० ॥ ४२८ ॥

आदर धीर सु भीर किय। सव सौदागर सथ्थ।
कालन मीर सु धीर सम। कहिय साहि सब कथ्थ ॥
छं० ॥ ४२९ ॥

## गजनी के राज्य मंत्रियों का धीर पर कूर चक्र रचना।

राषि धीर सौदागरह। उभय मास गय जान ॥
तब षुरसान ततार मिलि। कियौ मतौ कहि सामि ॥ छं०॥४३०॥

## सौदागरों को लिख भेजना कि धीर तुम्हें मार कर तुम्हारा द्रव्य छीन लेगा॥

करि सुमंत कग्गर लिषिय। पठयौ कालन मीर ॥
अरे मूढ़ तुम द्रव्य कज। हनन सुन्यौ है धीर ॥ छं० ॥ ४३१ ॥

जो हम तुस एकंत मिल। तौ मारहिं पुंडीर ॥
दीन कौल पैगंबरी। हम तुम बंधै धीर ॥ छं० ॥ ४३२ ॥

## सौदागरों का शंकित हो कर परस्पर सलाह करना।

मालन मीर कमाल कर। दियौ सु कग्गर दूत ॥
बंचि सुभर भय भीत भय। मंत परट्टिय नूत ॥ छं० ॥ ४३३ ॥

## सौदागरों में यह मंत्र पक्का होना कि धीर को मार डाला जाय।

कवित्त ॥ कालन मीर कमाल। मियां मनहर सु मन्निय ॥
सेषन खूब निजांम। फते मषत्यार सु पन्निय ॥

सबै म चि मिलि रचिय। धीर अप्पा सह मारै॥
ता पहिले आपन्न। सबै धीरहि स घारै॥
सुदरै काम अप्पा सुबर। साहि सुबर मिलि मारियौ॥
सघार करै सब्बै सुभर। जो जुध धीर हँकारियौ॥ छं० ॥४३४॥

## सौदागरों का अपनी मदत के लिये शाह को अर्जी भेजना।

दूहा॥ मत प्रपच जु किज्जियै। लिपि भेजै करि धीर॥
अटक उतर तें सड्डियै। तो नहि विज्जै मीर॥ छं० ॥ ४३५॥

॥ तब साजिय पुरसान षां। मत मानि सजि भीर॥
षा गुज्जर भष्षर अली। षां वहाव चलि मीर॥ छं० ॥ ४३६॥

लै कग्गर पतिसाह पै। गुदराई सब बत्त॥
सौदागर ब दे तुमहि। मिलि भेज्यौ कर पत्त॥ छं० ॥ ४३७॥

## शाही सेना के सिपाहियों का गुप्त रूप से सौदागरो के काफले में आ मिलना।

कवित्त॥ बर सौदागर एक। षान पीरोज संपत्ते॥
मिलि आये षुडीर। हय सु लै करि उनमत्ते॥
दाग भ जि सुरतान। अटक उत्तरि षुडीर॥
हम बदे सविहान। साहि हम सज्जय बीर॥
सुरतान सुबर चोकी विहर। घात ब धि अप उत्तरै॥
तो सरन आय दै सथ्थ हम। सुबर सुभट हम उब्बरै॥
छं० ॥ ४३८॥

दूहा॥ दियौ हुकम गुज्जर भषर। बर ब धे करि तीन॥
जाय मिलै सौदागिरह। अहो आस मिसि मोन॥ छं० ॥४३९॥

एक वृद्धि करियै जु इह। मत लै वैठहि धीर॥
चूक करहि सद्दै चलत। तेक सजे करि मीर॥ छं० ॥ ४४०॥

## सौदागरों का धीर को डेरे पर बुला कर एकान्त में सलाह करना और कालन कमाल का पीछे से पुंडीर का सिर धड़ से अलग कर देना।

कवित्त ॥ तब सज्जिय पट्टान। साहि बड्डत्त उड़ायिय ॥
कालन मीर कमाल। बोल धीरह लै आइय ॥
लै बैठे एकंत। साहि वत्तो भय बुझ्झै ॥
हम आये तो सरन। अबैं गुझ्झां कह गुझ्झे ॥
उच्चर्यौ धीर गरुअत्तनह। काय साहि मो सरन हय ॥
नह डरो आज रष्षों तुमहि। जो जम आवै तुम्म जय ॥
छं० ॥ ४४१ ॥

अह्व रयन पल्लानि। अटक सब सथ्थ संपत्तौ ॥
मेछवान करि पंति। धीर रुंध्यौ बल मत्तौ ॥
चूक चूक संभरी। सब्ब पुंडीर समाही ॥
सबैं सेन आहुट्टि। धीर हुं धीरज साही ॥
कलहंत केलि लग्गी विषम। घाइ पुंडीर अहुट्टि घट ॥
धनि धनि नरिंद बर सह हुअ। जिहि पति रष भंजी विघट
छं० ॥ ४४२ ॥

तब कालन करि क्रूर। कह्यौ तुम सरन बयट्ठौ ॥
असि लै कालन उट्ठि। आय षिन पुट्ठि निहट्ठौ ॥
कढ्ढि तेग असि झारि। सीस उथ्थौ धर तुथ्थौ ॥
उबै तेक असमांन। सीस गय सूर न घुथ्थौ ॥
निझ्झारि तेक धर ढारि धर। हय कमाल कालन न दुर ॥
सयदून सहि पट्टान रन। इह अचिज्ज अप्पै अमर ॥ छं० ॥ ४४[illegible]

## सौदागरों का धीर की लाश गजनी को भेज देना।

पत्ति पहर पुंडीर। जीय पति कै सथ मुक्यौ ॥
धीर धारि ढंढोरि। धार धारनि तन चुक्यौ ॥
जो जानत चहुआन। सोपि कीनौ पुंडीरं ॥
तिन दंतिन बर षंडि। जुद्ध धर धर करि मीरं ॥

सग्गही लुथ्थि सुरतान पर। सब आहुट्टिय राज भर ॥
गोरी नरिंद बाजे बजग। सुबर वीर ढिल्लिय सुधर ॥
छं० ॥ ४४४ ॥

## धीर के वध की खबर पाकर पावस पुंडीर का धावा करना, पठानों और पुंडीरों का युद्ध, पठानों का भागना, पुंडीरों का जयी होना।

सहस च्यारि पट्ठान। मेलि पुंडीर धारि धर ॥
तत पावस पुंडीर। सुनी वत्तह चवि हरहर ॥
सजि पावस पुंडीर। चल्यौ बाधहै सुक रष्षै ॥
वीर भद्र नरसिंघ। तेज पुंडीर तरष्षै ॥
लषमसी सेन लष्षाह भरी। रघर राय समथ्थरिन ॥
संकाने सेल वधे सुभर। पष्षर सिंध सुसाजतन ॥ छं० ४४५ ॥

दूहा ॥ अति आतुर पावस गयौ। धाय संपत्तौ तथ्थ ॥
मनों पवन पावस धुरै। झरि लायौ पग हथ्थ ॥ छं० ४४६ ॥

कवित्त ॥ आय संपत्ते सोय। साज ठटे पट्ठानह ॥
हक्कि धक्कि हय नंषि। असंष असिवर उट्ठानह ॥
तेग तार कक्कस करार। कहै मुष मार मार सुर ॥
भगि पठान उसमानि। विमुष जिम झारि हारि भर ॥
सें अट्ठ पट्ठ धर ढर धरिग। जित्ते वर पुंडीर रन ॥
जै जया सद्द आयास हुअ। धनि धीर धीरम्म तन ॥ छं० ४४७॥

दूहा ॥ आए पछ्छ पुंडीर सब। मिले भीर लष धीर ॥
विनै सीस सब दून वहि। बधि धर रष्षन धीर ॥ छं० ॥ ४४८ ॥
जिहि असिवर झारगय ढरिग। जिन रन सध्यौ साहि ॥
सो सध्यौ सोदागिरह। कारो ग्रब्ब जिन काय ॥ छं० ॥ ४४९ ॥

## धीर की मृत्यु पर पृथ्वीराज का शोक करना।

चूक तेक तुथ्थौ सुसिर। उठि कावध वेवग ॥
मिलि चवसह से मारियो। गय प्रथिराजह रग ॥छं०॥४५०॥

बँचौ पत्त प्रथिराज नृप। मन मंन्यो बहु सोक
हम धर अग्गर धीर हौ। सो पत्तौ सुरलोक ॥ छं० ॥ ४५१ ॥

### धीर की मृत्यु का तिथि वार।

अरिल्ल ॥ भादों सेत चतुद्दसि भारी। बर बर धीर गयौ सुषकारी ॥
मानैं महल अषा रिति राजन। करै न महल भृत्त भर काजन ॥
छं० ॥ ४५२ ॥

### तदन्तर राजा का राज्य काज छोड़ कर संयोगिता के साथ रस विलास में रत होना।

दूहा ॥ बरषा रिति राजन बिलसि। मिले जानि रति मेंन ॥
देस भूमि भर छंडि दिय। खबरि न है दिन रेंन ॥ छं० ॥४५३ ॥

इति श्री कविचन्दविरचिते प्रथीराजरासके धीर-
पुंडीर पातिसाहग्रहनमोषन धीर बंधनो
नाम चौसठमो प्रस्ताव संपूर्णम् ॥ ६४ ॥



# विवाह सम्यो लिष्यते ।

## [पैंसठवां समय ।]

## पृथ्वीराज की रानियों के नाम ।

कवित्त ॥ प्रथम परनि परिहारि । राइ नाहर की जाइय ॥
जा पाछै इंछनीय । सलष की सुता बताइय ॥
जा पाछै दाहिमी । राय डाहर की कन्या ॥
राय कुअरि अति रीत । सुता हमीर सुमन्या ॥
राम साह की नन्दिनी । वडगुज्जरि वानी वरनि ॥
ता पाछै पद्मावती । जादवनी जोरी परनि ॥ छं० ॥ १ ॥

राय धन की कुअरि । दुति जसुगोरी सुकहियै ॥
कछवाही पज्जूनि । भ्रात वलिभद्र सुलहियै ॥
जा पाछै पुडीरि । चंद नंदनी सुगायव ॥
ससि वरना सुंदरी । अवर हंसावति पायव ॥
देवासी सोलंकनी । सारंग की पुत्री प्रगट ॥
पगानी संजोगता । इते राज महिला सुपट ॥ छं० ॥ २ ॥

## भिन्न भिन्न रानियों से विवाह करने के वर्ष ।

पद्धरी ॥ ग्यारहै वरस प्रथिराज ताम । परनियै जाय परिहार ठाम ॥
पुहकार सुथान जोरी सुकिन्न । नाहर सुषेत परिसुता लिन्न ॥
छं० ॥ ३ ॥

वारमै वरस रा सलख सोय । दिन्नी सुआय इंछनी लोय ॥
आवू सुतोरि चालुक गज्जि । किन्नो सुव्याह परिभाव भज्जि ॥
छं० ॥ ४ ॥

तेरहें बरस दाहिमी व्याहि। दिन्नी सुबहिन चामंड चाय॥
चवदमै बरस प्रिथिराज लोय। व्याही सुसुता हमीर सोय॥
छं० ॥ ५ ॥

हाहुलि हमीर सुतिलक दिन्न। कन्या सुव्याहि उद्धार किन्न॥
पन्नमै वरस चहुआन वीर। बडगुज्जरि परने अति गहीर॥
छं० ॥ ६ ॥

राम साहि की सुता जानि। व्याहे सुन्नपति अति हेत मानि॥
सोलहें बरस सूबा सँपेस। व्याहे सुजाय पूरब्ब देस॥
छं० ॥ ७ ॥

गढ़ समद सिषर जादव पजाय। लिन्नी सुतारूनि विहंसेन षा
सत्तमै वरस हुआन साजि। राय धन की सुता गिरदेव गाजि
छं० ॥ ८ ॥

अठारमें बरस चहुआन चाहि। कछवाह वीर पज्जून व्या
इक मात उदर धनिगरभ सोय। बलिभद्र कुंअर जायै सदोय
छं० ॥ ९ ॥

बरसें गुनीस पुंडीरि व्याहि। चन्द की सुता मुष चन्द चाहि॥
बीसमें बरस चहुआन धारि। ससिबरता व्याये बल बकारि॥
छं० ॥ १० ॥

इकइमे बरस संभरि नरेस। हंसावति व्याये गंजि देस॥
बाईसैं बरस प्रिथीराज पूर। सारंग सुता व्याहे सुसूर॥
छं० ॥ ११ ॥

छत्तीस बरस पट मास लोय। पंगानि सुता व्याये सुसोय॥
रट्ठौरि व्याय चौसठि मराय। पंचास लाष अरिदल षपाय॥
छं० ॥ १२ ॥

इति श्रीकवि चन्दविरचिते पृथ्वीराजरासके प्रथिराज विवाह नाम पैंसाठमो प्रस्ताव सम्पूर्णम्॥ ६५॥

# बड़ी लड़ाई रो प्रस्ताव लिख्यते ।

## [छाछठवां समय]

### रावल समर सिंह जी का स्वप्न मे एक सुन्दरी को देख कर उससे पूछना कि तू कौन है और उसका उत्तर देना कि मै दिल्लीराज्य की राजश्री हूं ।

दूहा ॥ विलसत सुष दिन प्रति नवल । चित्रकोट चतुरंग ॥
सुपनंतर लषि सुन्दरी । सेत वस्त्र मन भंग ॥ छं० ॥ १ ॥

कवित्त ॥ प्रथा कंत करि प्रेम । जाम इक रही रजन्निय ॥
निद्रा रावर समर । पेषि चहुआन अवन्निय ॥
उज्जल वस्त्र पवित्र । पिनक रोवै पिन गावै ॥
पिनक लियै भर भीर । पिनक अप्पह सतावै ॥
नरलोइ देव देवगना । तू रंभा कहि कित रहै ॥
पहु अच्छ वधू वीरछत्तनी । को तन गोरी सग्रहै ॥
छं० ॥ २ ॥

### रावलजी का पृथा से कहना कि अब पृथ्वीराज पकड़ा जायगा और दिल्ली पर मुसलमानों का राज्य स्थापित होगा ।

तब जग्गयौ पृथनाथ । सुपन लह्यौ सु विचारिय ॥
कह्यौ प्रिया एकंत । सुपन पायौ अकारिय ॥
दिल्ली पति गजनेस । करे कंदल घर सट्टै ॥
पकरै जब प्रथिराज । तबह गोरी तन तुट्टै ॥

जोगिनी ग्रहै भंजै सुधर। रैनसीह साकौ करै ॥
म्लेछांह म्लेछ धर भोगवै। इह निहंच हम उच्चरै ॥
छं० ॥ ३ ॥

## रावल जी का अपने पुत्र रतनसिंह को राज्य देकर निगम बोध की यात्रा के लिये तैयार होना।

दूहा ॥ सभा करी रावर समर। बैठे सूर सवान ॥
निगम बोध भेटन सुतिय। चलियै दिल्ली थान ॥
छं० ॥ ४ ॥

चित्रकोट गढ पट्ट काज। रावल पुत्र रतंन ॥
निट्ठ सु रष्षिय हट्ठ करि। घन प्रमोधि परिजंन ॥
छं० ॥ ५ ॥

कवित्त ॥ समर सिंघ निज पट्ट। थप्पि रावल रतंनं ॥
दोहित्तौ सोमेस। अनष भरि कुंभ करन्नं ॥
दष्षिन दिसि संक्रमिय। मिलि यह वसी पति साहं ॥
बिडुर नयर दिय पटें। रष्षिय अनुचरि तिहि ठाहं ॥
वीराधि बीर वज्जाय षग। हनिय वन्न तन करि उतन ॥
इह सुपन रयनि लहि चंद कहि। चलि षुमानगढ का ॥
छं० ॥ ६ ॥

## रावल जी का अपने मातहत रावतों को इकट्ठा करके देवराज को गढ रक्षा पर छोड़ना और पृथा सहित आप निगम बोध को कूच करना।

दूहा ॥ सुरज कोट गढ पौलि सजि। नालि गोलि चिहुं दीस ॥
तीरंदाज अमूल भर। रषि चोकी अहनीस ॥
छं० ॥ ७ ॥

षटकोस परिमान गढ। जरध प्रथुलं बाव ॥
सजल सरोवर कुंड भरि। झिरना झरन सुहाव ॥
छं० ॥ ८ ॥

कवित्त ॥ तिहि वेरा तिहि काल । फटे कग्गर चावद्दिसि ॥
अब्बु गढ जालोर । गए आमद बूंदी दिसि ॥
ईडर गढ गोडवारि । धरा उज्जेन धरज्जिय ॥
रिनथभोर हराइ । साढि चढि तेरह तज्जिय ॥
पष्षेर जीनि सिलहे पवग । साज बाज सब दिष्षियै ॥
नीसान घाव बज्जे निहसि । कोन चितोरह रष्षियै ॥

छं० ॥ ९ ॥

रष्षि थान देवराज । गढ़ चित्रकोट भलायौ ॥
सत्त सहस असवार । अट्ठ ग्रह जाप करायौ ॥
किय डेरा दस कोस । प्रिथा लीनी अप सथ्यह ॥
स्वाति सुकल पष तीज । चल्यौ रावर मनु पथ्यह ॥
हय सहस सथ्थ असवार हुअ । प्रस्थानौ अप्पन करयौ ॥
दस दिवस रष्षि प्रस्थान तें । करें फौजै रह सचर्यौ ॥

छं० ॥ १० ॥

## रावल जी की तैयारी और उनकी सेना के हाथी घोड़ों की सजावट का वर्णन।

पद्धरी। सजि चल्यो कटक रावर नरिंद । मानो कि पथ्थ दुरजोध हंद ॥
पचास हाथि सुडाल सथ्थ । मैमत्त चले जनु इन्द्र पथ्थ ॥

छं० ॥ ११ ॥

उम्भारि सुंड झोंडत तेह । मानों कि नाग वन मथ्त लेह ॥
गढ़ पारि भारि पाहार गम । गुजरे भोंर पढ रत्ति भुम्म ॥

छं० ॥ १२ ॥

पगथम फबै तन मेर रूप । सुडाल सेस तिन चढे भूप ॥
उप्पम चंद किरनाल जोति । नव जटित नवग्रह जानि द्योति ॥

छं० ॥ १३ ॥

गिर झरन जा मद स्रवत जात । धज नेज झुम्म घुम्घर घुरात ॥
पट डोरि कसन गजवाग साहि । उपरस्स झूल झमकंत ताहि ॥

छं० ॥ १४ ॥

ढाले सिंदूर सीसह सुलाल। मनु स्याम कूट डारी गुलाल।
तिन देषि शत्रु ह्वोवत विहाल। अरिथट्ट भंजनह रूप काल॥
छं० ॥ १५ ॥

आतस चरित्र अनभंग थान। गज थट्ट बट्ट गिरि चले जानि॥
तिन पुट्टि तुरी पष्षर समेत। रथ सूर जानि आने सुहेत॥
छं० ॥ १६ ॥

उंचास भास परबत समान। ढिल्लै पहार छत्तिय प्रमान॥
षरगोस मधय पुट्ठी सरोज। आछादि वस्त्र अनेक मौज॥
छं० ॥ १७ ॥

धरि एक पलक पल प्रान पील। नाचंत नट मानों असील॥
हाकंत सबद छुट्टंत वाय। हुंकारत तेज मुट्ठी समाय॥
छं० ॥ १८ ॥

(१)अपंम जरित नग जीन जोति। मानों कि सिद्ध उर प्रगटि द्योत॥
पष्षर समत जगमग पलान। मानों कि सघन महि डग्गि भान॥
छं० ॥ १९ ॥

तुरकी ऐराक कच्छी बँगाल। हबसीय गोल नाचंत भाल॥
ताजी सुँग्राम ते धुंधमार। पुज्जै न वान मानै न सार॥
छं० ॥ २० ॥

अनेक जाति अनेक रूप। तिन चढ़े दिग्गवर जाति भूप॥
मानों समंद सरिता हिलोर। मिलि आय जानि बरषा सजोर॥
छं० ॥ २१ ॥

सजि समर फौज अप्पह समान। मानहु, अषाढ जलहर प्रमान
* * * * * * * * छं० ॥२२

कवित्त॥ है षुररज उच्छलिय। तिमिर विफुरिय धुंध पर॥
तरनि रंग रस मिलिय। घोर धुग्घरिय रुहिर सर॥
चष्प जुअल संजरिय। कमल उल्लसिय विमल जल॥
पथिक पयंबल लहिय। मथन धस नेह तुम्भ हल॥

(१) को.—उपम।

जोवति सिंघ अरिदल दमन। नह सुभ्भै करमाल कर ॥
टल टलिय परिथ कपिय सधन। समर पयानौ रभ भर ॥
छं० ॥ २३ ॥

## रावलजी का आंबेर में डेरा डालना और जुव्वन गढ के रावत रनधीर का रावलजी का लश्कर लूटने को धावा करना।

कूच कूच करि पैर। प्रथा डोला दोइ सथ्यह ॥
सत्त एक वाजिन। चले उमराव समथ्यह ॥
किय डेरा आमेर। कोस दोइ उप्पर कढ्ढिय ॥
सहस तीस दोइ सथ्थ। जुव्वन गढ़ राया हट्टिय ॥
किन कही वत्त रावर समर। इह राजा चीतोर पति।
तव कही बत्त रन धीर भर। इह अलोच किज्जै सुमति ॥
छं० ॥ २४ ॥

दूहा ॥ समर सिंघ रावर न्रपति। कटक लैहु सव घेरि ॥
जो सही चीतोर पति। तो डेरा आंबेर ॥ छं० ॥ २५ ॥
हुई[1] हूह हलहल हुई। छुटि गयंद मैं मत्त ॥
मानौं मद्धत[2] घन सिघर। चले फौज अनुरत्त ॥ छं० ॥ २६ ॥

विराज ॥ चढ्यौ मंगि बाज। रिन धीर राज ॥
करी फौज अग्ग। इला मग्ग भग्ग ॥ छं० ॥ २७ ॥
अनमी जुवान। पंचे तीन बान ॥
हुए हीस वाज। चव दिस्सि गाज ॥ छं० ॥ २८ ॥
मनौं अग्ग होरी। दिसा संधि धोरी ॥
चढै अप्प अप्प। मनौं सिद्ध दप्प ॥ छं० ॥ २९ ॥
बजे पग्ग राल। उडै दब्बि नाल ॥
मनौं तुट्टि तार। लग्यौ सेस भार ॥ छं० ॥ ३० ॥
घह लग्गि वान। दब्यौ धूरि भार ॥
बजे सूर साज। गयन सु गाज ॥ छं० ॥ ३१ ॥

(१) मो कूह। (२) क ए घन।

करे फौज तीनं । अगं चित्त दीनं ॥
घटा बंधि फौजं । धरा लेन मौजं ॥ छं० ॥ ३२ ॥

## उक्त समाचार पाकर रावलजी का निज सेना सम्हालना ।

दूहा ॥ षबरि भई रावर समर । दोर्यौ पट्टन राय ॥
सह्यौ पहु प्रथिराज कौ । ज्यौं चित्रकोट सुभाइ ॥ छं० ॥ ३३ ॥
कह्यौ आइ रावर समर । तब सिर लग्गी झार ॥
को रनधीरह बप्पुरौ । मो सौं मंडै आल ॥ छं० ॥ ३४ ॥
फौज फौज सिलहौं सजी । षह गज्जे घनघोर ॥
कुरिय अप्प रावर चल्यौ । भयौ कुलाहल सोर ॥ छं० ॥ ३५ ॥
छुट्टे षंभू थान ते । चले मत्त गजराज ॥
दधि फटक्कि फट्टकि गगन । उलटि सुभट जुध साज ॥ छं० ॥३६

## रनधीर का अपनी सेना को चक्रव्यूह रच कर रावलजी की सेना को घेर लेना ।

कवित्त ॥ चक्रव्यूह रन धीर । सहस दस बीस दोय सजि ॥
आडंबर बहु करिय । मनों पल्लव भद्रव गजि ॥
दंति सहस बर मत्त । फिरै चावद्दिसि बिंध्यौ ॥
चित्रकोट कमध । नरिंद । जानि जस सौं जम जुध्यौ ॥
दंताल देत लग्गा भिरन । मानो कट्ट कबार किय ॥
बिच फौज हक्कि रनधीर मुष । जानि बाज तीतर परिय ॥
छं० ॥ ३७ ॥

## रावलमीर रनधीर का युद्ध, रनधीर का मारा जाना ।

भुजंगी ॥ उठे वीर [1]बद्दे बके थान यानं । जगी जोग माया सुरं अप्प मा
जगे भूत वेताल भूसाल पद्दं । भिरे एक जामं बिहद्दं सु हद्दं ॥
छं० ॥ ३८ ॥
बजे तार रनतूर षग्गं उनंगं । तिनं वेर कमधं रमै रोस रंगं ॥
षलक्कंत ओनं बहै रत्त धारं । सिरं हत्थ ईसं उडै तुट्टि सारं ॥
छं० ॥ ३९ ॥

( १ ) मो.- वद्द ।

हहकत कूदत नचै कमधं । कडकत वज्जंत छुट्टंत सध ॥
[1]लहकत लूटत तूटत भूम । भुकते धुकंते दोउ वथ्थ भूम ॥
छं० ॥ ४० ॥

दडक्कत दीसत पीसत दंत । करी कन्ह केली परे सूर पंत ॥
गयौ कन्ह चालुक्क अग्गैं उतंग । रिन धीर वाही लगे कध पग्ग ॥
छं० ॥ ४१ ॥

लगी नाग मुष्षी छती पुट्टि फारे । पर्यौ धीरषेत सु चंद उच्चारे ॥
परे सेन चालुक सथ्थ समथ्थ । भरें अच्छरी आनि अनेक रथ्थ ॥
छं० ॥ ४२ ॥

कँहा आय मुछी लग्यौ धारभार । परे सत्त तोंवार चितोर सार ॥
परे चालुक सेन थट्ट सुथट्ट । परे सत्त तीन विय पानि लुट्ट ॥
छं० ॥ ४३ ॥

कवित्त ॥ पर्यौ सथ्थ रनधीर । भजि सेना चालुक्की ॥
तीन सत्त धर परे । आनि लग्गी तन भूकी ॥
सौथ्यौ रन सीसोद । कन्ह पट्टे व धाय ॥
प्रथा कत हूअ जैत । सषी सुगतान व धाय ॥
दै दास सथ्थ अप्पन सुपर । वीस रोज मुकाम किय ॥
जिन धाव अग लग्गे भरन । तिनह सीष चित्रकोट दिय ॥
छं० ॥ ४४ ॥

## संयोगिता के प्रधान का रावलजी को दस कोस की पेशवाई देकर लेना और निगम बोध पर डेरा देना ।

कन्ह लयौ अपसथ्थ । चले दरकूच महाभर ॥
कुसल हुई सब सथ्थ । गयौ जोगिन प्रथ्थावर ॥
सजोगिता प्रधान । आय समुह दस कोसह ॥
कोस पंच सामंत । पुच्छि परिगह आलोचह ॥

(१) ए कृ को हलक्कन ।

डेरा कराय तीरथ्थ तट । निगम बोध भें थ्यौ तवह ॥
भुत्तिय बधायौ थाल भरि । करि आनंद ईछिनि जवह ॥
छं० ॥ ४५ ॥

## रावलजी का सब आदर सत्कार होना परंतु पृथ्वीराज तक उनकी अवाई की खबर तक न होना ।

लई प्रथा मधि राज । सुधि न पाई प्रथिराजह ॥
तीन सत्त सुभ नारि । सषी मनमुत्ति सु साजह ॥
संजोगित परधान । दियौ सीधौ उमरावह ॥
सत्त तीन भरि छाब । चली कनवज्जनि धावह ॥
चौडोल केक रथके अरुहि । बहिल केव तुरियन चढिय ॥
मानों कि देव इंद्रानि लै । रूप भाग सबगुन बढिय ॥
छं० ॥ ४६ ॥

## संयोगिता के यहां से दासियों का रावलजी के डेरे पर भोजन पान लेकर जाना ।

दूहा ॥ करि मंजन रंजन बहुल । सुरंग अगर घन सार ॥
नवला अंजित नयन जुग । कनक षंभ मनितार ॥ छं० ॥४७॥
बस्त्र अनेक सुरंग तन । दमनक [1]सायह लाय ॥
जरि जेहरि पाइन जरिय । सजि भूषन षोड़साय ॥ छं० ॥ ४८
लघु नराज ॥ रजंत भूषनं तनं । अलक्क छुट्टयं मनं ॥
सुचंद मुष्ष रागिनी । मनो बदन्न नागिनी ॥ छं० ॥ ४९ ॥
उवट्टनं स उज्जलं । सुरंग रत्ति मज्जलं ॥
सुधा सुसेत दिष्षही । सु रोमराइ पिष्षही ॥ छं० ॥ ५० ॥

(१) ए. कृ. को.-साषह ।

मनों कि गंग भारथी। सुभान चक्र सारथी ॥
अभूषन विराजय। ग्रहंत रत्ति सोजय ॥ छं० ॥ ५१ ॥
पगं जराइ जेहरं। मनों कि भद्द मेहरं ॥
गंठीस लग्ग सथ्थही। सुपिंड पानि रथ्थही ॥ छं० ॥ ५२ ॥
सुमेषला सु कट्टयं। अनंग सु राज घट्टयं ॥
ग्रहं नपिंच मंडयं। दुकंत राह छंडयं ॥ छं० ॥ ५३ ॥
सुहार कंठ सुम्भई। सु मेर गंग सुम्भई ॥
बैरष्ष बाहु बंधयं। सु सोप सेस गंधयं ॥ छं० ॥ ५४ ॥
जरित्त चूरि फुंदिनी। सुमेर ज्यौं फुनिंदिनी ॥
विराज कंठ दोवरं। कि गंग मेर ओवरं ॥ छं० ॥ ५५ ॥
सुहथ्थ गुंथि वेनियं। कि दीपमाल रेनियं ॥
वरथ्थ अट्ठ अट्ठयं। सवक्क हंस तट्टयं ॥ छं० ॥ ५६ ॥
चढी चौडोल अंबरं। मनों कि मेघ घुम्मरं ॥
चली सु अग्ग पच्छयं। इंद्रानि आनि कच्छयं ॥ छं० ॥ ५७ ॥
पचीस छाव अंबरं। असीस मुक्कली भरं ॥
मिष्टान छाव सट्टयं। अनेक रंग मिट्ठयं ॥ छं० ॥ ५८ ॥
बतीस भांति मसयं। सुसादि सुद्ध असयं ॥
सुरभ तीस कट्टयं। कपूर भार पट्टयं ॥ छं० ॥ ५९ ॥
जवादि केसरं सुरं। पलं सु सत्त अंतरं ॥
हजार तीन झूनयं। बतीस छाव दूनयं ॥ छं० ॥ ६० ॥
पंचास सत्त छप्पियं। कपूर पान डप्पियं ॥
जराव जेब सट्टयं। जैचंद पुत्ति पट्टयं ॥ छं० ॥ ६१ ॥

## दासियों का रावल जी से संयोगिता की असीस और शिष्टाचार कहना।

दूहा ॥ सषी सकल उत्तरि चली। पंकति करि सब सथ्थ ॥
छत्र धर्‍यौ चित्तौर पति। आय पडी रहि तथ्थ ॥ छं० ॥ ६२ ॥
गाथा ॥ संजौगिता असीस। मुकलिय राज चित्रकोट ॥
अति सनमान जगीस। आइय भाग अम्हाई ॥ छं० ॥ ६३ ॥

## रावलजी का सखियों का आदर करना और उनसे पृथ्वीराज का हाल चाल पूछना।

दूहा ॥ आदर सषी अनंत किय। कहौ दिल्लियपति मग्ग ॥
च्यार मास संजोगि ग्रह। [1]सुष विलसै नित प्रग्ग ॥ छं० ॥ ६४ ॥

## सखियों का रावलजी को सविस्तार सब बीतक सुनाना।

कवित्त ॥ हाव भाव वग्गुरि विथार। विनय षुंटी अति ढुक्किय ॥
कुचंतरिया दुहु पष्प। मूल चष्ष हरती छुट्टिय ॥
[2]हांकी अहर सुरत्त। लियौ संभर पति धेरिय ॥
छुट्टे सब परिवार। कहै संभरि पति चेरिय ॥
संभलै वत्त रावर समर। है हथ्थी परिगह सुभर ॥
दरबार राज भय भीति दिषि। बहु [3]लिह्नौ पतिसाह धर॥छं०॥६५॥
धर लीनी भेहर। परयौ बंधह पग्गारह ॥
लूटि सहर लाहौर। गए द्रब कोरि अपारह ॥
दुह कीनी पुंडीर। हयौ सौदागिर धीरह ॥
बेरी चावंड राय। राउ भोंहा गँग तीरह ॥
माल दे मौति देवराज गय। हाहुलि फिरि बैठौ हियै॥
जादवन सेन संभी भिरै। दिल्लीसर मध्ये हुवै ॥ छं० ॥ ६६ ॥
जे विपरीतह देषि। हुए राजान समथ्थं ॥
जे गिरिवर न छिपंति। हुए धरपति सिर छत्तं ॥
जे डरि देते दंड। तेन फिरि दंड नगौरह ॥
वल्लोची बल राए। ढुरै सिर उप्पर चौंरह ॥
गोरी नरिंद दस लष्ष हय। संभरि पति सल्लै हियै ॥
पंचास दून दोबीस घटि। सो कनवज्ज गहुगहाइयै ॥ छं० ॥ ६७ ॥
हयौ बान कैमास। सूर कनवज्ज गहुगाये ॥
चौ अग्गालिय सट्ठि। सट्ठ पंगानी ल्याये ॥
पतिकुल पिता संघारि। म्लेच्छ सुष हुओ ततच्छिन ॥
मतै गयौ कैमास। सुहौ दिल्लिय धर रष्पन ॥

(१) मो.-सुख विलसत हुअ नित्त। (२) ए. कृ. को. कहा। (३) मो. लिन्निय।

दरवान नही सिर ¹लच्छिया। मरद भेष मिहरी रहै॥
संतान भाग अवग्रह ग्रहै। धर गोरी छत्री दहै॥ छं०॥ ६८॥
चावंड वेरी घात्त। कित्ति योई रस लड्डौ॥
थट्टा पगुर देस। साहि कोरी धर पड्डौ॥
रजनी ठग दिन ठग्ग। सुचित दुचिता संसारह॥
इह गोरी तन रत्त। अहो गोरी धर नारह॥
अवधूत धूत नागिनि डस्यौ। विष लग्गौ लोरं लवन॥
रहते सु असु रष्यौ नहो। भई वत्त तीनो भुअन॥ छं०॥ ६९॥

## उक्त समाचार सुनकर रावलजी का शोक प्रगट करना।

दूहा॥ सिर धुन्यौ रावर समर। दई सीष सब नारि॥
पानि कपूर सु हथ्थ दिय। कहि संजोग जुहार॥ छं०॥ ७०॥

## पृथा का रानी इछनी के साथ रहना और जैतराव का रावलजी की खातिरदारी करना।

पृथा रेनत इछिनि महल। सुख विलास मिलि जोग॥
भ्रात चरित्तह दिष्षि सब। लग्यौ मन्न संयोग॥ छं०॥ ७१॥
कवित्त॥ जैतराय पम्मार। करिय मनुहार चित्रपति॥
मधुर सु मेवा अनत। मस मिष्टान अजब भति॥
सीधौ मन सैं पच। साक पल्लव तैला अम॥
दही दूध अनपार। घृत मन असी अनोपम॥
ऐराक बस जीनह जरे। भरी छाव बिधि बिधि भली॥
पहु चाय निगम रावर समर। हुई जैत अप्पन वली॥
छं०॥ ७२॥

## कुमार रेणसीजी का सब सामंतों सहित रावलजी के लिये गोठ रचना।

दाहिम्मै चावंड। करी मनुहारि सवन भर॥
एक पुरगम अच्छ। फेरि मुह अग्गैं रावर॥

(१) ए कृ को. लांछया।

बलिभद्रह कूरंभ। इन ऐसो अहारै ॥
अर उजवक हय एक। ढिल्लि अंठुनि गिरि डारै ॥
रामदे राव षीची प्रसंग। जामानी जद्दव बलिय ॥
पमार सिंघ इत्ते सुभर। इन सु गोठि छत्रपति कलिय ॥
छं० ॥ ७३ ॥

दूहा ॥ [1]रेन कुंअर गोठह रचिय। विविधि भांति सब नूप ॥
सुरंभ धृत सीधो सधन। कीनौ जीमन भूप ॥ छं० ॥ ७४ ॥

## गुरुराम का रावलजी को आशीर्वाद देना और कवि चंद का विरदावली पढ़ना।

पद्धरी ॥ सामंत सबन मनुहार कीन। प्रोहित्त राम आसीस दीन ॥
हर सिद्ध दिस बरदान भट्ट। उच्चर्‍यौ चंद पेषै सुथट्ट ॥
छं० ॥ ७५ ॥

दुह, पष्ष चवर सिर धरिय छत्र। बरदाय देत आसीस तत्र ॥
उट्ठ्यौ सिंघ बरदाइ देषि। बोलंत बिरद बहु विधि विसेषि ॥
छं० ॥ ७६ ॥

चीतौरराइ काइम्म कीन। षुम्मान पाट पग अचल दीन ॥
मेरगिरि सरि चित्तौर मानि। किरनाल तेज बढ़ै षुमान ॥
छं० ॥ ७७ ॥

जैचंद समह जिन जुद्ध कीन। मांनो कि गुरग [2]तनु मोर पीन ॥
कालकियां राय केदारराय। कब देत बिरद मनु उमँग चाय ॥
छं० ॥ ७८ ॥

पापियां राइ प्राग्वट समान। कम्मन दरिद्र करतार आन ॥
हित्यार राइ कासी अभंग। मदुआन राइ गंगा उतंग ॥
छं० ॥ ७९ ॥

सुरतान मलन बंधन समोष। हिंदून राइ टालंन दोष ॥
उज्जैन राइ बंधन समथ्थ। आचार राइ [3]जुष्टरह वथ्थ ॥
छं० ॥ ८० ॥

(१) मो.-रेनं कुवरं गोठ सुकरिय। (२) ए. कृ. को.-जनु। (३) मो.-युजिष्टरह।

भीमग राइ भजन सुपेत। जस लयौ धवल राजिंद जैत ॥
रिनथभ राइ सिर दंड कीन। अबुआ राइ गड लेइ दीन ॥
छं० ॥ ८१ ॥
उथ्थाप राइ थापन समथ्थ। सोपन सरीर प्रथिराज सथ्थ॥
दष्यनी सोहि भजन अलग्ग। चदेरि लिहि किय नाम जग्ग ॥
छं० ॥ ८२ ॥
दूहा ॥ जग ऊपर जगदीस गनि। मृत्तलोक दिल्लेस ॥
कै तू फुनि चित्रग पति। आहुट्टमो नरेस ॥ छं० ॥ ८३ * ॥

## रनधीर को परास्त करने के लिये कवि का कन्हा को भी बधाई देना।

गाथा। कन्हा दिया आसीस। सथ्थौ रनधीर षेत पै रडै ॥
अट्टा अट्ठावीस। पग्ग तेजाय तेजर तुट्ठ ॥ छं० ॥ ८४ ॥
असि गह मद्दर वार। भार सेसाइ सेस फनि झूद ॥
विम्मूत अनपार। समवर कारसार समर रावरय ॥ छं० ॥ ८५ ॥

## रावलजी का कविचंद से चद्रवश की उत्पत्ति पूछना और कवि का इला और बुध का इतिहास कहना।

कवित्त ॥ रावर पुच्छिय समर। सोम रवि वंस प्रकार ॥
बरनि कहिय कविचद। कथा मंडे विसतार ॥
एक समय बन पंड। सपतरिषि गये रमते ॥
उमया शकर तहा। देषि रसकेलि करते ॥
लाजंत उअर मुनिवर फिरिय। श्राप दियौ सिव मन कुरषि ॥
त्रिजियौ सहित आवंत इहा। मे दीं मोहिनि अनि पुरष ॥छं० ॥८६॥
मारतंड सुत मंड। जग्य मंडाय पुत्रकाजि ॥
राजलोक परछन। देत आहुति सो किं दुज ॥
प्रगट कुंड कन्यका। देषि वाचिष्टति वार ॥
फेरि मंत्र तप जोर। करिय दसमन्न कुमार ॥

* छं० ८३ मो प्रति में नहीं है।

षेलत सिकार इक दिवस वह। महादेव कौवन गयौ॥
कहि चन्द आप भेटै कवन। पुरषा तन तें त्रिय भयौ॥छं०॥८७॥
काम सुबद्धि बुद्धि। देषि चषि रुप छल्लिय घर॥
संभलि रिषि वाचिष्ट। बहुत करि अस्तुति अंकर॥
प्रसंन होइ बर दियौ। पिता घर होय कुआरं॥
फिरि तिय की तिय होय। बुद्ध घर जाय जिवारं॥
इक इक मास की अवधि करि। दुअसु पतंगा रष्षि हम॥छं०॥८८॥
बुध अंस चद्र बंसह भयौ। दस मन सूरज वंस क्रम।

## रजपूत शब्द की उत्पत्ति।

दस हजार श्रमवंत। रिषि त्रिय ढंकि धरची॥
फरसराम कौ करत। वार इक वीर न षिची॥
कासिप को ले दियौ। उदकि सारौ महि मंडल॥
तपन तात पन छंडि। गयौ मन ग्रहै कमंडल॥
वसुधा विचार तब कट्टि। निज रक्षा कारन थपिय॥
उतपन्न सुतन तिन के सरज। दिष्षि नाम (१)रजपूज दिय॥
छं॥ ८९॥

## रावल जी का कवि चन्द को दान देना॥

मैदा मन पंचास। वीस मन वेसन दीनौ॥
मंस जाति बहु भंति। जमन तट भोजन कीनौ॥
आटा घृत्त अप्पार। षंड गुर सक्कर भंती॥
जैयोषान जिहान। दई हथ्थनी इक तत्ती॥
मनुहारि परग्गह सवन करि। भांति भांति आदर करिय॥
पहुंचाइ समर रावर सुवर। अप्प घरघर विथ्थरिय॥छं०॥९०॥
दो हथ्थिय तरिवार। तुरिय ऐराक अच्च गल॥
कंचन जरित पलान। एक जोजन मभ्भफ पल॥
हथ्थी संघल दीप। एक जमदड्ढ अमोलं॥
जर जर कसि सिर पाव। साज साकत्ति समोलं॥

(१) ए.-को.-रजपूत।

पहुचाय चंद भट्टह सुवर। कीरति कलिजुग विस्तरिय॥
चित्रकोट राव दीनौ इतौ। रही कलिज्जुग [1]वत्तरिय॥छं०॥९१॥

## वनवीर का कवि को एक हथनी और दो मुदरी देना।

दूहा॥ वनवीरह परिहार दिय। हथिनी एक सुरंग॥
मोती माला सघन जल। [2]द्वै मुदरी सुचंग॥ छं०॥ ९२॥

## रावलजी का शंक्रांति पर गुरुराम को एक गांव देना।

सूरजि भई संक्रांति जब। प्रोहित दीनौ राम॥
लष्यह न किसनारपन। दिय कारुडौ नाम॥ छं०॥ ९३॥

गाथा॥ दिन प्रति दीजै दानं। सठह नाय परचय काज्ज॥
दोय पहुर मिलि थट्ट। गइ मह दरवार भट्ट चारनय॥
छं०॥ ९४॥

इह रावर उनमान। भान उग्गाइ दिज्जियै दान॥
दिन प्रति दीजै धान। इह दिट्ठ न कथय काष्ठी॥ छं०॥ ९५॥

दूहा॥ [3]भुजाई रावर समर। आवै वरन अठार॥
नह को पुछै अप्प पर। दिज्जै अन्न अपार॥ छं०॥ ९६॥

## रावलजी का इक्कीस दिन निगमबोध स्थान पर वास करना।

निगमबोध रिष वासकिय। रावर समर नरिंद॥
हुए द्योस इकईस तहां। पंच सहस भर हंद॥ छं०॥ ९७॥

## पृथा का महलों से रावलजी के डेरों पर आना।

द्विवस चयथ्थै राव रह। आवै प्रथा इकंत॥
वासुर दोइ वासै रहै। परी भ्रान्त मन चिंति॥छं०॥ ९८॥
अति सुख सकुल वरस तिय। रित रितिए आचार॥
विलसत दिन ग्रीषम अधर। सुपनौ राजन वार॥ छं०॥ ९९॥

## पृथ्वीराज का स्वप्न में एक सुंदरी को देखना।

कवित्त॥ निसा एक माधव सु मास। ग्रीषम रिति आगम॥
निसा जाम पच्छलौ। सुपन राजा [3]लहि जागम॥

(१) ए कृ को-विस्तरिय। (२) ए कृ को मोलाइ। (३) ए कृ को माहि।

सेत चीर छौनी। पवित्र आभ्रंन अलंकिय ॥
मुँकत बंध चाटंक। बंध बेनी अवलंकिय।
निज बैरि धारि कज्जल नयन। हर हराह सहह करिय ॥
मानिक राइ वंसह विषम। रष्षि रष्षि धरनी [1]धरिय ॥छं०॥१००॥

## राजा का पूछना कि तू क्या चाहती है। सुन्दरी का उत्तर देना कि "वीर पुरुष" ॥

साटक ॥ का तूं सुंदरि हुंधरा किमहिता। इच्छा परा वांछिता ॥
को वांछा बर राज कोवर रुची दाताग्य रूपानिवा ॥
नं नं नं न्नप जान दानरुचयं रूपं न विद्धी त्रयं ॥
षड गंधार सुमार दुत्तर अरी सो मे वरं सुंदरं ॥ छं० ॥ १०१॥

दूहा ॥ इम वसुधा सुपनंत दिय। रजगति रजन विचार ॥
विलसत दिन ग्रीषम अरध। सुधपिय पंग कुआरि ॥छं०॥१०२॥
रष्षि रष्षि उच्चार वर। गति सिंघल अतिरूप ॥
सुपनंतर चहुआन सों। चलन कहत इल भूप ॥ छं० ॥ १०३

## उसी समय पृथ्वीराज की नींद खुलना और देखना कि प्रभात हो गया है।

धरकि चित्त जोगिनि न्रपति। दिषि प्रभात दुति गान ॥
भान किरन दिसि दिसि फटी। तम घटि तमचर गान ॥
छं० ॥ १०४ ॥

## पृथ्वीराज का संयोगिता को स्वप्न का हाल सुनाना।

कवित्त ॥ जग्गि जलनि प्रथिराज। जग्गि संजोग सुपनि कहि ॥
सो सपनंतर जंपि। पत्ति दिट्ठी जु रत्ति महि ॥
सेत वस्त्र उत्तंग। चित्त हरनी कुटिला गति ॥
बैसम गुन गुर दुत्ति। दुत्ति उजलंत कुटीरति ॥
ऊंचै बचन्न बर कठिनह। घन कुलटा गति चलन कहि ॥
भव भविस गत्ति न्निग्यान कहि। नन जानै भव गतिय बहि ॥
छं० ॥ १०५ ॥

(१) मो.-ढरिय।

## सयोगिता का उत्तर देना कि यह सब हुआ ही करता है।

सुनि सुकत धरइ द । जोय दिठ्ठौ जुग्गिनि गति ॥
पुत्त मित्त दारा न व ध । रोकन पितुरनि पति ॥
दिष्टमान रोके प्रमान । चच्छि अछनि लच्छि कुछौ ॥
भोग विना व धि जगत । अम्मवय जग चय तुछौ ॥
मोयाति नट्ट ससारनिय । न्रिप नच्चवि मुक्के जगत ॥
जीवन्न प्रान प्रापति जबसु । तब लग इह भावी विगति ॥
छ० ॥ १०६ ॥

## पुन दंपति का केलिक्रीडा में प्रवृत्त होना।

मुरिल्ल ॥ ह सि आलिगन दै चहुआन । पिय मयूप दपति रसपान ॥
सुरत सुरत मन बर मत्त । करहि सारससार सुरत्त ॥ छ० ॥ १०७ ॥

## रसकेलि वर्णन।

हनुफाल ॥ बर सुरत रत्त सुचद । दुहु वढे आनँद कद ॥
इह बुल्लि रसमुप वाल । बर कहत ओपम साल ॥ छ० ॥ १०८ ॥
समिभोम कछ्छी रोस । मनु उदित भय ससि सीस ॥
मुपश्र्व द विद विराज । कविराज ओपम साज ॥ छ० ॥ १०९ ॥
कै किरन उलससि कुट्टि । कै ठौर मनमथ छुट्टि ॥
कसि कासमीर निबंध । बर अग्र ओठ सुचद ॥ छ० ॥ ११० ॥
बर चित उपम बिसाल । उडि चलन मगल वाल ॥
कुच अग्र स्रग मद विद । रस वढे आन द कद ॥ छ० ॥ १११ ॥
भुकि वमल वैससि बाल । अलि लै उडी जनु बाल ॥
कुच छुट्टि छुट्टि सुमग्ग । कुसमेष सीप विलग्ग ॥ छ० ॥ ११२ ॥
दुति होत कविन झकोर । बग उडै घन जनु कोर ॥
पिय मेन नेन सुरत्त । तिन मक्षिक बाल सुगत्त ॥ छ० ॥ ११३ ॥
प्रति व्यव ओपम मीय । जनु सीय से हसि दीय ॥
रति निद्र रतिवर वीर । रति रयन रयन समीर ॥ छ० ॥ ११४ ॥

(१) मो कुछ, तुछ।
(२) ए कृ० का०—भुकि कमल वैस विसाल

अरिल्ल ॥ अवसर प्रीति बढ़ी रसपानं । कहि बर दूत सुनी सुलतानं ॥
सुनि बर गोरिय साहि नरिंदं । भईय गत्ति ढिल्लिय छिन मंदं ॥
छं० ॥ ११५ ॥

## पृथ्वीराज की इस दशा का समाचार पाकर शहाबुद्दीन का अपने सरदारों से सलाह करना।

दूहा ॥ मति छीनी ढिल्लिय तनी । सुनिय साहि चहुआन ॥
दाव न चुक्कै अप्पनौ । दुअन सौति उरगान ॥ छं० ॥ ११६ ॥

कवित्त ॥ बोलि षान षुरसान । बोलि गोरि ततार बर ॥
षां रुस्तम षीरोज । सेन ढिल्ली चरिच वर ।
बार बेर गहि मुक्कि । दीन में दीन कहायौ ॥
चहुआना जुरि नीर । मन्न मंती गह छायौ ॥
जौ होइ गोर गोरी यहां । तौ तोसल नन भग्गही ॥
चहुआन बंधे बंधन जुरां । सो दिन पंथ तु लग्गही ॥
॥ छं० ॥ ११७ ॥

## यह सलाह पक्की होना कि दिल्ली को दूत भेजकर पूरा हाल जान लिया जाय तब चढ़ाई की तैयारी की जाय।

सुमति सुरत्ती साहि । धाइ बंध्यो चहुआनं ॥
सोई मता किज्जियै । बोल पच्छै नत आनं ॥
सुभ्रम निभ्रम बीर । बोलि विभ्रम परिवानं ॥
और सुकति सुलतान । जहां ढिल्ली परधानं ॥
तत मत्त बत्त बर संग्रहै । अरु हिरदै भेदै छिनह ॥
इन कहै साहि चतुरंग सजि । तब अरि ग्रहन विचार कह ॥
छं० ॥ ११८ ॥

## शहाबुद्दीन का दिल्ली को गुप्त चर भेजना।

तब सु साहि गज्जनै । दूत ढिल्लीय पठाए ॥

जु कछु तत को मत। ¹अत कहि कहि समुझाए ॥
लै आवहु जगल नरेस। पब्बरि सब सुझिय ॥
राज काज चहुआन। सकल सामत सुबुझिय ॥
फुरमान साहि सिर धरि लियौ। भेष कियौ सोफी तिनह ॥
उभै पष्प क्रम प थह चलै। कागर काइथ ²कर दिनह ॥ छं०॥११९॥

## दूत की व्याख्या।

दूहा ॥ साम दान अरु भेद दंड। ए च्यारों विधि आइ ॥
जान पनै सोइ दुत कहि। काम करै सुपदाइ ॥ छं० ॥ १२० ॥

## दूतों का दिल्ली पहुँच कर धर्मायन के द्वारा सब भेद लेना।

गाथा ॥ चर वर विवरित सुद्ध। लिद्ध चहुआन राजधानीय ॥
सग दूत पथान। गोरीय जष्य जानामि ॥छं० ॥ १२१ ॥
बचनिका ॥ धर्म्माइनं काथथ पै पबरि पाए। तबहि दुत गज्जन को आए ॥
तिहि दिन सुरतान आराम करि आनि घरे रहै। ततार षा सो बातै कहै।
बहुत रोज कहु और न आई। कछु दिल्ली की पबरि न पाई ॥
तब ततार पान कहत है। पातिसाह कछु बात गुझ है ॥

## बहुत दिनो तक दूतों के वापिस न आने पर शाह का चिंता करना।

सुरिल्ल ॥ चर चर चित्त चहुआन। ध्यान चित्ति ढिल्लीय चहुआन ॥
बुझे साहि ततार बुलाई। अजहू दूत गज्जन न आई ॥
छं० ॥ १२२ ॥

## ततार खा का उत्तर देना कि दूत के लिये देर होना ही शुभसूचक है।

श्लोक ॥ चिर जोगीश सिद्ध। चिर वध प्रधानक ॥
चिर सेवक साधर्म। चिर दूतस्य लक्षणं॥ छं० ॥ १२३ ॥

(१) ए कृ को—वत। (२) ए कृ का दिन करह।

चिरं तपो फलं दाता। चिरं राज फलं प्रभो ॥
चिरं नाम धनी दाता। चिरं दूतस्य लक्षणं ॥ छं० ॥ १२४ ॥

दूहा ॥ इन लच्छिन तसकार सुलभ। तस पर दूत वसीठ ॥
रति दृग हंदग कुसल भल। कर बंधेन घसीट ॥ छं० ॥१२५॥

## नीति राव कुटवार का राज समाचार शाह को लिख भेजना।

नीति राव कुटवार दर। नहि निवसै उन रीति ॥
सुमिलि साहि कागद दियै। लिषि दरबारह नीति ॥छं०॥१२६॥

## प्रथम दूत का दिल्ली का समाचार कहना।

ए गज्जहां सुरतान सों। कहि षिन षान ततार ॥
प्रथम पहुर संभ्रम सुचर[1]। दर बोल्यो कुटवार ॥छं०॥ १२७ ॥

बचनिका ॥ प्रथम पहर बह्या, संभ्रम दूत आप षड़ा रह्या।
सलाम लह्या, दिल्ली के चरित्र कह्या ॥
पातिसाह पहिलौं सैं तान बड़ै, राजा हुंआ रति चढ़े ॥
छं० ॥ १२८ ॥

था ॥ षैरी दं सुलतानं। दुसमन दैवान महलह थानं ॥
भर सहरत्त बिरत्ता। आघातं गोरियं साहिं ॥ छं० ॥ १२९ ॥

बित्त ॥ एक समै हम्मीर राइ। दरबार सपन्नौ ॥
पिथ्थौरा चहुआन। हथ्थ संजोगि बिकन्नौ ॥
नथ्थि बाज गजराज। सुनर भेषह बर नारिय ॥
मार मार उच्चार। लहरि लकरि सिर रारिय ॥
हाइ हाय दिसि सब्बे[2] हुअ। धुअ समान सुगार धुरह ॥
हरि द्रुग्ग द्रुग्ग मुष उच्चरिय। जिन दरोग गंठे डरह ॥छं०॥ ३०

दूहा ॥ इह चरित्र पिष्षै सुचर[3]। लग्गो गज्जन राह ॥
नाम सुसंभ्रम सुभग ते। कही सहि सों जाह ॥ छं० ॥ १३१ ॥

(१) मो.-चर।
(२) ए. कृ. को हूअ सब्ब। (३) ए. कृ. को-दंषे बिचर।

भर अवध अड्डिय महल । रति बढ़ि घटि अहिसार ॥
विप्परीति दिल्लिय सहर । न्रपति अलुभ्यौ मार[1] ॥ छं० । १३२ ॥

## दूसरे दूत का समाचार ।

वचनिका ॥ दूजा पहर वह्या । विभ्रम दूत आय परा रह्या ॥
सलाम लह्या । दिल्ली का चरित्र कह्या ॥ ते कहा चरित्र ॥
गाथा ॥ भग्गीवा सुर सधी । बधे पेमाइ लज्ज लो पाना ॥
अप्पा पर न गनिज्जै । जानिज्जै राज मजाई[2] ॥
। छं० ॥ १३३ ॥

कवित्त ॥ जानिज्जै सुविहान । राज भज्जै राजानी ॥
दर द्वै गै भर नथ्थ । तेज भग्गी चहुआनी ॥
बासर सधि विसंधि । नीति भग्गी ढिल्ली वै ॥
जानिज्जै सु बिहान । होइ हिंदवान सुद्दे वै ॥
लज भग्गी प्रेम बढ्ढे बरह । दइ दुज्जन महलैं ग्रसै ॥
चहुआन चरन सेवन सुबर । नीति राव अप्पन बसे ॥
छं० ॥ १३४ ॥

## तीसर दूत का समाचार ।

वचनिका ॥ तीजा पहर वह्या । विभ्रम दूत आय परा रह्या ॥
सलाम लह्या ॥ दिल्ली का चरित्र कह्या । ते केहा चरित्र ॥
गाथा ॥ हिन्दू सथन सुदुष्ष । सुष्ष सोहाव गोरिय साहि ॥
राजनं विषम चरित्र । सामता रोजन रोज ॥
छं० ॥ १३५ ॥

कवित्त ॥ रोज रोज सु विहान । घेर सामंत ग्रेह धन ।
सामि निद उच्चरै । सामि निन्दा न सुनै कान ॥
भर अरत्त साई । विरत्त गोरी सुलतानं ॥
सभ्भ रूप संजोगि । गिल्यौ चहुआन सुभान ॥
विपरीति वत्त ढिल्लिय सहर । राज नीति भग्गी रस ॥

(१) मा-उलझ्यो नार। (२) ए कृ को भज्जाई।

पंजाब पंच पंचै सुपथ । चिंति तथ्य गोरी वसं ॥
छं० ॥ १३६ ॥

## चौथे दूत का समाचार ।

बचनिका ॥ चौथा पहर कह्या । विसास दूत आइ पग रह्या ॥
सलाम कह्या । ढिल्ली का चरित्र कह्या ॥ ते केहा चरित्र ॥

गाथा ॥ गाडंडूर उडंडा । जोह गरुवार मरद हरु अंदा ॥
धुनि धुनि सह सामंता । चावंड वेरियं वधे ॥ छं० ॥१३७ ॥

दूहा ॥ त्रिया राज बसिवौ नहीं । बसिवौ नह बहुराज ॥
बालराज बसिवौ नहीं । कहै घर घघर आज ॥ छं ॥ १३८ ॥

कवित्त ॥ जिन कंधै ढिल्ली नरेस । कंध जिनके ढिल्लिय पुर ॥
जिन कंधै लगि राज । अग्ग अग्गुरा बहुन धर ॥
मान तुंग वर अग्ग । मिग्गि कनवज्ज जुझाए ॥
चौंसट्टिन मुक्कि कै । भागि जोगिनि पुर आए ॥
चहुआन सुबर जानै नृपति । सो बल मग्गौ माहि सुनि ॥
चादर सु अप्पि गोरी सुबर । पंच देस पंजाब धुनि ॥छं०॥ १३९ ॥

## शाह का पीर को चादर चढाकर दुआ मांगना ।

बचनिका ॥ जमा सुविहानं । शाहब दी सुलतान ॥
पैगंबर परवर दिगार । इलाह करीम कवार ॥
सुलतांन जलाल सिकंदर जाया । सुलतान साहबदीन अलह उपाया ।
मुसलमान महति । दीन भीमहति ॥
इतनी कही कहन लागे । पातिसाह साहाबदीन आगे ॥
अपर पराये टरे । सैतान परवरे ॥
सानंत मन जरे । चावंड राइ भी वेरी यौं भरै ॥
कूरंम कुल संकोडा । परिगह पास छोडा ॥
पांमार परि गनाई । हाहुलि परिहांम जनाई ॥
राउ जैतसी पास मेहर । छुट्टा । पुंडीरों लाहौर लुट्टा ॥
राउ भोंहा दुनिया मुक्की । राउ माल दे मौत चुक्की ॥

देव राज दीवान छडया। आदवों वैर मडयो ॥
पलकं आलम आलोई। जीवतै चहुआन वोई ॥
दसोही दीसा जीती। कनवज्ज कहर वीती ॥
हजरत षुदाइ पेल। असि मरदान मेल ॥
बरन बरन घेरी। बहलौं पति नेरी ॥
धु आसाहि साहाव साहि। दिजियै चादर उचाय ॥

## शहाबुद्दीन का चढ़ाई के लिये देश देश को परवाने या पत्र भेजना।

दूहा ॥ चर चर वत्तति सिद्ध किय। झकि किय घाव निसान ॥
सत्त सहस कग्गर फटे। देस देस सुरतान ॥ छं० ॥ १४० ॥

वचनिका॥इतने मुलकन कों फुरमान फाट्ठ। नौवी मदा ठौर ठौर बैठक ठट्ठे
फुरमान पेस कदलिवास। वोलास देस गोह पधार ॥
गष्षर गिरवोन षुरासान मुलतान। भटनैर भष्षरवोन ॥

## शहाबुद्दीन के चढाई करने का समाचार दिल्ली में पहुचना और प्रजा वर्ग का अत्यंत व्याकुल होना।

दुहा ॥ फट्टिय वत्त प्रचार चर। घर घर ढिल्लिय थान ॥
चल्यो साहि चहुआन पर। चढि हय गय असमान ॥छं०॥ १४१॥
चढि आवत ढिल्ली सहर। चल्यौ साहि सुरतान ॥
घर अगन मगन हरिग। सुनत सूर अकुलान। छं० ॥ १४२ ॥
ग्रह बभन ग्रहवान नर। ग्रह छत्री छह छत्र ॥
भई वाति नर नारि सुष। सब लग्गै सन सत्र ॥ छं० ॥ १४३ ॥

कवित्त ॥ सुक्रम साहि वानैत। आय गज्जन सपत्ते ॥
तिन कग्गर हथवार। आइ उत्तो दूत तत्ते ॥
सेत दुती रविवार। वार गुरु तेरह तत्ते ।
चल्यौ साहि साहाव। जोध है गै सनि मत्ते ॥
जिन करहु अब्ब गोरी सुपहु। जानि पुरानो सेन सह ॥
सज्जयौ सूर साहाव पुर। आयौ आतुर उप्परह ॥ छं० ॥ १४४ ॥

सुरिल्ल ॥ सुनि कग्गर दुग्गर दिल्ली धर । भूमि कंप जिम कंप नर ज्वर¹ ॥
बाल वृद्ध नर नारि समानह । लगी घक्कधकी चिंत चिंतानह ॥
छं० ॥ १४५ ॥

## प्रजा के महाजनों का मिलकर नगर सेठ के यहां जाना ।

भै लग्गौ दिल्लिय पुर जामह । नगर सेठ पहि गय प्रजतामह ॥
मिलिय सकल एकंत महाजन । किम बुझ्झैं रतिवंतौ राजन ॥
॥ छं० ॥ १४६ ॥

## नगरसेठ श्रीमंत के यहां जुड़ने वाले सब महाजनों के नाम ग्राम और उनकी धन पात्रता वर्णन ।

पद्धरी ॥ प्रज मिलिय ताम बिचार कीन । बुल्लाय बुद्धि जन सेठ लीन ॥
श्रीवंत साह सब नयर सेठ । मति वत बुद्धि गुर गुन निरेठि ॥
छं० ॥ १४७ ॥
बर सिंह साह हंकारि अप्प । भोगवै विभौ लच्छी सु तप्प ॥
श्रीधर सुनाम सुंदरह दास । श्री करन जसोधर संक तास ॥
॥ छं० ॥ १४८ ॥
सोमन्न साहि केलन्न साहि । धन सागर आगर सगर ताह ॥
सोवन्न साह साजन्न बोलि गरुअत्त गाज सुभ तेज तोलि ॥
॥ छं० ॥ १४९ ॥
अमरसी अगर ईसरह दास । करमसी उदैसिंघ राम आस ॥
केसर कपूर षेतसी नाम । गनपति गनेस गौरसी स्याम ॥
॥ छं० ॥ १५० ॥
घड़सीह धनू नेतसी साह । चेतन्न चतुरभुज मिले माह ॥
छाजू अरु छीतर छबिल आइ । जोधा जैसिंघ भांगन बुलाइ ॥
॥ छं० ॥ १५१ ॥
टोडर मल टी लाठ कुरसीह । चलि गए सांप डरपंत लीह ॥
डुंगर सी ढाल। तुरत बेग । व्यापार धरम चालै सुनेग ॥
॥ छं० । १५२ ॥

( १ ) मो.—जनज्वर ।

थानि गथिथरो दामा दयाल । धनराज धीग भोगी भुआल ॥
परवत्त पदारथ पदमसीह । फादूह फलावर सिंघ ईस ॥
॥ छं० ॥ १५३ ॥
भामो अरु भोजो मेघराज । मोहन मयूरो जा बड विराज ॥
रनधीर लषमसी बीर दास । सेपो सिघो हेमगहास ॥
॥ छं० ॥ १५४ ॥
आये अनेक महाजन सब्ब । सकारहदास पची सुयब्ब ॥
बहु ब्रम्म धरन अति तेप्पतार । अति उच उंच कति कम्मकार ॥
छं० ॥ १५५ ॥
नन लहै याम छाया प्रचार । कोमलह गात लच्छी न पार ॥
बोलत सास चालत थूल । अति बध्यौ उदर चढि ग्रीव मूल ॥
छं० ॥ १५६ ॥
पहिरत वस्त्र ढीले सु उच । ग्रिह दै कपाट भुरत सुछ ॥
लेपिनी कान लेपौ करत । हरि ब्रह्म रूप ताहू छरत ॥छं०॥१५७॥
आहत कोप भीरत मुट्ठ । पीसत दसन उट्ठत निट्ठ ॥
दाता दयाल ऐसो न और । बरजत पाप कम ठौर ठौर ॥
छं० ॥ १५८ ॥
ब्रब दान ध्यान तीरथ विनान । सोभत साह दै अन्न पान ॥
सोभत नगर जिहि बडे साहि । लष कोट द्रव्य जिन हट्ट माह ॥
छं० ॥ १५९ ॥
ए मिले साह ओवत अग्रेह । आये सु चितातुर चिति तेह ॥
सुत सुतिय कम्म परिवार ब्रिद्ध । धरबार भरे भंडार निद्धि ॥
छं० ॥ १६० ॥
कोटीस धज्ज बंदहि अनेक । बर धवल ताम मंडो विवेक ॥
उच उच भोमि साजै विलास । बर गौप अनत लग भाल आस ॥
छं० ॥१६१ ॥
प्रजा कां विवध साजे अनूप । बासे सि विवह गुन गठि भूप ॥
आए सुलब्ब ग्रह नयर साह । आसन्न दिब्ब सम मन्नि ठाह ॥
छं० ॥ १६२ ॥

# श्रीमंत साह का सब सेठ महाजनों का आदर सत्कार करना और सब महाजनों का अपनी विपति कथा सुनाना।

दूहा॥ मानि साह श्रीवंत घन। सब प्रति आदर दीन॥
अप्प नाम गुन उड्डरिय। सब संबोधन कीन॥ छं० ॥ १६३ ॥
प्रथुक संबोधित साहि सब। चंदन चरचि कुसम्म॥
कस्तूरी करपूर युत। बीर सुगंध सुरम्म॥ छं० ॥ १६४ ॥
आदर करि सब प्रज पसरि। दिय बैठन सुभ ठाह॥
मति प्रमान जिहिं पुच्छियै। बोलि सुगुग्ग गुराह॥ छं०॥ १६५
बेत्ता॥ मंच बयट्ठे साहि। जिके बड्डे गुन आगर॥
सुष सरूप भोग बन। सजल लच्छी बुधि सागर॥
सुतन मंत चिंतवै। चित चिंतै न कोइ नर॥
रतिमत्तौ राजान को। सुगुदरै दुष अन्दर॥
सामंत सब्ब अच्छै विरत। राचा वंड वेरिय भर्यौ॥
कैमास सग्ग[1] जातह सकल। सुवर मत्त[2] सथ्थह सर्यौ॥
छं० ॥ १६६ ॥
धामारी पर चित्त। विरत किन्नौ चहुआनह॥
जो बुज्झै सम विषम। ग्यान अप्पनौ परानह॥
मधू साह परधान। सोय दरबार न दिष्षहिं॥
रयन कुमर सामंत। सोंह सोइ पित न परष्षहि॥
अनि तरुनि नेह छंड्यौ तमकि। कोइ न सुधि न्रप वर कहै॥
संजोगि नेह रत्तौ नृपति। मनमत्तौ निस दिन रहै॥
छं० ॥ १६७ ॥
पुच्छिय रा कामधज्ज। सोइ जुब्बन गुन मत्ती॥
रूप द्रव्य सिंगार। नेह उर चौजन रत्ती॥
नेह बुज्झै पर अप्प। तैन रस राजन बंध्यौ॥

(१) ए. को.-सुर्ग (२) ए. कृ. को - तत्त

जिम अलियज अनुजहि । गई वासुर निसि सध्यौ ॥
चित्र ग राह आयौ सु घर । भये वीस वासुर सुथह ॥
नन भई बुभ्भिक्कि राजन किनो । तौ को गुदरै अप्प कह ॥
छं० ॥ १६८ ॥

## श्रीपति साह का सब साहुकारों को लिवाकर गुरुराम के घर जाना ।

भुजंगी ॥ तवै उच्चर्यौ साह श्री पत्ति ताम । सवै मत्त मंडौ जुपंडौ विराम ॥
भए सब्ब सामंत चित्त विरत्त । दर तेन तज्यौ न्रिप मन्नि मत्त [1]॥
छं० ॥ १६९ ॥

पुरष्य [2] दरव्वार पावै न जान । रहैं चीय रक्कै पुरुष्य पुरान ॥
विरानन [3] अप्पन वुग्गौ न साय । करं वेत लट्टी तरस्सीत राय ॥
छं० ॥ १७० ॥

न्रिप रस्स वंधे सुपंगानि तास । भए तीस अग्ग वर पंच मास ॥
निसा वासुर संधि भूल्यौ नियान । लगे मीनकेत क्रत पंच वान ॥
छं० ॥ १७१ ॥

चाहै कोय राजंग सुभ्भै न अप्प । ग्रिह राज चल्यौ गुर राजविप्प ॥
लहै भंति एकंत कुम्मार यान । विना सेव देवन्न आहार पान ॥
छं० ॥ १७२ ॥

पुछै वैरि वर वीर चामंड धार । करै कानि मानेज रेन कुमार ॥
घर धालि वरदाय सूतो सुअप्प । करै किति आनूप प्रागट्ट तप्प ॥
छं० ॥ १७३ ॥

कहै गुद्दर अन्य सूझै न राज । विना राम देव जिन दिल्लि लाज [4] ॥
मतों मंडि उट्ठै सवै साहि ताम । चलो प्रज्ज सथ्थै ग्रिह विप्प राम ॥
छं० ॥ १७४ ॥

(१) ए. रु. को. मत्त　　　　(२) ए. गुरुष्य
(३) मो. विरामन्ना　　　　(४) ए. रु. को. काज

चढ़ै जान एकं सुएकं अनोपं। नरं जान जानं चवं डोल ओपं॥
बहिल्लं सु अत्थं सजुत्ते बनेयं। केयं अश्व रोहै सुपं राह रेयं॥
छं० ॥ १७५ ॥
बसंनं अनूपं जरावं सुधारे। मनों धूंम रूपं धरन्नीव तारे॥
चली प्रज्ज सथ्थं ग हंकार सद्दं। गए विप्र गेहं गहं माह नद्दं॥
छं० ॥ १७६ ॥

## गुरुराम का सब सेठ साहूकारों से सादर मिलना।

दूहा ॥ सुने गहं मह विप्र दर। आयौ उट्टे ताह॥
तब दर पति सनमुष कहिय। आये श्रीपति साह॥ छं० ॥ १७७॥
प्रजा षल्लक सथ उग्गाही। जे बड़ दिल्ली साह॥
सो आये दरबार तुम। कोइ इक काज उगाह॥छं० ॥ १७८ ॥
आए आतुर राज गुर। करिय विवह महमान॥
आदर करि आसन्न दिय। संबोधे बर बानि॥ छं० ॥ १७९ ॥

## श्रीमंत सेठ का गुरु राम से शाह की चढ़ाई का समाचार कह कर सारा दुःख रोना।

कवित्त। सुनि अवाज सुरतान। षलक भज्जिय नद मंडल॥
कर कुसाव भेहरा। दान अरु मान अषंडल॥
मिलि परवान पुंडीर। सहर लुथ्थौ द्रब साइय॥
हनि सोदागिरि बानि। बनिज उन्नित पट पाइय॥
अग्यान लुपै अग्या नृपति। सत संपति संभर धनी॥
गुर राज काज अवसर अवसि। प्रज पुकार मंडिय घनी॥
छं० ॥ १८० ॥

दूहा ॥ तुम सम राजन राज हित। बित रष्षन चित अग्ग॥
कानन मंडै करन सों। तू धर रष्षन अग्म॥ छं० ॥ १८१ ॥
कवित्त ॥ मंद राज माल दे। देष चिय तन असि किन भौ॥
लोहानो आजानबाह। अजमेर द्रुग्ग गौ॥
पावस रा पट्टनी। महि महि सार निरत्तौ[1]॥

(१) ए.-नारंनौ, नारतौ

जर जोवन तन मद। तुग तेजी रन असुभो ॥
दाहिम्म दोह बछै बिषम। चरन बीर बेरी बहन ॥
घर घालि भट्ट सूतौ धरह। सुवर बिप्र ताही कहन ॥
छं० ॥ १८२ ॥

का कालह तरि नारि। धारि आनी घर मभ्भै ॥
रवि समान प्रथिराज। गिल्यौ गोरी जिम सभ्भै ॥
जिहि परिगह परिवार। मारि मारत उप्पारिय ॥
जिम रावन मंडलिय। बलिय बन्दर हनि वारिय ॥
इच्छहु जो बिप्र पच्छहि मरन। तौ अग्गै सोइ कहौ ॥
कर दरभ कमंडल छाग म्रग। बादरि द्रुग मारग गहौ ॥
छं० ॥ १८३ ॥

पाहुनौ रावर नरिंद। बर प्रथा सपत्तौ ॥
सोइ अचिज्ज गरुहा। सुनत मन मझ्झह सतौ ॥
ता सज्जन दी लज्ज। बज्ज गोरी धर चंपिय ॥
नद नाहर पट्टन। प्रवेस अवनी आकंपिय ॥
इम सुपम निद आवै न्रपति। बिषम अप्प डंकह डसिय ॥
गुर राज काज अवसर बसिय। किम सुनेह छंडै रसिय ॥
छं० ॥ १८४ ॥

राजहौं कूरम्म। हथ्थ लडू बिय बंधे ॥
चाहुआन सुरतान। कूर कावरि इन बंधे ॥
देव राज षीची प्रसंग। गंग टह पट फुट्टिय ॥
जैत राव हय गय। भंडार साहन सह लुट्टिय ॥
गुज्जर गमार सत्तह बली। मत देव द्रुग्गन गनै ॥
बर बिप्र राज राजंग गुर। कहै आज तोही बनै ॥ छं० ॥ १८५ ॥

## गुरु राम का कहना कि मैं तो ब्राह्मण हूं पोथी पाठ जानता हूं राज काज की बातें क्या जानूं।

प्रोहित वाक्य।

हम सु काज्ज प्रव पंच। पढ़ै पचा प्रभु रजहि ॥

हम जु लच्छि आस रहि। चरन चंदन धसि बंदहि ॥
हम सुदेव जग्योपवीत। सोहै तन मंडन ॥
हम विरद बंदि न पढ़त। पापह पर षंडन ॥
इह विकट भट्ट चंदहि चरित। कहै सुमानै न्रप नवल ॥
परतष्षि द्रुग्ग पुच्छन चलौ। मंत्र घत्त सम्रह सबल ॥
छं० ॥ १८६ ॥

## शाह का कहना कि राज गुरु होकर अब आप भी ऐसा कहते हैं तो हम किसके होकर रहें।

प्रजा वाक्य।

धर बाहर पंडवन बुद्धि। बंधवन रुद्धि छुट्टिय ॥
धर बाहर वामंन। छलित्त बल दोष सुथट्टिय ॥
धर बाहर जुरि जरासिंध। गुर गजा जुद्ध किय ॥
धर बाहर सुर पत्ति। अस्ति दधीच मंगि लिय ॥
जिहि जियत धरनि धर और प्रभु। तिहि जननी जुब्बन हरिय।
बंभन सुकज्ज इह अज्ज तुम। प्रज पुक्कार मंडी करिय ॥
छं० ॥ १८७ ॥

## गुरु राम का श्रीपत साह और राव महाजनों सहित कविचन्द के घर जाना।

दूहा ॥ प्रज्ज सु करिवर विप्र काज। सीस तिलक तन तुंग ॥
कुसुम गंध सव सथ्थ मिलि। मनहु कमल रस भ्रंग ॥
छं० ॥ १८८ ॥

जब सहाव चद्दर उठी। तब गलहां फुटि चाय ॥
प्रज पुकार गुर सों कहिय। चंद कहन गुर आय ॥ छं० ॥ १८९ ॥

कवित्त। राज गुरू दरबार जाय। घर चंद सपत्तौ ॥
छत्र चौडोल रु जान। दिव्य[1] आसन दीपत्तौ ॥
हेमहार मुद्रित उ चंद। किरनिय जगमग्गिय ॥

(१) ए. कृ. को.-दिष्य।

तिमिर पाप कट्टन। लिलाट प्राची दिसि उग्गिय॥
प्रज सोर रोर पावस मनों। सुगर भट्ट चदह मुनिय॥
भट्टनि जगाय जग्यौ पुरस। सुगुर पच्छ सहह दुनिय॥
॥ छ०॥ १९०॥

## कवि का स्त्री बालकों सहित गुरु राम की पूजा करना और गुरुराम का कवि से अपने आने का कारण कहना।

चद वदनि जगि चद। चद वदनी मुख चाह्यौ॥
हे चद्रानिनि चद्र। कत चदहि न सुहायौ॥
अम्रित मित्त कलमित। मित्त व दिन इह वढ्ढिय॥
छिन छिन घटि वढि वढै। राह भय भवन सुजढ्ढिय॥
दुज पुज्जि अज्ज लज्जा न करि। राज गुरू आयौ धरा॥
सापग धूप दीपह चरचि। सुवर विप्र मडल वरा॥
॥ छ०॥ १९१॥

मुरिल्ल॥ सकाल लोइ पुच्छन गुरु अप्पहि। गुरु षट मास राज विन दिप्पहि॥
तव पर जानि प्रपच उपायौ। तव गुरु पुच्छन चदहि आयौ॥
॥ छ०॥ १९२॥

दूहा॥ आदर चद अनत किय। ग्रह आवत गुरु राम[1]॥
सम सुत त्रियनि सु चरन परि। सिर फेरिग सव दाम[2]॥
॥ छ०॥ १९३॥

मुरिल्ल॥ तव गुरराज राज कवि वुझ्झै।
तुहि वरदाइ तीन पुर सुझ्झै॥
अहि निसि देव सेव गुरु ठानिय।
सो षट मास मिले विन जानिय॥
छ०॥ १९४॥

(१) ए कृ को राज।　　　　(२) ए कृ कों साज।

## कवि का कहना कि जिस स्त्री के कारण सर्वनाश हुआ राजा उसी के प्रेम में लिप्त है।

दूहा ॥ हस्यौ चंद वर बिप्र सों। तुम जानहु बहु भंति ॥
जिहि कामिनि कलहौ कियौ। सो जामिनि बिलसंत ॥
॥ छं० ॥ १९५ ॥

## गुरुराम का कहना कि पृथ्वीराज ऐसा उदंड पुरुष क्योंकर स्त्री के वश में है।

मुरिल्ल ॥ कही चंद वर बिप्र न[1] मानिय।
रहि रहि कवि तैं बात न जानिय॥
जिहि धनु चिय रन चिन वर आनिय।
सुक्यौं देव चिय बसि करि मानिय ॥ छं० ॥ १९६ ॥

## कवि का कहना कि अभी आप वह बात नहीं जानते।

तुम सम दिष्टि अदिष्टि न दिष्यौ। जब असीलष्य दलल गहि[2] भष्यौ ॥
प्रान समान परत दप छोह्यौ। मरन छंडि महिला सुष[3] मोह्यौ ॥
॥ छं० ॥ १९७ ॥
तिहि महिला महिला बिसराई। अरु गुरु देव सेव सुनि साई ॥
बिभौ भूमि भ्रित जाहु सुजाही। सुनि सौ समौ राज गुर नाहीं ॥
॥ छं० ॥ १९८ ॥

## गुरुराम का कहना कि हां कवि कहो क्या बात है।

दूहा ॥ समौ[4] जानि गुर राज रहि। कहि कहि कवि इह बत्त ॥
किहिवै किहि रूपनि रवनि। किम राजन रस रत्त ॥ छं० ॥ १९९ ॥

## कविचन्द का संयोगिता के रूप राशि का वर्णन करना।

जुब्बन ज्यों तन मंडनौ। सिसु मंडन तन डोल ॥

(१) मो.-सु। (२) ए. कृ. को.-गहि गहि।
(३) ए. कृ. को.-मन। (४) ए.-मनौ।

वालप्पन सह विच्छुरन । तिहि चित च चल लोल ॥
॥ छं० ॥ २०० ॥

गाथा ॥ जजोई सजोई । जोईत सिद्ध अम्माई ॥
नजोई सजोई । गोईत सिद्ध अम्माई ॥ छं० ॥ २०१ ॥

मालती ॥ गुरु पच सत्तति चामरे । चहुआन अच्छर धामरे ॥
सति पीथ पिंगल बधए । गिय मालती प्रति छंदए ॥
॥ छं० ॥ २०२ ॥

स जोगि जोवन ज वन । सुनि सर्वदा गुरु राजन ॥
नग हेम हंस जुथ्थ्यन । गै मग्ग हंस उथ्थ्यन ॥
॥ छं० ॥ २०३ ॥

तल चरन अरुनति अहय । जनु ओप ओपंड लहयं ॥
नष कुंद मल्लि सुवेसन । प्रति व्यंब ओन सुदेसन ॥
॥ छं० ॥ २०४ ॥

करि कासमीर सुरंगन । विपरीत रंभति जंघन ॥
रस नेव रंजि नितंबिनी । कुसुमेष इक्क विलंबिनी ॥
छं० ॥ २०५ ॥

उर भार मध्य विभंगन[1] । दिय रोम राय सुथंभन ॥
कुच कंज परसन ज अली । मुष मधुप[2] देषि[3] कलकाली ॥
छं० ॥ २०६ ॥

हिय[4] अथन सयनति सिद्धयौ । भजि ग्रहन ग्रहनति रिद्धयौ ॥
उर झीन झीलति कंचुकी । भुज ओट जोटति पंचकी ॥
छं० ॥ २०७ ॥

नलि नील पानि वअचछयौ । जनु कुंद कुंदन सुच्छयौ[5] ॥
कल नीव रेह त्रिवलयी । जनु पंच जन्य सुथलयी ॥ छं० ॥२०८॥

अधरेव पाक सुबिंबन । सुक सालि आलिन खंडन ॥
दस नेव मुत्ति सुनंदन । प्रति भास मुद्रित वंदन ॥
छं० ॥ २०९ ॥

(१) ए. कृ. को. विभंगन　　(२) को. नुधुप　　(३) मो. दोष
(४) ए. हिय　　(५) ए. चच्छयौ

मधु मधुरया मधु सद्दया। कलयंत कोकिल बद्दया ॥
भ्रम भवन जीवन नासिका। नसु अंजनी पिय पासिका ॥
छं० ॥ २१० ॥

गिल मलत श्रवन तटं बता। रथ भंग अरक बिलंबता ॥
तुछ तुच्छ इछ्यहि इच्छसी। षष लज्ज सैसव संकसी ॥
छं० ॥ २११ ॥

सित असित उररि अपिंगज्यौ। जनु सेड बंदर वच्छज्यौ ॥
तसु मझि म्रग्ग मद बिंदुजा। दुति इंदुनिंदत सिंधुजा ॥
छं० ॥ २१२ ॥

कच वक्र चक्रति कुंतलं। तसु ओपमा नह भूतलं ॥
मनि बंध पुहपति दीसए। जनु कन्ह कालिय सीसए ॥
छं० ॥ २१३ ॥

चिस रावली वनि बंनियं। अवलंबि अलि कुल स्रिनियं ॥
चित चित्र चित्रत अंबरं। रति आनि हंद्यति संमारं ॥
छं० ॥ २१४ ॥

जनु सीस फूलति अच्छयौ। मनु कन्ह कालिय सुच्छयौ ॥
* * * * * * * छं० ॥ २१५ ॥

## संयोगिता के शरीर में १४ रत्नों की उपमा वर्णन।

कवित्त ॥ जिहि उदद्धि मध्य ए। रतन चौदह उद्धारे ॥
सोइ रतन संजोग[1]। अंग अंगह प्रति पारे
रूप रंभ गुन लच्छि। बचन अम्रत विष लज्जिय ॥
परिमल सुरतरु अंग। संष ग्रीवा सुभ सज्जिय ॥
बदन चंद चंचल तुरंग। गय सुगति जुव्वन सुरा ॥
धेनह सुधनंतरिसील मनि। भौंह धनुष सज्जों नरा ॥
छं० ॥ २१६ ॥

दूहा ॥ समर समंडन समर ग्रह। समर सुरप्पर भोग ॥
समर सुझ्झित्तिय पंग नृप। तिहि[2] चल्लन संजोग ॥
छं० ॥ २१७ ॥

( १ ) ए. कृ. को.-सोइ संजोग सुअंग ( २ ) ए. कृ. को.-वल्लह।

मन्नि राज गुर राज रस। कवि वर वरनिय सत्ति॥
जस भावौ तस भुग्गवै। तस विधि अप्पै मत्ति॥
छ०॥ २१८॥

उभै उभै रस उप्पयौ। मिले चंद गुर राज॥
कब वयनन आनन मिलहि। नयन निरप्पहि राज॥
छं०॥ २१९॥

## कविचन्द और गुरु राम का सब महाजन मंडली सहित राजद्वार पर जाना।

भुजंगी॥ मिले विप्र भट्ट अनूप सधाम। मनोहि दवान सवान[1] तकाम॥
उभै सूर साईं सु अग्या विनोन। चढे एक चोडोल नर एक जान॥
छं०॥ २२०॥
महा प्रीति अंग मन एक कीन। मिले हथ्थ हथ्थ सुतालीय दीन॥
उभै ओपमा सूर चंद सु चंद। उभै पूजन राज राजन बंद॥
छ०॥ २२१॥
अनेक सुभती उभै जानि वान। उभै अग्ग किती रथ चाहुआन॥
उभै आस पास महाजन चालैं। जिन देख देस महानीच हालैं॥
छ०॥ २२२॥
कहे जे समाचार दूरम होता। मिलै लोक सथ्थें तमासा निजोता॥
* * * * * * * छ०॥ २२३॥

कवित्त॥ एक रथ्थ आरुहिय। सरद दिन इंद मनोहर॥
समुह राज दरबार। पलक उम्महिय सगोहर॥
कलस बंधि बंधियन। सगुन सचारि विचारिय॥
वढे किति वल्ली[2] सुघट्टि। घट आउद्दि हारिय[3]॥
उच्छह उतंग छ दह बयन। गयन गज्जि बज्जिय जलह॥
दरबार राज धुधरि धरनि। सरन रष्पि दुग्गा वलह॥
छ०॥ २२४॥

(१) ए कृ को सनानम
(२) मो-वेली　　(३) मो भट आय निहारिय

## संयोगिता की ओर से नरभेष धारण किए हुए पहरे-दार स्त्रियों का राव लोगों को मार कर भगा देना।

दिष्षि दइय दरबार। पंग कुंअरि चर बारहि ॥
नारि भेष नर वस्त्र। सस्त्र लकरी कर भारहि ॥
मार मार उच्चार। बाल तरुनि सुगंध रस ॥
तुरिय नथ्थि गज नथ्थि। नथ्थि रथ विरद बंदि जस ॥
बाजहि विसाल रन तूर रव। भवर भीर भामिनि भवन ॥
दिठि परत लरथ्थर पय परत[1]। नकरि जीव अग्गह गवन ॥
छं० ॥ २२५ ॥

षलक भग्गि गय सथ्थ। छंडि चौडोल लोग गय ॥
लाल लहरि लक्करिय। छाह सिर विप्र भट्ट भय ॥
बिन अलच्छि लच्छि नहु। विहनि इच्छा भइ सुगंह ॥
उच्छाह आह मिल्लिग[2] पवारे[3]। रवरि राह ठिल्लित ठिल्लिग ॥
दासी दिवंग सम अच्छरिय। मिलित दरह दोउनि बुल्लिग ॥
छं० ॥ २२६ ॥

## कविचन्द का ड्योढीवाली दासियों से बात करना और कंचुकी का कलरव सुनकर कवि के पास आना।

चंद्रायना ॥ मिले चंद गुरराज विराजत राज दर।
जहां पंगा प्रभानु कियो प्रथिराज बर ॥
तहां अपुब्ब रस रास विलासति सुंदरिय।
भ्रित बिन न्रप दरबार जिनग बिन सुंदरिय ॥
छं० ॥ २२७ ॥

दूहा ॥ इम जंपै कविराज गुर। कंपिग पहन वार ॥
को गुर देव नरेस सों। दिसि गज्जनी पुकार ॥
छं० ॥ २२८ ॥

( १ ) ए. कृ. को.-दिटि परतल रध्धर पय परत। ( २ ) ए. कृ. को.-पिल्लिग
( ३ ) मो-दवरि, ए पवरि

सुनि सुनाइ आवन मिटि। दिष्षि कविद न्वप थान ॥
जै जीवन तौ पच वुल्लि। दर बोले दरवान ॥

छं० ॥ २२९ ॥

वर किंचिक पुछ्छह न्वपति। सुनि कलरव कवि वानि ॥
धाय चद दरसन कियौ। भ्रम्म परिग्गह ठानि ॥

छं० ॥ २३० ॥

सुनि कवि वानि प्रमान धन। कहि इछनी सें आइ ॥
जु कछु कहौ वरदाय वर। ज्यौं हित दिसा पसाइ[1] ॥

छं० ॥ २३१ ॥

अन्दर से दस दासियों का आकर कविचन्द से कहना।
कि क्या आज्ञा है सो कहिए हम राजा से निवेदन करें।

चद्रायना ॥ तव कुटिल भौंह चख सोहति मोहति दासि दस।
कछुक हँसिय[2] पय लग्गिय जपी अलीय[3] लसि ॥
तुम सरवग्य सुकब्बि राज गुर राज सम।
तुम तन समुह निरष्षि गये पति पाय हम ॥ छं० ॥ २३२ ॥

दोहा ॥ आसन असु दिय चरन रज। कच झारिय तन रेन ॥
सब्ब सिंगार सु सुंदरिय। आदर आभर नेंन ॥

॥ छं० ॥ २३३ ॥

दिट्ठौ सो दिट्ठौ नहौ। अनदिट्ठौ दिट्ठाय ॥
तुम सरवगिय कवि सुनिय। इह अचिज्ज किहि भाय ॥

छं० ॥ २३४ ॥

कवि अचिज्ज सव अप्प घर। तरह तरह वतिनोइ ॥
नैम्रिय धन तिन नाव दस। किह भूत गीताय ॥ छं० ॥ २३५ ॥

आदर दर दिन्नौ कविहि। आयस मग्यौ दासि ॥
कहा पय पहु न्वपति सों। कहौ चद गुर भासि ॥

छं० ॥ २३६ ॥

(१) मो-पठाइ
(२) ए. कृ. को. हसीय (३) ए. कृ. को. अलिय

## कविचन्द का राजा को एक पत्र और सँदेसा देना।

कग्गर अप्पह राज कर। भुप जंपह इह बत्त ॥
गौरी रत्तौ तुअ धरनि। तूं गोरी रस रत्त ॥
छं० ॥ २३७ ॥

कवित्त ॥ नथ्थि कन्ह चहुआन। धीर पुंडीरन निड्डर ॥
नहि सुमंत कयमास। राय गोयंद अषंडर ॥
नहि सुलोह लंगरिय। अत्ततार्ड सुभंग भर[1] ॥
नहि पज्जून पंवार। सलष लष्पन बघघेल नर ॥
भोहांन भूप बंधुन बरन। सरन जाहि ढिल्लिय नयर ॥
घर नयर राय रावर समर। सक सहाव गोरी वयर ॥
छं० ॥ २३८ ॥

## दासियों का पृथ्वीराज के पास जाना और कवि का पत्र देकर सँदेसा कहना।

दूहा ॥ दासि संपत्तिय तिहि महल। जहं संजोगि नरिंद ॥
सनमुष सबौ निरष्षयौ। मनो पृथ्वीपुर इंद ॥ छं० ॥ २३९ ॥
क्रम क्रम दासिय संचरिय। दस दस दिसि दरबार ॥
पग मुक्कत उक्कत लिषिय। न्निप निय नयन निहारि ॥
छं० ॥ २४० ॥
अन्य महल दासिय निरष। परषि पयंपन जोग ॥
उन्नित मुष रुष राज किय। न्नर्पाति सपत्तौ लोग ॥
छं० ॥ २४१ ॥
इय कहि दासिय अप्पि कर। लिषि जु दियौ गुर चंद ॥
पहिलौ औलौ बंचियौ। भूमिय जाय नरिंद ॥
छं० ॥ २४२ ॥

## कविचन्द का पत्र।

* षग तिस जस तिस दान तिस। तिस लग्गै हरि नाम ॥

( १ ) मो.-मह सुम्भर

* यह दोहा मो० प्रति में नही है

अह निस तें मन वीर वर । तिस रष्षे सग्राम ॥
छ० ॥ २४३ ॥

कवित्त ॥ गज्जनेस आयौ असम । सह सेन सकिल्लिय ॥
दै चादर आदर अनद । दिल्लिय दिसि मिल्लिय ॥
दस हजार वारूनि विसाल । दस लाष तुरगम ॥
तह अनेक भर सुभर । मीर गभीर अभगम ॥
आवरन वत्त चहुआन सुनि । प्रान रष्षि प्रारभ करि ॥
सामत नही सोमत करि । जिन वीरहि ढिल्लिय सुधर ॥
छ० ॥ २४४ ॥

## पृथ्वीराज का पत्र फाड़ कर फेंक देना और शृंगार से वीर रस मे परिवर्तित हो जाना ।

दूहा ॥ सुनि कग्गर फाऱ्यो सुकर । धर रष्षै गुर भट्ट ॥
तरकि तोन सज्यो न्त्रपति । जिम वद्ल्यौ रस नट्ट ॥
छ० ॥ २४५ ॥

कल कि चत किचित भयौ । गुनियन मयन उढारि ॥
वर पचों छिन छिन छुटति । लज्ज पच वढि पार ॥
छ० ॥ २४६ ॥

## राजा का कुछ विमन होकर सयोगिता की ओर देखना और सयोगिता का पूछना कि यह क्यों ।

प्रिय अप्रिय दिष्षौ वदन । किय जिय न्त्रप भौ सष्ष ॥
इछँ पूछों वर वरह तुहि । कहि सम दौरति कथ्थ ॥छ०॥ २४७॥

## राजा का कहना कि मुझे रात्रि के स्वप्न का स्मरण आगया है ।

अदभुत इक दिष्षौ न्त्रपति । रयनि गलित [1]पिन प्रात ॥
सुरति एक सम्मुह रही । सा सुपन तर बात ॥
छ० ॥ २४८ ॥

( १ ) ए कृ को बिन

## संयोगिता का कहना कि यह तो हुआ ही करता है।

कवित्त ॥ कहै पीय पोमिनिय। कंत धन धर्यौ तौन धन ॥
सुष सुमार आरोह। सार संमार मरन मन ॥
दिन दिनयर निसि चंद। रैनि दिन दिनयर आवै ॥
जंतु मंतु इह बरनि। श्रवन लग्गवि समुझावै ॥
अरधंग धरा अरधंग हुअ। अरि अंग रंग अरधंग करि[1] ॥
जिम हंस रहत तस हंसनिय। सर सुक्कै जिम पंक परि ॥
छं० ॥ २४९ ॥

## राजा का कहना कि नहीं वह अरिष्ट सूचक अपूर्व स्वप्न ध्यान देने योग्य है।

दूहा ॥ कहै राज संजोगि सों। अदभुत चरित सुनंत ॥
निय पाइन लग्गिय सुप्रिय। कहि कहि कंत सुमंत ॥
छं० ॥ २५० ॥

## संयोगिता का हठ कर कहना कि अच्छा तो बतलाइए।

कहै राज संजोगि सुनि। सुकथह कथ्थ अकथ्थ ॥
श्रवन मंडि कनवज्ज निय। सा सुपनंतर अथ्थ ॥
छं० ॥ २५१ ॥

## राजा का रात्रि के स्वप्न का हाल कहना।

कबित्त ॥ अज्ज सुपन सुंदरिय। रंभ लग्गिय परि रंभह ॥
तहं तुअ संग सुकिय। तेज अच्छिय रवि गिम्मह ॥
तहं तुम मिलि झग्गरौ। गहहि करिवर कर जंपहि ॥
तहं अदिष्ट आरिष्ट। दुष्ट दानव तन चंपहि ॥
तहं तून हून नन अच्छरिय। हर हर हर सुर उप्पज्यौ ॥
जानै न देव दैवान मति। कहन्निगान कह निप्पज्यौ ॥
छं० ॥ २५२ ॥

(१) ए. कृ. को.- अरि अरधंग अरंग करि

## राजा का महलों से निकल कर कवि के पास आना।

सुनि उद्दिय संजोगि। वचन जै जै जपत जस॥
धनि सूरति चहुआन। राज सिंगार बीर रस॥
इक मरन सुर नरां। मरन सिध साधक मुक्कै॥
मरन रहै जग नाम। चित्त रप्पत मत चुक्कै॥
अध अध करै अरियन दुअध। तू उधतहि अरधग हौं॥
सामतन को सो मत करि। राजस अप्प पधारिहौं॥
छ० ॥ २५३ ॥

## राजा के स्वप्न का हाल सुनकर कवि और गुरुराम का वलिदान और दान पुण्य करवाना।

सुपनतर पुच्छनह। राजगुर कविगुर बुल्लिय॥
सो सुपनतेर सुनवि। तेन मुष तिन प्रति षुल्लिय॥
सुवर द्रव्य दै मध्य। अभय पंजर पढि दिन्नौ॥
सहस कलस भरि पीर। अरघु रवि ससि को किन्नौ॥
दस वलि दिसान दस महिष हनि। मित अनत मित दान दिय॥
तिहि दिवस देव प्रथिराज दर। सब्ब सुभर भर महल किय॥
छ० ॥ २५४ ॥

दूहा ॥ आवस्यक भावी विगति। कहा महिष वध होइ॥
जो जतननि टारी टरै। नल[1] पडव सम कोइ॥
छ० ॥ २५५ ॥

## पृथ्वीराज का बाहर के सब समाचार और रावलजी की अवाई की खबर सुनकर पश्चात्ताप करना और मंत्रियों से कहना कि जिस तरह हो रावल जी को लिवा लाने का उपाय करो।

पद्धरी ॥ किय महल राज आरंभ सभ्भ। पद्धरी छंद बन्नौति मभ्भ॥

(१) मो भल।

धुक्किय निसान हुक्किय जिकीव। दिसि दिसि रिसान धाए नकीव
छं० ॥ २५६ ॥

षोलिय सुषग्ग है गै पलान। रथ अरथ दिष्ट गुट्टिय गुमान ॥
पट नरम गरम जरि जिमित षान। जे लए दंडि सुरतान षान।
छं० ॥ २५७

आवध अरद्ध सिलहन सकोड़। जंपरिय किरन किरनाल होड़।
उच्छरिय सुच्छ बंकुरि कपोल। विदिन विरद उत्तंग बोल॥छं०॥२५८

छह रंग छक्क आवत्त दान। इल मग्फ्फ नंज बंबरि विपान ॥
लिषि भित्त भित्त काग्गर सुदृष्ट। जोगिन जमाति जन मिलि गरिष्ट
छं० ॥ २५९ ॥

सनमंध प्रिथापति चित्रकोट। बहु लज्ज बीस बासरति ओट ॥
पुछ्यौ प्रधानह हंकारि हक्कारि। कह करी प्रथापति जनु जुहार।
छं० ॥ २६० ॥

कामंध अंध बीसल कुलेन। अपराध कोटि कामिनि रसेन ॥
जित महल पुरष रस बस अरक्क। भुग्गवै भूप ते निज नरक्क ॥
छं० ॥ २६१ ॥

मो बर समान धरपति सुदृष्ठ। मो कहि न कवन डर कवन कष्ट
गोग्रहन धरनि ग्रह अतिथ राज। रष्षहि सरीर सुष[1] कवन काज
छं० ॥ २६२ ॥

अप अप्प दोष चित चिंति बीर। इहि लज्ज अज्ज छंडो सरीर ॥
धरनर नरिंद जोगिंद मंत। पति चित्रकोट अरु प्रिथा कंत ॥
छं० ॥ २६३ ॥

उतर्यौ आय धर निगम बोध। मुहि दइन सुगध किन आय सोध
अब करिव कोइ जिहि तिहि उपाय। जिम चलै अप्प ग्रिह समरराइ
छं० ॥ २६४ ॥

रिस दिसर जान संजोगिवान। फिरि मग्फ्फ बोलि पिय सुनहु आ
मह्हिलान मंत पुच्छै न कोइ॥ हुं कहौं नाथ ज्यों समझि होइ॥
छं० ॥ २६५ ॥

(१) ए. कृ. को.-मुष।

सब चिया बुद्धि नीची गिनत । मानै न सच्च जो फुनि सुनति ॥
संसार चिया बिन नांहि होत । संजोगि सक्ति सिव मांहि जोत ॥
छं० ॥ २६६ ॥
एह रन सरन्न बहु भांति जानि । गुन अगुन अविधि विधि सवै ठानि ॥
ग्रह चरित लपै जोतिग्ग मांहि । चिय चरित कारत कवि सुद्धि नांहि ॥
छं० ॥ २६७ ॥
अनादि रीति सुनि एह बात । तिन काज कहै हम बुद्धि धात ॥
हम सुख्ख दुख्ख वटन समथ्थ । हम सुरग वास छंडै न सथ्थ ॥छं०॥२६८॥
हम भूष ध्यास अंग मैं देव । हम सर समान पति हस सेव ॥
छं० ॥ २६९ ॥

## संयोगिता का दासी भेजकर राजा को दरबार में से बुला भेजना।

कवित्त ॥ अंग रष्षि संजोगि । नाम सुभना सुभ लच्छन ॥
रूप तेज अति तास । सकल कल ग्यान विचष्षिन[1] ॥
आइसु सम्भ्भ भइस । देषि द्रिग राजन उच्चिय ॥
गहर लज्ज बर बान । नेम निज नाथ स दुच्चिय ॥
इच्छै सुभम्भ संजोगि तुम । आवन राज पिनक्कनह ॥
सुनि सुभर सबै वैठन कहिग । संजोगी सपत्त ग्रह ॥ छं० ॥ २७० ॥
दूहा ॥ उठत राज मुह मुह हसनि । भरमडौ सन सन्न ॥
त्रिया रेसन तृपतो नहीं । राज कोज नह मन्न ॥ छं० ॥ २७१ ॥

## राजा का संयोगिता से पूछना कि तुम मन खिन्न क्यों हो।

दिष्षिय राज संजोगि द्रिग । मन मलिन्न चलचित्त ॥
कहै राज पगानि किम । तू तन मनं अहित्त ॥ छं० ॥ २७२ ॥

## संयोगिता का कहना कि जिस विषय पर दरबार में बात चल रही थी उसीके लिये मैंने भी आपको कष्ट दिया है।

कहै संजोगिनि स्वामि तुम । सभा सु जपिय वत्त ।

(१) ए कृ को सुलच्छिन ।

सोइ कारन प्रभु संभर्यौ। सुद्दों पगि कहों सत्त ॥
॥ छं० २७३ ॥

## संयोगिता का कहना कि मैंने रावलजी का उचित आदर सत्कार साध दिया।

कवित्त ॥ प्रथौ कंत आगमह। कंत मोंकलि प्रधान दिय ॥
सुसर अन्न वस्तर सुगंध। आदर अदब्र किय ॥
ननद देउ सिंगार। हार उत्तंग दुति मुत्तिय ॥
विजै करत विजैपाल। तात कौ तात लिए निय ॥
विस लेप[1] प्रीति अंतर निमय। भवन राज आनंद दिय ॥
गुरमंच तंच जिम प्रौढ तिय। पिय पियूष ज्यों रेनि पिय ॥
॥ छं० २७४ ॥

## पातिव्रत वर्णन।

चिय जु प्रीय उच्चरिय। चिय जु प्रिय बिन जिय[2] रष्षै ॥
अग्गि लोपि रव रवन। रवन बिन घटिन परष्षै ॥
पवन पंथ हाहंत। रहिन ग्राहत ग्रह तन्नै ॥
अंसु रष्षि तजि अंसु। हार सिंगारत जन्नै ॥
जुरि[3] चक्र चक्रि बोलह अगनि। चरित चित्त सुज लोक चितै ॥
अरधंग अंग संदेह नहि। सुद्दो मोहि पिय पंग पित ॥
छं० ॥ २७५ ॥

दूहा ॥ पिय बिन तनपन अनन धन। भूषन वसन न रत्त ॥
जीवन बिन जीवन रषन। लो पति एह परत्त ॥
छं० ॥ २७६ ॥

## पृथ्वीराज का संयोगिता को आलिंगन करना।

* हँसि आलिंगन अंग दियं। जुरि लोयन पिय पीय ॥

(१) ए. द. को.-विषलेष। (२) ए. द. को.-तिय।
(३) ए. कृ. को.-सुरि।
* यह दोहा मो. प्रति में नहीं है।

लव लावन्य समुद सर। समुध सुधा रस दीय॥
छ० ॥ २७७॥

## आलिंगन समय की शोभा वर्णन।

कवित्त॥ हँसि आलिंगन देत। उपजि आनंद अपारह॥
कनक लता जनु उमडि। लपटि लग्गी सहकारह॥
नृप पयान सुनि कान। असु फिरि उअर समावत॥
मानो आगम झरमडि। विरह पावक बुझावत॥
चहुआन चलत संजोगिता। पग आनि करि कै कहै॥
सदेस सास सभरि धनी। पलन प्रान पच्छै रहै॥
छ० ॥ २७८॥

## पृथ्वीराज का इछनी आदि अन्य सब रानियों से मिलना।

दूहा॥ अंतर गति अंतर मिलन। ए सुष बुझि न कोइ॥
कै जानै बिछुरन मिलन। कै सरवग्य जु होइ॥
छ० ॥ २७९॥

चिपति नयन वयनह चिपति। चिपति अलिगन देह॥
रमन रमन्न विलास करि। फिरि दिय गंठि अछेह[1]॥
छ० ॥ २८०॥

इछिय इछिनि बछिनौ। सथ्थनि सुचछ सुहाग॥
दस रवनी दस धटिक मिलि। जानि भवर कुसुमांग॥
छ० ॥ २८१॥

कवित्त॥ सुनि इछिनि पम्मारि। लज्ज सागर मति नागर॥
सील लील लच्छिन वतीस। परसी रति आगर॥
लज्ज मेर दुति तन सुमेर। सत्त सीताहि समानन॥
अलप बानि नव रसति। जानि षट भाष प्रमाननि॥
जानै न मानि पट्टै विनय। अम्म रूप लच्छी सहज॥
मडिनि निवच्छ चहुआन कौ। बदि काम लीनी गहज॥
छँ० ॥ २८२॥

(१) ए कृ को गंठिय छेह।

दसर वनि दस घटति। फिरिग कुसमंग भवर जिम ॥
ग्रह ग्रहग्गि अलि मुक्कि। फिरिय कुंडली वाम द्रुम ॥
नयन कंति फिरि देषि। चंद ओपम फिरि पाई ॥
कमल कोस ग्रह गुथ्थ। भंवर फिरि फिरि लग्गाई ॥
संभरे चित रावर समर। दइ दुबाह दुज्जन हरन ॥
जोगिंद राव जुग उप्परह। नर नरिंद कारनी करन ॥
छं० ॥ २८३ ॥

## पृथ्वीराज का दरबारी पोशाक करके रावलजी से मिलने के लिये निगम बोध को जाना।

दूहा ॥ चल्यौ राज संबोधि तिय। लिय बहु भांति वसत्त ॥
प्रीति सहित अंतर उमग। कारन सु सीतल गत्त ॥
छं० ॥ २८४ ॥

कवित्त ॥ कुसुम पट्ट सिर पग्ग। कुसुम रस गंध भवर सम ॥
श्रवन साष दोउ लष्ष। द्रव्य बहु मोरि[1] जोरि जम ॥
सुरत रत्त अंतरह। रत्त तन बिरत मोहि मनि ॥
फुरत हथ्थ आतुरत। धुरत नीसान धुक्कि सुनि ॥
मन मुरित मोह सेना सुरत। करत रात[2] सामंत सथ ॥
न्रिप समर सीह राजन मिलन। निगम बोध भिट्टन सुतिथ[3] ॥
छं० ॥ २८५ ॥

दूहा ॥ करिय मतौ मंडली महल। छंडि चावंड वर बंद ॥
बगरि देव दरस्यौ न्रपति। सुमन मानि आनंद ॥
छं० ॥ २८६ ॥

आनंदेम्रत भर सुभर। दिन दुलंभ न्रिप काज ॥
सुबर बंध बंध्यौ न्रपति। साहि गह्यौ जिहि साज ॥
छं० ॥ २८७ ॥

( १ ) मो.-मोंहि।
( २ ) मो.-रास
( ३ ) ए. कृ. को.-कथ

तब न्रप उत्तर अप्प दिय। समर सपत्तौ ग्रेह ॥
तास मदन विधि अप करौ। होय भविस्यति[1] तेह ॥
छं० ॥ २८८ ॥

## पृथ्वीराज का सब सामतमंडली सहित निगमबोध स्थान पर पहुचना।

भुजंगी ॥ चल्यो भेटन राति आवाज वज्जौ। दियौ रत्ति निद्धौर हौ ताहि लज्जौ।
चव मास पट्ठ छह रत्ति गज्जौ। क्रम मोह छुछे ग्रिह काम लज्जौ ॥
छं० ॥ २८९ ॥

फिरै कुंडली डोरि निस्सान तज्जौ। मनों पातुर चातुर नृत्त सज्जौ॥
मय मोर सुत्ती हय हीर मंडे। मनो सेत नेत सुमेर प्रचंडे ॥
छं० ॥ २९० ॥

चल्यौ चाह चहुआन दै बाघ पानी। भई जैत आजैत आकास बानी ॥
रवी जोग बैठौ अकास सनीर। दिस बाम ईसान सधौ[2] करीर ॥
छं० ॥ २९१ ॥

फल फूल पत्र सुवन्न उडाये। मनो बार बार सुवाह चढाये ॥
सबै बोलि सामंत सामत मन्ने। भई अग्गि या चहून सब्ब जन्ने ॥
छं० ॥ २९२ ॥

चढे सथ्य सामंत सब्बै समथ्थ। बजेह नीसान सद्दे अकाथ्थ ॥
चढ्ढे सेन चल्ले निगवोध मग्ग। गए पासि सिध चर चारि अग्गं ॥
छं० ॥ २९३ ॥

चल्यौ रावल समुद्द मगि वाजी। चढी सब्ब सेना भर नामसाजी॥
मिले समुष सेन दो राज राज। दिठे[3] दिट्ठ दिट्ठी रसाल विराज ॥
छं० ॥ २९४ ॥

मिले प्रेम पूरन्न सामंत्ति राज। बजे अत्ति उच्छाह सुच्छाह बाज॥
भए चित्त आनंद मानंद दून। बढी प्रेम बान कुसल्ल सजून ॥
छं० ॥ २९५ ॥

मिले जाय बैठै निगबोध थान। चित दोय रजै प्रिय प्रेम पान॥

(१) ए कृ को भविष्यति　　(२) मो चधौं　　(३) ए कृ को ठिले

घने आदरं सादरं सहि बैठै। मनों काम देवं दोऊ रूप पैठै॥
छं॥ २९६॥

## एक दूसरे की कुशल प्रश्न होने पर पृथ्वीराज का रावल जी से अपना सब हाल कहना।

दुहा॥ कुसल तान पुच्छिय नृपति। हय गय भूमि भरान॥
ता पच्छै सुत सुति सुपरि। सुष दुष पुच्छि परान॥
छं॥ २९७॥

चौ अग्गानी सद्दि वर। पंगानी प्रभु आनि॥
रहें सूर सामंत ते। नव जगाहि पहिचान॥
छं॥ २९८॥

सा संषेपक उच्चरिय। विहुन विरद्दह तोल॥
जगयराज जयचन्द ग्रह। पुच्छि करै तिहि बोल॥
छं०॥ २९९॥

## रावल जी का कहना कि स्त्री संभोग से भला कोई भी संतुष्ट हुआ है।

कवित्त॥ * सोम वंस राजिंद। नाम ससि वंध विचक्षन॥
घर घर प्रति इक रूप। रूप लावन्य सुलच्छिन॥
दस हजार तिय परनि। करेहु अग्गैर महस्सं॥
एकादस हज्जार। गए संवच्छर चस्सं॥
चय कोडि लाष पचास हुअ। पुच तास बलवँत सरस॥
रावल पयंप प्रथिराज सम। ते पन धपिय न काम रस॥
छ०॥ ३००॥

## कविचन्द का नवीन सामंतों के नाम कहना और रावल-जी का प्रत्येक से सादर मिलना।

दूहा॥ सामंतनि भेब्यो समर। प्रति प्रति आदर दीन॥
नाम कहे कविचंद नै। छंद अनुक्रम कीन॥ छं०॥ ३०१॥

* यह कवित्त मो. प्रति मे नहीं है।

Nagari-Pracharini Granthmala Series No. 4-19

# THE PRITHVÍRÁJ RÂSO

OF

CHAND BARDAI,

EDITED

BY

*Mohanlal Vishnulal Pandia, & Syam Sundar Das, B A*

*With the assistance of Kunwar Kanhaiya Ju*

**CANTOS LXVI** *Continued*

19



# महाकवि चंद बरदाई

कृत

# पृथ्वीराजरासो

जिसको

मोहनलाल विष्णुलाल पंड्या और श्यामसुन्दरदास बी ए ने

कुँअर कन्हैया जू की सहायता से

सम्पादित किया ।

पर्व्व ६६

PRINTED BY THAKUR DAS MANAGER AT THE TARA PRINTING WORKS AND PUBLISHED BY THE NAGARI PRACHARINI SABHA BENARES

1911

मूल्य १।) ] Issued 15th October 1911 [*Price Rs 1/4*]

## सूचीपत्र ।

# नवीन सामंतों के नाम ग्राम इत्यादि का परिचय ।

भुजंगी ॥ अपं अव्व बुआ राव भेट्यौ नरिंद । सतीधार राजा सुलज्जी समुद्द ॥
मिल्यौ बग्गरी देव षीची प्रसंग । गुन दान मान जयो जास अंग ॥
छं० ॥ ३०२ ॥

लगे पाय कुम्मार दोनों सलोंह । लये लाय कंठ सनमान ओंह ॥
मिले सिंघ पामार साधार भार । कामधज्ज आरज्ज सारज्ज वार ॥
छं० ॥ ३०३ ॥

तबै आय परिहार सिंघ महल्ल । सम पीप बंध सुभेट्यौ सहल्ल ॥
तबै आइयै ताम आजान बाह । अजम्मेर हुतौ समत्तौ उछाह ॥
छं० ॥ ३०४ ॥

लगी रावल पाय सा चाहुआन । सम प्रीति रत्तौ सुमत्तौ द्रिसान
मिल्यौ चंद चंडी बिरद्द सुवाच । बल बुद्धि पग्ग सुअ भ्मासाच ॥
छं० ॥ ३०५ ॥

अवद्दूत राजग गोरष्प राय । कालक सुराय सु अंग उछाय ॥
सुअ जन्ह हत्था सुमत्या कालेव । धरा भ्रम्म रूप कलौ देव एव ॥
छं० ॥ ३०६ ॥

गुर राजजोगिंद इंद सुमास । अविध्यात मचा सन सब्लितास ॥
अठ सिद्धिनीरष्य मो अज्ज पाया । मुष देषते चिंच कोट सुराया
छं० ॥ ३०७ ॥

कवीताम आभासि जोगिंद राय । मिले पुच्छि बत्त कुसल्ल प्रहायं[१]
मिलेताम माल्हन्न सो बीर बीर । धरै स्वामि भ्रम्म सदा पग्ग धीर
छं० ॥ ३०८ ॥

लगे ईसर दास चहुआन पायं । नर नाह कन्ह सुअं सबभायं ॥
पऱ्यो राव परताप राय प्रुमान । बर लज्ज दाहिम्म कैमास पानं ।
छं० ॥ ३०९ ॥

सुअ भिट्टि गहिलोत गोयंद राज । समंतोल सामंत सोह सु ताज ।
जय जाम देव सुजुद्ध जुधान । चिय भूप भोर सु जोर विधान ॥
छं० ॥ ३१० ॥

( १ ) मो -प्रासाय

बियं तेजमुत्ती सु जोति क्रिसानं। इमं तेअ अंगं सुरंगं दिसा
सदा एक पेमं रनं एक राजं। धजा एक बानै सदा एक साजं॥
छं० ॥ ३११ ॥
दिठे दिट्ठ नेनं दुनेनं दुरूरं। दिसा दच्छिनी उत्तरे एक सूरं॥
मनो भेद पाटं सु घाटं पिछानं। पिता एक माता भयौ अगाथा।
छं० ॥ ३१२ ॥
बलीराइ बलिभद्र किय दास केली। जदों जामनी राज सोमेस गेलं
नयं जीयविचार दुहुमात पित्ती। जयं जादवं संभरी रत्त रत्ती
छं० ॥ ३१३ ॥
दियं चित्रकोटं सोइ सुन्नि भारी। उठ्यौ षीचि पांवार बोल्यौ बिच
लग्यौ गुज्जरं पाइ षीची रिसानौ। मनों डंकिनी डक्क अग्गै उभा
छं० ॥ ३१४ ॥
तुमं पंच पुत्तानि सोमेस राजं। तमं बुग्गझियै सब्ब सामंत लाः
तुमं मंड के डंड के बोल छंडौ। विना हथ्थ राजंन की हथ्थ षंडं
छं० ॥ ३१५ ॥
अरी सिंधु लोपी जमं संधि रंगं। नही मग्ग लग्भों इको रन अं
सबै कूर कूरंम की बात षोटी। हसै जादवं पानि पामार जोटी
छं० ॥ ३१६ ॥
बढ़ी हास रासं रसं प्रेम बेली। बढी प्रेम नेमं सु मग्गं सहेली
मनों प्रेम बानंक सज्ज्यौ अनूपं। कला नेह बढ्यौ रजे राजरू
छं० ॥ ३१७ ॥
बढ़ी जोति जोती रसं रास रंगं। कला कुंदनं ओप बढ्यो सुअंग
तबै बद्धि परिहार अप्पै सजोई। कही बात षुम्मान आसन्न होः
छं० ॥ ३१८ ॥
सषंसी कुसीहं परीहार बंगं। रनं रामदेवं सु षीची प्रसंगं॥
इमे दाहिमं सूर जोरं जुनेकं। परै जुद्ध सुरतान चामंड मेकं।
छं० ॥ ३१९ ॥
समं ग्राम देवं तनं सब्ब काजं। सवै[२] अन्नइ राज जद्दों सु जाज

(१) मो.-घटे बढे संग्रहं जीव सेली। (२) ए. क. को.-सजै।

घन तर्क अवतर्क करि राजवेह । मनो बेरि पुम्मान चावड एह ॥
छं० ॥ ३२० ॥

## रावलजी का सबको प्रबोध कर कहना कि अब जिसमें राज्य की रक्षा हो सो उपाय बिचारो।

कवित्त ॥ देषि चरित चहुआन । चित्त वत्तह बिचारिय ॥
भय भवस्य न्निम्मान । कन्न ज पिय उच्चारिय ॥
घटै बढै सग्रहै । जीव साथी सुष दुष्यह ॥
नव जम्मह चित्त ग । चित्त कोटह बंध रष्यह ॥
सम्भाव मरन गज मत्त जिम । पै सकार बधी सरर ॥
आमंत मंत सामंत हौ । कौन मंत रष्यो सुधर[1] ॥ छं० ॥ ३२१ ॥
चहुआना वर बंस । ब्रह्मवेदी जगि जन्ना ॥
ता राजन क्रत काज । सित्त सामंत उपन्ना ॥
पंच हूर इक अग्ग । जथ्थ काथ्था कुल जाए ॥
दइय क्रम्म करि जोग । भोग जोगनिपुर आए ॥
ता अनुज राज भगिनी प्रिथा । वर सु केलि रावर समर ॥
सगपन सु प्रीति वासुर दुदस[2] । निगम बोध उत्तरिय धर ॥
छं० ॥ ३२२ ॥
बोलि मंत सामंत । समर ज पहु न समर बर ॥
अग्गै ही चितरंग । बंध जस बंधि अप्प घर ॥
ए अभंग राजंग । मरन जानै तिन मान ॥
इन काल कनन ग्रेह । बीय काल कान भान ॥
सुम्भर सुमहन रमह सुभर । वर बीरंग विहारि घन ॥
जोगिंद राज जग हथ्थ वर । बर बिढार बिरस्माय रन ॥
छं० ॥ ३२३ ॥

## रावल जी का राजमहलों को आना।

मिले राज रावल नरिंद । पूरंन प्रेम भर ॥
अति अनन्द मन चंद । नेह उच्छंग देह बर ॥

(१) मो० कौन मत रषहु सुधर। (२) मो० दुदस

मिलिय सुभर उम्भय नरिंद। पित नाम जाति तव ॥
कुसल बत्त पढि तत्त। हित्त आभित्त चित्त सब ॥
बैठे जुपंच सत्तह घटिय। लै रावर संमुह चढिग ॥
आए सुग्रेह नद्द त नद। अति उच्छव सुच्छव बज्जिग ॥
छं० ॥ ३२४ ॥

## पृथ्वीराज और रावल जी का संयोगिता के महलों में बैठना रावलजी का सरदारों सहित भोजन करना।

बाधा ॥ बैठे आइय ग्रेह पँगानी। अत संबोधि रुचिय रस बानी ॥
धवल उंच साला सम रुत्तं। अति सुभ्यानं मान थल सुत्तं ॥
छं० ॥ ३२५ ॥

आरोहित आसनयं सारं। अति गति रूप व्रन्न तन पारं ॥
जरा जरान अति अंग उभारं। देखत चित्त चढे के बारं ॥
छं० ॥ ३२६ ॥

जे जे अस्थि पंग ग्रह उत्तं। देषन चातुर चित्त अभूतं ॥
ग्रिह साला सिंगारि अनूपं। समताहीन इंद्र पुर रूपं ॥
छं० ॥ ३२७ ॥

तहां ग्रासन्न उतंग विराजं। जे मानिक्क विवह मनि भ्राजं ॥
तहां रावल सम रोज अरोहं। मानहु इंद्र उदे उभ सोहं ॥
छं० ॥ ३२८ ॥

बोले सुभट सब्ब नर तथ्थं। जे भर अप्प जुरावल सथ्थं ॥
मुष मुष किन्न प्रसंस विचारं। जे भर सथ्थ सुरावल सारं ॥
छं० ॥ ३२९ ॥

विवह सु सुद्ध वास रुचि रासं। मुक्कि गंध वर धूम सुवासं ॥
साष जाति अत्ति हित्त सुभावं। विवह सुगंध प्रसंसन पावं ॥
छं० ॥ ३३० ॥

कुसुम सुवास जाति अत्ति भत्ती। रूप अनूपम गुंथि सुगत्ती ॥

( १ ) ए. कृ. को.-सुषासन

कासमीर म्रगजा घनसार । कर्दम जरछ दच्छ तातार ॥
छं० ॥ ३३१ ॥

विधि विधि भति सुरावल रच्चै । पूजा देव समोन सुसच्चै ॥
अति आनन्द सेव' सह सार । तव सुअ पग आय परिहार ॥
छं० ॥ ३३२ ॥

भोजन कजि अतर आभास । साला पहु सपन सहास ॥
साल असन अनुपम रूव । आसन बैठि नेह पहु हूव ॥
छं० ॥ ३३३ ॥

बैठे सुभट सथ्य सम थान । आभासित भोजन विधि वान ॥
छं० ॥ ३३४ ॥

## भोजन के समय किन किन पशु पक्षियों को रखना उचित है।

दूहा ॥ * कुर्कट निकुल करोंच कपि । हिरन हंस सुक मोर ॥
असन करत न्रप रष्षि ढिग । सूचक जहर चकोर ॥
छं० ॥ ३३५ ॥

कवित्त ॥ हंस होत गति भंग । मोर कटु सबद उचारै ॥
रोवत क्रौंच कुरंग । सुकपि छडत आहारै ॥
सूआ वमन करंत । निकुल कुर्कुट मिचाई ॥
ऐसे चरित करंत । जानि आगम दिनाई ॥
चकोर परस्पर हित रहित । कहत चंद पारष्ष तहि ॥
तिहि काज आनि रष्यत इनहि । भूपत भोजनसाल महि ॥
छं० ॥ ३३६ ॥

## षट रस व्यंजनों का ब्योरा।

दुविध अन्न फल त्रिविध । साक पंचम सुडार ॥
जुग त्रिधि गोरस गुनित । ईष गति इक्क विचार ॥
लवन तेज साहिग । अट्ठ दस भोजन भत्त ॥

(१) मो० देव

* यह दोहा मो० प्रति में नहीं है

ता अनंत गति रचे। गनिक को गनै कवित्त ॥
संजोगि एक अनेक सचि। षट रस षटु विधि लहिग सुचि ॥
सारदा मंति समुझै भलै। जुपहु आहारै अन्न रुचि ॥
छं० ॥ ३३७ ॥

साटक ॥ त्रिविध मुदित मन्नं शृंग घटं सुसीषं।
जड़ दल पल पुहपं पल्लवं पंच साकं ॥
जल थल नभ मेतत् सास मेनं त्रिधापि।
षट रस अत जुत्तं षटू त्रिधा भक्ष्य[1] भोज्यं ॥ छं० ३३८ ॥

## भोजन हो चुकने पर दरबार होना। पृथ्वीराज का कवि चन्द और गुरुराम से कहना कि ऐसा उपाय करो जिसमें रावल जी घर चले जावें।

पद्धरी ॥ भोजन कीन रावल नरिंद। मन्नेव रुचि आनंद द्वंद ॥
आहार जुत्त कपूर पन्न। सुर वास रोहि सो सोभि तन्न ॥
छं० ॥ ३३९ ॥

कसमीर अंग रचै सुरंग। गिय गान तक्कं मानि सुचंग ॥
रस रास हास बढ्यौ अपार। गुन गुंथि नेह बल्ली सुसार ॥
छं० ॥ ३४० ॥

अब चक्क चककरि सिंघ ताम। अग्गियां मंगि सासुर सुथाम ॥
चढ़ि चल्यौ अप्प पति चित्र कोट। सम चढ़े सब्ब सामंत जोट ॥
छं० ॥ ३४१ ॥

संप्रेरि सब्ब रावर सुताम। सामंत सपत्ते निज्ज धाम ॥
संवित्त अद्ध निसि घटी दून। सुष सेन किन्न रस रत्ति जून ॥
छं० । ३४२ ॥

उग्गौ सु सूर बज्जे घरयार। सम देव संष गज्जे सरयार ॥
जग्गे वितास संजोगि राज। विचार मंत सामंत काज ॥
छं० ॥ ३४३ ॥

(१) ए. कृ. को.-भष्य

ग्रिह आइ अप्प जौ प्रिथा कंत। सुद्दरै काज अप्पा सुसंत॥
थपि मंत वोलि सामंत तत्र। आये सुनंत सोतर्ह सत्र॥
छं०॥ ३४४॥
बुझ्झैव मंत सत्रा समूर। विधि कही राज कज्जा सजूर॥
सम चल्यौ ताम दिल्लिय नरेस। गौ सिंघ ताम चिंता सुभेस।
छं०॥ ३४५॥
मिलि उभै राज आनंद अंग। बरनेह देह रज्यौ सुरंग।
मिलि बैठि तत्त सम सथ्थथान। अन्योन्य रंग बढ्यौ रसान॥
छं०॥ ३४६॥
पल बीह धर्द्धि उप्पर दिनेश। दिन आय रुद्र मौ रत्त रेस॥
गुर राम आय वरदाय ताम। पठुए काज पंगजा जाम॥
छं०॥ ३४७॥
आसिष्प उभै दिय राज हित्त। बैठे व कह्यौ न्रप कारन वत्त॥
उट्ठेव बैठि न्रिप अन्य थान। करि मंत कथ्थ रावर समान॥
छं०॥ ३४८॥
पठ्ठए चंद गुर राम ताम। जामानि जइ गुज्जर सुराम॥
पीची प्रसंग पम्मार जैत। विधि कही अर्थ[1] कारन सुभंत॥
छं०॥ ३४९॥
सो करौ सबै बर विधि उपाइ। जिम चलै अप्प ग्रह समर राइ॥
सो चलै जथ्थ[2] रावर नरिंद। लग्गी सु तत्तव कारज्ज भिंद॥
छं०॥ ३५०॥

## दूसरे दिन प्रातः काल से दरबार लगना और पृथ्वीराज का रावलजी की बिदाई की तैयारी करना।

कवित्त॥ प्रथम जग्गिय घरियार। सेष रजनी परगट्ठिय॥
फुनि जग्गिय तमचर। प्रसिद्ध करि सद्द उघट्टिय॥
पूरब दिसि त्रिय जग्गिय। मुकुर जिम आनन मंजिय॥
रवि कर जग्गिय अरुन। बदन रंगन जग रंगिय[3]॥

(१) ए. कृ. को. अत्थ　　(२) ए. कृ. को. सथ्थ
(३) ए. कृ. को. बदन रंग निज गुर गिय।

दुज कमल जगिय किन बचन अलि। जगिय जगत प्रथिराज ज
बरदाय चंद जग्गिय धरम। मारतंड मंडल दरसि ॥छं०॥ ३५

हा ॥ सब सामंत सुबोल लिय। और चंद बरदाय ॥
सुफल काज मन्नेव सब। जो प्रिया कंत घर जाय।
छं० ॥ ३५२ ॥

सोचि समझि सामंत सब। मिलि आए सब थान ॥
स्वामि अग्ग हित चिंत कौ। काम करन सु प्रमान ॥
छं० ॥ ३५३ ॥

वित्त ॥ ता सम दम सामंत। राज संजोगि सपन्नौ ॥
हय हथ्थी सृंगारि। हेम नग मुत्ति सु दिन्नौ ॥
प्रिथो कंत घर जाहु। हमहि गोरी घर लग्गिय ॥
को जाने किं होय। कोय सज्जिय को भग्गिय ॥
संचरो जाय संभरि धरो। अरु संभरि अव धारयौ ॥
सब जंत रीति जम्मन मरन। समर राय विचारियौ ॥
छं० ॥ ३५४ ॥

## रावल जी का चित्रकोट जाने का नाहीं करना।

ंडलिया। जंत रीति जम्मन मरन। चाय जु सुन्यौ नरिंद ॥
तुमहो जान प्रमान बर। बर दंपति सुष बंद ॥
बर दंपति सुष बंद। रत्त सहजंत सुजानं ॥
मरन मोह मोहन्न। मोह मस्सं रस ठानं ॥
अंक निद्धि चित बंध। उलजि निधि मुक्की अथ्थह ॥
उत्त ढुंढ बंस बर चतुर। मरम जानै सब जंतह ॥
छं० ॥ ३५५ ॥

## पृथ्वीराज का पुनः विनीत भाव से कहना कि यह अरज मानिए परन्तु रावल जी का पुरुष हो कर उत्तर देना।

चित्रंगी चितवनि परषि। निरषि बदन कुंभिलान ॥
मै अदक्ष हम रष्षही। इत्ती बेर प्रयान ॥

दूती वेर प्रयान । कहत तुम लज्जा नहीं ॥
कोन कार्ज जीवन्न । काज जस सच्चौ आही ॥
तुम चित छंडि हम घर चलहि । इह अवय पत्तग ॥
जुद्ध जुरो चित्तग तौ । अग चैाहान नरिंद ॥
छं० ॥ ३५६ ॥

कवित्त ॥ समुद विहि सभरिय । राज अग्गिय अहुट्ट पति ॥
अत दान कालिंद थान । राजग पान गति ॥
देस काल पातर पवित्त । सभरि सभारिय ॥
अत दान सकलपि । सोम कन्या अवधारिय ॥
भूरप सुपग तौ अग सौ । प्रान देह दावन सुवन ॥
प्रिथिराज सथ्य सामंत सौ । धुनि निसान मच्चौ सुदिन ॥
छं० ॥ ३५७ ॥

दूहा ॥ धन चोरी मुक्को सु धन । सही न पुट्टि अवाज ॥
मोहि चलतह चितवन । धर चित्त कोट सुलाज ॥
छं० ॥ ३५८ ॥

कवित्त ॥ विभौ जाय जौ भ्रम्म । कम्म जौ जाइ भजत हरि ॥
मान जाइ सम प्रान । ग्यान जौ जाइ तत्त जरि ॥
अत्थ जाइ विन लज्ज । हेत सों जाय कपट्टह ॥
चित्त जाय पर नार । नारि जौ जाइ लपटह ॥
रस जाहु जाहि अपजस लगै । वस जाय जौ जुद्ध सुप ॥
प्रति प्रथिराज रावर कहै । इनहि जत लग्गै न दुप ॥
छं० ॥ ३५९ ॥

चदानो आयास । वास भ्रगुटी रुद्रानी ॥
द्वै नयना द्वै सूर । तेज अश्विनि ना सानी ॥
जीह-वरुन जल स्वाद । कर्न मंडल वायालय ॥
बाहु इन्द्र आसरै । ब्रम्ह इंद्री दासालय ॥
सब देव विसन अग्यार मै । आन अनदे तौ फिरै ॥
चित्तग राय रावर चवै । प्राहुना भग्गा भिरै ॥
छं० ॥ ३६० ॥

मो[1] भग्गो संग्राम। मोहि भग्गै भग्गै अरि॥
वसों साज रन सूर। सुमत मुक्कै कलहं करि॥
तत्त पांच पाहुना। भगत चुक्कियै न कित्ती॥
नव ग्रह ग्रह फिरि ग्रेह। मुक्कि जीवन ग्रह जित्ती॥
सगपन सुनेह सनमंध नहि। लज्ज अग्ग धन चुक्कियै॥
चित्रंग राय रावर चवै। तत्त पंथ नहि मुक्कियै॥
छं० ॥ ३६१ ॥

## पृथ्वीराज का कहना कि आप हमारे पाहुने हैं अस्तु हम आपको विदा करते हैं आप जाकर अपने राज्य की रक्षा कीजिए।

तुम पाहुना परदीप। राज पर कै का म्रुंझयौ॥
चहुआना कुल पुज्ज। राज दुज की वर पुज्जौ॥
तुम पुट्ठे गिरि जंग। द्रुग्ग दारुन गंभीरा॥
गुज्जर वै माल वै। हम भज्जौ हम्मीरा॥
फल फूल पान अंबर सुवर। मुकुट बंध चामर सरज॥
सामंत सूर जों राज घर[2]। एक सुदिन मानै बरस॥
छं० ॥ ३६२ ॥

एक बरष सामंत। जानि गोरिय भिरै भर॥
एक बरष सामंत। बंस सिसपाल पलह जर॥
एक बरष सामंत। बीर अब्बू गढ़ छंड्यौ॥
एक बरष सामंत। जुड़ भोरा भर मंड्यौ॥
दिन इक सोय सामंत को। पंग अग्ग दरहंत जिय॥
साधम्म बाल बोल्यौ तहां। मरन छंडि महिला रजिय॥
छं० ॥ ३६३ ॥

## रावल जी का उत्तर देना कि मैं सुरतान से मिलूंगा।

मो मुंजानी ढाल। माल कमला रुद्रानी॥

(१) ए.-सो (२) ए. कृ. को.-रा वरह, मो

मो नाग सुपी सिलार । ब्रह्म मोगर सिझानौ ॥
हो सिंगी रा अवधूत । जोग वच्छो जुझानौ ॥
हो आहुठाम भामि । स्वामि कहि जों सुरतानौ ॥
सामंत मंत केते कहो । केते घर गोरी वहन ॥
हों कालक राय कय्यन बिरद । महन रंभ चाहो कहन ॥

छं० ॥ ३६४ ॥

महन रंभ आरंभ । छत्र जैजै तप वारिय ॥
महन रंभ आरंभ । राय जद्दो पग झारिय ॥
महन रंभ आरंभ । साहि बथ्थौ गुज्जर वै ॥
महन रंभ आरंभ । पग्ग भट्ठी करि छैवै ॥
कालक राय दुज्जन दवन । निगम सोह बंधे रवन ॥
भग्गौ सुबंध संग्राम कौ । जो चित्त गि कीनो गवन ॥

छं० ॥ ३६५ ॥

## रावल जी को कुपित देख कर पृथ्वीराज का उनके पैर पकड़ कर कहना कि जो आप कहें सो करु ।

सुनि सुमत्त चहुआन । नयन सम सिंघ निरष्यिय ॥
भ्रकुटि वक्र द्रगरत्त । कारन मुष वरन सु दष्यिय ॥
अक तेज असहेज । ग्रीषम मध्यान भान सम ॥
गहिय पाय प्रथिराज । कहहु सोइ मत मन्न तुम ॥
जंपै सु सिंध चहुआन सुनि । हम अयान मत न कहै ॥
पुच्छौ सुमत सामंत सब । जिन बोला धर उग्रहै ॥

छं० ॥ ३६६ ॥

कहै राज प्रथिराज । सुनौ पति कोट चित्त तुम ॥
तुम वड्डे वड्डाय । सव्व राजन्न देस जुम[1] ॥
तुम जुगिंद जग जित्त । तुमह हम पुच्छि प्रीत गुन ॥
मति अथाह जुध राह । दछ्य सत्र नीति मत मन ॥
तुम वत्त मत्त कुन उच्चरै[2] । तुम उप्पार हम को हि तुअ ॥

(१) मो सब सामंत है तुम,　　(२) ए कृ को तुम सच मत्त कों नुच्चारै

उच्चरौ एक बत्तिय तुमै। सो हम मानै मन्न भुत्र॥
छं० ॥ ३६७ ॥

## रावल जी का कहना कि तुमने और अनर्थ तो किये सो किये परन्तु चामंडराय को बेड़ी क्यों भरी।

क्यों ग्रहियौ दाहिमौ। राज गंजन कां[1]गज्यौ॥
पातिसाह परबंध। ताहि भर मह कां भज्यौ॥
मान हीन क्यों कर्‌यौ। तुच्छ करि कांइ दिपायौ॥
भिरि भारथ सम पथ्थ। नाहि पुरपत्त गमायौ॥
प्रथिराज काज साधन समर। गय[2] घट संमुह टिल्लिय॥
चामंड राय दाहर तनौ। तिहि पग लोह न मिल्लिय॥
छं० ॥ ३६८ ॥

## पृथ्वीराज का कहना कि उसने मेरा सर्व श्रेष्ठ हाथी मार डाला।

इसौ हार सिंगार। जिसौ ऐरावति इंदह॥
इसौ हार सिंगार। जिसौ लिष्षमी गयंदह॥
इसौ हार सिंगार। जिसौ गज ग्राह स्याम घन॥
इसौ हार सिंगार। जिसौ सुप्रति करि नंगन॥
कुवलया पील जनु कंस कौ। बरन सोभ गनपति बनिय॥
चिचंग अग्ग चहुआन कहि। सो दाहिमै किम हनिय॥
छं० ॥ ३६९ ॥

हा॥ संभरिवै रजबट रहन। पनि रावल इह कथ्थ॥
सिंधुर भाम उलालि रिन। गय नंगन भारथ्थ॥छं०॥ ३७० ॥

## रावल जी का कहना कि चामंड राय को छोड़ दो।

सिंघ कहै प्रथिराज सुन। एक मत्त बर सत्त॥

(१) ए. कृ. को.-क्यों। (२) ए. कृ. को.-गज।

दाहिमौ छंडौ न्रपति। एह मत्त सुम्मरत्त[1] ॥
छं० ॥ ३७१ ॥

कवित्त ॥ मइन रंभ आरंभ। राज रावल रा हिंदू ॥
सत्त मत्त वर बैठि। जवन जोगिन ग्रह जिंदू ॥
चाहुआन कूरंभ। गौर गाजी वड गुज्जर ॥
जादौं रा रघुवंस। पार पुंडीरति पव्वर ॥
रट्ठौर पवार सुरस्थलिय[2]। ब्रह्म चालुक्क जंगल भरा ॥
चामंड राय कढ्ढौ न्रपति। जो किवार संभरि धरा ॥
छं० ॥ ३७२ ॥

मइन रंभ आरंभ। साँई सामंत विचारौ ॥
तौ छंडौ चामंड। ढिल्ली मंडल उच्चारौ ॥
समर चलत रष्षियै। समर बंधियै समर वर ॥
सुवर सूर गोरी नरिंद। दह गुन्न[3] सज्जि दल ॥
कोलहत केलि लग्गिय विषम। हैवै सिंधु समुत्तरौ ॥
मंडियै जुद्ध सुरतान सौं। सुगति मग्ग धुसहि दरौ ॥
छं० ॥ ३७३ ॥

## पृथ्वीराज का चामंड को छोड देने पर राजी होना।

दूहा ॥ छंडन कहि चामंड रा। जुग जोगिंद सुदेस ॥
धर रष्षन जो तोहि नृप। करि सामंत नरेस ॥
छं० ॥ ३७४ ॥

पगी पाय[4] सुरंग जग। सामंतो सत भाव ॥
जुद्ध निवंध्यौ साहि सौं। छंडो चामंड राइ ॥ छं० ॥ ३७५ ॥

## चामंड की वेडी उतारने के लिये पृथ्वीराज का स्वयं चामंड राय के घर जाना।

कवित्त ॥ वंभन बाहौ वद्धौ। ठेलि ठट्ठौ पर जारिय ॥
जिहि मुगल मैवात। मारि मोहिल उज्जारिय

(१) मो मुझ परत। (२) ए कृ को सुरस्थलिय। (३) मो दहगुनौ।
(४) ए रु को पाग

जिहि केहरि कंठेरि। तारि कढ्यौ तत्तारिय ॥
जिहि राया रघुबंस। आय संभर संभारिय ॥
इंद्रपथ्थ सुपंथह कारनै। बाहर बीर बिचारियै ॥
इहि बार बेरि कढ्ढन न्रपति। राजन पोरि पधारियै ॥

छं० ॥ ३७६ ॥

दूहा ॥ मन्निय राजन सिष्य सब। संबोधिय सब नाम ॥
आय परंतै अबसरह। पुरषहि सिझ्झहि काम ॥

छं० ॥ ३७७ ॥

इक सुरतान अबाज सुनि। बिय राजन ग्रह आय ॥
द्वै आनंद बधाइयां। है घर चामंड राइ ॥

छं० ॥ ३७८ ॥

## चामंड राय की माता की प्रशंसा।

सोला संगर मात तुहि। तिहनौ षीर पियाइ ॥
सिंघनि सिंघ सु जाइयौ। दंगे दाहर राइ ॥

छं० ॥ ३७९ ॥

## राजा का कविचंद और गुरु राम को चामंड के पास भेजना

तब बिचार न्रप संचुकिय। पठए सब तिहि ठाय ॥
आप राज फुरमान दिय। कढ्ढौ लोह सुपाइ ॥

छं० ॥ ३८० ॥

गये चंद सामंत तहं। जहं चामंड वर बीर ॥
देष्यौ देव समान तहं। सूर सत्त रन धीर ॥

छं० ॥ ३८१ ॥

## चामंड राय का कहना कि इस समय मेरी बेड़ी उतारने का क्या प्रयोजन।

ए सम राजन राज कौ। राज काज तुम जानि ॥
लाज उरै धरि रष्पना। कहि संजोगि पगानि ॥

छं० ॥ ३८२ ॥

जाहु सबै सामंत हौ। कहौ न्रपति प्रथिराज ॥
ता दिन मुक्यौ लोह पग। अब मोसो कुन काज ॥
छं० ॥३८३॥

## कविचन्द का चामंडराय को समझाना।

कवित्त ॥ दाहिम्मा को फेरि। दियौ उत्तर कविचंद ॥
सकल सूर सामंत। सुनत चित्त ग नरिंद ॥
नीसरनौ असमान। तुहिज कालौ हर वेहर ॥
तू पाताल कुदाल। हथ्थ सत्तौ ना लेयर ॥
दीपक पतंग जिम तुट्टि के। सम रँगनमै परन भय ॥
चामंड राय तिहिं तुच्छ पग। लोह धलि चहु,आन लय ॥
छं० ॥ ३८४ ॥

दूहा ॥ लाज राज निकोसन्न धन। अप्पा नैन दुराइ ॥
सामंता बर हु,कम करि। कहौ लोहनि पाइ ॥
छं० ॥ ३८५ ॥

औलौ रघ्घिन आलि करि। वड्डे बोलन वोलि ॥
तै रन जगो बज्जिहै। ढीली हद्दे ढोल ॥
छं० ॥ ३८६ ॥

कवित ॥ जे रन जोग जुसद्द। ढोल वज्जै ढिल्लिय धर ॥
जस औजस तन मुक्कि। जोगि जूह स जोगि वर ॥
तनु जानै तिन मान। सूर अवसर कि मुक्कै ॥
सूर कित्ति ग्रहि जाय। सुवर अवसर क्यों चुक्कै ॥
चामंड राय दाहरतनौ। जुग्ग जात तन मंडियै ॥
तो भुज्ज अज्ज जोगिनि नयर। रोस छिमा छिम पंडियै ॥
छं० ॥३८७॥

दूहा ॥ से वेरि पग समुहौ। से राजन पग लग्गि ॥
से ठट्ठ ठट्ठाइया। जानि उन्हइया अग्गि ॥
छं० ॥ ३८८ ॥

कवित्त ॥ भट्टी अग्गि अबुझ्झ। ठाढि भग्गी सुरतानी ॥
तरुन तप्प गोरी नरिंद। हेवरन विप्र चढानी ॥

चामंडारै भाग। समर रावर ग्रह आइय ॥
जंपि बीर प्रथिराज। दई सुरतान बधाइय ॥
लभ्भ चय लभ्भ दाहिमा करहु। मुगति मग्ग रावर दरसि ॥
सुरतान जुद्ध चहुआन रिन। दैन बीर चाल्यौ उलसि ॥
छं० ॥३८६ ॥

दूहा ॥ पांमारां पुंडीरियां। कूरंभा जद्दूनि ॥
गुज्जरिया दाहिम्मिंयां। घर हस लग्गी दोनि ॥ छं० ॥ ३६० ॥

कवित्त ॥ जिहि जद्दों जामानि। राज लग्यौ कूरंभ्भां ॥
वीची राव प्रसंग। देव बग्गरी दुरग्गां ॥
गुज्जर रामह देव। जैत साहिब अब्बूरा ॥
होइ अबारी होस। क्यों सुभग्गौ बंबूरा ॥
मुख जीह लोल बोलै बयन। राजन काज बरद्दिया ॥
पावै न पीर पंजर तनी। मन पथ्थै भट्टह बिया ॥
छं० ॥ ३६१ ॥

दूहा ॥ तब तरिवारन बंटनो। इह बंटनी न देस ॥
मोसा बोलि न दाहिमा। होइ अपानै भेस ॥
छं० ॥ ३६२ ॥

इह बंटना न देस धर। इह बंटनीन लच्छि ॥
तन तर वारिन बंटना। चावँड राइ सु अश्थि ॥
छं० ॥ ३६३ ॥

बर बानै बंधै सकल। अप्प अप्पनै भाग ॥
ते बांधी सुरतान पर। षंगे षंगी पाग ॥
छं० ॥ ३६४॥

को बंधै ग्रहनी ग्रहन। को बंधै बिन मान ॥
ते बंधी सुरतान पर। मालिम सो चहुआन ॥ छं० ॥ ३६५ ॥

**चामंडराय का कहना कि राजा की पहिनाई बेड़ी मैं कैसे उतारूं ॥**

जौ मंड्यौ नपपग्ग हम। सो किम साहों हथ्थ ॥

न्रिप अपान पासन तजहु । कहौ चंद कवि कथ्थ ॥
छं० ॥ ३९६ ॥

## पुनः कवि चन्द का चामंड की वीरता का बखान करके समझाना।

कवित्त ॥ तें जित्यौ गज्जनौ । तू जु अड्डौ हम्मीरा ॥
तें जित्यौ चालुक्क । पहरि सन्नाह सरीरा ॥
तें दल पंग नरिंद । इंदु ग्रहियौ जिम राहा ॥
तें गोरी दल दह्यौ । वार पट्टह वन दाहा ॥
तेग तेग तुअ उच मन । ततो पास न मिल्हियै ॥
चामंड राय दाहर तना । तो भुज[1] उप्पर पिल्लियै ॥
छं० ॥ ३९७ ॥

तो सज्जत गज्जनै । हकई कंप उठें अति ॥
परै उचकि सुरतान । हरम हूहै आतुर गति ॥
तें जित्यौ परमार । पहरि सन्नाह सरीरा ॥
जा बूदल तें सहै । तें जुहीरा रघुवीरा ॥
पहु मीस राम हनुमान सम । ततो पासन मेल्हियै[2] ॥
चामंड राय दाहर तना । तो भुज उप्पर पेलियै ॥
छं० ॥ ३९८ ॥

दूहा ॥ राजा मान पुंडीर कुल । तेहनो पुत्र प्रताप ॥
से राजन पग लग्गिया । आज हनदे पाप ॥ छं० ॥ ३९९ ॥

कवित्त ॥ आज हनदे पाप । दरसि रावर बर भग्गा ॥
कप्पन बिरद कलंक । जीह किल कित्तिय लग्गा ॥
आहुट्टा मझ्झमि । छित्ति छत्री परमान ॥
हिंदवान तुरकान । ससि उग्गै जिम भान ॥
औधूत राद माया अडर । गोरष रा गोरष्य जिम ॥
बर तिथ्थ तिथ्थ रावर समर । मार[3] रूप भजन विक्रम॥छं०॥४००॥

( १ ) मो भुअ  ( २ ) मो ना मलियो।
( ३ ) मो सार

## पृथ्वीराज का चामंड को अपनी तलवार देना।

दूहा ॥ छोरि तेग न्रप अप्प कर। अप्पी हथ्थति सूर ॥
लै चामंड सु बंधि द्रिढ़। तू धर रष्षन नूर ॥
छं० ॥ ४०१ ॥

## चामंड राय का प्रणाम करके तलवार बांधना और बेड़ी उतारना।

तब सामंत सुसिर धरिय। मुष जंपिय इह बैन ॥
जौ सिर पर प्रथिराज है। तौ कित्तक गोरिय सैन ॥
छं० ॥ ४०२ ॥

बेरी कढ्ढत चरन न्रप। नमित कियौ तिहि सीस ॥
राजन मनह प्रमोद करि। दैन कही बगसीस ॥
छं० ॥ ४०३ ॥

जा न्रप रुट्ठे भय नही। तुट्ठै नह धन आस ॥
अहनि ग्रह नाहीं समथ। ता न्रप वृथा प्रयास ॥
छं० ॥ ४०४ ॥

## पृथ्वीराज का चामंड राय को सिरोपाव और इनाम देना।

डेढ़ हजार तुरंग बर। हसती तेरह तीन ॥
मुत्तिय माल सुरंग दस। राजन अप्पि नवीन ॥
छं० ॥ ४०५ ॥

चीर पटंबर फेरि सिर। बज्जा बज्जन बग्ग ॥
बर बरदाइ बरद्दिया। बोल समंगल लग्ग ॥
छं० ॥ ४०६ ॥

## चामंडराय के छूटने से सर्वत्र मंगल बधाई होना।

कवित्त ॥ चीर पटंबर फेरि। बज्जि बाजिच राज बर ॥
अति अनंद मन चन्द। करै मनुहारि देव नर ॥

राजा मानि पुंडीर। राजसुत बरनं दिपारिय॥
ता छुडन चहुआन। करिय सो मत्त विचारिय॥
आनद राज कुम्मार ग्रह। मातपष्य आनद हुअ॥
राम ति सब्ब पष्यी फिरै। भिरि चामंड सुवज्ज भुअ॥

छं० ॥ ४०७॥

दूहा॥ लोहानी पग कढ्ढिकै। लज्जानी पग बंधि॥
लज्जि लज्जि गुन लज्जि कै। तेग धरी भर कंध॥

छं० ॥ ४०८॥

घर घर मंगल बोलिये। घर घर दीजै दान॥
से सुष धनि धनि उच्चरै। मल छोरयो चहुआन॥

छं० ॥ ४०९॥

## कवि का कहना कि लोह की बेडी के छूटने से क्या होता है नमक की बेडी तो पैरों मे और राजा के आनकी तोष गले में आजन्म के लिये पडी है।

हथ्थ हथ्थ करि प्रेम की। पाइन बेरी लोन॥
गलै तोप न्त्रप आन की। छुट्यौ कहत है कोन॥

छं० ॥ ४१०॥

लोक लज्ज ग्रह लज्ज उर। हठ न रही रिस एक॥
लोह लगर कढ्ढत चरन। लरन हथ्थ लइ तेक॥

छं० ॥ ४११॥

कुंडलिया॥ लरन हथ्थ गहि तेग बर। बोलि समीप प्रमोन॥
बर बंधन सुरतान को। रिन अप्पन चहुआन॥
रिन अप्पन चहुआन। कहै चावंड समेरी॥
लोहानी कर कढ्ढि। लज्ज बंधी बर बेरी॥
हठनि ग्रहन ना करै। करै निग्रह रन मरनह॥
तेगे सिषर जलाइ। देह रावल रन लरनह॥

छं० ॥ ४१२॥

(१) ए कृ को चरन।

## पृथ्वीराज का सामंत को घोड़े देना। उन घोड़ों का वर्णन।

भुजंगी ॥ गही तेग भू दंड सामंत राजी। दियौ बाज राजं सुजक्की सुताजी ॥
छवी रत्त स्याहं हवी जानि जंबू। रच्यौ रूप राकी पक्यौ जानि जंबू ॥
छं० ॥ ४१३ ॥

जरी जीन साकत्ति हेमं हमेलं। निसा निम्मलं किस्न नष्षित्र झेलं ॥
उचं कंध कन्नं नयन्नं न नासं। गनै रंध्र रंध्रं सुधा स्याम सासं ॥
छं० ॥ ४१४ ॥

नषं मंडलं डंड संधं सुधारै। उवं पुट्ठि मंसं दु पुट्ठं उचारै ॥
दुमं इंछनं चाय ढारंत बायं। छिमा छत्र छाया तनै बाजि रायं ॥
छं० ॥ ४१५ ॥

कवित्त ॥ नटिय नट्ट जिम चपल। बदन जिम सरस सद्द कवि ॥
बग्गह मुनि मन गहिय। तिम सु उड्डिय सुरंग दवि ॥
इम चब्बिय करियार। तिम सुमुहरस मुहभिट्ठिय ॥
तिष्षन तरुन कटाच्छ। तिम सुमन मोहन दिट्ठिय ॥
अभिसार रसन उच्छाह जिम। तुंग प्रमत्त सुसील मय ॥
हिंसत[1] हसंत हरसंत नृप। बाज राज दिन्नो तुरिय ॥
छं० ॥ ४१६ ॥

पवन पाय पूजयो। बेग पुज्जिय कवि चित्तह ॥
पिट्ठि चाप पूजयो। पसम पूजिय नव नीतह ॥
पुच्छ चमर पुज्जयौ। कंध केसनि पुजि केहरि ॥
श्रवन अग्र पुज्जयौ। अग्ग तिष्षह सुडग्गार सर ॥
पुज्जयौ जगत जिहि पूजयौ। सालिग्राम सुंदर सुद्रिग ॥
संभरिय तुरिय पुज्जिय जगत। षंजन नट भट मीन म्रग ॥
छं० ॥ ४१७ ॥

## सूर्य्य के रथ के घोड़ों की चाल का वेग।

दूहा ॥ देषि अश्व दाहिम्म कौ। पुच्छि चंद चित्तंग ॥
कहौ कित्ति कत तौ षडै। रैवत रथ्थ पतंग ॥ छं० ॥ ४१८ ॥

(१) ए. कृ. को. हिसतह सतह।

कोस सहस नव पट्ट सय । अपिनि अरथ पूरक ॥
गय न गन कविचंद कहि । अश्व काम तें अरक ॥
छं० ॥ ४१९ ॥

## सूर्य्य के रथ की सपूर्ण दिन की चाल ।

गाथा । * ॥ गुन चालीस अरद्ध । अठ्ठ परव अस्सीय लष्ष ॥
असी कोरि परिमानत । दिन मान कोस भानय चल्ल ॥
छं० ॥ ४२० ॥

दूहा ॥ सो बाँज राज दिनौ बगसि । मिलि मगल गल लग्गि ॥
निसि निसान भेरिय सबद । जनु बीर जगावति वग्गि ॥
छं० ॥ ४२१ ॥

## सब सामन्तों और रावलजी सहित पृथ्वीराज का युद्ध विषयक सलाह करने के लिये निगम बोध स्थान पर जाना ।

कवित्त ॥ अप्पि न्रपति हयराज । कह्रि वेरी वर छंडे ॥
हरनि सुनी सुरतान । दुला अग्गर भर मंडे ॥
मत्त सूर सामंत । मिलिव मत तत्त विचारौ ॥
सबला सों संग्राम । मत बिन मत सुहारौ ॥
चित्रंग राव रावर समर । समर विद्धि जानै सकाल ॥
बिय निगम बोध धनुह सुदिति । मत्त राज मोहै अकाल ॥
छं० ॥ ४२२ ॥

## एक शिला का डोलना और सब का विस्मित होना ।

दूहा ॥ धर धर धरनिय धरहरिय । कुंडलि किय फनि पुच्छ ॥
तेग पकरि सामंत तब[1] । मिलि बर घल्ल्यौ मुच्छ ॥
छं० ॥ ४२३ ॥

कवित्त ॥ सिला एक पाषान । हथ्थ तीसह बिय लषिय ॥
दोइ दसकार षवसट्ठि । सट्ठि अंगुल उदर भिय ॥
ता नीचे कंदरा । तहा को सूर निद्रामै ॥

* यह छन्द मो० प्रति में नहीं है ।
( १ ) ए० कृ० को०-सव ।

ता उप्पर तिहि दिवस। राज बज्जै सादानै॥
आघात सुनत करवट्ट लिय। बज्जै बज्जावन गुरिग॥
अचरिज्ज[1] करिग सामंत प्रभु। भट्ट सहित पारस फिरिग॥
छं०॥ ४२४॥

इक कहै भुअकंप। इक कहै सेसह हल्लिय॥
इक्क कहै उट्ठवै। याहि उठवत भ्रम षुल्लिय॥
छह लंगर गर घल्लि। आव लीनौ उच्छंगह॥
मुष अनिंद चष निंद। अग दिष्यौ बहु रंगह॥
प्रारथ्थि चंद पुच्छै तिनहि। कहं सुजाम कहं उप्पनिय॥
को मात पित्त को[2] नाम तुम। किम सुधान इह नींद किय॥
छं०॥ ४२५॥

## शिला के नीचे से एक भीमकाय वीर का निकलना। कवि चंद का पूछना कि तुम कौन हो।

विराज॥ बरंन्नति स्यामं,समंरत्ति कामं। नषं पंडि पीतं,भयं भीम भीतं॥
छं०॥ ४२६॥
जगं जानु रत्तं, हवी जानि लत्तं। कटिं नाभि नीलं,उरं सु अपीलं
छं०॥ ४२७॥
चषं धूमरूपं, मुषं जोग भूपं। भुजा ग्रीव भूरी, सुरं सिद्धि मूरी॥
छं०॥ ४२८॥
सिरं सेत नेतं, विरागी पवेतं। रजंताम नेनं, सुसातुक्क हैनं॥
छं०॥ ४२९॥
डकारंत डक्कं, द्रिगं कंप हक्कं। महावीर वल्ली, दया अग्ग पल्ली॥
छं०॥ ४३०॥
वरं वप्पुजीहं नको लोपि लीहं। गयं गात गेनं, चुलै चंद्र वेनं॥
छं०॥४३१॥
वरदायि बाचं, कहै बीर[3] साचं। * * छं०॥ ४३२॥

(१) मो.-अंरज।
(२) मो.-किहि। (३) ए. कृ. को.-कवि।

## वीर का कहना कि मैं शिवजी की जटाओं से उत्पन्न वीर भद्र हूं। वीरभद्र का पूछना कि यह कोलाहल क्या हो रहा है।

कवित्त ॥ दच्छ प्रजापति जग्य। रुद्र निंद्रा सति समरि ॥
तनु तिनु जिमि जग्गयौ। जलन जग्गिय मन मजरि ॥
हय हय हय त्रिभुवन। नाग सुर नर गंध्रव गन ॥
भिरि भिरि न दिय सुभग। भेइय पुकार छंडि दिन।
भयभीत भूत वेताल धन। कंपिल कंपि कैलास डरि ॥
तिहि त्रिसल तेज लग्गिय नयन। जट जुगिंद पिट्टिय सुफिरि ॥
छं० ॥ ४३३ ॥

सो जटा जनम तिन दिनह। नाम सुहि बीरभद्र धरि ॥
तात नाम त्रिपुरारि। जग्य विध्वसि सीस हरि ॥
सतजुग सकार पनिय। तत्र त्रेता तु बालिय ॥
द्वापर सुमभर सलित। धम्म धरनिय प्रतिपालिय ॥
आनन्द निंद जोगिनि पुरह। काल नाम कलजुग्ग लहि ॥
आवत्त सोर फट्टै श्रवन। किम सुसोर कविचंद कहि ॥
छं० ॥ ४३४ ॥

## कविचन्द का कहना कि युद्ध के लिये चामंडराय की बेड़ी खोली गई है उसीके आनंद बधावे का शोर है।

इह सुसोर सुनि स्वामि। इन्द्र वृत्ता सुर लग्गिय ॥
इह सुसोर सुनि स्वामि। राम रावन घर भग्गिय ॥
इह सुसोर सुनि स्वामि। पंड कौरव फट्टै अभु ॥
इह सुसोर सुनि स्वामि। जरा सिंधव जद्दव प्रभु ॥
इह सोर स्वामि सामंत मिलि। सुपति साह गोरिय वयर ॥
चावंड राइ कढ्यौ लरन। इह सुसोर ढिल्लिय नयर ॥
छं० ॥ ४३५ ॥

## वीरभद्र का कहना कि मैंने बड़े बड़े युद्ध देखे हैं यह क्या युद्ध होगा।

इह मनुष्य मत्ताई। देव देवासुर दिष्षिय ॥
से रंभातारिका। जुद्ध रोजस्तु परष्षिय ॥
रामाइन मंडलिय। मग्ग मागध मँधाता ॥
मान तुरंग दुरजोध। पथ्थ पंडव छह भ्राता ॥
बरदाय द्रुग्ग द्रुग्गह सुजिय। भट्ट जाति जीहं दुनौ ॥
सा भग्ग जुद्ध हिन्दू तुरक। कथ समंत ताथें सुनौ ॥
छं ॥ ४३६ ॥

## ...वि का कहना कि आपकी देव रांशा है आपने देवताओं के युद्ध देखे हैं यह युद्ध देखकर भी आप प्रसन्न होंगे।

तुम देवह समदेव। जुद्ध देषैति सषाने ॥
ए सामंत उमंत। झझझ देषत विरुझानै ॥
इन आवध आवधै। झक बज्जै झक झाइय ॥
उत्तमंग उत्तरै। सीस हक्कै धर धाइय ॥
जित रुधिर बुंद कांदल परहि। ते कांदल उट्ठहि भिरन ॥
उन बीर संग तुम बीर हुअ। निमिष नेह नच्चै फिरिन ॥
छं० ॥४३७॥

देव देवानहि जुद्ध। ते पुब्ब देषे पुरषारथ ॥
पन्न बीर अति सौम। धीर देष्यौ धट भारथ ॥
देषि बीर मनि[1] हसिव[2]। कह्यौ मन्नौ नहि सच्चौ ॥
उत्तमंग उत्तरै। सूर सथ्थह होय नच्चौ ॥
बज्जै विसाल असिवर निझर। सिव समाधि साधक षुल्लिय ॥
जे पुब्ब देव भारथ दिषिय। दिषि भारथ चिंता डुल्लिय ॥
छं० ॥ ४३८ ॥

तुम मनुछ गति देव। बोल बोलौ मनुच्छ सम ॥
में देषे जदु महिष। तौ न नच्च्यौ छुट्टिय भ्रम ॥

(१) मो.-थनि। (२) ए. कृ. को.-हसत्रि।

धरी एक भै भीत। एक आचिज सुनि वीर॥
रंगत वीर जसमान[1]। लच्छि दह होइ सरीर॥
अचरिज्ज मेर परवत ढहै। धर हल्लै पटतार वर॥
कालक रूप कालो धरा। सुपनि वीर दिष्यो समर॥
छं०॥ ४३९॥

## वीरभद्र का कहना कि मुझे युद्ध दिखाने वाला दुर्योधन के सिवाय और कौन है।

दूहा। तब जग्गि वीर मडिग नयन। वयनह अलप प्रबोध॥
मोहि जगावनं जुद्ध को। विन दुरजोधन जोध॥
छं०॥ ४४०॥

रुधिर बूंद कद्दल परहि। असिवर सज्जिय हथ्थ॥
कहै वीर न्रप वीर कहि। अमितचद इह वत्त॥
छं०॥ ४४१॥

कवित्त। जग्गि वीर भैभीत। मुष ज्वाला छवि छुट्टिय॥
डक डकार कंपै त्रिलोक। कपि कधर जग षुट्टिय॥
छिन एक छिमि समूह। वीर हुहुं उच्चार॥
विन दुरजोधन जोध। जोध दिष्यो न विचार॥
आमते मनुष आनत सुनि। पुब्ब कथा दुरजोध सुनि॥
करि राज जग्ग यगमन्न वर[2]। मन जग्गत नीसान धुनि॥
छं०॥ ४४२॥

## दुर्योधन की बीरता और हठ रक्षा की प्रशंसा।

जिहि दुरजोधन जोध। सधि मानी न दैव वलि॥
जिहि दुरजोधन जोध। भूमि दीनी न जीव कलि॥
जिहि दुरजोधन जोध। दवा अब दसन परष्पिय॥
जिहि दुरजोधन जोध। चीर कढ्ढत नन रष्पिय॥
भष्पिया भष्य[3] पर भूमि पर। धर समान धर नषयौ॥

(१) मो० रगल मज्ज वीर जस मान। (२) मो० करि राजगाइ गमन्न वर।
(३) ए० कृ० को०— मेष।

संकल कलप्प रुधि मंस सों। पंड भोग भुअ चष्षयौ ॥
छं० ॥ ४४३ ॥

## महाभारत के युद्ध की संक्षेप भूमिका।

प्रान रष्षि रा पंड। डंड आरन्नि वास किय ॥
हेत रष्षि बलिराय। सपत पाताल जाय जिय ॥
भगत रष्षि प्रहलाद। तात दिषि नष्ष विदारत ॥
क्रमा रष्षि रघुराइ। दैत जुरि जग्य बिगारत ॥
धन धवल गरुव गंधारि उर। गदा कदंब वपु अटल धुअ ॥
उच्चरै बीर बलिभद्र मन। मान रष्षि दुरजोध भुअ ॥
छं० ॥ ४४४ ॥

न को जियत दिष्षियन[1]। मरन दिष्षियै न लोई ॥
मात अभ्भ जनमीय। काम अवसर जुग सोई ॥
क्रोध लोभ माया न मोह। तार तंत्री जिड भोगी[2] ॥
विक्रम क्रम नचियन। जोग नंचै विधि रोगी ॥
उच्चरै बीर बलिभद्र मन। बहुत काल इहि थान भय ॥
हा हंत हंत तत गुर गनिय। सुनो भट्ट तत मत्तलय ॥
छं० ॥ ४४५ ॥

## भीषमजी के विषम युद्ध का संक्षेप वर्णन।

भुजंगी। जिनै जोध दुरजोधनं जुद्ध कीनौ। जिनै दीहनौ दूनकौ ब्रत्तलीनौ ॥
जिनै अप्प आपं प्रतंग्या निवारी। जिनै नंदनंदं[3] परं पैज पारी ॥
छं० ॥ ४४६ ॥

जिनै चक्रधारी कियौ चक्ररूपं। जंही जांहि रुंधे तहीं तांह जूपं ॥
जबै पथ्थ रथ्थं चषं लोपि कोपं। कियौ षंड षंडं रथं बान धोपं ॥
छं० ॥ ४४७ ॥

(१) ए० कृ० को दिष्षिगन। (२) मो० जोगी।
(३) मो०—नद नंदी।

हनूमान पत्थौ¹ पताकी पतंग । हन्यौ सेत बाजी गुऋ जोगि भग ॥
अर्ध तीन कर्यौ नग जीव गज्यौ । दियौ देवदत्त धनुजीव बज्यौ॥
छं० ॥ ४४८ ॥

कियौ छीन छीन सनोहति छीन । जटू देववादौ रुधिर्द्व भीन ॥
सुभ स्याम रत्त सु स्याम सुदेस । मधू माधवें जानि माधुर्ज्य केस ॥
छं० ॥ ४४९ ॥

जकी जोगमाया बकी थान थान । कहै देव देवान जान न जान॥
न जान न जान न जानति जान । न तचौ न जचौ न मचौ न मान॥
छं० ॥ ४५० ॥

हयती हयती हयती प्रमान । भरती भरती धरतीति बान ॥
रथती रथती रथग सुपान । * * * * छं० ॥ ४५१ ॥
कुर पडपड पल्ल पड जूर । सुरग सुरग बर बाल रूर ॥
ततथ्थे ततथ्थे तथ न्नत्य वार । निरपत फट्ट करत उधार ॥
छं० ॥ ४५२ ॥

चवट्ठी चवट्ठी चवै सिध पूर । बिताली बिताल करै तार तूर ॥
फिरै जोगिनी जोग माया सतत्य । हुढे लोक लोक नलोक सुनथ्य
छं० ॥ ४५३ ॥

स्वयं ब्रह्म पूछ्यौ धरै ध्यान ईस । दिषे देव देवाग² भारथ्थ रीस ॥
तहा आय दिध्यौ स्वयं ब्रह्मनाथ । कियौ वज्र रूप कियौ वज्र हाथ
छं० ॥ ४५४ ॥

पथत पथत पथ पार पार । भरती भरती भरतीति सार ॥
कथती कथती कथ मार मार । * * छं० ॥ ४५५ ॥
बजती बजती बज³ धाय धाय । नवती नवती नवतीत पाय ॥
लुटे⁴ पट्ट पीत करी तेज वान्यौ । धवै सिघ सैल महामत्तजान्यौ ॥
छं० ॥ ४५६ ॥

करै चक्र वक्र उनके प्रवानी । भुले भट्ट नाही चित मत्त बानी ॥

(१) ए० कृ० को—छट्यौ । (२) मो०—देवज । (३) मो०—जनती निघाप ।
(४) ए० कृ० को०—तुटे ।

उचै चरन उट्ठै लगे भूमि आवै। पिछे बीर अप्पै जु पाताल पावै॥
छं० ॥ ४५७ ॥

कटी पट्ट छूटौ लुथ्यौ पट्ट पीतं। नसंभूल बंभू भया भीम भीतं॥
छं० ॥ ४५८ ॥

दूहा ॥ अभय भीति भीगम सुभर। रूप दिय अरध उदार॥
आनु आनु अवनिय धरन। कह्यौ संतन राजकुमार॥
छं० ॥ ४५९ ॥

भै भ्रित रोम सभ्रित्त भर। तारस लागि क्रिसान॥
दसों दिसिनि द्रिगपाल डर। भै अरन्य भ्रिह्मयान॥
छं० ॥ ४६० ॥

## वीरभद्र का कहना कि ऐसा विकट युद्ध देख कर तब से मैं सोया हुआ हूं।

छित श्रोनित छिछै सुतन[1]। सुतन लागि चष दून॥
जनों अमर पूजहि अमर। बर बंधन परसून॥
छं० ॥ ४६१

सुकरि ग्यान स्तुतौ सुमरि। हिय धरि ध्यान गुविंद॥
मंद हास मंडिग बयन। कहि कविंद[2] कविचंद॥
छं० ॥ ४६२

तल वैतल धुक्किय धरनि। कारस चक्क लिय धाय॥
सुर नर नागनि बंधि घन। भै भग्गै अकुलाइ॥
छं० ॥४६३

चरन नीच उंचिय अवनि। कमट पिट्ट दर नाग॥
चकित अट्ठ द्रिगपाल कुल। सुष चिक्करि भै भाग॥ छं० ॥४६४
प्रलै जलह जल हर चलिग। बल बंधन बलिचार॥
रथ चक्कह हरि कर करिय। परि पर बत परतार॥
छं० ॥ ४६५

(१) ए० कृ० को०--सुवन। (२) ए० कृ० कों०--कहिद।

## वीरभद्र की सुसुप्त अवस्था का भयानक भेष।

भुजंगी ॥ धरे ध्यान हूतौ बली वीरभद्रं । मनों पेपि आकास विद कविद्रं ॥
हय जोय एकं चार चक्र एकं । प्रलै कोल सज्यौ मनों ईस वक्र ॥
छं० ॥ ४६६ ॥

भुञ भार भार सुभार सुनेन । दिसा रत्त अरविंद सवै सवैन ॥
सपा भीर हूई धर भार भान । चिपा छत्र छची न छनी दिदान ॥
छं० ॥ ४६७ ॥

भ्रिगू पत्ति जान्यौ सु तान्यौ धनुक । करो हन जानौ सुतानौ पिनक॥
जुरी डंड षंड पिता माहि मुक्क्यौ।तुमैं जानि षंड परा काम चुक्क्यौ॥
छं० ॥ ४६८ ॥

रज ताल बीछौ रथ वधि उच्च । सिध सस्त्र कढ्ढौ धरा पारि नच्च
महारेथ्थ सारथ्थ पारथ्थ पान । लघु लाघ विद्या सुपूजै गियान ॥
छं० ॥ ४६९ ॥

गुन दिठ्ठ लोन[१] जुधानं धरान । क्रिपाल क्रिपाकी क्रिपाके निधान॥
सुप तो मुकद मुकत्ती प्रसाद । प्रतग्या प्रमान केली क्रांति वाद ॥
छं० ॥ ४७० ॥

अभेद सरीर द्रस तोपि नैन । क्रित लोक सोक भय भै अभैन ॥
क्रित पुन्य पुब्ब न जानौ गुसाईं । ग्रसै कोल व्याल भए को सहाईं ॥
छं० ॥ ४७१ ॥

दूहा ॥ मैं दिठि दिठ्ठि निहट्टि हरि । धरि मिट्टिय निज निंद ॥
जिहि सुकज हूरति हियै[२] । बिसरि जाइ तेगंद ॥
छं० ॥ ४७२ ॥

## कवि का वीरभद्र से कहना कि आप हमारे राजा की सभा मे चलकरे सलाह सुनिए क्योंकि आप तीन काल की जानते है।

कहन चंद उद्दिम कियौ । सुनन वीर धरि कान ।
भापा सब्ब परप्पहु । नव रस सब्ब सुरान ॥ छं० ४७३ ॥

(१) को तोन। (२) ए कृ को तिहिजिये।

तुम भवस्य जानहु सकल। अकल अपूरब बत्त ॥
सुमत बैठि सामंत सब। सुनहु तौ कहुं कवित्त ॥
छं० ॥ ४७४ ॥

कवित्त ॥ अगह मगह दाहिमो। देव रिपुराइ पयंकर ॥
कूरमंत जिन करौ। मिले जंबू वै जंगर ॥
मो सहनामा सुनौ। एह परमारथ सुझझै ॥
अष्पै चन्द बिरद्द। बियौ कोइ एह न बुझझै ॥
प्रथिराज सुनवि संभरि धनी। इह संभलि संभारि रिस ॥
कैमास वलिष्ट[1] बसीठ विन। म्लेछ बंध बंध्यो मरिस ॥
छं० ॥ ४७५ ॥

दूहा ॥ सभा वत्त इह चंद कहि। सुनिय वीर धरि कान ॥
राजन मन अदेस धरि। जु कछु बिद्धि निमान ॥
छं० ॥ ४७६ ॥

## वीर का जंभाई लेकर उठना और पृथ्वीराज की सभा में जाकर बैठना तथा सामन्तों के नाम पूछना।

कवित्त ॥ सुनिय बत्त कविचंद। वीर अदभुत्त मंनि मन ॥
एह वत्त आचिज्ज। सूर सामंत कहिय जन ॥
उठु वीर करि जंभ। अंग मोरिय उत्तानह ॥
जाय बयट्ठौ पास। सूर सामंत सभा महि ॥
पुच्छी सुवत कविचन्द सों। अहो चन्द बरदाय सुनि ॥
लै नाम सूर सामंत सब। मोहि दिषावहु मंत गुनि ॥
छं० ॥ ४७७ ॥

## कवि चंद का सामन्तों के नाम बताना और जामराय यद्दव का कहना कि कैमास के मरने से मुसलमानी दल सहजोर हो गया है।

इ जैत राव चामंड राव। इह देव रा बग्गरिय ॥

(१) ए. कृ को बासिष्ठ.।

इह वलिय राव वलिभद्र। राम कूरभ सभरिय॥
इह पीची राव प्रसग। जाम जादो भर भष्पिय॥
रवनि[1] राज पहु प्रान। साम दानह धर रष्पिय॥
सामंत मंत कैमास विन। वल वध्यौ सुरतान दल॥
सामंत सिघ दुज्जन सया। दया न किज्जै काल पल॥

छ०॥ ४७८॥

## चामंडराय का कहना कि गत पर सोच क्या, जो आगे आई है उस पर विचार करो।

कहै राव चामंड। जाम जदों सुनि वत्तिय॥
गत्त सोच जिन करौ। सोच भग्गै वल छत्तिय॥
सुष अंतर दुष होइ। दुषह अंतर सुष पाइय॥
सुष दुष वध्यौ जीव। जीव वध्यौ मन गाइय॥
मन स्वामि भ्रम्म वध्यो रहै। स्वामि धरम वधिय मुगति॥
सा मुगति वध सुरतान दल। मथिन सूर कढ़ौ जुगति॥

छ०॥ ४७९॥

## जामराय का कहना कि तुम्हारी तो अकल मारी गई है इधर देखो सौ में से सात वाकी है।

पुनि जंपै जद्दो जुवान। चामंड राव सुनि॥
तुम पग लग्गो लोह। लोह लग्गै गत मत[2] हनि॥
साम दान अरु भेद। वका तौ काक करिज्जै॥
काक वक भरि होइ। वक भर भूपति छिज्जै॥
सुरतान षान षुरसान पति। दल वद्दल पावस मनो॥
प्रथिराज साथ सामंत सौ। तिनमहि छह सतह गनो॥

छ०॥४८०॥

## चामंडराय का वचन।

तब जपै चामंड राइ। जादो जम वत्तिय॥

(१) ए० कृ० को०—वरनि।　　　　(२) ए० कृ० को०—मत्तानि मतानि।

हम पग लग्गो लोह। लोह लग्गो गत मत्तिय ॥
जौ तो सूं तूं कहै। तो राज को काज विनासै ॥
अद्ध रयनि उठि जाहि। करै दुज्जनपुर वासै ॥
हम पगनि बहुरि बेरी मरौ। लरि न मरैं जहों कहै ॥
जहं जहं सुदैव कुल संसवै। तहं तहं पंजर पुरस है ॥
छं० ॥ ४८१ ॥

## बलिभद्रराय का बचन।

तब कहै राव बलिभद्र। काम कूरौ मंतानिय ॥
सबलों सों संग्राम। राज भज्जै राजानिय ॥
कहं कहां को ढोलरै। ढाल ढोरी ढुंढारी ॥
कूरंभा ऊपरें। डाढ़ ढिल्ली उच्छारी ॥
औरैं सुमुष्ष अंसर उरी। मन साषी जानैं जनां ॥
असुमेध जग्य यौ है तनौ। जनमेजै वरज्यौ घनां ॥ छं०॥ ४८२॥

## रघुवंश राम का रात्रि को धावा करने की सलाह देना।

बर बीरह रघुबंस। राम रति वाह उचारिय ॥
जीव संक छची अग्ग। मिलि जु संकर पह सारिय ॥
आगैंही इहि बंस। बाच दिठ मरनह डिठ्यौ ॥
सांम अग्ग समलोह। अजै गिरि में रचि गढ्ढौ ॥
तुट्टै कमन्ध उट्ठै धपिग। बिपथ सीस हंकारयौ ॥
प्रथिराज संग बन्धौ मरन। परिय नृपति अरि धारयौ ॥
छं० ॥ ४८३ ॥

रे गुज्जर गांवार। अब्ब तजि सज्जि सुमंतं ॥
मोहि ईस आसीस। लागि अंगन रवि रत्तं ॥
मरन सोय अरि हरन। सेन साहाब सबन मथ ॥
भान रथ्थ षंचि है। देव देषै सु सक्कि रथ ॥
भारथ्थ थंभि रष्षै अरी। रतन रष्षि बर रतन लजि ॥
चहुआन आन सुरतान सों। सामर[1] सजि लज्जी बरजि ॥
छं० ॥ ४८४ ॥

( १ ) ए. कृ. को.-सागर।

## बलभद्रराय का बचन।

फिरि उच्चरि कूरंभ। तत मतह उच्चारिय॥
जै पुब्बह बन्धान। टरैं सनबन्ध न टारिय॥
व्यास वचन जनमेज। सत्त जानी असत्ति करि॥
कूम बन्धन पै आहि। मन्ति आयौ सुभ ढि धरि॥
आचिज्ज हरिय उत्तर दिसा। मद्धे बडवानल बिसहि॥
वरजयौ सत्त वचननि तबै। तात जानि नाही असहि॥
छं०॥ ४८४॥

सुनि अचिज्ज है हेरि। राज स मुह उच्छाइय॥
हरि दिष्षौ मनु फिरैं। जग्य बड वाजि वसाइय॥
वड वन्धा करि वन्ध। उच उंवी जु सेमेरी॥
व्यास वचन करि असति। जग्य जपन कहि फेरी॥
सोइ जग्य कियौ पहु पडकुल(१)। तरुन वीर वभन्न वरि॥
सनमध जीव जुड्ह सुगति। सो न टरै टारीय टरि॥ छं०॥ ४८५॥
दूहा॥ ए उदार लज्जिय सुजल। कवि वृधि उठ्ठिय आस॥
मरन सुलज्जी व धयौ। जपि उदार प्रयास॥
॥ छं०॥४८६॥

## रामराय वडगुज्जर के वचन।

कवित्त॥ कहैं राय रामदे। राइ रावत अज्जून॥
हैं हथ्यौ नौसाज। राज(२) लद्दौ पज्जून॥
सामता उभ्भार। जुद्द अथ्था सथ्थानौ॥
सौ अग्गानौ सट्ठि। सट्ठि आनौ पगानौ॥
म्हैं गामी गुज्जर गहिलया। ह साई ह साइया॥
रतिवाह देहु सुरतान दल। रपि राजन लगि पाइया॥
॥ छं०॥ ४८७॥

तुम भोरे भीमकैं। रत्ति सोमति ज्यो जित्तिय॥
ज्यौ दुज भोरे अव। धाय धत्तूरस पत्तिय॥

(१) ए० कृ० को० पहुपग कुल।　　[२] ए० कृ० को० रात।

आसामी असपत्ति। लाष कुरकार[1] चढाइय ॥
हस्तीनी चिक्कार। फटै रासभ उरझाइय।
पुंडीर राव भग्गौ भिरां। जे सुरतान बंधाइया ॥
आभंग जंग[2] अनभंग भर। ते कनवज्ज जुझाइयां ॥ छं० ॥४८८॥

## चामंडराय का रामराय को व्यंग बचन कह कर हँसी उड़ाना।

दै गारी गुज्जरह। राय चामंड कहानौ ॥
ए जादों कूरंभ। जिय न बंछै सु सदानौ ॥
षीची राव प्रसंग। चोर बंधे सुपुराना ॥
ते वीरंग बिडार। डाक वज्जे उम्भाना ॥
गोयंदराज बोला बरै। महिल केलि कलपंत किय ॥
पंजाब पंच पंचह सुपथ। जात गात रष्यौ सुजिय ॥
॥ छं० ॥४८९॥

दूहा ॥ लछ बल छुट्टे पंग पहि। सत छह छचनि छच ॥
समर सगण्पन देव तन। कहौ न मुह भरि तच[3] ॥
॥ छं० ॥ ४९० ॥

## सब लोगों का हँसना और बलिभद्रराय का रावको धिक्कारना।

कवित्त ॥ तब सुराव बलिभद्र। हथ्थ जद्दों दै धारिय ॥
बड़ गुज्जर दाहिमा। बोल लगै अधिकारिय ॥
को सेवक को सांई। कोन भर धर किन षाइय ॥
केहुं ना घर जरै। हाससे कैको आइय ॥
सनमंध राय सगपन कियौ। पच्छै को केही कहै ॥
सहगवन राज सुरपुर करै। ढोली कछु वासन लहै ॥
॥ छं०॥ ४९१ ॥

[१] ए० कृ० को०-साकुर। [२] ए० कृ० शो०-बुज्झ।
[३] ए० कृ० को०-वत्त।

## रामराय यादव का चामड की चिध्धी उड़ाना।

तब कहै जैत पवार। साम भ्रम्मह इन जानिय॥
कारन अग्गै द्रौपदी। चीर दुस्सासन तानिय॥
पिता दोष जान्यौ न। सेव अंगद घनमडिय॥
बध दोष बेगी प्रमान। राव चामडह छडिय॥
जो दोष सामि तुछ उप्परै। काम दुप्प बहु कर॥
परसग राव पीची सुनै। मुकि राज छडिय बर॥
॥ छ० ॥४९२॥

## चामंडराय का गुस्से होकर जैतराव की तरफ देखना।

दूहा॥ चिसल तेज लग्गी बिभुअ। चपरता हवि जान॥
जैत राव वरजो इन्हैं। इकटिह देलवियान[१]॥
छ० ॥ ४९३ ॥

इन कठन दिल्लिय नगर। इन कठन लगि राज॥
इन आवध काढै न्रपति। साहि आज की काज॥
छ० ॥ ४९४ ॥

## जैतराव का दोनों के शान्त करके राजा से कहना कि लोहाना से पूछिए ?

कबित्त॥ राज काज पामार। सिघ उच्चार वार तिहि॥
हो जादो जामानि। वलिय बलिभद्र वार इहि॥
वह गामी गामार। राम रति वाह सुजपै॥
ससि पडौ पुरसान। अधर गुज्जर ग्रह जपै॥
न्रिधात पात भज्जै सयन। गहन राज रवि उग्रहै॥
आजान वाह पुच्छौ न्रपति। स्वामि भ्रम सिर न्रिब्रहै॥
छ० ॥ ४९५ ॥

## लोहाना का कहना कि जहा रावलजी उपस्थित है वहा और कोई क्या कह सकता है।

तब लौहानौ आजान। वाह वह वह वक्कारिय॥

[ १ ] मे एक टह दिपालेया पान।

समर सिंघ रावर। समुष अग्गै हक्कारिय॥
तुम सुधरम राजन। अनेय लज्जा अधिकारिय॥
जो अमंत सामंत। ताहि मंता उत्तारिय॥
दस लष्ष भष्प सुरतान दल। तनु तुरंग उत्तंग वर॥
रुधि मंस अस्ति बस प्रान तुम। कन पिसान दृपहि सुकर॥
छं० ॥ ४९६॥

## पुनः लोहाना वचन।

तब चिचंग नरिंद। चिंत चिंता चिंतोनी॥
भव भविष्य निम्मयौ। ब्रह्म जानै न बिनानी॥
तुम अजाब अंगवनि। जंग सुरतान विचारिय॥
रत्ति बाह दिन बोह। कलह केली सु सुधारिय॥
सुभ थान प्रान पतिसाह कौ। राज पान संमुह लरै॥
बत्तीय बिकत्ति जंपै सुकवि। बहसि बहसि बुल्ल्यौ बुरै॥
छं० ॥ ४९७॥

## चामंड राय बचन।

कहै राव चामंड। अस्ति कर दुष्पिन सागर॥
काली कर दुष्पैन। रकत वर जोगिनतावर॥
इन्द्र आदि दुष्पैन। पंक्ष प्रव्वत्त प्राहारै।
चंद हथ्थ दुष्पैन। गुड्ड तारक्क वीचारै॥
थक्कैन हथ्थ वर करन सुत्र। मंस काज विभ्भूत बर॥
संग्राम काम कारन भिरन। सो न थक्कै रजपूत कर॥
छं० ॥४९८॥

## पृथ्वीराज बचन।

पहुमि ईस पलटौस। रोस तजि रहसि विचारिय॥
प्रिथा कंत सोमेस। तनं हँसि हँसि दिय तारिय॥
निसा अद्ध वत्तरी। देव कंदल नहि पिष्पै॥
हम मनुष्य तन रूप। कित्ति कहि कहि कह भष्पै॥
धवली सुरेंन धवली दिसा। धवल कंध सनमुष लरहि॥

सोमेस आन सुरतान सो। जौ न जुद्ध इत्तौ करहि ॥
छं० ॥ ४९९ ॥

## लोहाना आजान बाहु वचन।

अद्ध रयन अतरिय। जाम जामानि भतारिय ॥
सामंता रौ साथ। अरध चढि[1] अरध उतारिय ॥
मुक्कि बान कम्मान। तुग तरवारि कटारिय ॥
हथ्थ[2] घल्लि सिर मडि। रुद्र लोह उचारिय ॥
आजान बाहु इम उच्चरै। बावारौ लबौ भुआ ॥
प्रथिराज काज इक्कै सरै। पै चित्रकोटि रावल दुआ ॥
छं० ॥५००॥

## प्रसगराय खीची वचन।

विहसि राव परसग। पिज्जे पीची चमरालिय ॥
राज नैन दिय सैन। वयन बुल्ल्यौ बढारिय ॥
रे गुज्जर रे जैन। अरे चावड राइ सुनि ॥
राजादो क्रूरभ। बलिय बलिभद्र सीस धुनि।
सुरतान छच अनछ्च करि। राज सीस छचह धरो ॥
इह समर सिध रावल सुनै। जौ न जुद्ध इत्तौ करो ॥
छं० ॥ ५०१ ॥

## चामड राय का वचन।

पिभ्भयौ राव चामड। चित्त लग्गि चय भृत्र वरा ॥
अवर मत्त सामत। बोल बौलै ति मत्ति धरा ॥
राज मद्द धन मद्द। मद्द जोवन धन धारौ ॥
सवै मद्द उत्तारै। यग्ग सुरतान सुभ्भारौ[3] ॥
जे होय सूर सूरह सुबर। निपन सूर जुद्ध जई ॥
बोले न बैन समझे घन। सग्रामह अरि हकई ॥

छं० ॥ ५०२ ॥

(१) ए० कृ० को०—चढ। (२) ए० कृ० को० हाथ्थ वघ गर घल्लि।
(३) मो० सूपारी।

बरहमंड चामंड । षग्ग उर्चरिग मंत मह ॥
षग्ग मग्ग अन दग्ग । अप्प स्वामित्त रत्तरह ॥
उभरि साहि बिधि बद्ध । छिनन इत उत बर बज्जै ॥
टरै न द्रिग टारंत । बीर गाजै धर गज्जै ॥
नर मंत देव मंडल मुषह । सुषह सद्ध अध अद्ध हुअ ॥
बर बरै बीर दाहर तनौ । रहति चंद मन्नेति धुअ ॥
छं० ॥ ५०३

## जैत प्रमार बचन ।

कहै जैत पामार । बार बिग्गरी तुम्हारी ॥
कही सुनी चामंड । जाम जद्दों अधिकारी ॥
अप्प पान तोलियै । सेन सुरतान निहारौ ॥
मवन मंत चुक्कियै । धरम छत्रौ जिन हारौ ॥
सर बर सुबीर[1] संभरि धनिय । मुहि प्रतीत राजन तनी ॥
जै अजै भाग भूपति बढ़ै । पै चढ़ै धार धारह धनी ॥
छं० ॥ ५०४

## गुरुराम प्रोहित का बचन ।

तबै कहै राम गुर राज । सेन तोलौ राजानी ॥
सुनौ सूर सामंत । मंत कलहंत प्रमानी ॥
किं जानै किं होय । सूर उट्ठै ढिल्लानी ॥
उतराधी उत्तरै । जाय संमद साहानी ॥
भज्जै भरम्म चहुआन कौ । मंत मफ्फ कलहंत भौ ॥
जानहि न जुद्ध बंभन मरन । इन महि छुट्टिय सग्गभौ ॥
छं० ॥ ५०५ ॥

## देवराज बग्गरी बचन ।

देव राज बग्गरी । बीर बीरह बरु बंध्यौ ॥
करौ जु कोइ करि सकै । साम दानह मिलि संध्यौ ॥
मोहि राज प्रथिराज । काज केवल कलहंतिय ॥

( १ ) मो.-रस वर सुवर

जन जोर सुर सारि। सार भग्गै रहि ततिय॥
जीवन हथ्थ तुम सथ्थ सुर। तनक लाज दुहु भुज धरौ॥
मो बुझ्झि जुझ्झि समुह लरौ। न लरौ तौ फुनि पच्छै मरौ॥
छं० ॥५०६॥

## गुरुराम वचन।

कुसुमै जुध कीजै न। सार भर धार भिरै कस॥
अजै होत अरि हसै। विजै सदेह देव बस॥
ता कारन घर घेरि। भिरत जुटि प्रथम जोरी॥
इन बात करत कुढंग। मूल वहुरतर फोरी॥
गुरु राज राम इम उच्चरै। समर सिंह प्रथिराज प्रति॥
धर साम दान भेदह रहैं। जु कछु करौ सो मंत मति॥
छं० ॥ ५०७॥

## पृथ्वीराज वचन।

तू कुपट्ट दुजराज। राज राजन क्रित कथी॥
जुद्ध रूप पुर प्रथम। जुद्ध करि जुद्ध निकथी॥
वहू जाइ भर जीय। सुकति कित्ती भर[1] अग्गा॥
सोइ जब सुह भोगवै। चिहुट चीर जिम लग्गा॥
कायरन काज आवै वसुह। वसुह न काइर घर रहै॥
ज्यौ वसुरत्ती सुर सूर सुआ। त्यौ राजा वसि इल रहैं॥
छं० ॥ ५०८॥

## वीर माल्हन वचन।

समुह वीर समवीर। मत माल्हन इह सारिय॥
राज समुह रासलह। दिठ्ठ सूरति सचारिय॥
सुमन जेम जन महै। क्राम गोरिय गुर ढिल्लन॥
इअ अजथ्थ मन मत्त। टरहु जीवन कलि पिल्लन॥
अनुचरहु धरम चहुआन रन। मन सुसाहि साहाव सम॥
दुरजथ दुराय छुट्टन सुगति। निय नियान पुट्टै सुदम॥
छं० ॥ ५०९॥

(१) मो॰ भग

## गुरुराम वचन ।

बहसि गुज्जर परिहार। जियन जुग तत्त बिचारिय ॥
सुभट मंत जानहु न। राज भंजै पचारिय ॥
मत पष्षै कैमास। जुद्ध बंध्यौ सुविहानं ।
बिरद मंत मंतयौ। सबर अरि तजि सुरतानं ॥
जप होम मंत्र बलिदान तप। दुष्ट ग्रहं ग्रह टारियै ॥
चौरासि जीव भोगै मनिछ। सो जीव मत्त विन डारियै ॥
छं० ॥ ५१० ॥

## राम राय रघुवंसी वचन ।

सुनि गुज्जर गांवार। राम उच्चरै सत्ति बर ॥
सर पुट्ठै गा हंस। अद्ध पिष्पियै अधा धर ॥
दै अचार कुल अधम। राम रोगौ नह बुझ्झै ॥
ताव जुरा धृत देइ। कित्ति अन कित्तिय सुझ्झै ॥
सुरतान सेन कित्तक बहन। अरु कित्ती कुल भंजियै ॥
पारथ्थि राव रावल सुनै। जिन कित्ती ते लज्जियै ॥
छं० ॥ ५११ ॥

## आल्हन परिहार वचन ।

परसि अमत परिहार। गुज्ज गांवार बात सुनि ॥
जनम लोभ इह जानि। कित्ति मंडियै तनह पुनि ॥
जु कछु जंत निम्मए। कहै सब माया मेरी ॥
माया मेरी कहत। निमुष चलतें नह हेरी ॥
सो मित्र नंद अप्पन मुगति। जुगति मोह भंजै गिरै ॥
भोगवै दुष्प जीवै बहुत। कहौ जु कछु जिहि उव्वरै ।
छं० ॥ ५१२ ॥

## प्रसंगराय खीची वचन ।

पुनि कहै राव परसंग। बिहंसि बुल्ल्यौ चमरारिय ॥
इनहि सूर सांमंत। बार बेरह नह[1] झालिय[2] ॥

(१) ए० कृ० को०—हरन। (२) ए० कृ० को०—डालिय।

विषम दोह लग्गी प्रमान। रति वाह करिज्जै॥
अजहु हमे संग्राम। फेरि सुरतान गहिज्जै॥
रष्षनह राह ज्यौ उडगनह। सयन चंद चँपि चंद गहि॥
ग्रह भजन भरम जामन मरन। कित्ति काल कूटी फुरहि[1]॥
छं०॥ ५१३॥

सुनि सुमत सामंत। सुचिय बंधवति पुत्र सम॥
साम अग्गि गुर मंच। तत्त जानौ सु छुट्टि भ्रम॥
सहस धीर ज्यौ सूर। सहज लग्गीत ग्रहन[2] वर॥
वुद्धि[3] पराक्रम बंध। सुरन अप्पौ राजी वर॥
चित्रंग राव रावल समर। समर मोह ग्रह जस छुटी॥
कविचंद छंद इम उच्चरै। यों अवाज सम्मर फुटी[4]॥
छं०॥ ५१४॥

## देवराज वग्गरी वचन।

दूहा। देवराज जंपि जैत सों। तुम जानौ सब तंत॥
उहि दिन वहु जित्तेरवंद। इहि दिन इह गत मंत॥
छं०॥ ५१५॥

कवित्त। एक सुदिन सामंत। साहि गोरी गहि बंध्यौ॥
एक सुदिन सामंत। पग जग्गह घर रुंध्यौ॥
एक सुदिन सामंत। चाय चालुक्क विडार्यौ॥
एक सुदिन सामंत। राज रिनथंभ उधार्यौ॥
दिन एक स्वामि सामंत कौ। मत छंडि कलहंत रजि॥
मुष लोकि लोकि जीवंत जरिय। घरिय षट्ट घरियार वजि॥
छं०॥ ५१६॥

सब सामंत अमंत। सुनिय वोल्यौ गिरवर पति॥
अहो सूर सामंत। अंत कालह विगरिय मति॥
अप्प अप्प मुष चवै। भेद अंतर गति मंडै॥

(१) ए० कृ० को०—लुराहि। (२) ए० कृ० को०—ग्रहत।
(३) ए० कृ० को०—वहत। (४) ए० कृ० को०—पुटी।

इहै अष्टम अत होय। अहित दित दोऊ पंडै ॥
तुम करहु मंत एकंत मिलि। जुड्ड अग्ग छत्रपत्ति छिति ॥
जानौ न और उपजै न कछु। इहै पंथ आदिहि विगति ॥
छं० ॥ ५१७ ॥

दूहा। समर समर बत्ती सुनी। हुए सबै मति एक ॥
इह जुगिंद अग्या दई। ग्रहैं लरन कर तेक ॥ छं० ॥ ५१८ ॥

## सामंतों की बात सुन कर रावल जी का किंचित रुष्ट सा होना।

कवित्त। जुड्ड मंत सामंत। थपिय चहुआन प्रान धन ॥
सबै सूर सामंत। चिंत लागै सु जोर मन ॥
मुष्ष तेज असहेज। नेंन नंचै सु सूर रस ॥
उड्डलोक आपेष। अग्ग अम्मैव स्वामि तस ॥
सा लष्षि अष्षि गिरि चित्रपति। दुसह काल कारन धर्यौ ॥
सनमंध सगप्पन जानि जिय। सुअन सोम प्रति उच्चर्यौ ॥
छं० ॥ ५१९ ॥

## सब सामंतों का कहना कि जो कुछ रावल जी कहैं सो हम सबको स्वीकार है। रावलजी का कहना कि कुमार रेनसी को पाट बैठाल कर युद्ध किया जाय।

पद्धरी। उच्चर्यौ इष्षि दष्षिन नरेस। मन्नेव विषम क्रित काल एस ॥
थंभ्भ्यौ भेव अंतर उरेव। जग्गयौ बीर दैवात देव ॥
छं० ॥ ५२० ॥

दिल्लीव बंध बंधौ सु पथ्थ। रष्षहु कुमार भर रेन सथ्थ ॥
समरे वत्त सा संभरेस। मन्नेव मत्त हित्तं हरेस ॥
छं० ॥ ५२१ ॥

बोल्लयौ राज ज्ञामानि ताम। साहाब अव्व बल बिषम काम ॥
आरिष्ट इष्ट सोचहि अनंत। मडौ बधिग्ति पच्छेव मंत ॥
छं० ॥ ५२२ ॥

जपी सुवत्त रावल सहित्त । सची सुसोय सुम्मा सुमित्त ॥
सुम्मान ग्यान जोगिंद राज । त्रैकाल ग्यान सुभझ्झै सुभ्राज ॥
छं० ॥ ५२३ ॥

त्रयगुन अतीत बुझ्झै त्रिलोइ । जग तत्त मत कारन सुजोय ॥
वैदेह जेह वैदेह अप्प । पग्गाह सुबुद्धि सुव गग तप्प ॥छं०॥५२४॥

ब्रह्मंड पिंड बुझ्झै पुरान । पट दुम्म दुम्म विद्या विनान ॥
आगम गम बुझ्झै गुनाह । बुझ्झैव ग्यान मग्गा अथाह ॥
छं० ॥ ५२५ ॥

अवधूत राइ गोरष्य ग्यान । नर लोइ देह देवग जान ॥
सनमध सगप्पन अप्पनेह । जप्यौ सुकित्य कारन्न तेह ॥छं०॥५२६॥

इम हीन आउ सोमत सूर । बुझ्झैव पच्छ मडी समूर ॥
रष्यौ सुपच्छ रैन समुझ्झ । रष्यहि सु देस दिल्ली सु गुझ्झ ॥
छं० ॥ ५२७ ॥

उच्चर्‌यौ ताम जादो सुजाम । धनि मत्ति गत्ति चहुआन ताम ॥
रष्यौ सु इह भर पच्छ काज । थभै सुदेस रष्पै सुलाज ॥छं०॥५२८॥

जिहि पुत्त एक सा पुत्त ग्रेह । थभै सुराज कुल वट्ट तेह ॥
विन पुत्त जेम देवल अथभ । ढहि परै भिन्न भिन्नह अचभ ॥
छं० ॥ ५२९ ॥

विन पुत्त पच्छ जानै न नाम । सुभ क्रम धम्म को करै काम ॥
देवत देव देवीन लोक । मागत पुत्त विन सबे फोक ॥
छं० ॥ ५३० ॥

तिन काज राज इह मतौ मन्नि । चित्रग राज जपै सु धन्नि ॥
छं० ॥ ५३१ ॥

## पृथ्वीराज का रावल जी का वचन मान कर जैतराव के ऊपर कुमार का भार देना ।

कवित्त । सुनिय बत्त चहुआन । हित्त आमित्त मन्नि मन ॥
पहु चित्यौ पामार । छोनि[२] कुम्मार लाज तन ॥

[१] मो०-चित्त　　　　　　　　(२) को०-छोर ।

मंत गंठि मन संठि। जैत रष्षहित राज रह ॥
घरिय होय साधीय। अप्प गंभीर धीर तह ॥
सनमुष्ष आय सिर नाय करि। कहि राजन परसंस करि ॥
राषहु सुराज ढिल्लिय सुथल। राज चित्त जानहु सुपरि[1] ॥
छं० ॥ ५३२ ॥

सो संभरि ढिल्लीस। जैत अप्पह आभासिय ॥
करिय कित्ति विधि नीति। रीति राजंग रहासिय ॥
रयन पान संग्रहौ। देस सिर भार सुधारौ ॥
रष्षहु रज चहुआन। प्रीति अप्पा प्रतिपारौ ॥
उच्चर्‌यौ गरुअ पामार गजि। पग्ग सीस आयास सजि ॥
आरत्ति नेन श्रुति बेन तन। उहसि रोम मुछां उसजि[2] ॥
छं० ॥ ५३३ ॥

## जैतराव का राजा के प्रस्ताव को अस्वीकार करना।

तबै कहै जैत पामार। अहो ढिल्ली नरेस सुनि ॥
अज्ज कज्ज मोकंध। रेन कारन्न आनि गुनि ॥
आदि छच तुम सीस। अज्ज सिर सुक्क्‌ह्न कित्ति पल ॥
भर गोरी गरुअत्त। करौं उभक्‌झार झार दल ॥
संचरो संक्‌ह्न बिंबे बहरि। विधि कारन मो कंध दिय ॥
को करहु बंध संधहि सकल। मैं जित्त हरि लोक लिय ॥
छं० ॥ ५३४ ॥

## प्रसंगराय खीची और अन्य सब सामंतों का भी दिल्ली में रहने से नाहीं करना तब रावलजी का अपने भतीजे बीरसिंह को राज्य का भार देना और सामंत कुमारों को साथ में छोड़ना।

पद्धरी। सुनि बत्त सच्च संभरि नरेस। परसंसि जैत अप्पह असेस ॥
परसंग राव षीची स बोलि। गरुअत्त गात उत्तंग लोलि ॥
छं० ॥ ५३५ ॥

(१) ए० कृ० का०—सुपरि। (२) ए०—उसामि।

तुम धरौ पानि कुम्मार रेनि । रष्यौ सु रज्ज कज्ज हत्ति रेनि ॥
बोलयौ ताम पीची सुगाजि । उभ्मेर अग्ग सूरत्ति भ्राजि ॥
छं० ॥ ५३६ ।

जित्तौ सुलोक सुरपत्तिराज । उद्धरौं सीस पग स्वामि काज ॥
कूरंभ राव बलिभद्र बोलि । पामार सिंघ ओढे सु ओलि ॥
छं० ॥ ५३७ ॥

जादव सुजात आरज कमध । आभासि कहिय न्रप कारु बध ॥
उभ्भरे सोथ भर च्यार भार । गज्जेव गेंन असि सद्द झार ॥
छं० ॥ ५३८ ॥

जित्ते सुलोक जे उद्ध उद्ध । सज्जै विलास सुरतरु निरुद्ध ।
जे जे सुराज आभासि सूर । जपैव भेव तेते करूर ॥
छं० ॥ ५३९ ॥

अति दुमन देखि जंगल नरेस । चिंत गराव चिंते सहेस ॥
निज बंधु सुअन बरसिंघ बोलि । सूरत्त गहर जिन लाज तोलि ॥
छं० ॥ ५४० ॥

रष्ये सुभट्ट सै सत्त तथ्थ । सूरत्त धत्त सग्राम हथ्थ ॥
सह रष्यि पोस रेंन कुमार । बधेव बंध सारज्ज सार ॥
छं० ॥ ५४१ ॥

ईसरह दास सुअ कन्ह सादि । कामधज्ज वीर चंद्रह सुवादि ॥
कैमास सुअन परताप मानि । सुअजैत करन आभासि आनि ॥
छं० ॥ ५४२ ॥

सामंत सिंह गहिलोत गानि । परतोप सुअन परताप जानि ॥
जयसिंह मदन सुअ बोलि बदि । परिहार तेज सूरत्त नदि ॥
छं० ॥ ५४३ ॥

आभासि सब्ब परसस किन्न । गुन जपि प्रथक उचान भिन्न ॥
रष्यै सु पान रेंन कुमार । बाजे अनंत बज्जे उदार ॥
छं०॥ ५४४ ॥

हय दोय दोय दिन्ने सउच । राषे सु सब्ब भर राज सच ॥
छं० ॥ ५४५ ॥

## यह समाचार सुन कर कुमार रैनसी जी का युद्ध में जाने के लिये हठ करना।

कवित्त। तब सुनि रैन कुमार। पच्छ रष्षै राजानं॥
पंच पथ्थ कै काज। मोहि ढिल्ली धरवानं॥
इंद्रपथ्थ तिल पथ्थ। पथ्थ सोवन पानीपथ॥
बाग पथ्थ धर काज। और रष्षै सामंत सथ॥
छचीन ध्रम्म धर राज सुनि। जौ आपन अनकन करै॥
हरै जनंम मानुष सुपति। अरु निहचै नरकह परै॥छं०॥५४६॥

## पृथ्वीराज का कहना कि पिता का वचन मानना ही पुत्र का धर्म है।

दूहा। तब राजन बोलै सुपुत। आदि ध्रम्म सु विचार॥
पिता वाच मानै सु सुन। ते धर राषहिं सार॥छं०॥५४७॥

## कुमार का योग लेने के लिये उद्यत होना परंतु राजा और गुरु राम और कवि चंद के समझाने से चुप रहजाना।

भुजंगी। तबैं जंपि तामं सुरेनं कुमारं। सज्यौ साथ राजंगं जगं सुभारं॥
पिता देव सेवं[2] सुसेवं विरंची। न चुकै तनं षचि राजं सु अंची॥
छं०॥५४८॥
करौ चूक सवि लागि राजं सुकाजं। सजौ बन्न मारग्ग बद्री सुआजं॥
जटा बधि लंगोट अंगं तपेसं। महा मोनधारी वधं पंडवेसं॥
छं०॥५४९॥
तपै जाय कासी प्रयागं सुथानं। ग्रहै धोर तप्पं करै धूम पानं[3]॥
इला आदि छची कर्‌यौ छित्ति कामं। रहौ लोभ माया धरे पच्छधामं॥
छं०॥५५०॥
इसी बात कढ्ढैति कै मूढ प्रानी। कही बाद बादै कुमारंति बानी॥
सने[4] उच्चर्‌यौ ताम दिल्ली नरेसं। सदा विद्धि सिद्धी व राजंग एसं॥
छं०॥५५१॥

(१) ए० कृ० को०—रापै। (२) ए० कृ० को० देवं।
(३) ए० कृ० को०—नही मोह कामं पिता राजधानं। (४) ए०—मते।

महाजन्न सारम्म बूझौ विचार । तर बेलि कित्ती चढै भ्रम्म धार ॥
तन रीति आदित्त गत्ती समान । पुन जात अत पुन्न जात आन ॥
छ० ॥ ५५२ ॥

अह सक्रम प्रान सुरतान साथ । सजौ सूर राह चलै कित्ति काथ॥
कहै राज राम गुर पुच्छि दिष्यौ । कवीचंद बानी सुबानी विसिष्यौ॥
छ० ॥ ५५३ ॥

गुर राज बोलै भट चंद सायौ । पिता वाच मानै इहै पुच भायौ ।
अहो आदि माता पिता मूल जान । पछै तीरथ आठ सट्ठ प्रमान॥
छ० ॥ ५५४ ॥

कहै गंग गोदावरी ग्रेह माहै । जिनै मात सेवा पिता सेव ताहै॥
धरा भ्रम्म रापे पिता वाचमानै । ग्रहै राज भार सुर पथ्थ थानै॥
छ० ॥ ५५५ ॥

व पूछित्ति काजै धर्यौ सूर लाजै । अरी आय लागै तबै जुद्ध साजै ॥
तुम काज ढिल्ली गरै लोज आनौ। जबै आय लागै तबै काम जानौ॥
छ० ॥५५६॥

तुम सथ्थ सामंत पुत्र सुभट्ट । सजै भारथ सार ठेलै सु थट्ट ॥
इन वत्त कज्जै तुम पच्छ रष्प । सनौ राज पुत्त न वोलेति भष्प ॥
छ० ॥ ५५७ ॥

## उस समय नाना प्रकार के भयानक अशकुनों का होना और इसके निर्णय के लिये राजा का ज्योतिषी को बुलाना ।

सोइ विद्धि आरिष्टसोचै अपार । धरा व्योम पान तर बन चार॥
धरा धूरि गाजी रहै वारि वाह । रस छोनि सुक्कै दिग दाह दाह॥
छ० ॥ ५५८ ॥

फलत विकालि तर सुम्म नार । स्रव श्रोन धार बन वार वार ॥
गहक्कंत गाजै चहंत चिकार । दिन सद्द वद्दंति फेकी पुकार ॥
छ० ॥ ५५९ ॥

करे मालय धप्पि प्रासाद कोट । प्रतिम्मा प्रतत्ती चलै आस नोट ॥
सुप धोन छोन सनेन प्रचार । प्रती थान छुट्टै अपुट्टी उसार ॥
छ० ॥५६०॥

बहै अम्ब सम्मीर नीरं अपातं। भ्रमै गिद्धिनी चिल्हनी रूप रातं॥
विकंतं सकंतं अनूपं उहासं। घरी गोप जायं गवायं परासं॥
छं० ॥ ५६१ ॥

सिरं दून चेवं अनेवं प्रसायं। नयंनं बयंनं श्रवंनं विथायं॥
बड़ं बागवा चीय माछीष तामं। प्रसंवं सरुंडं अभूतं दुरामं॥
छं० ॥ ५६२ ॥

तनं कंप स्वेदं फुरक्कंत रोमं। मनं भीत रीतं चरं चंच लोमं॥
सु पन्नं दुपन्नं सुदीसै उरानं। लपै सूर सामंत कैलास थानं॥
छं० ॥ ५६३ ॥

महा बुद्धि दैवग्य बुझझै बजामं। जगं ज्योति व्यासं हरी जोति तामं॥
लहै सब्ब जोतिष्य विद्या विनानं[1]। उरं इष्ट भासे सरूपं सन्यासं॥
छं० ॥ ५६४ ॥

दुअं पुच्छि आभासि दिल्ली नरेसं। कहौ अंत आरिष्ट सोचै असेसं॥
कहौ विप्प भा सैंवरा सेव सब्बं। निरष्षै सु कालं दुरासद्द अंवं॥
छं० ॥ ५६५ ॥

## ज्योतिषी का अशकुनों का और ग्रहचाल का फल बतलाना।

कवित्त। तब जंपत जग जोति। व्यास हरि जोति अपारं॥
सुनौ राइ दिल्लीस। तजो मन षेद सुभारं॥
काल व्याल संसार। ग्रसै सब सिद्धि लोक रह॥
करौ न रोस सदोस। हम जंपैं सुविद्धि इह॥
उच्चरै राज प्रथिराज तब। कहौ चित्त छंडैद्र भय॥
आरिष्ट इष्ट सोचहि अनत। हिय हम मानहि अंत षय॥ छं० ॥ ५६६ ॥

हनूफाल। जंपे वतं जगजोति। हरि ज्योति वयासह जोति॥
विधि काल वयाल विनान। सुक मुनिय जान गियान[2]॥
छं० ॥ ५६७ ॥

आगंम आगम विद्धि। अति इष्ट बुद्धिय सिद्धि॥
ग्रहचार वक्र विगत्ति। षिति सयल भेद विभत्ति॥
छं० ॥ ५६८ ॥

(१) ए० को० कृ०—विज्ञानं। (२) ए० कृ० को० ग्यान विनान।

सनि वक्क दिल्लिय देस। सुरभन नयर विरेस॥
अरि ग्रेह कोप्यौ अप्प। सुर असुर मन्नि यदप्प॥छं०॥ ५६८॥
ग्रह विषम तन चहुआन। ग्रह दुष्ट छन्नि छितान॥
हुअ हिंदु युद्ध तुरक्क। रह उच्च सज्जहि ढुक्क॥ छं०॥ ५७०॥
दिल्लीस' गज्जन ईस। सम चल्लहि प्रान पुरीस॥
दिल्लीय के दिन राज। चहुआन रेन विराज॥ छं०॥ ५७१॥
साहाव हूअ सहाव। अति तेज होय सताव॥
करि बदि जीतहि देस। दल जोरि जर अस हेस॥छं०॥५७२॥
सब करहि धरनिय पानि। सजि चलइ कानवज थान॥
नन जुरहि कमध नरेस। सिर करहि गग प्रवेस॥छं०॥५७३॥
पिति जीति गज्जन ईस। सम जरहि दिल्लि सरीस॥
सम जुद्ध जंगल राज। मिलि करहि आमि स आज॥छं०॥५७४॥
सम जग्गि गोरिय जुद्ध। पद रेनि पामहि उद्ध॥
दस एक सवत सट्ठ। सवि अग्ग द्वादस तत्त॥ छं०॥ ५७५॥
ताव तत्तेव समथ्थ। असुरान दिल्लिय तथ्थ॥
एवत्त बुझ्झि कय राज। स सच्चौ करध काज॥ छं०॥ ५७६॥

## ज्योतिषी की वाणी सुन कर राजा का कुपित और क्लान्त चित्त होना और सामंतों को समझाकर कहना की गोविन्द का ध्यान करके अपना कर्तव्य पालन कीजिए।

कवित्त। सुनिय वत्त दिल्लीस। रोस उब्भार अप्प तन॥
मन उदास चितास। कोल मन्निय सु क्रत मन॥
निरषि स्वामि सामंत। ताम पुम्मान स जंपिय॥
अब्ब काल सग्रहै। छोनि इह फेरि न कंपिय॥
रष्षहु सुरेन कुम्मार रज। धरोवध्ध बध्यौ सुभर॥
मम करौ मोह चितौ सुहरि। सजौ स्वरग मारग सुभर॥
छं०॥ ५७७॥

(१) मो०—दिल्लेस।

तब जलद मेघ मंडिलिय। नयन पुंडीरिय सुसोभित ॥
चिसल पीत अंमरिय। गुंज मंजरिय अरोहित ॥
श्रुत कुंडल मंडरिय। मोर पंषरिय सिरोयनि ॥
मुरलि मधुर मुष्षरिय। चक्र वंकुरिय करोयनि ॥
इय ध्यान मंन राजन धरिय। मत्त धत्त पच्छै सरिय ॥
कैलास वास सामंत सथ। कलह केलि रची ररिय ॥ छं० ॥ ५७८ ॥

हनूफाल। वपु स्याम धर मति मेघ। चष पुंडरीक सुरेष ॥
कच वक्र कुंतल लीन। मकरंद जै मुष पीन ॥ छं० ॥ ५७९ ॥
सुक्रीट हार बिहार। तम हरन किरन प्रहार ॥
श्रुत कुंड लेन बिलाल। सक सकल ग्रीव बिसाल ॥ छं० ॥ ५८० ॥
निज नास मोति सुहंद। तिलकं सुसम अति बिंद ॥
तें प्रतिय[1] अमर प्रतीत। रघुवंस राजस रीति ॥ छं० ॥ ५८१ ॥
करि करिय सिंगिनि पानि। मधु मधुर मिष्टित बानि ॥
धरि पुट्टि तूर धनुक। जिय जासि जानि जनुक[2] । छं० ॥ ५८२ ॥

कवित्त। सुमन मयन मंजरिय। रमन षंजरिय बिरंगिय ॥
तिलक अलक जंजरिय। असित अंजरिय द्रिगंमिय ॥
सुश्रित चिसिति अगारिय। चिहुर उगारिय सिरन्निय ॥
सरन[3] हंस झंझरिय। डंड डंमरिय करन्निय ॥
बर बिदुष सुष्ष कह हंकरिय। धरिय भगति दिसि नंजरिय ॥
अद्दय द्रुग्ग पंपं परिय। राज ध्यान उमया धरिय ॥
छं० ॥ ५८३ ॥

दूहा। हरि माया उमया सुहरि। न्रिपवर चिंतिय ध्यान ॥
मन एकंत समंचरिय। प्रति बोधे सब्बान ॥ छं० ॥ ५८४ ॥

## क्रोध और क्लान्त अवस्था में पृथ्वीराजकी मुखप्रभा वर्णन।

कवित्त ॥ अति तरक्क[4] बर तिष्ष। षंभ तिष्षन[5] तररक्किय ॥
बंस अंड विहरिय। मनहु दारिम दरक्किय ॥

(१) ए० कृ० को०—प्रीति। (२) मो०—जनक्क। (३) मो०—रसन।
(४) ए० कृ० को०—तरप्प। (५) ए० कृ० को०—तष्षन।

फनिन परिय फु फरिय। फेन फुकारिय फनिदह ॥
परम उग्र वपु दुर्ग। दिग्ग मुद्दिग दिग अंतह ॥
नर हर अपुब्ब नहपुब्ब पर। दुरद दनुज दारुन दिसनि ॥
जन हेत विघुन्निय अधम उर। रुहिर चंद घुटिय रिसनि ॥
छ० ॥ ५८८५ ॥

नद्दिय भीमह नद। घुम घुमिय अररकिय ॥
अध धकिय धर धरनि। सीस फनपति मुररकिय ॥
पिष्षिय रूप अपुब्ब। सब्ब लोयन बल घट्टिय ॥
अट्टहास टह टह उघट्टि। बरपुंज निघट्टिय ॥
गहि पलय ताहि तिम दुग्गं द्रिग। नर हर तप्पिय तीन पुर ॥
चष्षिय बहहु विहरि नयन। दप्पह चंद दवित्त उर ॥
छ० ॥ ५८८६ ॥

## काल चक्र की प्रभूति और राजा का रेनसी जी को समझा कर उन पर दिल्ली राज्य का भार देना।

वाधा ॥ इह भविष्य बीतय दिलेस। आवरि वीर अंग अस हेस ॥
मनि काल कित कारन रूप। सादैवत्त आदि गति ओप[2] ॥
छ० ॥ ५८८७ ॥

काल दैव देव संहारं। काल मंदिर मेर ढहार ॥
काल जगत जगत्त विलोम। काल सिध साधक न ओम ॥
छ० ॥ ५८८८ ॥

काल अजा जठर हरिवास। काल मानुष इंद्र विनास ॥
काल लंका गढ़ किय पाज। काल दिय भ्रभषन राज ॥
छ० ॥ ५८८९ ॥

काल जादव कुल संहार। काल द्वारिका समुद सिधार ॥
काल जलथल एक पसार। काल कान्ह वडपन्न संघारं ॥
छ० ॥ ५८९० ॥

(१) ए. कृ. को. तवित। (२) ए. कृ. को. सा दैवत आदि गति ओपं।

काल बाल काल वृद्ध । काल जोगी काल सिद्ध ॥
काल सूरिज काल चंद । काल नवै डुंगरी नंद ॥छं०॥५९१॥
काल ब्रह्मा केइ संहारे । काल अह नव नाथिन तारे ॥
मन्नि काल गति उति चहुआनं । आवरि निज मारग कुल कानं[1]॥
छं० ॥ ५९२ ॥

तब सुनि रेन कुंअर कहि सारं । इह गति इह संसार असारं ॥
इतनी बार न बोल्यौ एसं । गुरु भट न्रप तीने सविसेसं ॥
छं० ॥ ५९३ ॥

इह अब काल बयाल गति जानी । ते हम अहै तेग परिमानी ॥
बोलै अग्गर रेन कुमारं । किय परसंस राजगति सारं ॥
छं० ॥ ५९४ ॥

राषहु रयन थान गति थित्ती । जानहु चित्त रीति रज गत्ती ॥
का जानै सज्जी का भज्जी । जग जानै दुज्जर गति लज्जी[2] ॥
छं० ॥ ५९५ ॥

रष्षहु रयन दिल्ली रजभारं । तुम जानहु षिची षग सारं ॥
राषहु बंध नयर सुभसाजं । जं निरमितं सकल कुल काजं ॥
छं० ॥ ५९६ ॥

तब जंपै नमि रेन कुमारं । सेवा बाह पिता अगि सारं ॥
कै साजो सेवा जुध अप्पं । कै परसंन बंद्री पति दप्पं॥छं० ॥५९७॥
बार बार जंपन नहि कामं । अब हम तुम रष्षौ रजमामं ॥
तब जंपै रावल प्रति राजं । तुम रष्षहु पुत्र्याव्रि सुत आजं ॥
छं० ॥ ५९८ ॥

तब धरि पानि षुमान कुमारं । किय संबोधि सुचित चित सारं ॥
किय अप रेन कुमार सुचित्तं । जंपे सहु चहुआन सहित्तं ॥
छं० ॥ ५९९ ॥

राषहु कुमर सथ्थ भरसारं । जे रज्जै साजै रज भारं ॥
उद्विय मंत चिंत करि राजन । बाध्यौ बीर धीर सब ताजन ॥
छं० ॥ ६०० ॥

(१) ए. कृ. को.-आवारिन मारग कुलेकानं । (२) ए०-लग्गी ।

जै जै जै बानी आया सद्द। सुनिय मनि क्रित काल सुतासद्द॥
छं० ॥ ६०१ ॥

## रेनसी जी का कहना कि मैं तो युद्ध में पराक्रम करूंगा।

कवित्त ॥ * चक्रव्यूह भारथ्थ। रचिय द्रोण आचारिज ॥
दुरजोधन नृप कुंअर। नाम लषमनो मद्धि सज ॥
दस हजार अनि कुअर। रष्पि पारथ्थ जुध काज ॥
एक एक भुजबल प्रमान। भद्र जातीक अयुत गज ॥
ते हनिवि सकल कहि रयनसी। भजि व्यूह लगि षग्ग रस ॥
अभिवन्न कुअर अरज्जुन को। काम आय षोडस बरस ॥
छं० ॥ ६०२ ॥

## कविचन्द का कुमार रेनसी को समझाना।

पद्धरी * ॥ कविचंद जपि मधु वचन जोह। राजिंद कुअर सुनि रयनसोह ॥
सत एक पुत्त हुअ रिषभ देव। वड पुत्त भरथ तिहि सुनहु भेव ॥
छं० ॥ ६०३ ॥

'वैराग चित्त लग्गौ सुरग। माया अलिप्त भेदै न अग ॥
तप करन चलिय तजि राज पाट। परमोधि आय मिलि रिषप घाट॥
छं० ॥ ६०४ ॥

पित मात जियत तू तजहि देस। अपहास करहि अनि सुनि नरेस
उत्तानपात सुत ध्रुअ जेम। रहि जाय वत्त इल अचलतेम ॥
छं० ॥ ६०५ ॥

पाटवी पूत छंडहि न रज्ज। आगम निगम बेदन बरज्ज ॥
इन भंति उत्ति अनेक उत्त। तिहि काज राज नवषंड भुत्त ॥
छं० ॥ ६०६ ॥

समझाय आनि ग्रह फिरि भरथ्थ। दै राज रिषभ निज हुअ अतिथ्थ
भागवत कथा सभलि प्रबन्ध। नगहट्ठ छंडि मन महि समध ॥
छं० ॥ ६०७ ॥

* ये दोनों छन्द मो. प्राति में नहीं हैं।

## पृथ्वीराज का कुमार रेनसी का राज्याभिषेक करना।

कवित्त ॥ करिय सुचित भर सब्ब। रोज दिन्नेव द्रव्य भर ॥
मंगि मदन श्रृंगार। गज्जबर पट्ट मद्द झर ॥
रयन कुमर आभासि। दीन माला मुत्ताहल ॥
असी बंधी निज पानि। बंदि कीनौ कोलाहल ॥
आरोहि गज्ज कुमार निज। पच्छ बंध सा सिंधु किय ॥
जोगिनिय बंदि चहुआन पहु। क्रत्य काज मन्नेव द्रय ॥
छं० ॥ ६०८ ॥

दूहा। रेन कुंअर सोचित्त थपि। ठयौ जुद्ध मति मानि ॥
उट्ठि राज सब ग्रेह कों। दिय अग्या बर बानि ॥ छं० ॥६०९॥

## दरबार बरखास्त होना और पृथ्वीराज का रावलजी को डेरे पर पहुंचा कर महलों को जाना।

अरिल्ल ॥ उठ्यौ मंत चित्त करि राजन। जै जै जै बानी आयासन ॥
बढ्यौ धीर बीर रस ताजन। सुनिय मंच किलकान सुतासन ॥
छं० ॥ ६१० ॥

कबित्त ॥ उट्ठि महल प्रथिराज। मंगि आरोहन बाजिय ॥
रावल प्रथम चढाय। चढ्यौ चहुआन सुताजिय ॥
करि अस्तुति सम सिंघ। तुमहि बड्डुं बड्डाइय ॥
तुम जोगिंद जग जित्त। कित्ति तुम कहिय न जाइय ॥
परसंस करत अन्नेक परि। करि डेरा रावर समर ॥
चढ्ढनह[1] बर निसि सेष कहि। आयो बज्जन बजत घर[2] ॥
छं० ॥ ६११ ॥

## इधर से शहाबुद्दीन का सिंधु नदी पार करना।

बाजि घरिय घरियार। साहि उत्तरिय सिंधुनद ॥
विषम वाव उड़ि भ्रिंग। सिंधु छुट्यौ कि सद्द मद ॥
तमसि तमसि सामंत। राज राजस किय तामस ॥

(१) मो.-चढतिहि। (२) मो.-आयौ वजत बजन्न रंघ।

घुमरि घुमरि नीसान। थान जग्गे मन पोवस ॥
निसि अद्ध अनेही पीय तिय। पिय पिय पिय पप्पीह तिय ॥
प पनिय फरकि अंपिय अनपि उदय अनद सुवीर किय ॥
छं० ॥ ६१२ ॥

## अर्द्ध रात्रि के समय पृथ्वीराज को शाह की अवाई का समाचार मिलना और उसका सब रसरंग त्याग कर जंग के लिये सजना।

उदै अनंदिय वीर। बाजि रनजग वीर वर ॥
क्रोध लोभ मद उतरि। मद पिन्नो मुगत्ति सर[१] ॥
अद्ध अनैही[२] राति। अद्ध नेह सुलितान ॥
दुहु मिलंत महिलानि। मिलत चित अच्छरि धान ॥
तिय मद्धि प च घट्टीय घटि। वर मिलान पोमन्न करि ॥
वर वीर वेलि वड्डिय विपम। करन[४] छिमा छिम छन उसरि ॥
छं० ॥ ६१३ ॥

मोतीदाम ॥ सुवीर अनंद अनंदिय नंद। नच्यौ भ्रम छंडि भयानक छंद ॥
कला काल अप्पिय सुच्छिर वानि। सिपी सिप अभ्भ सिकंडिय जानि ॥
छं० ॥ ६१४ ॥

गये निज मंदिर समंत सूर। मिले नर नारि महारस नूर ॥
मिले रस राजस पंग कुआरि। करी परिक्रम्म सुनेहिय नारि ॥
छं० ॥ ६१५ ॥

अनेक सुगंध सउद्ध अनूप। मिलंत[५] छिनेक सु मन्नहि भूप ॥
करी घन नेहिय नेह प्रकार। मिलन सुमंनहि मंनहि सार ॥
छं० ॥ ६१६ ॥

करी नर नारि सुरंग उधंग। पुछै चर आगम साथ सुरंग ॥
रजनिय अंतरही इक जाम। कहै दोड़ दूत सुआइय ताम ॥
छं० ॥ ६१७ ॥

(१) मो अनदिय। (२) ए कृ को वर। (३) ए कृ, को सनेही, सेनेही।
(४) ए कृ को करिय। (५) ए कृ को मिल्लन।

पिय करुना मुष पी मुष वीर। दियौ रस संकर अंतर चीर॥
संयोग वियोग नवै रस बंध। लही चक चक्किय है निसि अंध॥
छं० ॥ ६१८ ॥

षिय पिय पिट्टन दिट्ठ भवन्न। रहौ चित पुत्तलि जनि भवन्न॥
पुरं पुर भग्गानि केवल साहि। मनो बिंब चोल करन्न मिलाहि॥
छं० ॥ ६१९ ॥

त्रिया त्रिय कंपिन जंपिन सेइ। को पुच्छहि काहि को उत्तर देइ॥
कथौ कथि अंगन अंगन ताहि। रहे चष जानि टगट्टग चाहि॥
छं० ॥ ६२०॥

काम क्राम जग्गिनि लग्गिन नैन। गये रस छंडि मनो असु हैन॥
रसौ रस सिद्धिय विद्धिय मोल। असे सब सुष्प[1] भयानक वयाल॥
छं० ॥ ६२१ ॥

निमेष करी करुना रसकेलि। उठी वर वीर वरल्लट बेलि॥
दिषे दिषि कंत सु दंपति चाहि। मिले चित मित्त सु अंगन साहि॥
छं० ॥ ६२२ ॥

जनौं पर निद्धि सु देषिय रंक। टरै नहि चेतन ज्यों निधि संक॥
भये रस सत्त प्रभात प्रामन। बजे रन जंग चढे चहुआन॥
छं० ॥ ६२३ ॥

सुने धुनि राज गवन्न गवन्न। तजे तिन मत्त भवन्न भवन्न॥
घनंकि निसाननि नादनि बद्द। षलक्कि जंजीर उमद्द निमद्द॥
छं० ॥ ६२४॥

षनक्किय संकर अंदुनि अद्द। ठनंक्किय घंट सु घंटन हद्द॥
घुरक्किय घुघ्घर दादुर भद्द। * * * छं० ॥६२५॥
जयंजय सद्द बदै चहुं ओर। करै जनु प्रात सिषं डिय[2] सोर॥
झनक्किय भेरि सु झभ्भर बद्द। रनक्किय वीरन फेरिय सद्द॥
छं० ॥ ६२६ ॥

(१) ए० गुष्प। (२) ए० कृ० को०—सिकडिय।

हरक्किय झूझ सुराज रवद्द। भरक्किय नाग गयो सिरलद्द ॥
तुरक्किय तुग तुरगन होस। सरक्किय सप्पथ सेसनि सीस ॥
छं० ॥ ६२७ ॥

परक्किय पष्षर पष्षर तोन। ढलक्किय ढाल सुढिल्लिय प्रोन ॥
ढलक्किय हाल फवज्जिय सूर। धरक्किय घाम सु कातर क्रूर ॥
छं० ॥ ६२८ ॥

कथं कथमोन गुमान उमान। दुअ दस कोस मिलान मिमान ॥
सु हि दुअ मेछ बज्यो रन तोल। गयौ दिव देव कह्यौ दिय बोल ॥
छं० ॥ ६२९ ॥

निभेयक भूमि अयासह अग। चब्यौ जनु इंद्र धनुक्कह रग ॥
जय जय सद्द कारी तिहि बीर। कह्यौ तिनि राज रवन्नह पीर ॥
छं० ॥ ६३० ॥

## कविचन्द का वीरभद्र से युद्ध का भविष्य पूछना और वीरभद्र का कहना कि पृथ्वीराज पकडा जायगा।

दूहा। तुम सु वीर जानहु भवसि। कहौ राज निम्मान ॥
बीर कहै समर परै। ग्रहै मेछ चहुआन ॥ छं० ॥ ६३१ ॥

## पृथ्वीराज का दिल्ली से चलकर दस कोस पर पडाव डालना।

साहस गहन सहन किय। फेरिग राम चहुआन ॥
प प सबद वज्जिय सघन। दिय दस कोस मिलान ॥
छं० ॥ ६३२ ॥

## पृथ्वीराज के कूच करते समय संयोगिता की विरह विथा का वर्णन।

कुंडलिया। नृप पयान पोमिनि परषि। घटि साहस घटि एक ॥
सुकथ केलि पियूष प्रिय। जतन करहि सपि केक ॥
जतन करहि सपि केक। हाय करि जौं जौं अ पहि ॥
दृत कह्ह कर मिंढि। थरकि थरहर जिय न पहि ॥

(१) ए० कृ० को० तिहिं।

इह प्रयान नृप करत। परी संजोगि धरा धपि ॥
सषी करत सब जतन। चलत पयान तहां नृप ॥
छं० ॥ ६३३ ॥

त्रोटक ॥ जतनं जतनं किय भंभरियं। दिषि दीपक भौन भर्यौ सुहियं ॥
भवनं भवनं भवना गरियं। धर मुच्छि परी बुधि सागरियं ॥
छं० ॥ ६३४ ॥

ससि सूर चयं रवि जोग ससी। विष ज्वाल असी सुमनं विगसी ॥
द्रिग चंचल अंचल सोमुदयं। विरहा उर उग्ग ग्रसी सुधियं ॥
छं० ॥ ६३५ ॥

अहि धुट्टि लियं बयरं जुलियं। यह तुट्टि सुधा निधि की विधियं
बर बिंब बिलोकि सषी करियं। असु आसिक नासिक सें भरियं॥
छं० ॥ ६३६ ॥

अह कट्टहि निट्ठ निसान घटे। बिरही घटिका जनु अग्गि पढै ॥
बिरही बरनेह अनंग कसं। भए जानि किरोग चिदोस बसं ॥
छं० ॥ ६३७ ॥

सुबढी विरही न घटे न धटं। सु चढी जनु वेलिय क्रष्ण बटं ॥
जल नैननि बूंद परै कुचयं। तिनकी उपमा नयनं सचयं ॥
छं० ॥ ६३८ ॥

जुरठी दुति पुब्ब कमोद कली। तिहि तारक सोम बसीठ हली ॥
इहि सारन प्रान न मुक्कि पती। तिन मंडि रहे दुष देषि जती ॥
छं० ॥ ६३९ ॥

चल चंदन चीरति सीर करैं। लहरी बिष आनित प्रान हरै ॥
सषि सूंठिन सूढ़ रसे सुतनं। घन सार निहारनि नारि थनं ॥
छं० ॥ ६४० ॥

नटि नारिय नारिय पानि गहै। तजि जाहिन अंक वियोग सहै ॥
पल भ्यानननि आननि नैन चहै। अलि ओटन जोट वियोग सहै॥
छं० ॥ ६४१ ॥

घन धूमरि झूंमि समीप रहै। ठग ठग्ग लगी चष कोन चहै ॥
षिन दाषिन षीनह षीन भई। घरियार निहारत प्रात भई ॥६४२॥

कुंडलिया ॥ घर धयार वज्जिग विषम । हलिग हिंदु दल हाल ॥
दुतिय षंद पूनिम जिमैं । वर वियोग वढि बाल ॥
बर वियोग बढ़ि बाल । बाल प्रीतम कर छुट्टौ ॥
है कारन हा कंत । आस आसु जानि न फुट्टौ ॥
देषत नेन सुभर्झे न दिसि । परिय भूमि सथार ॥
स जोगी जोगिन भई । जब वज्जिग धरियार ॥
छं० ॥ ६४३ ॥

कवित्त ॥ वढि वियोग बहु बाल । चंद विय पूरन मान ॥
वढि वियोग बहु बाल । वृद्ध जोबन सनमान ॥
वढि वियोग बहु बाल । दीन पावस रिति बहु ॥
वढि वियोग बहु बाल । लच्छि कुलवधु दिन चहु ॥
बहु वियोग बालनि विरति । उत रावन सेना चढिय ॥
करकादि निसा मकरादि दिन । बाल वियोगत सम बढिय ॥
छं० ॥ ६४४ ॥

वही रत्ति पावस्स । वही मघवान धनुष्य ॥
वही चपल्ल चमकंत । वही बगपंत निरष्य ॥
वही घटा घनं घोर । वही पप्पीह मोर सुर ॥
वही जमी असमान । सही रवि ससि निसि वासुर ॥
वेई अवास जुग्गिन पुरह । वेई सहचरि मंडलिय ॥
स जोगि पय पति कंत विन । मुहि न कछू लग्गत रलिय ॥
छं० ॥ ६४५ ॥

दूहा । जल अधार रष्यो जियन । व्रत रष्यौ नन प्रान ॥
अब रवि मंडल वर मिलन । कै जोगिनिपुर थान ॥
छं० ॥ ६४६ ॥

हरिहु आदि अमर सकल । अलि रष्यहु अलि झोर ॥
जोग भोग पिय संग रहि । तियन अम्म घर और ॥
छं० ॥ ६४७ ॥

कै धरणी कै अम्बरह । कै अंतर तरु मूल ॥
दैवकाल बातूल मिलि । उडहि तंत तन तूल ॥
छं० ॥ ६४८ ॥

(१) ए० कृ० को०—अबीर ।

## पृथ्वीराज की चढ़ाई की तैयारी का वर्णन।

पद्धरी॥ चढि चल्यौ साह चहुआन सूर। धुंधरी बिदिसि दिसि दिपि करूर॥
सुर धुनि निसान बज्जे सुरंग। नफ्फेरि रंग सिंधू उपंग॥
छं० ॥ ६४६॥

दल चलहि दवरि चंपे दुरंग। उरझंत पंथ इत्ते कुरंग॥
सो सद्द बद्द संभरे सूर। उट्ठे ति मुच्छ बंकी करूर॥
छं० ॥ ६५०॥

चिंतवै सूर सा ध्रंम हेरि। मन कहै गहै सुरतान फेरि॥
बाहन्नि बहै गजदाम भद्द। क्रोधद्द कुरंग दीसै रवद्द॥
छं० ॥ ६५१॥

आरुहै मिट्ठु गज तुरंग बढ्ढि। कातरिति कंमि गिरि धुम्र चढ्ढि॥
धावंत तेज पुच्छेन धाइ। छुट्टै न प्रान जिन कार[1] छाइ॥
छं० ॥ ६५२॥

मद सरक धरक जोगी समान। क्रम क्रमनि असी पयपयन जान॥
दीसै तुरंग अवधूत धूत। मानौ सुदंति पब्बै सपूत॥
छं० ॥ ६५३॥

चतुरंग सेन सजि बर प्रमान। सिंधूरन अस्स चढ़ि चाह,आन॥
षोले किपाट बर मुगति रूप। सोमेस पूत अवधूत भूत॥
छं० ॥ ६५४॥

## चहुआन को चलते समय अशकुन होना।

त। चढ़त राज चहुआन। छीक अगनेव देव दिसि॥
मिल कुंजर बिन दंत। अश्व अपलानि चिंत वसि॥
हूच मंत तुट्ट्यौ। राज दिट्ट सु विचारय॥
गौर कुंभ उप्परै। स्याम कुंभह अडारिय॥
तजि मोष रस्स संधी चिषा। आवै कित गवनन छचौ॥
असु नौम जोग पंचमि दिवस। चढयौ राज निस[2] तुछ षचौ॥
छं० ॥ ६५५॥

(१) ए० कृ० को०—कार्य। (२) ए०—निज।

## गजनी के गुप्त चरों का शाह को पृथ्वीराज के कूच का समाचार देना।

दूहा। इह चरित्र पिष्षिय चरन। वह चरित्र नंह राय॥
सो चरित्र सुरतान सौं। सिध उल्ल घिय धाय॥
छं०॥ ६५६॥

हुवि हंमीर दल हाम करि। मन करि अग्गो पच्छ॥
दूधें दद्धौ ब्यौ पियै। फुकि फुकिं के छच्छ॥
छं०॥ ६५७॥

कुंडलिया॥ कूच कूच पधार यरि। हलिग हिंद दल हीच॥
काह्यौ राज सुरतान कह। सिंधु बिहट्थै बीच॥
सिंधु बिहट्थै बीच। फेरि पुच्छै चहुआन॥
कहौ मग्ग परिमान। जेह संख्या तुम जान॥
कौन ठौर जुध मेल। छोड़ चितौ तुव सोचह॥
सकल सबै सामंत। करौ नदि उत्तरि कूचह॥
छं०॥ ६५८॥

## राजपूत सेना का पहला पडाव पानीपत में होना।

दूहा। जाय जलह पथ उत्तर्यौ। दिल्ली वै चहुआन॥
सूरन अति आनंद हुअ। सहि संजोगी हान॥
छं०॥ ६५९॥

## शाही सेना का चिनाव नदी पार करना।

कवित्त। दिल्लिय ते सत कोस। अग्ग सिध[1] नदी कहिज्जै॥
द्वादस नद संतनज। तहा न्रप दल सलहिज्जै॥
दिल्ली ते सत दोइ। नगर लाहौर सु थान॥
असी कोस नदि बियह। परें लाहौरयि जान॥
उत्तरी सिंधु साहाब दी। बिहय परै आयौ सुरजि॥

(१) ए०—सिंध, कृ० को०—सिंह।

दिन सत्त अट्ठ महि जानिहो। ओ आयो चिन्नाव गजि ॥
छं० ॥ ६६० ॥

दूहा। सा चिन्नाव लाहौर तें। कही कोस च्यालीस ॥
अप्पन सेन समाहिकै। जाय मिलौ दिल्लीस।
छं० ॥ ६६१ ॥

## पावस पुंडीर का उक्त समाचार पाकर पृथ्वीराज के पास जाना और क्षमा मांगना।

कवित्त। इह अवाज पुंडीर। सुनिय वह रोस उपन्नौ ॥
पावस राइ हिंसार। कोट छंडवि संपन्नौ ॥
आज राज कौ काज। करों तिल तिल तन बंटौ ॥
तौ धीरंज। धीर। स्वामि अग्गैं रन नट्टौ ॥
इनवार भ्रत्य जग्गौ नही। छोनी छल कायर करै ॥
हारै जनंम मेटै सुजस। कहर क्रूर दोजिग परै ॥
छं० ॥ ६६२ ॥

आयौ छंडि हिंसार। राज सतरंग मिलन्नौ ॥
सबैं सूर सामंत। जाय अग्गें होय लिन्नौ ॥
लग्यौ पाइ रा जान। भाव रष्षै मन उंचो ॥
हेत बत्त पुच्छी न। नैन ते नैन दुसंचौ ॥
यौं कहै सबैं सामंत तब। राज पाय पुंडीर गहि ॥
अपराध कोटि बगसंत न्नप। हूई बात पिछली सही ॥
॥ छं० ॥६६३॥

## पृथ्वीराज का पुंडीर वंश का अपराध क्षमा करना।

कुंडलिया। तब तुम लुटि छंडिय सहर। अब आए जुध भीर ॥
धीर लाज कबि लगी गनौ। रे पावस पुंडीर ॥
रे पावस पुंडीर। धरि लाजह जल रष्यों ॥
नत[1] सोमेसर आन। मान गढ़ते गहि नष्षों ॥
हंसहि[2] मोहि सामंत। लैजु आय तुम सब्बह ॥

(१) मो० नत। (२) ए० कृ० को—सहहि।

कहै राज पृथ्वीराज। सहर लुटयौ तुम तब्बह ॥
॥ छं० ॥ ६६४ ॥

कवित्त। तुम लुट्यो लाहौर। भौमिभज तुमौ भग्गा ॥
साम ध्रम्म पथ मुक्कि। पथ सो द्रह सुलग्गा ॥
ध्रम्म धीर अरु सुकथ। पुन्न भग्गा चदानौ ॥
राज मह चहुंगौ। भगि अग्गा राजानौ ॥
पुडीर राइ साधन सकल। अकल मोह बधौ नजिय ॥
दिन अठ्ठ द्रह्ठ चहुआन कौ। रहा न न्नप दरबार विय ॥
॥ छं० ॥ ६६५ ॥

घरिय चयारि पुंडीर। छिमा छिम अदब परय्यौ ॥
सासतन सब सुनत। मत अच्छौ मिलि भय्यौ ॥
हमहि द्रोह लग्यौ दिवान। सुतौ सुरतानह जानै ॥
दोह सत्त अद्दमै। होइ मौलिप चहुआनै ॥
जब लोह कोह परियारतें। काटि अरिन भजौ सुरिन ॥
प्रथिराज काज तरवारि झर। जीव उडघि लग्गौ तरनि ॥
॥ छं० ॥ ६६६ ॥

## शाही फौज की चाल और नाके वदी का समाचार पाकर पृथ्वीराज का कविचन्द को हम्मीर को मनाने के लिये लेजाना।

दूहा। धरिय पच वत्ती सुवर। कागद आय सपन्न ॥
अरियन दिसा जु विह्नी। जोग नेव कर दिन्न ॥
॥ छं० ॥ ६६७ ॥

सोटक। सोत श्री फल लाभ राजन वर गोरी ग्रह बंधनं ।
पावक अरि रोह दाहन वर भूभार उत्तारय ॥
भान पगय पग जग्य सरस वेग्ग वर छोमय ॥
नेय श्रूत विधान न्निमित वर साम भुज राजय ॥
॥ छं० ॥ ६६८ ॥

दूहा॥ ॥ सो मतन मतौ न्रपति। वामन जब राइ ॥
और काम चहुआन कौ। कहै सुकिज्जै धाइ ॥
॥ छं० ॥ ६६९ ॥

कवित्त ॥ सुभर उतरि सतनंज । चंद पहुौ कांगूरह ॥
लै आयौ जालंध । राइ हाहुलि हमीरह ॥
अरु जाल पाप रसि परस । परस दरसत दुष भष्यौ ॥
आदि जुद्ध दय दौंन । सिंघ पष्परि किन दिष्यौ ॥
हम नमसकार करि पुचछयौ । अरु पुछ्यौ पछलौ बिगति ॥
हुं कहौं सुतुम जानहु सकल । चलहु चंद अग्गे निरति ॥
छं० ॥ ६७० ॥

## कवि चन्द का जालंधर गढ़ जाना और हम्मीर को समझाना।

मुरिल्ला ॥ मग्गह चलंत नहि करि बिरम्म । सामंत सूर सुभर सुदित्त तम्म॥
जालंध जाहु नृप पति सुकाज । राषहु तवाज प्रथिराज आज ॥
॥ छं० ॥ ६७१ ॥

कवित्त ॥ कह्यौ चंद बरदाई । बत्त हाहुलि हमीरह ॥
स्वामि ध्रम्म चिंतियै । दोस टारियै सरीरह ॥
चहुआना दौ राज । धान जंबू ग्रह लग्गौ ॥
बोल वंक तजि कंक । साम भ्रमाह पथ जग्गौ
जंमन मरंन भंजन भिरन । अंत रीति सह जानियो॥
कांगुरह राइ बत्तें अचल । भई बचन परमानियो ॥
॥ छं० ॥ ६७२ ॥

चलत मग्ग दुह मंगि । राजा तव लगि इहि धीरह ॥
लै आउं जालंध । राइ हाहुलि हंमीरह ॥
नदि बिषाह उत्तरिग । आय कांगुर सपत्तौ ॥
पंच सत्त पंच पेडि । आय अग्गौ होइ लिन्नौ ॥
भोजन भगति बहु भांति किय । सब पुच्छिय राजन बिगति ॥
जालंध राइ जंबू धनि । सुनि हमीर चंदह सुमति ॥
छं० ॥ ६७३ ॥

प्रथम बाह असनान । अष्ट भुज देवि परसनयौ ॥
तहं सुदेह रा ग्राम । बान गंगा अब दरसौ ॥

गए पाप जनमत। भेट कगुर गढरानी ॥
ओर मिले हम्मीर। सामि अम्मह सहि नानी ॥
तुम कहि जुहार सामत सव। अरु राजन वहु हेत धरि ॥
इन वार तुम्म हम्मीर नृप। सजो सेन सुरतान परि ॥
छ० ॥ ६७४ ॥

दूहा ॥ मुष मिट्टी रुट्ठी सुजी। हाहुलि राय नरिंद ॥
बोल वक सो कक करि। जपि सु मुष जै चंद ॥
छ० ॥ ६७५ ॥

## कवि चन्द का हम्मीर से सब हाल सुनकर कहना कि इस समय पृथ्वीराज का साथ दो।

कुंडलिया ॥ ढिल्ली वै है गै दिसा। ता राजन लगि भीर ॥
हा तौत रन आतुरह। चढि दैवर हम्मीर ॥
चढि दैवर हम्मीर। सोहि नदि सिंधु समुझौ ॥
राह रोस गोरी नरिंद। चहुआन सरुझौ[1] ॥
षग्ग मग्ग अकलंक। कित्ति बोहिथ चलाई ॥
तौ लागो संग्राम। भार अप्पौ ढिलाई ॥
छ० ॥ ६७६ ॥

दूहा ॥ कै कारन भौ वै दिसा। चढि ढिल्ली वै भद्द ॥
वक विसाहन भरह घौ। लै लाहौरी हद्द ॥
छ० ॥ ६७७ ॥

कवित्त ॥ इन लाहौरी हद्द। कक करि बैर बिसाही ॥
इन लाहौरी हद्द। बीर व्यापार बसाही ॥
इन लाहौरी हद्द। मूल विन व्याज साहि लिय ॥
इन लाहौरी हद्द। बाल चहुआन सत्य किय ॥
लाहौर हद्द अजहू सफल। करि जग्य व्योपार बर ॥
हाहुलि हमीर दौ पम्म वचि। करो धरहर साहि बर ॥
छ० ॥ ६७८ ॥

(१) मो०—भान चहुआन ह रुक्की।

बीरां बंकस कांक। केलि संभलि रा गोरी ॥
वे उन्हीं उन्हां कहे। पंचौ नद मेरी ॥
गुआनी वज्रागि। लागि बीरां उन्हाई ॥
हो हमीर नरिंद। चंद गायो न बुझाई ॥
षगधार अग्ग षची तनौ। चूकै नक निवासियै ॥
जै काम सूर साधन चलै। धूधू मंडल वोसियै ॥

छं० ॥ ६७९ ॥

## हम्मीर वचन।

के दीहां[1] लगि केलि। करौ काहे लगि झुझझौ ॥
हट गलहां सों लागि। जाइ कौरव[2] कुल बुझझौ ॥
हो हमीर हमीर। चंद बत्तां करि दिष्षौ ॥
जो पंचानदि पंच देस। अड्डा अध नष्षौ ॥
कहियै न सुष्ष नर लोक को। किंसुर लोक सुहाइयां ॥
मिष्टान पान भामिनि भवन। पुच्छो तोहि कहाइयां ॥

छं० ॥ ६८० ॥

## कविचन्द वचन।

ध्रिग्ग सुष्ष संसार। ध्रिग्ग मिष्ठान पान वर ॥
सुपन में ईषह षत्त। मिष्ट लग्गै हाहुलि पर।
नक संधि में परै। अग्ग घर बंध भार गिर ॥
कातर मन छंडियै। जीह सल बंधै दुद्दर ॥
सुर लोकहु नर नक्कपन। जस अपजस बंधी रवन ॥
मो बुझि झुझिझ पच्छै मरौ। जानि वक्र ग्रह सुगति पनु ॥

छं० ॥ ६८१ ॥

## हम्मीर वचन।

कहि हमीर सुनि चंद। नाम तुम चंद न्याय धरि ॥
कहौ मंच कुल वद्द। कबहु उतरै न संभरि ॥
राज नीति जानहु न। साहि दिष्षौ दल त्रप्पन ॥
गलहां करि मरिहौ जु। विरद लभ्भौ उर कंपन ॥

(१) ए०कृ०को० हीरां। (२) ए०कृ०को० कोरों।

जद्यपि सुभोन उग्गर तपै। अदपि संभ च पिह गहन ॥
चहुआन अग ते दिन नही। गहन राज ते रिपु रहन ॥
छं० ॥ ६८२ ॥

## कविचन्द वचन।

सुनि हम्मीर नरिंद। विधिनि व षे व धन वर ॥
डोरी धन त्रिम्मान। काल षचौ निकह कर ॥
पय लग्गोनिय मीच। मत को करै जियन कौ ॥
विधि विधान त्रिम्मान। झूठ उच्चार कियन कौ ॥
गल्हा न सच सचै ननह। सो न' रहै गल्हा रहै ॥
उच्चरै चद जबू धनी। साच एक जुग जुग चहै[2] ॥
छं० ॥ ६८३ ॥

## हम्मीर वचन।

कहि हमीर सुनि चद। हुअे दिन अदिन विचारौ ॥
जब रावण हरि सीत। कियौ गढ लक सघारौ ॥
अदिन काज पडवनि। जूअ सों हेत बिचारौ ॥
अदिन काज परिछत्त। रिष्प गल अप्प हकारौ ॥
इह अदिन बुद्धि सामत सब। कलह केलि अति बल सरिय ॥
हरि हर। देव इद्रादि सुर। वरजि गये अति गति वुरिय ॥
छं० ॥ ६८४ ॥

मिटै न वर सबध। इता अनयो क्यों सहिय ॥
च द बिब चहुआन। भूमि भारह त्रिग्रहियै ॥
जैत सुभर बलिभद्र। बीर ब धन सुविहान ॥
बड गुज्जर रा रोम। झूठ ब धै वर बान ॥
बीरम भग्ग मन जिहि बरनि। नर बरनि तिहि सोइ नर ॥
जानियै न मन छिज सबर सुगति[3]। यो धर ब धे पूरन कर ॥
छं० ॥ ६८५ ॥

## कविचन्द वचन।

चद कहै हम्मीर। अनय षची क्यों आवै।

(१) ए० क० को०—मोन। (२) मो रहै। (३) ए० कृ० को०—सुगति।

जब्बहि समर संपजै। तब्बहि अंबर सिर लावै।
जहां रुथ्यौ तहां मरै। घाट अवघट न बिचारै।
जस लज्जा गल बंधि। स्वामि अस्सह उच्चारै॥
संसार अथिर सामंत मत। सक सहाब बंधम भिरिन॥
जानहि पराक्रम पुच्छ तम। इन अंगों को वर करम॥
छं०॥ ६८६॥

## हम्मीर बचन।

काली काल बिष धरै। डंक बीछी उच्छारै॥
नीलकंठ सिव वरै। मोर महौरंग निहारै॥
काल अंब हरि जाहि। जीह पथ्थीह पुकारै॥
धर्म्यौ वहै गयंद। चढै शिकार सिआरै॥
सुरतान काम सद्दै सलष। जैत राइ बिरदां वहै॥
हाहुलि राइ भट्टै कहै। को अनंष इत्तै सहै॥ छं०॥ ६८७॥
दावानल पांवार। अनल चहुआन सहाई॥
घटजनमा रिषिराज। समद सोषै धरताई॥
जैत राव कंठीर। हथ्थ सामंत राज सिर।
पर्हु पहार पांवार। घडै भंजै गोरी धर॥
अंबुआ राव अग्गै पहर। बिन न जोर जंबू रहै॥
चुंगलिय बाज जोगिनि पुरिय। जं जं भावै तं कहै॥
छं०॥ ६८८॥

## कविचन्द बचन।

सुन हम्मीर नरिंद। मरन आवै अभाग मति॥
अंत काल बिक्कम नरिंद। भष्षि वायस अविद्वि गति॥
मरन वार बहु भोज। धूम्र सुक्क मलेच्छ भौ॥
मरन काल पंडवन। ग्यान छुट्टौ मोहि लभ्भौ॥
चित्तौ न चित्त चिंतह नहौ। नरक निवासी होहि नर॥
धिग धिग सुबीर बसुधा करै। तौ न छुट्टै नर काल गर॥
छं०॥ ६८९॥

(१) पृ०कृ०को० - संसार।

## हम्मीर वचन ।

सुनौ भट्ट कविचद । रहसि बुल्यौ जब पति ॥
मो जिय इय अदेस । मत पुच्छौ जालंध गति ॥
उभै लिषें कागद प्रमान । राज राजन सुलितान ॥
बीय अग्गौ सुक्कियै । सोइ अप्पै फुरमान ॥
बत्तौ विवेक द्रुग्गा सुमत । हथ समप्पि हम्मीर कर ॥
आरंभ होइ इह बत्त गति । सुबर बीर जपौ सुबर ॥

छ० ॥ ६६० ॥

## कविचन्द वचन ।

असत राज जब ग्रहै । नीति भ्रम दूरि निडारै ॥
सती असत जब ग्रहै । पैसि भाडै भडारै ॥
जती असत जब ग्रहै । कनक कामिनि मन मडै ॥
सूर असत जब ग्रहै । मरन माया तन मडै ॥
हो अबुधि न करि जबू धनी । इह सुबुद्धि कौ पुच्छियै ॥
जालंध देवि गम अगम बुधि । सो बुधि पुच्छन इच्छियै ॥

छ० ॥ ६६१ ॥

## हम्मीर वचन ।

कुंडलिया ॥ मगि वायस जग्गिय अलुक । धपि परवार कपोत ॥
भौम नही बधाइ बंध । धरक न मानै जोत ॥
धरक न मानै जोति । धरक मुक्कै न धरहर ॥
धर मुक्कै मुक्कहि न मान । सिध सा पुरिस बाज बर ॥
ऐव दिसित चढ़ि चरौ[1] । चद जन मातहि पग्ग ॥
कौ अनप इह सहै । कहै सामंत सुर मग्ग ॥

छ० ॥ ६६२ ॥

## कविचन्द वचन ।

कवित्त ॥ सोइ ज सूर सा ध्रम्म । जुग्ग सा ध्रम्म न पुज्जै ॥
दया दान दम तिथ्थ । सबै सो ध्रम मनि रुझ्झै ॥

( १ ) ए० कृ० को०—चले ।

साँमि अग्गा वर मुगति। नरक बर तिथ्य निवासौ ॥
सुनि हमीर सा अग्गा। करै सुरपुर नर बासौ ॥
सा अग्गा मुकति बंधै रवन। सांमि अग्गा अस मुगति वर ॥
अब किति किति करतार कर। नरक चूक गहुगहगौति नर ॥
छं० ॥ ६९३ ॥

## हम्मीर वचन।

अक्षूरा पांवार। जैत हाहुलि कहि बुल्लै ॥
सुनि कन्हां चहुआन। ताहि प्रथिराज न पल्लै ॥
पूछानी चामंड। डंड मंगै लाहौरी ॥
जिम खाना गंधान। कोल लद्धौं कारोरी[1] ॥
उच्चार भार बोलै हरै। राज उलथ्थौ साहनी ॥
उपरैं जांम नहीं लगर[2]। सुभर उभारै घाहनी ॥
छं० ॥ ६९४ ॥

## कविचन्द वचन।

इन वेरां हम्मीर। नही औगुन बंचीजै ॥
इन वेरां हम्मीर। छचि अग्गाह संची जै ॥
इन वेरां कै सिंघ। बर विषर जेम उंभारै ॥
इहि वेरां हम्मीर। सूर क्यों स्यार सँभारै ॥
बेरां हमीर पौरुष पकरि। इह सु बात रंडां ररी ॥
सामंत राज काजह समथ। न करि ढील निंदा करी ॥
छं० ॥ ६९५ ॥

## हम्मीर वचन।

की लोहानै जंग। सोम लग्गा अजमेरी ॥
कैमासें उच्छेरि। तुरी तूंवर विच्छेरी ॥
जेतौ तारूंगांमि। ठाम ढंढा ढुंढारा ॥
क्रूरंभा पज्जून। काम किन्नो कुछारा ॥

(१) ए० कृ० को० कालोरी। (२) ए० कृ० को० गरला

सारुडं भुझझ उलझिझया। लोहानै लग्गी वही ॥
ऊछगा व धन सेवरा। तें भट्टा द्रुग्गा लही ॥

छं० ॥ ६९६ ॥

## कविचन्द वचन।

सलष अलष करि जुद्ध। साहि गज्जन वैसाह्यौ ॥
कैमासे वर वधि। भीम भोरा घर गाह्यौ ॥
तूवर वर उच्छारि। अप्प वाचा कहि फेरौ ॥
कमधज धरधक धोरि। धरनि जित्ती अजमेरौ ॥
हौं भट्ट चट्ट जस अजस पढि। भरौं साषि ह्वरह समर ॥
हम्मीर मत चुक्कत सभर। हसहि देव दानव अमर ॥

छं० ॥ ६९७ ॥

## हम्मीर वचन।

भोरै रा भारथ्थ। कहथ जाने तू भाई ॥
पामारा पज्जून। लिये पट्टन वै साई ॥
मे कह्यौ कैमास। हथ्थ भीमा वट्टानौ ॥
तू जानै चहुआन। बार बर तू इच्छानौ ॥
सलर्षा सलम्भ अब्बा हुआ। अब लग्गाई वत्तरी ॥
सुरतान कालिह आनों धरा। आज तुम्हारी रत्तरी ॥

छं० ॥ ६९८ ॥

मुह कट्टानी बत्त। चद जानी पहिलाही ॥
ते सोई रै काज। भरकि उट्ठे अच्छाही ॥
तु आरज आजान। बार ढिल्ली घर[1] अट्टा[2] ॥
तू रप्पन हिंदवान। पान राजन तो चट्टा ॥
आगर बुलाह गो व मना। गर वट्टा पट्टा मुहा[3] ॥
जालपा जागि पुच्छाइया। जी रापै अम्मा दुहा ॥

छं० ॥ ६९९ ॥

[ १ ] ए० कृ० को०—वर। [ २ ) मो० चढा।
( ३ ] ए०कृ०—गर वट्टा पट्टा सुहा।

चह,आना रै रजधान। सोमंत सड़ाई॥
ते मोलो वर लागि। जाइ कमवज्ज कराई॥
ए गोरी साहाव। दीन जानै पहिलोना॥
हसम हय गय रेस। देह दष्यो दह गोना॥
कै काम कलह कंदल चढौ। कै कमा मरा गढौ।
बे काम भट्ट गलहाँ पढै। जिन भंजो दिल्ली सढौ॥

छं० ॥ ७०० ॥

## कविचन्द बचन।

हां काज हमीर। देव देवी सिर दिन्ना॥
हां काज हमीर। अग्ग सध्यौ गुउजिन्ना॥
हां काज हमीर। राज मुक्यौ रघुराई॥
हां काज हमीर। मंस कप्यौ सिव सांई॥
न गलहलांन गलहा करैं। तुम गलहां लग्गै बुरी॥
त लोक जीव जम पंजरै। तुम जानौ छुट्टै दुरी॥

छं० ॥ ७०१ ॥

## हम्मीर बचन।

रे चंद तुम गलह। इहां नाही अधिकारिय॥
घर जानो षेल। नही डिभरु षिलारिय॥
है अग्गि नहि दीप। अहै आगैं होइ दिष्षैं॥
पुट्टै आकास। कोंन थिगरी लष्षैं॥
म दुरैं नही जीवन मरन। नह लागै गलहां बुरी॥
ो मत्ति इहै अप उब्बरो। करो मंति गो ब्रह्म छुरी॥

छं० ॥ ७०२ ॥

## चन्द बचन ( आख्यान कथाओं का प्रमाण दे कर हम्मीर को समझाना )

न हमीर इक अलुक। गरुर गाढी मिचाई॥
ब उलूकह देषि। गरुर जोरा मुसकाई॥

[१] ए० कृ० को० सग।

तब अलूक भय भयौ। गरुर अग्गैं करजोरै ॥
मोहि तहा लै जाहु। जहां कोई जीव न तोरै ॥
धरि पय ढंकि साइर गुहा। तह बिलाव भष्यह भवन ॥
सनमध देह जष्यह परन। मिटै न सो राजन मरन ॥

छं० ॥ ७०३ ॥

दूहा ॥ पारधि बागुरि सिंघ कौ। दावानल भय मानि ॥
ससि मंडल मैं मृग बसत। ग्रहन राह सोइ आनि ॥

छं० ॥ ७०४ ॥

गाथा ॥ ईस सीस मयंक। सरन रष्षिय जा भय मने ॥
दंड माल छल राह। अनचिंतिय आय घेरिय मध्ध ॥

छं० ॥ ७०५ ॥

## हम्मीर वचन।

कवित्त ॥ केहरि कंदर द्वार। भिल्ल मुगतो फल पायौ ॥
फिटक जानि पाषान। मूढ अज गल बधायौ ॥
कोइक समै पारषी। मिल्यौ जवहरी बिचष्यन ॥
मुह मंग्यौं दै मोल। तोल करि आनि ततष्यन ॥
अवलोकि तेज पानी सरस। महिपति जरिय किरीट मधि ॥
इहि रीति चिंति कविचंद कहि। हाहुलि राव हमीर कहि ॥

छं० ॥ ७०६ ॥

पुनि अष्षिय हम्मीर। सुनहु देविय वर दाइय ॥
मार पिट्ठ मोरिंग। अंग सोभा दरसाइय ॥
तिन कों लै मदमति। चोटि नषत करि लघुता ॥
मंडल ग्रसी रमत। बढिय सो पावत प्रभुता ॥
ब्रजनाथ हाथ गहि माथ धरि। मुरली सुख बज्जावही ॥
मिलि सकल गोप गोपंगना। मुकता फल सुवधावही ॥

छं० ॥ ७०७ ॥

## कविचन्द वचन।

परथि तेल सिंदूर। बहुरि बंधे सिर चमर ॥
आभूषन पहिराइ। ढंकि ऊपर पाटंबर ॥

बलावंत मुह अग्ग। दुरद नरपति कैं दिट्ठे ॥
सागरि गुंड में पोत। साथ बन मंगर अपुट्ठे ॥
अप अप्प उतन लग्गत सदा। मिट्ठौ हाहुलि राव धन ॥
कविचंद कहत पिछतादूगौ। भत्ति करै दिसि जवन मन ॥

छं० ॥ ७०८ ॥

## हम्मीर वचन।

दूहा ॥ बहुत कहत हम्मीर सुनि। अब कछु रहत रमन्न ॥
थान भिष्ट सोभत नही। नर नष केस दसन्न ॥

छं० ॥ ७०९ ॥

कवित ॥ दसन दुरद सों भइय। पहिर बनिता कर चूरिय ॥
सरहि केस सोभइय। राज सिर सभा संपूरिय ॥
केहरि नष सोभइय। कनक मढि कुंअर घलत गर ॥
सूर बीर सोभइय। सिंघ सा पुरस परहर ॥
हाहुलि कहंत कविचंद सुनि। अब जुगति बन बहि घनिय ॥
पहिले न करिय आदर भरनि। मन विचारि संभरि धनिय ॥

छं० ॥ ७१० ॥

## कविचन्द वचन।

धरनि मद्धि धसि कूप। परत नर पथिक अद्ध फार ॥
बट बल्ली अवलंबि। नाग अवलोकि चरन तर ।
सिर पर सिंधुर आय। सुंड गहि साष हलावत ॥
तुह छत्ता मुह आलि। उड्डि तिहि तन पलटावत ॥
मधु बुंद परत चट्टत अधर। सकल दुष्प जिय भुल्लइय।
इम विषय सुष्ष कविचंद कहि। किम हमीर मन डुल्लइय ॥

छं० ॥ ७११ ॥

## कविचंद और हम्मीर का जालंधरी देवी के स्थान पर जाना।

[illegible]ा ॥ तत्त वत्त जानौ सबै। इम माया इच्छांमि ॥

चलि जालधर दहरै। मिलि जालय पुच्छामि ॥
छं० ॥ ७१२ ॥

नालिकेर फलदल सुफल। सार कपूर तमोर ॥
उभै सुनर पुजन चलै। दै सब सथ्थ बहोरि ॥
छं० ॥ ७१३ ॥

## जालपा के स्थान का वर्णन।

कवित्त ॥ देषि थान आलध। पथ षोडस बारस गुर ॥
करित कोट अछिरन। पति पतिनि दिप्पत बर ॥
मनि त्रिप उत जनु नरिंद। चंद बंदी बदत उर ॥
मनो बडवा नल लपट। कोटि फंदी आलधर ॥
मनो मोहनी रूप ह्वै अवतरी। कै महिल काइल भांई बंधी ॥
ससि एक कोटि घर ज्यौ जुवह। सो कविराज ओपम सधी ॥
छं० ॥ ७१४ ॥

च्यारि कोट बज्जग। मद्धि जालपा सुथानह ॥
हम छत्र जरि मुत्ति। मचद गंगा जपानह ॥
करिय सनान पवित्र। धोइ धोवत तन मंडिय ॥
सम सुगंध षढि छंद। जाय कुसम जलि छंडिय ॥
करि धूप दीप नैवेद मिलि। राज अंदेस संदेस कहि ॥
बोली न बयन देवि तदिन। अजुत हमीर सुवत्त लहि ॥
छं० ॥ ७१५ ॥

## कविचन्द का देवी की पूजा करके स्तुति और निवेदन करना।

दूहा ॥ कुसुम मंडि मंडलि सिरह। चंदन चर्चित चंदि ॥
सुकि गंध दिय धूप दिव। जै जालधर बंदि ॥
छं० ॥ ७१६ ॥

अवनी अंबी अंब सुनि। अंबी अंब सुबंभ ॥
अंवनि चंद उचार किय। सुतन अनंदिय संभ[1] ॥
छं० ॥ ७१७ ॥

## देवी ( जालपा ) जालंधरी की स्तुति।

भुजंगी ॥ द्रुग्गो हिंदुराजान बंदीन आयं। जपै जाप जालंधरं तूं सहायं ॥
नमस्ते नमस्तेह जालंध रानी। सुरं आसुरं नाग पूजा प्रमानी ॥
छं० ॥ ७१८ ॥

ह्रीं कार रूपं सुआपे विराजी क्लींकार झंकार ह्रंकार साजी ॥
ॐकार रूपं औंकार धारी[2]। प्रियं कारनं कारनं सार सारी[3] ॥
छं० ॥ ७१९ ॥

सिवं संपुटं बीज पनव्व रूपं। स्वहाकार षटकार ह्रंकार ओपं ॥
सुरं षोडसं रूप चोदसा मानी। त्रयं जीस[4] ब्रन्नं सुवृन्नं प्रमानी
छं० ॥ ७२० ॥

त्रयं रूप ब्रह्मादि संध्या सकत्ती। त्रयं काल त्रैलोक त्रै बेद रत्ती
अद्भभूत रूपं सुअव्वै समायो। गुनातीत आतीत[5] जालंध राया
छं० ॥ ७२१ ॥

जपै तोहि जापं सुधामं प्रमानी। दियौ अब सिद्धिं सुरिद्धी सुरानी
प्रथीराज चहुआन दीनो उतारं। तहां कुंद भामी करै अब्बसारं
छं० ॥ ७२२ ॥

कह्यौ तोहि प्रनाम[6] मो मिश्री देवी। प्रकारं सुधारं विवद्धी सुसेवी
अहं मोकल्यो हाहुली पास काजं। तिनं पुच्छमं माव साक्रित रा
छं० ॥ ७२३ ॥

कह्यौ कारनं अब साराज अंबी। पुहं पंजली छंडि सीसं सुलंबी
रह्यौ आप थहो दुअं पानि मंडी। अगं कारनं जानि बोली न चं
छं० ॥ ७२४ ॥

( १ ) ए० कृ० को० सिंभ। ( २ ) ए० कृ० को० साजी।
( ३ ) ए. कृ. को -राजी। ( ४ ) ए.—त्रयं जीम।
( ५ ) मो. आनीत। ( ६ ) ए. कृ. को. प्रमान।

## हम्मीर का देवी से निवेदन करना।

कवित्त ॥ कहि हमीर सुनि देवि। तत्त वादी कवि आया ॥
कै को हिंदू को तुरुक। कौन रंक सु को राया ॥
को रविद को जिद। कौन तापस को छाया ॥
को साहब को राज। कवन सुकवि कह गाया ॥
इह परम हस संसार छित। तु माया तू मोह मत ॥
जानौं न बाम दच्छिन करन। हौं साईं संसार रत ॥

छ० ॥ ७२५ ॥

## कविचन्द का देवी के मंदिर में बन्द हो जाना और हम्मीर का शाह की सहायता के लिये जाना।

इह परत्तर दीह। चंद जान्यौ चहुआन ॥
जिन भुजानि धर भार। भोमतीय अधर भान[1] ॥
इसम हय गय देस। दीह घट्टै बल घट्टै ॥
धन्न मरन तिन आनि। मद्दल सिर सारे पट्टै ॥
आवृत्त बात जोगिनि पुरह। भव भवस्य इह न्त्रिमयौ ॥
कविचंद रुक्कि अच्यौ जियन। म्रिह गोरी हाहुलि गयौ ॥

छ० ॥ ७२६ ॥

## उक्त समाचार पाकर पृथ्वीराज का क्रोधित होना।

दूहा ॥ सुनिय बत्त चहुआन न्त्रिप। धरिय धीर मन पान ॥
हौं अभंग अनभंग बर। हौं भंजन सुलतान ॥

छ० ॥ ७२७ ॥

कुँडलिया ॥ रोकि कवि दहि अप्प मिलि। सो सुरतान अबुझ्झ ॥
सुनत राज प्रथिराज कै। हवि लागी उर मझ्झ ॥
हवि लागी उर मझ्झ। सभ्भ आई गुर गल्हा ॥
भट्ट बसीठह रोकि। अप्प है वै दिसि हल्ला ॥
दस हजार हैवरनि। लष्प पयदल अभ वृंदा ॥

(१) ए० कृ० को—भोमाति अधर भ ग।

मिल्यौ जाइ सुलितान। रोकि देवल्लं कविंदा॥
छं० ॥ ७२८ ॥

## चामंडराय का कहना कि सब लोग चार चार तलवारें बाँधें, जो जिसमें जा मिला सो जानदो।

दूहा॥ चवै राइ चामंड इम। अहो राज प्रथिराज॥
च्यारि च्यारि तरवारि झरि। भर बंधै सब आज॥
छं० ॥ ७२९ ॥

मरन तुच्छ मारन बहुल। हम उन अंतर एह।
एक सु पक्की निजर की। अरि कार कच्ची देह॥
छं० ॥ ७३० ॥

क०। सुनिय राज इह रीति। बीर संसार सपन्नौ॥
अवर रत्त संकुचित। गुनज मुक्कित अपन्नौ[1]॥
सहन अगर[2] तन संग[3]। मनह छंचिय छल लग्गा॥
क्रोधतआ भयिवचन। लोभ लग्गो सह अग्गा॥
सल्लिता सुनीर वित्तं सरद। अबब सुष्ष दंपति मिल्ली॥
चासौज बीज संसार कार। रंज रंजि राजन मिल्ली॥
छं० ॥ ७३१ ॥

## पृथ्वीराज का धीर के पुत्र पावस पुंडीर को हम्मीर को रोकने के लिये बीड़ा देना।

बोलि राज प्रथिराज। पान अप्पै से पानं॥
तूं धीरं जा धीर। भीर भंजन सुरतानं॥
है हमीर आधीर। सांइ द्रोही सिर बंधी॥
लाज बडप्पन घाइ। सिंधु हम्मीर जु संधी॥
सामंत सूर सगपन सरै। सुतेग बेग बंधै न कोइ॥
पुंडीर राइ पावस्स सुनि। बंधि तेग रावत्त होइ॥
छं० ॥ ७३२ ॥

(१) ए० कृ० को० -अवसर तहां सकुचि गुन जनुकंत अपन्नो।
(२) ए० कृ० को०—अंगार। (३) मो०—अंग।

## पावसपुंडीर का बीडा लेकर तैयार होना।

पानि सामिलिय हथ्थ। वंदि सुरसरि चढि आइय॥
बीर द्रगनि झलकंत। काच कंचन जलझाइय॥
सुबर राज प्रथिराज। सजिय बर अप्प तुरंगम॥
नृप सनाह पावस नरिंद। हरषंद अभंगम॥
दल मलन अरि आवृत्त बर। बंधन हाकुलि रोष भर॥
रनधीर धीर तन तन दलन। पुहप भूसम पावस सहर॥
छं०॥ ७३३॥

चौपाई॥ मनो नागपति कन्ह जगायौ। कै प्रलै काल चैनेंच लगायौ॥
कै हर हरन चिपुर सुरधायौ[1]। कै छिति हरन हरनाकुस सायौ॥
छं०॥ ७३४॥

## जामराय यादव का मुसल्मानी सेना के निकास का रास्ता बांधना और पावस का सीधी पसर करना।

कवित्त॥ तब पावस पुंडीर। बोलि राजन जमजद्दों॥
कै कोसन सुलतान। कोस कै प्रहत बद्दों॥
बोलि राव रधरौ। निरत कीनी कीहानी॥
पच पान परवत्त। सत्तपान सुलितानी॥
जगती धाम सामंत सह। सेन बढी बाढी कलह॥
हम रुप्प ओहि मीरां दिसौ। चढि पावस पावस कलह॥
छं०॥ ७३५॥

तब पावस रा पुंडीर। सज्जि सन्नाह सं पन्नौ॥
तीन सहस पुंडीर। बंध अग्गै रस भिन्नौ॥
अप्प अप्प चितयौ। होय अग्गौ जन मान।
लच्छि सु लूटन काज। रंक धावै धन धान॥
लियै रावत्त कित्तिय कला। छै गहि मोह माया तजे॥
दुति अम्म अम्म सोमंत दुति। धीर धवल कंधह सजे॥
छं०॥ ७३६॥

(१) मो०—कै हरन्न हर त्रिपुरार सुधायौ।

## पावस पुंडीर की पसर का रोरा और कांगुरे को तिरछा देकर सीधी राह जाना।

दूहा ॥ पावस चढि, पावस अगमि। घन छत्ती छिति रूप ॥
गावहि नीर हमीर घर। सुकि जवास उर भूप ॥
छं० ॥ ७३७ ॥

चढि पावस पावस रवनि। गजि दल बद्दल निसान ॥
धनि षग पंति[1] सनाह तुअ। मनु बद्दल विज्जुल भान ॥
छं० ॥ ७३८ ॥

पावस पावस मेघ सम। कै सम मुरति[2] प्रमान ॥
चित्त सुमन पुंडीर परि। बाजि गुड्डिग्ग निसान ॥
छं० ॥ ७३९ ॥

कवित्त ॥ सह सेना चालीस। मध्य सत पंच तुरंगम ॥
टारि सूर सामंत। बज्र करिवार वज्र सम ॥
सस्च तेज जम जुत्त। जुद्ध आकूत अभंगम ॥
पुच्छि अग्ग सा ध्रम्म। क्रम्म बंधीन बंध भ्रम ॥
कांगुरौ तिरच्छौ मुकि कै। बर अग्गें को धाइया ॥
तिन ठाम चूक चिंत्यौ हतौ। मिलन सरोसन पाइया ॥
छं० ॥ ७४० ॥

## हम्मीर की ओर पावस पुंडीर की आगे पीछे छुआ छाईं होते जाना।

यौं छूटौ भंजीय। मुद्ध भंजै नर धायौ ॥
चच्छया अवा भज्जंत। गरुर आगें नन जायौ ॥
ज्यौं अरथ न छिपै कविंद्र। मोह मन जाय ग्यान अग ॥
मुनि न जाय गम भावि। रूप नन जाइ दिष्ट अग ॥

( १ ) ए० कृ० को०—पंति।

( २ ) मो०—गुरति।

वन जाइ म्रिग्ग म्रगपति सुअग। आप जाइ नन गुरव अगि ॥
नन सकै जाय हम्मीर तिम। इम हक्यौ पावस सुलगि ॥
छं० ॥ ७४१ ॥

## पावस पुंडीर का नदी का घाट जा बांधना।

प्रात गयौ हम्मीर। सांझ पुंडीर सपन्नौ ॥
रच नाव थकि गयौ। अजहु पत्तयो जिवन्नौ ॥
पथ वान पुच्छयौ। वग्गौ पावस धर जित्तौ ॥
रा हमीर उत्तरयौ। राव वीरत्त विरत्तौ ॥
आडौ उलगि परिव वजि। धार धार सों उत्तरी ॥
सोहा सुलहरि तप छंडि वपु। दिसि कगुर समुद्द भिरी ॥
छं० ॥ ७४२ ॥

तेंही वार सलित्त। नीर लग्गौ दो कठ छलि ॥
ज्यौ वछैल तिय मिलत। पाप छम्मै सुभ्रम्म कलि ॥
ज्यों समद सित पय प्रमान। किलि पाल करै सलिता ॥
मिह कलक छिप ईस। फूल चम्मै सुप हलता ॥
यों परम जीव दावह सुहत। बज्ज कोट तारन सुगुर ॥
दुहु सेन मझि सलिता परिथ। सो ओपम जपी सुवर ॥
छं० ॥ ७४३ ॥

वज्ज काय दिष्षियै। सूर दिष्षियै नीर सुर ॥
ज्यो मृनाल दिष्षिये। कमल दिष्षियै उपर धर ॥
प्रबल वाल सैसव समूह। मझिझ जोवन चिन्ह न लपि ॥
अरुन उदै ज्यौ भान। किरन रत्तौ सुमत पिषि ॥
द्रिग लपै क्रोध हिय मझझाते। अंजुलि मे जल दिष्षियै ॥
सुर सहस मझझ वङ्केति पट। सत वज्ज बढाई अष्षियै ॥
छं० ॥ ७४४ ॥

## हम्मीर की सेना के नदी पार करते समय पुंडीर सेना का हमला करना। दोनों की लड़ाई।

तजिय राव हम्मीर। वीर उत्तरति विषम घट ॥

( १ ) ए० कृ० का०—पषि, पप।

दुइ जोजन संभवति। रोकि पुंडीर सतें[1] थट ॥
अंतर फिरि रोकि। बार उतरि हथि पारं ॥
मार मार उच्चार। दीह धट्टति पछिवारं ॥
पुंडीर धीर नंदन नवल। दिसि हमीर असिवर कढिग ॥
उच्चरिय बेन पछिवान अरि। बीर बलिय संमुह चढिग ॥
छं० ॥ ७४५ ॥

रा पावस पुंडीर। बोलि षंगा[2] रस पुंछी ॥
बे बरह लिषि धीर। बीर बीरा रस कंछी ॥
कंक बंक रस पंक। बीर षुत्त रस जुट्टी ॥
दोउं बल धुनि प्रान। कंक क्रित कुंभ अवट्टै ॥
बिभ्भाय भाय षंजर कढिग। बढिग बीर बल्ली सुभर ॥
मद मोष जामि छुट्टे जुरन[3]। बजिग लोह सह सूर धर ॥
छं० ॥ ७४६ ॥

ऋं धीरं जा धीर। सरस छुट्टै पुंडीरं ॥
पावस पावस राव। धार उज्जल झरि वीरं ॥
षग्गानी किसोर। सार बुट्टै तिन गानी ॥
मनों बीजली बाल[4]। सथ्थ उभ्भासैं पानी ॥
घरी एक जुद्ध आवृत्त करि। जुद्धानी गंजागि लगि ॥
हम्मीर राव पावस पुरिस[5]। बरिषा जिय आवृत्त जगि ॥
छं० ॥ ७४७ ॥

दूहा। जंबू हाहुलि राव सों। जज्जर बज्जि सना ॥
भिरि सँमुह पुंडीर बजि। बन जज्जर अगि दाह ॥
छं० ॥ ७४८ ॥

(१) ए. कृ. को. सवें।
(२) ए कृ. को. षंधार।
(३) ए० कृ० को० लरन
(४) ए०—बाज
(५) ए० कृ० को०—सरिस।

## इस लड़ाई में पाच पुडीर योद्धा और हम्मीर के दो भाइयों का मारा जाना। हम्भीर का भाग जाना।

कवित्त ॥ निवारि वीर अस छंडि। रुक्कि जय पति भग्गा ॥
भग्गा वर हम्मीर। पुष चिय फेरि विभग्गा ॥
पंच सहस पुडीर। जुद्ध कीनौ अधिकारी ॥
दो हम्मीर नरिंद। षेत बोल्यौ हक्कारी ॥
पुडीर राव पावस पहर। भार उभार लग्गो गयन ॥
कट्टंति लोह परिवार तें। सुनहु सूर सूरन वृनन ॥
छं० ॥ ७४९ ॥

बीर रूप उन्नयन। सरुच विज्जल कड्ढी वर ॥
भय पावस पावस प्रमीन। गज्जि धन बात रस्सगिर ॥
क्रोध पवन तट ईट। टाढ़ कंपे कर कारिवर ॥
सागर सलित सुसरुच। रुधिर अस वहै सारभर ॥
सुष हुए सूर सजोगिनो। बीर वियोग कारन कथ ॥
कैठेति चित पोवस रिपह। सजोगिनि नरपत्ति हय ॥
छं० ॥ ७५० ॥

दूहा ॥ उभै पूत रन परिग वर। वर बंधे गिरि पुत्त ॥
रोस चढ्ढि फिरि वज्जि वर। उतरि सवित्त सुरत्ति ॥
छं० ॥ ७५१ ॥

पुडीरा भग्गा भिरै। गहन हर जुध भीर ॥
विषम तज आवृत्त नर। धनि धीरजा धीर ॥
छं० ॥ ७५२ ॥

कवित्त ॥ सो पुंडीर वर जुद्ध। भिरे बुड्ढे सा रानी।
तीर छुटे जह नीर। तहा हम्मीर जुठानी ॥
बरषि मिले सो बीर। तुटि मंडे वर नीर ॥
मनु वृछय भार सो भज्जि। रुरै तुटि अतर भीर ॥
उरभौ सरीर तुट्टे पगा। तार जेम बज्जे सुभिर ॥
निवरत्त सिंह मिटि ककरव। पन हमीर मुक्कि षेत तर ॥
छं० ॥ ७५३ ॥

उभै बंध हम्मीर। षेत बंध रधुबंसी ॥
पंच बीर पुंडीर। मुगति लद्धी रन गंसी ॥
ज्यौं बाहनि मुष्कि धाइ। लग्गी पानी बर भग्गा ॥
गहवि बाग पुंडीर। नीठ फेरे बर अग्गा ॥
यौं लहरि लोह बाजी विषम। रा पुंडीर भारथ्थ जित ॥
हम्मीर भंजि हम्मीर पें। चढि तुरंग गोरी सुगत ॥
छं० ॥ ७५४ ॥

दूहा ॥ असी सत्त ग्रह गगन बर। परे झुहिं[1] पुंडीर ॥
सामि दोह नट्ठी गयौ। मिले राज रनभीर ॥
छं० ॥ ७५५ ॥

चरन लागि सो राज कौं। जे बीरौं गिर युत्त ॥
सकल सूर धनि धनि कहैं। जिति हाहुलि राधुत्त ॥
छं० ॥ ७५६ ॥

## पावस पुंडरि के हम्मीर पर विजय पाने पर पृथ्वीराज का पुंडीर योद्धाओं को चौतेगी होने का हुक्म देना।

बद्धाइय बाजी घरह। ढिल्ली वै वर थान ॥
हम्मीरह भज्जे भरह। जित पुंडीर प्रमान ॥
छं० ॥ ७५७ ॥

राजन अप्पन उचित करि। दिय सिर पाव सुच्यारि।
हुकम वेग बंधन कियौ। च्यारि च्यारि तरवारि ॥
छं० ॥ ७५८ ॥

## पुंडरि वंश की राजनई का ओज और शाह का समाचार पाना।

कवित्त ॥ च्यारि च्यारि तरवारि। बंधि पुंडीर सहस चिय ॥
बज्र काल बज्र बहन। बज्र झल्ल सुबरन निय ॥

(१) ए० कृ० को०–झुंडि।

यो पन ब धन हमीर। छडि पष्पर सनाह अंग ॥
बीर सर साधिक। पच बीरह पावस मग ॥
भै दुग्ग बीर निधि लज्ज जग। दुसह साहि अड्डो सुचलि ॥
अगि लग्गि धीर पडोन ज्यो। सजत सथ्थ उत्तरह षुलि ॥

छं०। ७५९ ॥

इह सुनि बत सुलितान। चर[1] धाय साहि पे पत्त ॥
कहिय चरित पावस सरिस। साहिब धीर नमत्त[2] ॥

छं० ॥ ७६० ॥

## हाहुलिराव हम्मीर का शाह के पास पहुंच कर नजर देना।

कुंडलिया ॥ चमर पमर[3] म्रग मद मधुर। बाजी कट्ट कठौर ॥
मिल्यौ जोइ गोरी धरा। हाहुलि राव हमीर ॥
हाहुलि राव हमीर। साम[4] द्रोही घर लग्गो ॥
सील साच[5] तप तेज। ध्रम्म धुर धारनि भग्गो ॥
गो विग्रह पप छडि। और प्रक्षत पति पामर ॥
मिल्यौ जाप सुरतान। मधुर मृग मद लै चामर ॥

छं० ॥ ७६१ ॥

दूहा ॥ च्यारि च्यारि तरवारि भर। भर बधै चर धाय ॥
इह चरित्त चहुआन दल। कह्यो साहि सों जाय ॥

छं० ॥ ७६२ ॥

## शाह का कहना कि पक्की पकड़ी हुई एक तलवार चार को मात करेगी।

तबै हाथ वज्जी सुबर। सुनि पुच्छी सिसुताइ[6] ॥
भुम्भ परट्टयौ हिंदुदल। रहै निदान कि जाइ ॥

छं० ॥ ७६३ ॥

(१) मो०—वर।
(२) मो०—साहि बब रन मत्त।
(३) ए० कृ० को०—परम।
(४) ए० कृ० को—साव।
(५) ए० कृ० को०—साइ।
(६) ए०कृ० को गात।

बास वृद्ध जुव्वन कहिय। वे मरो मत्ताय ॥
तेग एक पक्की ग्रहैं। चौ कच्ची भग्गाय ॥

छं० ॥ ७६४ ॥

करि निवाज सुरतान कहि। खिजिय बुद्धि दिसीस ॥
गहिव साहि कंधै हनो। अब जित्तौं हमि' रीस ॥

छं० ॥ ७६५ ॥

## शाह का काजी से भविष्य पूछना।

कुंडलिया ॥ इह गंदी मट्टी मुरद। तुम मरदों मरदानि ॥
तुम अक्की सक्की हरन। मैं फकीर सुलतान ॥
मैं फकीर सुलतान। आप कहि पुच्छिय काजी ॥
भिस्ति भाष जो कही। छोड़ हाजी के गाजी ॥
जो उमेद जिय होइ। राज दोइ अलह मंदी ॥
कोइ गुमान जिन करो। कहै काया इह गंदी ॥

छं० ॥ ७६६ ॥

## पृथ्वीराज की सेना का हिसाब और उसकी अवस्था।

दूहा ॥ सज्यौ सेन सोहन समंद। जंगल वै चहुआन ॥
घर अंगन मंगन सरिग। सुनत सूर अकुलान ॥

छं० ॥ ७६७ ॥

सबैं सेम सारि सहस। घटि वढि अन्नत बार ॥
जे भर भीरह सुह सधै[2]। ते बत्तीस हजार ॥

छं० ॥ ७६८ ॥

सहहि भीर नृप पीर जिम। लज्जा धर भर भार ॥
धरनि धरनि तिन वर गनत। ते मर[3] बीस हजार ॥

छं० ॥ ७६९ ॥

बीस हजारन मद्धि दस। जे अग्गा बर स्याम ॥
कर वज्जह वज्जी सहैं। ते पहु पंचह ठांम ॥

छं० ॥ ७७० ॥

(१) ए० कृ० को० इहि।
(२) ए० कृ० को० सजै।
(३) ए० नर।

तिन महि कवि गनि पच से । साय भाय द्रढ काज ॥
देव गत्ति दैवान सौं । तिन महि पहु प्रथिराज ॥
छं० ॥ ७७१ ॥

## पृथ्वीराज का पुंडीर पावस को शाह के पकड़ने की आज्ञा देना ।

कवित्त ॥ चढी सेन न्रिप राज । बधि पुंडीर तेग चव ।
धीर बोल बर पुत्र । दाय चहुआनह हथ्थव ॥
सुरहर चष सुलितान । बधि अप्पौ परिमान ॥
दई दुवाह पावस नरिंद । गहन उत्तरि सुविहान ॥
करतार हथ्थ केतिक कला । नर अवरै जंपै वयन ॥
सबूह वार भावी सगति । पग्ग काम लग्गै गयन ॥
छं० ॥ ७७२ ॥

दूहा ॥ देषि सेन बर साहि पे । लै चरित्त चहुआन ॥
च्यारि च्यारि तरवारि बर । सह बधी सुविहान ॥
छं० ॥ ७७३ ॥

पावस आगम धर अगम । दल साजे दोउ दीन ॥
अबर छायो अभ्भरन । छिति छाइय छवीन ॥
छं० ॥७७४॥

## उक्त समाचार पाकर शाह का सरदारों से कसमें लेना ।

कवित्त ॥ सिंधु उतरि सुलतान । बत्त कहि षा षुरसानह ॥
षा ततार रुस्तमा । हुओ तुम साच मुसाफह ॥
मे आलम आलम । सकल हिंदू रा उप्पर ॥
जिहि ग्रहि हुओ वार । बेर सो आप अप्प कर ।
तिहि अहन हेत इछौ सुमन । साच झूठ करतार कर ॥
भग्गहु अभग्ग मत सग्रहै । धरहु लाज निज कुलन भर ॥
छं० ॥ ७७५ ॥

दूहा ॥ पहिचान्यौ तिहि चंद कवि । वीर भद्र सम वीर ॥
जा जुग्गिनि पुर जगलिय । अब धरनि न रष्षै धीर ॥
छं० ॥ १९७५ ॥

धीर भद्र पहिचान रज । पुच्छिय वत चहुआन ॥
कथ भारथ पारथ सुमथु[1] । किम वित्यौ सुरतान ॥
छं० ॥ १९७६ ॥

## वीरभद्र का युद्ध का हाल कह कर पृथ्वीराज के पकड़े जाने का समाचार कहना ।

भुजंगी॥ बजी हक्क दिग धक्क दुहु कोद मीरा। गही बग्ग छौड़ अग्गान्निय वीरभीरं।
तुटै गेन गुरग्गेर होय घोर सोरा। फटै धरनि दर राय बर राइ जोर ॥
छं० ॥ १९७७ ॥

धरकि सेन सम साहि धरि ढाल सौसातर तरकि भर भरकि मन भुवनदीसं।
पर्यौ चिकुट गढ कूट लंकेस यान । करयि विकट हनुमाल भय चाल पानं ॥
छं० ॥ १९७८ ॥

बरकि पान कर बारकि घन घोर पब्बं । भरनि सम झमझार गहि चक्क गब्बं ॥
ठव्यौ सागर आगरं पब्ब पत्तौ । इसौ उट्ठि चहुआन अनि आन गत्तौ ॥
छं० ॥ १९७९ ॥

पर्यो सिंध धर तुट्टि आधाट बाज । चिहुं ओर सुरतान नीसान गाजं ॥
मनौं पजर बान हनुमान ओपै । घनं घाय सोमेस तन वीर कोपै ॥
छं० ॥ १९८० ॥

चिहु[2] वाह सामंत साधट्ट कट्टै । छत छक्क उड्डि छिछ[3] भुम भीर पट्टै ॥
सुने ईस उम्मा बलीभद्र काथ्थे । भर भीषमं द्रोन भारथ्थ पथ्थे ॥
छं० ॥ १९८१ ॥

पर्यौ कुंभ दल मद्धि चहुआन ऐसौ । घिरे बंनर वीर नीरद्धि तैसौ ॥
परे पंच त्रिवमाल जरि कंठ इब्बे । तहां चंद ठट्टो उर माल दिव्ये ॥
छं० ॥ १९८२ ॥

बलीभद्र जैत जद्दो जाम सिंध । भरं चामंड पावस वीर बंध ॥

(१) मो०—कि मथु ।  (२) ए० कृ० को०—चिहु वाह सावत सामत कट्टै
(३) ए० कृ० को०—सीस ।

रनं बग्गरी देव गुर राज रामं। हनू लोह लोहान छोहान तामं ॥
छं० ॥ १९८३ ॥

परस्संग भारथ्थ पूजा पहारं। घटं चाट संग्राम बंकट्ट धारं ॥
करन कुंडली राइ अनभंग भारे। जुरे आजु आवाज नयलोक नारे ॥
छं० ॥ १९८४ ॥

अरें सुंधुलं सोषियं ओन कंठं। परीहार पीपा हरं माल संठं ॥
परे सत्त दह सूर सामंत षग्गे। ग्रहं भान जिम मीर चित्रकोद लग्गे ॥
छं० ॥ १९८५ ॥

सुनिय चंद अरिहनेंन जल उरह सोषं। गहें दिष्षि सम देव सुरतान घोषं ॥
छं० ॥ १९८६ ॥

दूहा ॥ कहै बीर हिन्दू तुरक[1]। सुनि कविचंद सुजान ॥
बदि सावन पंचमि दिवस। गह्यौ मेछ चहुआन ॥छं०॥१९८७॥

## युद्ध में मृत सामंत एवं रावत योद्धाओं की नामावली।

पद्धरी ॥ सुनि चंद भट्ट कहै भद्र बीर। परि सुभट सूर चहुआन धीर ॥
पति चित्र कोट परि समर राव। दस तीन सहस अरि करन धाव ॥
छं० ॥ १९८८ ॥

चामंड राव परि दंड दाह। जदु जाम जूझि आजान बाह ॥
कूरंभ राव बलिभद्र बीर। पामार जैत जुझि षग्ग धीर ॥
छं० ॥ १९८९ ॥

परसंग राइ षीची प्रचंड। बग्गरी देव अरि पारि ठंडि ॥
परि राज काज गुर राम राज। सक सिलह दार सारंग साज ॥
छं० ॥ १९९० ॥

परि पत्त धार परिहार षेत। [2]गुज्जरह राम परि स्वामिहेत ॥
साहाव सेन करि सूम सोम। दिषि प्रात तार जनुथान थाम ॥
छं० ॥ १९९१ ॥

मुरि मुगध षेत जिन स्वामि जीन। बिन जुद्ध बुद्ध को[3] बुद्ध हीन ॥
सकरह सिंघ मोरी सुराव। बिन लोह छोह छंड्यौ पराव ॥
छं०॥ १९९२ ॥

(१) मो० चरित। (२) ए० कृ० को०-परि जुझिझ जुद्द-राजि स्वामि हेत।
(३) ए० कृ० को०—को।

जगमन्न राव धधेर ¹साम । सम सथ्थ षेत छन्यौ पराम ॥
निकर्यौ राव हाडा सुमेर । हम्मीर सुतन तन लोह भेर ॥
छं० ॥ १६६३ ॥

गध्धरद राव सारंग देव । निकस्यौ पंच हय कट्टि तेव ॥
चालुक्क वंभ वर भान साह । हय अट्ठ कट्टि गुर गिम्म गाह ॥
छं० ॥ १६६४ ॥

रनसट्टि घाव वीध्यौ जु अंग । उप्पारि लीन जब विंत्त जंग ॥
परिहार वीर² आयौ सुपुट्ठि । रन वीर सुतन करि तिथ्थ तुट्ठि ॥
छं० ॥ १६६५ ॥

सुध्यौ सुपेत नर पुट्ठि आय । उप्पारि षेत भर केकजाइ ॥
सर सत्त रह्यौ रन चाहुआन । तिन कह्यौ सुक्रम अदभुत्त पान ॥
छं० ॥ १६६६ ॥

गुर राम अंग अनभंग कीन । ननभेदि सस्च सब अंग तीन ॥
सथ्थह्यौ मेछ हिंदू नरिंद । कट परे असुर हय गय सुभिंद ॥
छं० ॥ १६६७ ॥

सब सहस वीस परिहदु सेन । दुअलष्प मिच्छ कटि पित्त तेन ॥
अनि सुनिय कथ्थि जे कहिय दच्छ । सुनि चंद श्रवन धर पर्यौ सुच्छि ॥
छं० ॥ १६६८ ॥

दूहा ॥ करि जुहार ढिल्लिय नयर । मुक्कि नयर जुगिनेस ॥
जस भावी तस निम्मयौ । करिन वीर अदेसु ॥ छं० ॥ १६६९ ॥

## राजा का वचन सुनकर कवि का मूर्छित होकर गिर पड़ना ।

सुनिय बत्त कविचंद न्त्रिप । तन मन कंप्यौ ताम ॥
पर्यौ विकल धुक्किय धरनि । कट्टि मूल तर जाम ॥
छं० ॥ १७०० ॥

## वीरभद्र का कवि को प्रबोध करके समझाना ।

कवित्त ॥ कवि आश्वासित वीर । बाहु धरि धरनि उठायौ ॥
मुष आरोहिग पान । ग्यान गुर तथ्थ सुनायौ ॥
न करि दुष्प हो भट्ट । काल गति कठिन दुरिय जय ॥

(१) ए० कृ० को०–ठेठरे ।　(२) ए० कृ० को०–धीर ।

तुहि रच्यो जालप्प । काज निप काज अरिय तय ॥
तुहि भयो इष्ट आभिष्ट जे । साइ कित कारन आनि जिय ॥
संचरहु दिल्लि मारग सुकवि । करहु राज उद्धारनिय ॥
छं० ॥ १७०१ ॥

## कवि का कहना कि मैं बाल स्नेह के कारण विकल हूं ।

कहै ताम कविचंद । अहौ बीराधि बीर सुनि ॥
हम मनुच्छ मय[1] मोह । उदधि बुड्डै सुतत्त तुनि ॥
हमहि राज इकबास । सथ्थ उतपन्न संग सदि ॥
नेह बंध बंधियै । करिय अति प्रीति राज रिदि ॥
सामंत सकल अति प्रेम तर । बाल नेह उर धुर कियौ ॥
बलिभद्र नेह संसार सुष । किम सुनेह छंडै जियौ ॥
छं० ॥ १७०२ ॥

## बीरभद्र का कवि से कहना कि अब चिंता न करके राजा का उद्धार कर ।

तब हंसि जंप्यो बलिभद्र । अहो बरदाय मोह मय ॥
कहों ग्यान अति आदि । उअर संग्रहौ सोय सय ॥
तुम उतपन संग राज । षपति होय है जुराज संग ॥
तुम सहाव समान । आय बंध्यौ सुब्रह्म अंग ॥
मम करहमोह चिंता चतुर । धरहु अथ्थ गुर ग्यान हिय ॥
तुम चलो सु कवि जोगिनि पुरह । करहु राज उद्धार दिय ॥
छं० ॥ १७०३ ॥

दूहा ॥ कहै सु कवि गुर बीर सुनि । जिहि आदि अंत जुति संग ॥
नेह गंठि रस रंजियौ । किम चुक्कै चित रंग ॥
छं० ॥१७०४ ॥

## बीरभद्र का कवि को प्राचीन इतिहासों का प्रमाण देकर समझाना कि एक दिन सब का अंत होता है होनी अमिट है अस्तु शोक न करके कर्तव्य पालन करो ।

(१) ए० कृ० को० मन ।

कवित्त ॥ परम हंस फल ब्रह्म । रास वासिष्ट मन्त्र सुनि ॥
अवधि राज रघुबीर । नरिंदै सभ मंडि छत्र धुनि ॥
छिन नरिंद लहि निंद । भयौ चंडाल परस तह ॥
न छुअ न छुअ सुचित्त । सुहि, सु लग्यौ कलंक इह ॥
जाग्रत जोग दिष्यौ सुपन । नकरि चद सनमंघ दुप ॥
संचरिय लोक सोकह वसन[1] । पाई कविंद्र सम्भिय समुप[2] ॥
छं० ॥ १७०५ ॥

सोक लोक संसार । मिटै आव सर ब्रत कह[3] ॥
तुअ जुगिंद जट पुत्र । ग्यान गोरष्य तत्त लह ॥
हो मनुच्छ माया समंद । तिर तह तन बुड्डिय ॥
हरि तरंड लागत । कोह कद्दल सों जुड्डिय ॥
बीराधि बीर जपहि सगुरु । जहा सुजीव दुष्पन लहै ॥
देवाधि कम्म पुलय कमल । सो सिव पुत्र सचियं[4] कहै ॥
छं० ॥ १७०६ ॥

जग्य करन भूपति त्रसग । वासिष्ट बुलायौ ॥
विश्वामित्र सो समर । पर्यौ अटो नह आयौ ॥
नेम रिष्य मप मंडि । सुन्यौ वासिष्ट लोपि गुरु ॥
श्राप दियौ करि कोप । भयौ चंडाल भूप डरु ॥
तप जोर और दिस लोक रचि । विश्वामित्र पद इंद्र दिय ॥
कही वीरभद्र कविचंद सम । च्यार जुग्ग लगि अमर किय ॥
छं० ॥ १७०७ ॥

विश्वामित्र तिहि रचिय । साप तरवर लय मानुप ॥
प्रात समय जिम कुसुम । प्रफुल्लि तन पाय महा सुष ॥
नव रस करत विलास । धरे उर अदर मच्छर ॥
सभ परत कुम्हिलात । कहत बहु जिए संवच्छर ॥
तुम तौ नरिंद राजस भुगति । बहुत दिवस मृत लोक महि ॥
संताप सोक माया तजहु । वीरभद्र समझाय कहि ॥
छं० ॥ १७०८ ॥

( १ ) ए० कृ० को०—सजन । ( २ ) मो० सुदुप ।
( ३ ) ए० कृ० को०—मिटै आवन सर ब्रत कह । ( ४ ) ए० सज्जिय ।

एक भूप रेवंत। तास पुत्री रेवंतीय ॥
पर नावन की बार। सदा सो धनुष    ौ ॥
ब्रह्म अग्ग लै जाय। रह्यौ व ऊभौ सुघरीय दुअ ॥
तिहि घट काके गिनत। लो ष छत्तीस बरष भय ॥
ते परन नरिंद कविचंद सुनि । काल आनि इक दिन हरिय ॥
सामंत सूर नृप मोह तजि। बीर भद्र इम उच्चरिय ॥
छं० ॥ १७०९ ॥

पिप्पलाज रिषराज। करत कैलास तुंग तप ॥
पुत्र हेत मन आनि। गयौ ब्रह्मा देषन अप ॥
होइ प्रसन्न कह्यौ मंगि। तोहि इच्छावर अप्पहु ॥
तिहि अप्पिय सुह अचल। राज कछु वस्त समप्पहु ॥
हँसि कहिय मात सावित्र तब। पुत्र भजन भगवान करि ॥
संसार सकल काचौ अवर। ताहि छंडि आतम उधरि ॥
छं० ॥ १७१० ॥

## बीरभद्र का कवि के सिर पर हाथ रखकर मूल गुरु मंत्र देना।

दूहा ॥ तब हथ्थ धर्‌यौ सिर भट्ट कै। षल बंधन कविनथ्थ ॥
तब त्रिकाल सुरझ्झिय मनह। गहि जोगिनिपुर पथ्थ ॥
छं० ॥ १७११ ॥

कवित्त ॥ तब कहै बीर कविचंद। ग्यान गुर कहैं। गहौ उर ॥
नालि एक संषिनी। मद्धि दस लोपि गग्गि गुर ॥
तिहि संपूरन रस भर्‌यौ। ब्रह्म रंध्रह सधि आसन ॥
उलटि कमल उद्धर्‌यौ। बंधि तारी सुर सासन ॥
प्रज्जारि जोति प्रग्गट कर्‌यौ। चढ्यौ तेन आयास दुति ॥
छुट्टौ सुमोह भव पास सह। भिलिय अप्प हरि आस जुति¹ ॥
छं० ॥ १७१२ ॥

(१) ए०-क०-को०-हुति।

आसन मूल उधारि। हंस ससि हर मुरि बंधहु॥
चिसर रोकि द्रिग जोरि। अग्र नासिक द्रिग सधहु॥
सबद एक धुनि रूप। मद्दिता जोग प्रगासहु॥
चमकि चमकि घन गरजि। किरनि विद्दौ न अथासहु॥
झलकन्त नैन अग्रे सुमनि। निकट निरंजन एह नित॥
गुर अथ्थ तत्त ध्यानहि गहौ। जिम छंडौ मन मोह मत॥
छं०॥ १७१३॥

## कविचन्द का मोह दूर होकर प्रसन्न चित्त होजाना।

दूहा॥ तब रज्यौ कविचंद चित। उर लद्दौ अविनास॥
जान्यौ कारन अप्प जिय। उर आनंद्यौ तास॥
छं०॥ १७१४॥

इति श्री कविचंद विरचिते प्रथिराज रासके रावल समरसी प्रमुष सामंत मोष, हमीर वधने राजा बल पराक्रम कथनो नाम राजाग्रहन चंद दिल्ली आगमनो नाम छाछठवों प्रस्ताव, समाप्त' ॥ ६६ ॥



# पृथ्वीराज रासो।

## छठां भाग।

## अथ बान बेध प्रस्ताव लिष्यते।

[ सड़सठवां समय। ]

### देवी जालपा के मन्दिर के कपाट खुलने पर कविचन्द का दिल्ली को जाना।

दूहा। ॥ कहै चंद बलिभद्र सम। अहो बीर जटजात ॥
इह बिसम सुसम सुमन। बज्रपाट बिघ्घाट ॥ छं० ॥ १ ॥

कवित्त ॥ बज्रपाट बिघ्घाट। पाठ उच्चारिग सबद सुनि ॥
घट घोर समानन। भइय आकास सवन(1) धुनि ॥
तप्पि त्रिविध गुन तीन। झीन जोगिनि पुर थानह ॥
गहन चंद चिय अध। सुनिय सखरि किलकानह ॥
परिनाम बिरत उर तन मन। आस बास आसन तज्यौ ॥
रस राज सपिम्मह मित्त तन। भम्म छाडि भ्रम्मह भज्यौ।
छं० ॥ २ ॥

मोतीदाम ॥ चल्यौ रह ईस अलंकह थान। छइक्किय जम्मह घट्ट कारान ॥
नाम्यौ रह सथ्थ बलीभद्र बीर। प्रसंसिय चंदह चित्त सुधीर ॥
छं० ॥ ३ ॥
चल्यौ रह जोगिनि थान सुभट्ट। परी हिय गंठि मनौं परि पट्ट ॥
सुरत्तह चित्त निरंजन अप्प। धर्यौ हिय ध्यान अजप्पह जप्प ॥
छं० ॥ ४ ॥
चल्यौ रह अप्पन मग्ग सुतन। रच्यौ निरकारवि लीयन मन ॥
धर्यौ मन अप्पन हूनि सुभाइ। सुपपति धाम धर्यौ निज माय ॥
छं० ॥ ५ ॥

(1) ए० कृ० को०—सबद।

धरी रह मग्ग अमग्ग सुथान । न मंनहि ऊंचरु नीच नियान ॥
न मुग्गझहि छुद्ध पिपास सुमंन । तरस्सहि सीतरु ताप सुतंन ॥
छं० ॥ ६ ॥

प्रपुच्छहि कोय न उत्तर देय । उलट्टिय जीह सुधारस खेइ ॥
न लष्षहि ग्राम न थान उद्यान । तरस्सहि ताप न सुष्प नमान[1] ।
छं० ॥ ७ ॥

न बूझहि ताप न तस्स सरम्म । निशामन वासुर तास विरम्म ॥
भयौ कवि ध्यान ग्रथस्सित रूप । न मंनहि अंतर अम्मरु भूप ॥
छं० ॥ ८ ॥

नहीं सुष नंषत ताप असीस । चरन्न उलास सुमंनन दीस ॥
सजै सुविराम भिरामह सुष्प । चले षकि दिस्सिय रोष सरुष्प ॥
छं० ॥ ९ ॥

चल्यौ निज मग्ग सुमन्न उषहास । संपत्त सुदिस्सिय सारध मास ॥
छं० ॥ १० ॥

दूहा । कवि आयौ दिल्ली पुरह । देष्यौ नयर विरूप ॥
बिन आभ्भन नर नारि सब । बिना तेज ग्रह भूप ॥छं०॥ ११ ॥

## श्रीहीन दिल्ली नगर की दुर्दशा देख कवि का हार्दिक विचार वर्णन ।

ग्रेह गयौ कविचंद तव । मन गज्झनिय दिसान ॥
पुत्र कलत्र मिलंत कवि । सित जट्टे हित जान ॥ छं० ॥ १२ ॥
बर पुरन्न लोइय सघन । कन दिट्ठे नहि राज ॥
मन माया छंडै ग्रहौं । प्रान प्रमुक्कन काज ॥ छं० ॥ १३ ॥
प्रथम वैर भंजन मनह । दुति सांई उद्धार ॥
लोक जोग कित्तिय कहैं । सुकीय चंद सुद्धार ॥ छं० ॥ १४ ॥
वित्त ॥ हक्कि चित्त कवि अप्प । पेम राजन पर अत्यौ ॥
नयन मंडि सब निरषि । दिष्षि सब लोक विरत्यौ ॥
लषि आयौ कविचंद । नयर नर नारि सबनि मिलि ॥

(१) ए० कृ० को० समान ।

मनहु महुर मधु मास। अही अचिज्ज चित्त वलि ॥
पुच्छे न कोय उत्तर दिये। नयन झरै गिर विझ्झरन ॥
उर्द्ध न वच्च आपूर कंठ। रुवेदस वपै ताम मन ॥

छं० ॥ १५ ॥

दूहा ॥ निरषे कवि सब लोक सुनि। दुरग काल गति मान ॥
राम प्रेम अति पास उर। चल्यौ अप्प गृह गाम ॥

छं० ॥ १६ ॥

## कवि की स्त्री का सब हाल कहना और राजा का बंधन सुन कर कवि का दुखित होना।

इम कवि आयौ जात करि। गृह सुपिष्षि द्रिग काज ॥
पुछ्यौ सुत्त सुतीय तिहि। कहा करै प्रथिराज ॥

छं० ॥ १७ ॥

तब सुनिया उत्तर दियौ। बोलि सुहावने बैन ॥
गौरी दल नृप संग्रह्यौ। कियौ साह बिन नैन ॥ छं० ॥ १८ ॥
सुनत श्रवन धरनिय परिग। हरि हरि हरि सुप जपि ॥
उठ्यौ मनह विश्राम करि। भयौ विभ्रिन[1] मन कंपि ॥

छं० ॥ १९ ॥

## कवि का राजा के उद्धार का निश्चय विचार करके योग धारण करना।

मन राजन उद्धार मति। मान काल क्रत नद्धि ॥
भसम अंग औ धूल किय। जोग रूप जट बंधि ॥

छं० ॥ २० ॥

पुचि पुच पारस फिरिग। तब तरसे कवि तंपि ॥
छंडि वसन दिपि रूप दुर। मन विरत्त रत अंपि ॥

चंद वाक्य ॥ छं० ॥ २१ ॥

वृथा गलह ससार सुप। गलह सत्ति अविनास ॥
आवेपित आतम सरिस। करौ गलह गुर भास ॥ छं० ॥ २२ ॥

(१) ए० कृ० को०—विभ्रम।

## कवि का भवानी की स्तुति करके निर्विघ्न ग्रंथ की पूर्ति के लिये बिनय करना।

भुजंगी॥*ॐकारं नमो कल्यानी सु कमला। कला रूपिनी काम दाई सु बिमला॥
कुमारी करुन्ना कमंक्षा। कराली। जया बिज्जया भद्र काली कंकाली॥
छं० ॥ २३ ॥

शिवा शंकरी बिष्णु वीमोहनीयं। वराही चमुंडा दुग्गा जोगिनीयं॥
महालच्छमी मंगला रत्त अंषी। महामाइ पारबत्ती ज्वालमुंषी॥
छं० ॥ २४ ॥

तुहीं गंग गोदावरी गोमतीयं। तुहीं नर्वदा जमना सरस्वतीयं॥
तुहीं द्वारिका मथुरा रूप कासी। तुहीं तीरथं अब्ब मद्धे निवासी॥
छं० ॥ २५ ॥

तुहीं कोटि सूरिज्ज लोइं प्रकासा। तुहीं चंद कोटिक्क आनन्न भासा॥
तुहीं कोटि सामुद्र होये गंभीरा। तुहीं कोटि प्राक्रम्म लीयै समीरा॥
छं० ॥ २६ ॥

तुहीं कोटि आकास बिस्तार धारा। तुहीं कोटि सुम्मेर छाया अपारा॥
तुहीं कोटि दावानलं ज्वालमाला। तुहीं कोटि भैभीत जंमं कराला॥
छं० ॥ २७ ॥

तुहीं कोटि सिंगार लावन्य कारी। तुहीं राधिका रूप रीझै मुरारी॥
तुहीं विश्वकर्ता तुहीं बिश्वहर्ता। तुहीं थावरं जंगमं मै प्रवर्ता॥
छं० ॥ २८ ॥

तुहीं पातिकं नासिनी नारसिंघी। तुहीं जग्गमाता अनेकं सुरंगी॥
तुहीं साकिनी डाकिनी रूप धारै। तुहीं आप लग्गै तुहीं यै उबारै॥
छं० ॥ २९ ॥

तुहीं तोहि जानै सुतेरे चरित्तं। कहां लग्गि चंदं लषै तो चरित्तं॥
अज्जमेर थानं सिकारं भुलायौ। तहां बीर बावन्न सिद्धं मिलायौ॥
छं० ॥ ३० ॥

* इस छन्द के कई चरण भुजंगी छन्द के प्रस्तार के विरुद्ध पड़ते हैं परन्तु पाठ चारों प्रतियों में समान है।

पहिले उमा कामती भट्ट किनो। वल सेवरा मन छडाय दिनो ॥
वढे वादे आयौ सुदुग्गा केदार। तहा अविका अव रष्यौ अपार ॥
छं० ॥ ३१ ॥

विना पुन पछै किए एह वोलंगयो रुकि सा द्रोह मझ झे दिवार
पठायो नृप कगुरानी पुकार। उठी बाहर ठाहर फेरि धार ॥
छं० ॥ ३२ ॥

सकत्ती हरी तै सकत्ती सुभाट। ग्रह्यौ मेछ साईन षुल्लै कपाट ॥
गयौ गज्जनै पाति की पत्ति लीयैं। कल्ना न आई पल दुष्ट हीयै
छं० ॥ ३३ ॥

फर्स पत्ति कह्यौ कुपे पिथ्थ अयौ। पर्यौ पजरै आनि वेहाल पयौ
दई गत्ति राज गती कौन जानै। कहा लेष लेष्यौ अजू चाहुआनै
छं० ॥ ३४ ॥

जिनै हथ्थल सिथ हस्ती निपातै। तिनैं घेरि मारै कुरंगी सुलातै
जिनै वाज सिकार पिलौ षवा कीतिनै षग्ग लावै दिपावै द्वरां वै
छं० ॥ ३५ ॥

इसी गत्ति तेरी अलष्यं कहानीकहा लौं गिनाऔं। कहै वागवानं
करौ राव तै रंक रंकं सुराव। कहा हाथ आवै किए ए सुभाव
छं० ॥ ३६ ॥

पराक्रम छत्ते अछत्ते भए क्यौं। दिलीपत्ति से वधि के मा दए क्यौं
हूए अझ झ वैरीन की जित्ति दिघ्यौ।किना चाहियै सेवक कीन पि
छं० ॥ ३७ ॥

बुरे मुष्य वारे लगूरै सुहानै। सुर सारिषे छूर सामत मानै ॥
कर जोरि जपौ सुनौ श्रीभवानी। भली किन्न साहाय ससार जानै
छं० ॥ ३८ ॥

करौं पूरन पुस्तक अब्ब जौ लौ। विघन्न हरौ संभरी राव तौ लौ
छं० ॥ ३९ ॥

दूहा। मीत करन कारज चल्यौ। जौ मात प्रसादे भोग ॥
करि रासौ प्रथिराज कौ। कित्ति चलाऔं जोग ।
छं० ॥ ४० ॥

अन्न पान पोनीय मुकि । षुध पिपास तजि मोह ॥
देव दुग्ग सों चंद कवि । गय राजन वर छोह ॥

छं० ॥ ४१ ॥

## कविचन्द का कोरी पोथी हाथ में लेकर भवानी का ध्यान करना ।

कबित्त ॥ भट्ट ग्याति नप पिता । मित्त सामंत सूर सब ॥
उभय सुरिन प्रिथिराज । तेने निवृत्त करौं अब ॥
प्रान कलपि पति काज । एक रिन एम उधारौं ॥
जीह गंठि गुन गरुअ । उभै रिन नाम उतारौं ॥
इम चिंत चिते कविचंद उर । अप्प थान जुग्गिन गयौ ॥
आक्रम्म मंच देवी सुकबि । बिन अष्पर पुस्तक लयौ ॥

छं० ॥ ४२ ॥

## रासो की छंद संख्या वर्णन ।

ग्रहि पुस्तक कविचंद । मंच सरसैं उच्चरिय ॥
सुष निवास किय जाम । ग्रन्थ सुर वर विस्तारिय ॥
लिषि पुस्तक कविचंद । सहस सत्तह नष सिष उभ ॥
मूत भयछ्यत वृत्त । सबै भूत वंस क्रम सुभ ॥
इम करिय ग्रंथ पूरन सुकबि । पढ़िय पुच हथ्थे दियन ॥
लिषि मंच पछ्छ कबि जल्ह सुअ । अप्प मग्ग गुज्जन लियन ॥

छं० ॥ ४३ ॥

दूहा ॥ इम चिंतिन कविचंद करि । भौमन वच क्रम एक ॥
सारद सुभ मति ग्यान धरि । वानी वचन विवेक ॥

छं० ॥ ४४ ॥

## देवी का कवि को दर्शन देना और कवि का वर मांगना ।

अरिल्ल ॥ लै पुस्तक पढ़ि मंच घनं । करि कविचंद सुवेद धुनं ॥
बहु भंति अनेक अलाप कियं । बहु जाप सु मंचय होम बि[illegible]

छं० ॥ ४[illegible]

दूहा ॥ बानि उमा माधुर सुनी । पढ़ि अनेक रस भंति ॥
देवि दरसि कविचंद कौ । झलहलंत दीसंत ॥ छं० ॥ ४६ ॥

सरस्वती बोचय ॥

जाहु अचिंतिय कवि कहय । वर सुभट्ट गुन वीर ॥
जौ प्रसाद वर मांगिहै । दीय बचन मुह तीर ॥ छं० ॥ ४७ ॥

कवित्त ॥ वास समपिय भत्ति । भट्ट लिन्नौ संपुत करि ॥
सोगुन मुह अप्पयौ । जिहि सगुन विस्तरै राज धुरि ॥
चलैं कित्ति जग मग्ग । चंद चंदान देव बर ॥
धरन राज अप्पन्न । वास न्रिम्मान अप्प कर ॥
जे देव मनंत तरवारि तन । तिहि अप्पन चहुआन रिन ॥
त तत्त वान जानैं सकल । अकल कित्ति जपौ सुमन ॥
॥ छं० ॥ ४८ ॥

## रासो के रचना समय की सीमा ।

दूहा ॥ उभै मास दिन अठ वर । किय रासौ चहुआन ॥
रसना भट्ट सुचंद की । बोलि उमा परमान ॥ छं० ॥ ४९ ॥
सहस सत्त रूपक सरस । गुन सुंदर बहु वित्त ॥
ले पुस्तक कविचंद कौ । दिय माता बहु रित्त ॥ छं० ॥ ५० ॥

## कवि का अपने पुत्र जल्ह को रासो पढ़ाना और स्त्री से विदा मांगना ।

फिरिय आय जोगिनि पुरह । रासौ गुन दै पुत्त ॥ १ ॥
पुच्छि पीय परिवार सब । कहौ तौ साधौं सुत्ति ॥छं०॥ ५१ ॥
मिलन चंद चहुआन वर । पुच्छि सुचिय मत चार ॥ य ॥
दंपति गंठि अछेह बधि । अह न कि अछिनन चाह ॥छं०॥५२॥तय
वरनिय वर पुछ्यौ सुवर । मम तजि जिय तर जीय ॥ ५ ॥
सो अहि वर पावन्न करि । सो ढिल्लिय अन पीय ॥ छं० ॥ ।

## कवि का अपनी स्त्री से कहना कि संसार में एकमात्र कीर्ति ही सार है।

पावचंद वाक्य।

कवित्त ॥ न रहै तन धन तरुनि। तरुनि किरनह उदै अस्तं ॥
चंद कला परिपब्ब। राह करि अस्त विगस्तं ॥
न रहै सुर नर नाग। जोग भग्गै जुग भग्गै ॥
न रहै बापी कूप। संत सायर गिर लग्गै ॥
आवै सुजान अष्षर अमर। विवरि विषरि पूछत रहै ॥
भषि काल व्याल कालि काल सब। रहै तौ गुर गल्हां रहै ॥

छं० ॥ ५४ ॥

रहैं जुगै जुग गल्ह। द्रुग्ग धरहरे अष्ठ गिरि ॥
दिष्टि मान विनसिहै। इंद्र तुटि राह सुसंकरि ॥
तहां हहंत जप बली। बंध नन नाटिक कथ्थं ॥
माया तन१ चुक्कयौ। चंपि कल पंच सु हथ्थं ॥
अब कित्ति कित्ति भाजै नहीं। गयौ प्रान सें संग्रहै ॥
दो हंस हंस संजोगि सों। मिलन हथ्थ अग्गी दहै ॥

छं० ॥ ५५ ॥

दूहा ॥ सुभ विसोष न करौ त्रिय। गुर गल्हां गुन संचि ॥
जो दिब्बिय सो भज्जिहै। कालन कहौ वर वंचि ॥

छं० ॥ ५६ ॥

## कवि का योगी भेष धारण करना और स्त्री का पूछना कि योग की पराकाष्ठा क्या है।

दूहा ॥ दष्षिन लौं वंदै सु कवि। तच दिषावन चीय ॥
जुग गहँनो माया तजन। चित गज्जन दिस कीय ॥

छं० ॥ ५७ ॥

१ ए० तेन।

मोतीदाम ॥ ग्रहै वर द्रप्पन तत्त प्रकार। रसौ रस निद्द सुविद्द सुभार ॥
भयौ करुना बर वीर सुभट्ट । छिन तत पत्त सुतत्त अघट्ट ॥
छं० ॥ ५८ ॥

सुगल्ह बिना दिय वीर सुभट्ट । धर्यो सिर केसन जट्ट सुकट्ट ॥
छिन छिन द्रप्पन लै कर तथ्थ । करै प्रतिव्यंब सुरगिय काथ्थ ॥
छं० ॥ ५९ ॥

इहतुअ इह तु इत अ कौन । सुनत सु सद्द रहै करि मौन ॥
कहौ तुअ जाति सुभत्तिय नाम । कहाँ तिहि जोति प्रगट्टय काम ॥
छं० ॥ ६० ॥

अजन्न गयान कहौ गुर गत्ति । सुष दुष भोगिय कौ जिय पत्ति ॥
सु कौ प्रभु कौन पुरी कह वास । कहौ अविनासिय वादि विनास ॥
छं० ॥ ६१ ॥

सु कौ सुविदाथनि दायन कौन । सु को वर तद्व्य कौन समौन ॥
कहौ रत रत्त विरत्त प्रकार । को जोग तरन्न बुझै नन भार ॥
छं० ॥ ६२ ॥

कहौ कहि मग्ग पिया पिय जोति । कहौ कहि काम सुगत्ति सुद्दौति ॥
कहौ कथि कथ्थि कवी जल बिंदु । सु उत्तर ताहि दियै कविचंद ॥
छं० ॥ ६३ ॥

## कवि का स्त्री को योग साधना की विधि और उस की सिद्धि संक्षेप में बतलाना ।

दोधक ॥ द्रप्पन लै प्रतिव्यंब सु सद्दय। चंद सुषद्कला प्रति बद्दय ॥
द्वादस दून तितन तें अग्गिय । पंचनि आस प्रकित्ति सु इग्गिय ॥
छं० ॥ ६४ ॥

ता सर एक कवल प्रगासिय । देषत ताहि गयौ भ्रम नासिय ॥
नीलहि नील बरन्न सु सुत्तिय । जुत्तिय मान प्रमान सु जुत्तिय
छं० ॥ ६५ ॥

तापर सद्द अनाहद होइय । ब्रह्म अनंत अनंद सु जोइय ।

रेचक कुंभक पूरक पूरय । नाभि बटै जुग वह संजूरय[1] ।
छं० ॥ ६६ ॥

उद्दय वीर कलंकल वानिय । भौंर सुभट्ट भयानक आनिय ॥
छं० ॥ ६७ ॥

अरिल्ल ॥ वेद अभट्ट सुतत्त प्रकारं । पंचह वीर प्रकित्ति सुमारं ॥
सुष प्रति तीन त्रयं गुनवासी । विंदुग लुद्दिय मुगति सुरासी ॥
छं० ॥ ६८ ॥

नीसल नील बरन्न सुमोती । प्रोति प्रमान प्रमान सुओती ॥
भुम्मि द्रवै द्रिग अंमर भीजै । ह्वै भृगुटी रविमंडल[2] लीजै ॥
छं० ॥ ६९ ॥

नासिक अग्र दिठै हिठ रष्षै । ह्वै उर मंझ अलष्ष सुलष्षै ॥
काम विराम षगैं षग षंडय । जीरन वस्त्र जेम तन छंडय ॥
छं० ॥ ७० ॥

जैसौ नीर मनसा निध पायौ । तौ ब्रह्म अनंद अनंदह जायौ ॥
पंच दमै मनसा दम मारै । कृम्म सवै सिर तै भर डारै ॥
छं० ॥ ७१ ॥

आसन इष्ट विभूति सुदीसन । ग्यान सु छन्न विग्यानन सीसन ।
आमन मच्छर मारहि मारं । तौ भ्रम दाह तिरै भव सारं ॥
छं० ॥ ७२ ॥

मारुत रस भोगंतत भंती । ग्यान षग्ग विस्तर कर दित्ती ॥
कहै संकि तजि संक न भट्टं । चलै चंद मुगती वर वट्टं ॥
छं० ॥ ७३ ॥

जो जग दिष्ष सु दिष्पन कव्वी । ज्यौ घटिका पट दस्सझहि हव्वी
ह्वै घट घट्ट घटं बहु जानै । पूरन ब्रह्म ब्रह्म पहिचानै ॥
छं० ॥ ७४ ॥

जोति में जोति सु तोहि बतायौ । सोइ चंद विरलै किहि पायौ
छं० ॥ ७५ ॥

। वपु विभूत बहु विंटयौ । जट बंधी जम जूत ॥
मन माया सुकवि चल्यौ । को पूजै अवधूत ॥ छं० ॥ ७६ ॥

(१) ए० कृ को-पूरय । (२) ए० कृ० को०-तीजै ।

चंदविया वाक्य ॥

कवित्त ॥ सुनौ षट पापंड । केस लोचैं जट धारैं ॥
कीय भसम ऋतु काम । अन्न तापसी विचारैं ॥
वेद कुरान पुरान । ने असा सुर नर प्रधान ॥
धरम मस रावर भगत । कव्वि मुनि सेवि सुजान ॥
त्रिक्रम सबद इह गहद कहि । मच अंचक वेदत पुन ॥
कौ धूत रत्त अनरत्त कौ । सबै तप्प माया तपन ॥छं०॥७७॥

चंद वाक्य ॥

दोहा ॥ इन विध जोग जुगति लिषि । चिय बुझ्झौ तन ग्यान ॥
क्रोध मोह माया तजे । और विटंबन जान ॥ छं० ॥ ७८ ॥

## कवि की स्त्री का शका करना कि एक पथ दो काज कैसे सध सकते है।

चंदविया वाक्य ॥

चौपाई ॥ उत्तर जानि चिया पय लग्गी । सुम पिय नाद अनाहद जग्गी ॥
जोग जुगति उद्दार न साम । दो दो गहद सरै किम काम ॥
छं० ॥ ७९ ॥

## कविचन्द का उत्तर।

चंद वाक्य ॥

दूहा ॥ सकल जोग सांइ सुध्रम । तप जप साईं ध्रम ॥
मोहि मुगति सूझत मरम । सुजस कित्ति गुन क्रम ॥छं०॥८०॥
दिवस रयन राजन सुमति । अरु गज्जन वै रोस ॥
मन वच क्रम्म एकग होय । सांमि उधारौ दोस ॥ छं० ॥ ८१ ॥
[४]उभै सत्त नव रस चिगुन । किय पूरन गुन तत्त ॥
रासौ नाम उदद्धि जुति । गह्यौ मत्ति मैं सत्ति ॥ छं० ॥ ८२ ॥

(१) ए० कृ० को०– क्र । [२] मो०—लोभ ।
[३) ए०—जोर । (४) मो०—उभय सत्तर नौ रस त्रिगुन ।

## कविचन्द के पुत्रों के नाम औ सर्व श्रेष्ठ जल्ह को कवि का रासो पढ़ा कर रवाना होना।

कवित्त ॥ दहति पुत्र कविचंद । सूर सुंदर सुज्ञानं ॥
जल्ह बल्ह बलिभद्र । कविय केहरि वष्षानं ॥
बीर चंद अवधूत । दसम नंदन गुनराजं ॥
अप्प अप्प क्रम जोग । बुद्धि भिन भिन करि काजं ॥
जल्हन जिहाज गुन साज कवि । चंद छंद सायर तिरन ॥
अप्यौ सुहित्त रासो सरस । चल्यौ अप्प राजन सरन ॥
छं० ॥ ८३ ॥

दूहा ॥ दहति पुत्र कविचंद कै । सुंदर रूप सुजान ॥
इक्क जल्लह गुन बावरौ । गुन समंद ससि मान ॥ छं० ॥ ८४ ॥
आदि अंत लगि वृत्त मन । वृन्नि गुनी गुन राज ॥
पुस्तक जल्हन हथ्थ दै । चलि गज्जन नृप काज ॥ छं० ॥ ८५ ॥

## कविचन्द का अपनी धुन में मस्त होकर गजनी की राह लेना।

॥ वपु बिभूति बिंटियौ । केस जग्गन बिधि बंधी ॥
बहु बियोग ग्रह जोग । चित्त गुग गुग्गह संधी ॥
छुध पिपास दम मोह । छोह बिंध्यौ बर सांई ॥
बर बिग्रह चिंतयौ । मुक्ति बिग्रह शुक्र आई ॥
बरदाय चंद दुब्बल अबल । वपु सुवेस मुकंद षुत ॥
मुंकयौ मान अभिमान बस । इह अजुत्त जो पैत जुत ॥ छं० ॥ ८६ ॥

दूहा ॥ एकाकी सह संग तजि । मिलि राजन सुत सोम ॥
[1]तपत तुंग तो व्रत्त जहि । है इह जग षग नोम ॥ छं० ॥ ८७ ॥
इह कहि कवि चल्ल्यौ भवन । गवन कियौ दिसि साहि ॥
दुसह जग्ग सज्जन मिलै । धर गज्जनी सुगाह ॥ छं० ॥ ८८ ॥
सरसैं बर अरु कंठ बरु । अरु सु हियै बर बीर ॥
हिंदु कहै हम देव[2] है । मेछ कहै हम पीर ॥ छं० ॥ ८९ ॥

( १ ) ए० कृ० को० तपत तुंग जो वृत्त काहि । ( २ ) मो० दीन ।

षिति ठाम प्रथिराज कौ। बालप्पन निज नेह ॥
चल्यौ भट्ट सजि जोग तन। ता न्त्रिवहन अछेह ॥ छं०॥ ९० ॥
चल्यो चंद वरदाय वर। तजि समुद्र वर मोह ॥
पट्ट वरन भर भट्ट कौ। दहि विरद वर छोह ॥ छं० ॥ ९१ ॥
गहिग चद रह गज्जनौ। जट पट व धि विधान ॥
प्रान हरौं साधौं मुगति। जो मिलिहौ चहुआन ॥ छं०॥ ९२ ॥
गहिग चद गज्जन सुरह। जह सज्जन सु नरिंद ॥
कवहो नैन निरष्षि हौ। मनो सूर अरविंद ॥ छं० ॥ ९३ ॥
जोग जानि लग्यौ सुमन। जोति सवद जिय लीन ॥
अगम निरंजन आदि सुनि'। तिहि अचित चित चीन ॥छं० ।९४॥
सूर सवर अरु कंठ वर। हिय रोहे वर वीर ॥
सब देयन में देव है। मेछ महमद पीर ॥ छं० ॥ ९५ ॥

## दुर्गम मार्ग की कठिनता का वर्णन और कवि का क्लान्तचित्त होना।

पद्धरी ॥ सम चल्यौ भट्ट गज्जन सुराह। वन विषम सुषम उग्गाह गाह
रह उच नीच सम विषम थान। गह वरन सैल रन जल थल
छं० ॥ ९६ ।
द्रिग जोति लग्ग मन सबद भीन। भुल्ल्यौ सरीर निज मग्ग पी
रत्तौ सुजोग मग्गह सरुव। जगमगत जोति आयास भूव ॥
छं० ॥ ९७ ॥
भिद्यौ सप्रीति प्रथिराज अग। निरकार जोय रत्तौ सुरग ॥
भुल्ल्यौ सुमग्ग गज्जनह भट्ट। वन चल्यौ थान उद्यान थट्ट ॥
छं० ॥ ९८ ॥
उम्भरत इम्भ सम अम्भ नद्द। के लरत भिरत भज्जत समद्द ॥
उद्यान तज्जि सथहे एक। गुंजहिति वध्घ मग्गह अनेक ॥
छं० ॥ ९९ ॥

(१) ए० कृ० को०—मिलि। (२) ए० कृ० को०—मेछ कहे हम पीर। (३) मो०—छी

जुग दैत दंति सिंघहि सुरम्भ । म्रिग बघ्घ पंषि अजगर अदम्भ ॥
सा पंच चिन्ह संग्रहै सास । सा वहु बनंचर विषम भास ॥
छं० ॥ १०० ॥

गुंजरत दरिय सम्मीर सद्द । निझझरत झरत नद रौर नद्द ॥
बन विकट रंध कौ चक्र राह । सद्दहि सु ताम संमीर गाह ॥
छं० ॥ १०१ ॥

उड्डुत उरग्ग धर तर सुलग्ग । सुझझहि न विदिसि दिसि मझझ मग्ग
बन चल्यौ मझझ भट्टह भयंक । रत्तौ सुजोति सज्जे निसंक ॥
छं० ॥ १०२ ॥

निझझरहि झरिय झरहर करूर । उम्भरहि सलित सलिता सपूर ।
कलरव करंत द्रुग नेक भास । तर विकट सघन पंषिनि हुलास ॥
छं० ॥ १०३ ॥

निसि दिवस भट्ट बन चल्यौ जाम । संभर्यो राज भौ श्रम्म ताम ।
वेध्यौ सुअंग छुद्दा पियास । तर धवह देषि लग्गे अयास ॥
छं० ॥ १०४ ॥

बैठौ सुतक्कि भौ संझ स्याम । चितै सुचिंति चंडी भिराम ॥
छं० ॥ १०५ ॥

षट पुरान पारसि निपुन । निगम अगम नह चंद ॥
अद्ध निसा कानन कुहर । भयौ भट्ट गति मंद ॥ छं० ॥ १०६ ॥

छुध पिपास लग्गी तनह । निद्रा भै मिटि गैन ॥
नहीं कहूं चंहु दिसि सुगम । दिसि दिष्षियै जसौन ॥
छं० ॥ १०७ ॥

दिवस तीन पंथह वहिग । गनी न अह निसि संझ ॥
षट दिन नयन असुझझ भय । थकि रहौ वन मंझ ॥
छं० ॥ १०८ ॥

## कवि चन्द का भगवती का स्मरण और स्तुति करना ।

मन वच क्रम चित्तै सुचित । वरदाई वर देव ॥
तुअ कारन तारन तवन । नमो नमो सुर देव ॥ छं० ॥ १०९ ॥

भुजंगी ॥ नमोह नमोहं नमोह सुचंडी । सथान विसच सम्भू पच मंडी ॥
निकार अकार सकार सरूप । मद्दा तत्त सौ तत्त चौबीस नूप ॥
छं० ॥ ११० ॥

चय मभ्भ चेय गुन चेय थान । चय पाय वामन चेय किसान ॥
कला षोडस रूप षोडस्स राया । दुष्य वीस रूप छल छं परीया ॥
छं० ॥ १११ ॥

हय पच बान दहस समीर । दह नारि दुवारि वाह समीर ॥
ऊकार सार श्रीकार सज्जै । ह्रीकार हुकारि सारूप रज्जै ॥
छं० ॥ ११२ ॥

क्लिकार क्रूकार[1] कुकार कारी । स्त्रीकार भ्रूकार श्रीकार सारी ॥
श्रीकार छूकार सामाच माई । नमस्ते नमस्ते नमो जग्ग जाई[2] ॥
छं० ॥ ११३ ॥

जहा संगट दुष्घट निज्ज सेव । नही मात तात नही बंध देव ॥
नहीं को सहाय जदा कोन चाय । तहा तो अरप्पै निज सेव साय ॥
छं० ॥ ११४ ॥

हरौ मुझ्झ चिंता तन तप्पि भारी । दियौ चित ता सह साथ कुमारी[3] ॥
छं० ॥ ११५ ॥

दूहा ॥ सुमरि देव वरदाय वर । मझ्झ वन बीझ भयंक ॥
लहौ न दिस अरु विदिस निस । जग्गि नहीं मन संक ॥
छं० ॥ ११६ ॥

तिहि पिपास लग्गिय बहुल । धव ढुंढन वन जग्गि ॥
तहा सुइक्क बड तट निकट । कालयल सिंघ सुलग्गि ॥
छं० ॥ ११७ ॥

## देवी का कवि को दर्शन देना और कवि का अपनी सं विपति निवेदन करके सहायता के लिये वर मागना ।

तिन सिंघह मभ्झह तरनि । कह कह अपिय संत ॥
मनहु धुम्म मझ्झे अगनि । झलहलत दीसंत ॥
छं० ॥ ११८ ॥

(१) ए० कृ० को०—हलव । (२) मो० ज्ञ । (३) ए० कृ० को०—माइ

कवित्त ॥ देखि चंद मन मंद । वृषभ वन महिप सिंघ घन[१] ॥
सिव सिवात सुम्भयौ । बजे डक डकरु गज्जि वन ॥
दरस वान सिंघ घोर । विथै जम धाम पंच मस ॥
रुध तुंबरगि बंधि । बज्जि तारीक तूर रस ॥
मंचह सुजंपि वरदाय वर । चंद पद्धि जंपै रुसि ॥
सह व ध्यान नर कवन ते । वर मनुच्छ उम्भै वहसि ॥
छं० ॥ ११९ ॥

दूहा ॥ तौ जानै सब देव अस । नर नागिंद्र विचार ॥
आदि असुरां अपहरन । इह विरदावलि सार ॥ छं० ॥ १२० ॥
दरस देवि किय भट्ट वर । कर सिर मंडिन मंत ॥
सो पसाव[२] कवि सुंदरीय । जिहि जप संग सुअंत ॥ छं० ॥ १२१ ॥
तौ जानै सहदेवपुर । पित प्रकृतीय सुतथ्थ ॥
जौ हौं जंपि जानंत तौ । देवि जानयौ नथ्थ ॥ छं० ॥ १२२ ॥
पुच्छि मात कविचंद वर । सुह दुह कहि वर भट्ट ॥
जो जस[३] संग सुमंगी कवि । कहत काज इहि घट्ट[४] ॥ छं० ॥ १२३ ॥
सुम मनुच्छ राजन सकल । अकल अपूरब कथ्थ ॥
कहौं सवै भारथ्थ कथ । जौ सुनौ छिनक रुकि रथ्थ ॥ छं० ॥ १२४ ॥
॥ पच्छै ही सुरतान । विंदु दल जोर अहुट्टै ।
सुनी कहौं रवि ग्रहन । तदिन भारथ्थ सजुट्टै ॥
उभै बीह[५] वर दीह । भान अच्छै दिन चल्यौ ॥
सुनिधर राव सब्बह । वीर ब्रहमंड सुहल्यौ ॥
चहुआन सेन रावर समर । भीर भगैं प्रथिराज गहि ॥
वर भट्ट रुक्कि हाहुलीय अम । जालंधर वर थान रहि ॥
छं० ॥ १२५ ॥
सुनिय धुनिय वर सीस । उभय उमया पति पुच्छिय ॥
सुनिय ग्रहन विग्रहन । जुह मंड्यौ मति अच्छिय ॥
भेव भवस्य न्निम्मान । जान मत अच्छ विचारिय ॥

(१) मो० सम । (२) ए० कृ० को०—पसाच । (३) ए० कृ० को० जग ।
(४) ए० कृ० को० रम घट्ट । (५) ए० कृ० को०—वाह ।

नरन नाग अरु देव। सुवर अह दुष्ट प्रकारिय॥
सिवसिया जित जित अरि सिवर वर। हेमदान सोभै सुअछि॥
जौ[1] होय प्रेम तो निग्रहै। सोय किति पावन्न अछि॥
छं० ॥ १२६ ॥

## भगवती का प्रसन्न होकर कवि को अंचल का चीर देना।

दूहा॥ हँसि हर सिद्धय सुद्ध सुष्प। नृप दुष दहौ भट्ट॥
चरचि चीर अ चल धजा। दिय सिर वदन[2] पट्ट ॥छं०॥ १२७॥

## देवी की स्तुति।

मोतीदाम॥ हसी हस सिद्ध तवै सुप पाय। जयज्जय सद्द कहै वरदाय॥
तुही सुभ्र तारन सारन काम। तुही प्रक्रिती[3] पुर पधर नाम॥
छं० ॥ १२८ ॥

तुही ईक्ष अनेक अपभम आय। तुही मति ग्यान तुही रज माय॥
तुही गति काम तुही सुनि धाम। तुही धुर वेद तुही गुठठाम॥
छं० ॥ १२९ ॥

तुही कृत कारन तारन देव। तुही सिध साधक सारन सेव॥
तुही धर सोपन पोपन मात। तुही ससि सूर तुही सरसात॥
छं० ॥ १३० ॥

तुही सिसु जीवन बाल रु वृद्ध। तुहीं षट भाय नवै रस सुद्ध॥
तुहीं विष अमृत समृत सार। तुही घट औघट रप्पन हार॥
छं० ॥ १३१ ॥

तुही नर नागिंद इंद सुरेस। तुही जुग आदि तुही लवलेस॥
तुही तत पंच पलावन भार। तुह गुन तीन करै उपचार॥
छं० ॥ १३२ ॥

अलेप अगोचर तु नर[illegible]। तुही नट नाट नचावन छंद॥
तुही व्रज नारि तुही व्रज नाथ। तुही गिरधार अँधारन[4] पाथ
छं० ॥ १३३ ॥

(१) ए० कृ० को०—जो। (२) ए०—पदन। (३) मो०—प्रकर्त। (४) मो०—अतार

तुहीं धर गंग उधारन सेव। तुहीं त्रय वेनी सुतीरथ देव॥
अकास प्रकास तरायन तेज। नवग्रह नाम तुहीं सम रेज॥
छं० ॥ १३४ ॥

तुहीं सब मंत्रन आगम मांहि। कहै सब ठौर विना तुअ नाहिं॥
धरै कर आवध दंड छबीस। तुहीं तुं नाम तुहीं कर वीस॥
छं० ॥ १३५ ॥

तुहीं अब चंद सुधारन आस। तुहीं चहुआन भुजा करि वास॥
तुहीं पिथ अंत सुधारन काम। तुहीं यवनेस संघारन नाम॥
छं० ॥ १३६ ॥

तुंही तन मुक्ख्य उवारि उवारि। कह्यौ अब कारन संकट टारि॥
छं० ॥ १३७ ॥

ा॥ वर संकट कविचंद कौ। पुर मारे कुर भीर॥
जु कछु मनोरथ चिंतयै। सत्य होय बर वीर॥
छं० ॥ १३८ ॥

भुगति मुगति जस स्वामि क्रित। रिन भग्गै क्रम भग्गि॥
छिन छिन पायौ दरसनह। मिटि चलि चंद सुअग्गि॥
छं० ॥ १३९ ॥

## देवी की कृपा से कवि का प्रसन्नता पूर्व्वक गजनी पहुंचना।

सिर पट्टर भट्टर सुभट। भव भै भग्गौ तास॥
परम तत्त रत्तौ वघट। नयर सपत्तौ तास॥
छं० ॥ १४० ॥

इहि विधि पत्तौ गज्जनै। जहं गोरी सुरतान॥
तपै मेछ इछ अप्पनी। मनों भान मध्यान॥
छं० ॥ १४१ ॥

ौपाई॥ इह अरंभ जुग्गिनी पुर अत्तौ। गुर नियान जोगह मन रत्तौ॥
दिसि विचारि लोवह अवलोकिय। गोरिय धर गज्जन वै सोधिय॥
छं० ॥ १४२ ॥

दूहा ॥ देगै अभूत सुभूत गति । नठ नाटक वहु वार ॥
दूह चरित्त पिष्षन नयन । गयौ चद दरबार ॥ छं० ॥ १४३ ॥

## गजनी नगर की शोभा और प्रतिभा वर्णन ।

वृद्धनाराच ॥ हय गय अनेक भति जोध जोध राजय ॥
म्लेच्छ दुष्ट तेज ताम ता कुरान साजय ॥
पढत मीर पारसी गियान सामि भ्रम्मय ॥
नमत चद वीथ चद पीर सीस नामय ॥ छं० ॥ १४४ ॥
निमाज तत अत मीर नीत राज राजय ॥
वहत गज्ज वारुनी सुवारनी न साजय ॥
कोहूत हट्ट हट्ट कका सेर के मनुच्छय ॥
अलच्छि लोइ लच्छन विनान लोल लच्छियं ॥ छं० ॥ १४५ ॥
सुनै न चद वेद सद्द वद्द त कल मयो ॥
मरोरि सु छ उग्र मेच्छ दिष्पयो विलमयो ॥
कमान वीर पचयौ सुटक जो अढारयौ ॥
समोन मेछ दिष्पियै सुजम्म तैसु ढारयौ ॥ छं० ॥ १४६ ॥
विपास वीर चातुरी सुढारह हट्ट सोहय ॥
विभास लभ्भ सामि कौ सुसिद्धि मोह मोहय ॥
कटत ते सुनार हे मतार तार राजही ॥
मयूष साँझ प्रात की किरन्न भान लाजही ॥ छं० ॥ १४७ ॥
अमग्ग हट्ट पट्टन सुरग सुग्र सोभय ॥
ग्रिह ग्रिह सुदिष्पिय तुरग तग लोभय ॥ छं० ॥ १४८ ॥
नाराच ॥ सपत्त भट्ट गज्जन । विभूति घट्ट गज्जन ॥
सुकट्ट जट्ट वधय । प्रगट्ट रूप सिद्धय ॥ छं० ॥ १४९ ॥
सुधट्ट कट्टि तुट्टय । मृग तु चाल पट्टय ॥
सुभोव छड्डि रुद्रय । विराग को समुद्रय ॥ छं० ॥ १५० ॥
हुतौ मनो कविद्रय । अनादि कौ जुगिदय ॥
गयद नैम धुम्मतौ । पग पग विरमतौ ॥ छं० ॥ १५१ ॥
[1]निरष्षि मदिर सुम्मयो । सुवास रास उग्मयो ॥

( १ ) मो०—निरष्ष इक्क मदिर ।

गवष्य अच्छ उच्चयं । कनक्क ढारि कच्चयं ॥ छं० ॥ १५२ ॥
जरे जराव थंभयं । जगंमगे अचंभयं ॥
अनेक तथ्थ बालयं । रमंत चित्त सालयं ॥ छं० ॥ १५३ ॥
परे चचिग्ग ओटयं । उगें कि चंद कोटयं ॥
जुगिंद ते निरंषयं । हिरन्न लग्गि अंपियं ॥ छं० ॥ १५४ ॥
तमोर कोर रत्तियं । दसन्न में सुभत्तियं ॥
मनों कि डार पक्कियं । अनार ते दरक्कियं ॥ छं० ॥ १५५ ॥
हलें अलक्क लंबियं । उरोज सों विलंबियं ॥
मनों कि ते उरग्गियं । कली कुसुद्द लग्गियं ॥ छं० ॥ १५६ ॥
जुवन्न मद्द मत्तियं । जुगिंद[1] कों छरत्तियं ॥
रयन्न की उनिंदयं । पवन्न सों झकुंदियं ॥ छं० ॥ १५७ ॥
हरे हरे हसंतियं[2] । विलोकि रूप चंदियं ॥
समान की सहेलियं । रही सुहथ्थ झेलियं ॥ छं० ॥ १५८ ॥
मनों कनक्क बेलियं । लपट्टियं चमेलियं ॥
सकोमलं सुरंगियं । पकी मनो नरंगियं ॥ छं० ॥ १५९ ॥
जवादि कासमीरयं । घरंषि अंग चीरयं ॥
*सुमन्न सत्त भीगयं । सुकेस पास चिंगयं ॥ छं० ॥ १६० ॥
अभूषनं अलंकियं । चलंत सिंघ लंकियं ॥
गुमान लज्ज घेरियं । पयं पती पहेरियं ॥ छं० ॥ १६१ ॥
फिरे न दिट्ठ फेरियं । हैरान भत्ति हेरियं ॥
चल्यौ सुचंद मग्गयं । डगं मगंत पग्गयं ॥ छं० ॥ १६२ ॥
तुही तुही अलष्षियं । सबद्द मुष्ष भष्षयं ॥ छं० ॥ १६३ ॥

## कवि का शाही दरबार को जाना ।

नैर निरष्षि परष्षि कवि । धरकि हरष्षि न चित ॥
मात प्रसन्न प्रसन्न पय । तौ मिलियै वर मित्त ॥ छं० ॥ १६४ ॥

(१) ए० कृ० को०—कविंदं । (२) ए० कृ० को०—हसंदियं ।
* इस पंक्ति के दोनों चरण मो० प्रति में नहीं हैं आगे दो चरण बढते भी हैं इससे ज्ञात होता है कि ये दोनों चरण क्षेपक हैं।

उभै जाम वर उत्तरी । पढि सुमत्त वर चंद ॥
गय गोरी दरबार वर । बुझ्यो जगावन दंद । छं० ॥ १६५ ॥

## दरबारियों का वर्णन ।

रसावला ॥ दरबार गोरी, भर भीर जोरी । उडै रेन झेन, करैं बत्त सेन ॥ छं० ॥ १६६ ॥
मुष मेछ दड्ढी, पय पेम चड्ढी । कटि तोन ठान, कसे कस्स मान ॥ छं० ॥ १६७ ।
हसै के हलक्के, मधीने अधिक्के । फरी तेग झार, गने के दिदार॥ छं० ॥ १६८ ॥
बहै मोन रज्जी, करैं केन वज्जी । तसब्बी तुसान, पढै के कुरान ॥ छं० ॥ १६९ ॥
पढै पत्ति सोहो, सुरत्तान दोहो । मरोरत मुच्छ, गुर ग्यान तुच्छ ॥ छं० १७० ॥
दिठी दिट्ट भट्ट, हियो पट्टि फट्ट । क्रम चपि पान, दरबार थान ॥ छं० ॥ १७१ ॥

## कवि के विषय में लोगों की कल्पना ।

कवित्त ॥ प्रथम मुक्कि दरबार । लज्ज सकर सुरतानी ॥
है गै नट नाटक्क । भ्रम्म दिष्षिय परमानी ॥
एक कहै इह भट्ट । इक कहै सिद्ध प्रमान ॥
एक कहै ठग ठोठ । एक वेताल सुजान ॥
इक कहै जोग पाषंड इह । भ्रम लग्यौ रोकन कवि ॥
तब लगि चंद वरदाय वर । गयो थान दरबार हवि । छं० ॥ १७२ ॥

## कवि का राजद्वार पर जाकर द्वारपाल से अपना परिचय देना ।

तह अग्गै गय निरषि । कनक लकुटीय नग जटित ॥
हय गय नर असरान । थान इन्द्रा सम थट्टित ॥

( १ ) ए० कृ० को०—काहि ।
( २ ) ए० कृ० को०—विभूति ।
(३) ए० कृ० को०—अरु ।
( २ ) मो०—सैळ ।

गज्जनवै सुरतान । भान सम तेज सुदिट्टौ ॥
तुछ अंमर संमरन । अहित चित बुग्गि सुमिट्टौ ॥
बुझ्यौ विभूति वपु भंति बहु । चंद धूत सिर बंधि पट ॥
भव भोग भवन रह छंडि कैं । किम जोगी भय भट्ट नट ॥
छं० ॥ १७३ ॥

गाथा ॥ हौं सु जोगिय हौं सुजोगिय जनन पर दार ॥
जोग जम जोगिनि पुरंदर सुरस चबिधि काव्य कवित्त जानौं सव ॥
सरस रसायन भायनह गीय गाह गुन ग्यान ॥
छैल इच्छ अच्छी कहौं जो पूछै सलतान ॥ छं० ॥ १७४ ॥

## द्वारपाल का कवि का सादर आसन देना ।

दूहा ॥ हेजम हिय बासी सुबर । दिष्ट परष्षिय भट्ट ॥
बहु आदर आसन दियौ । पाय अरचि दिय पट्ट ॥छं०॥१७५ ॥

## कवि का अपनी विद्याओं का बखान करना ।

पद्धरी ॥ कविचंद कहै सुनि जमन मीर । झलमलहि तेज तुम सुमनमीर ॥
लहौं विद्व बल अनत अथ्थि । देषिय जुसाह साहाब तथ्थ ॥
छं० ॥ १७६ ॥

अट्ठ च्यार उच्चार भेद । लघु दिग्घ रुप आनूप छेद ॥
अस्व सस्त्र विद्या गुनाह । लुक अंज गुटिक साजं सुराह ॥
छं० ॥ १७७ ॥

नी भेद तिथि लह्है अप्प । मारनह मोह वसीह जप्प ॥
ग भेद बिधि धिर विचार । रस धात पीत उच्चार सार ॥
छं० ॥ १७८ ॥

भाष रस नव नट्टनाद । जानौं विवेक विचार बाद ॥
दिष्षि जोति जोतिक भेद । गारुड़ह मंच द्रिग पंष षेद ॥
छं० ॥ १७९ ॥

तिहास अट्ट दह अंक माल । पौरान पृथक बुझ्झौं विसाल ॥
टक भरह पिंगल प्रबंध । जानौं सुअरथ उच्चार संध ॥
छं० ॥ १८० ॥

विद्याह चतुर दस चित्त मोहि । बुझझै सुकहो त्रिभुवन होहि ॥
भिट्टै जु एक चिन मोहि साहि । मन उक्ति[1] अथ्थ पुर्ज्जौ सुआहि
छं० ॥ १८१ ॥

## द्वारपाल का कहना कि कविचन्द मैं तुझे पहचानता हू जरा ठहर इत्तला होती है ।

दूहा॥ इस्यौ जमन परदार तब । तुहि जानौ कविचंद ॥
छिन इक दरह बिलंबियौ । कवि न करहु मन मंद ॥
छं० ॥ १८२ ॥

हौं रमून जानौं सकल । तुहि जानौं कविचंद ॥
परसादह तुहि देखिहै । पढि आनंद सुकंद ॥
छं० ॥ १८३ ॥

वथुआ ॥ तुह रमूजि सह जमं[2] नरिंद । निपुन वेद सह सकल समझन ॥
तु लहत गुन भेद जान जानन गुनिक जन । तू लज्ज रूप माया अभूप धन
धन पारथन सजन तु वर बुद्धि विनान । जान को नाहिन तज्जन ॥
छं० ॥ १८४ ॥

चौपाई ॥ हित अहित सनमुष पहिचानी । भावी गति आगति सब जानी॥
अंतर दंद[3] चंद मति सज्जिय । छुटन अंग सकार गढ लज्जिय ॥
छं० ॥ १८५ ॥

पद्धरी ॥ परदार मुष्प लष्पिय सुचंद । तू किय[4] विभूति सिर धरै बंद ॥
मुष फेरि हसति दत्तक निपानि । उठि भेद भट्ट जानौं पुब पिछानि॥
छं० ॥ १८६ ॥

## कवि का अपना प्रगट होना जान कर वहा से चल देना ।

दूहा ॥ तब विरम्म कवियन करिग[5] । रुचित अप्पनी इच्छ ॥
सह सद्दाव दर दिष्षियै । जि कछु भुमि परि मिच्छ ॥
छं० ॥ १८७ ॥

( १ ) ए० कृ० को०—उगत ।
( २ ) ए० कृ० को०—मझ्झ ।
( ३ ) ए० कृ० को०—दंत ।
( ४ ) ए० कृ० को०—वकी ।
( ५ ) मो०—वरिय ।

गाथा ॥ साजति अनेक भत्ती । षुरसान पान सुविहानं ॥
गोरी गुर तुरकानं । दानयं दैव दुरवाहं ॥ छं० ॥ १८८ ॥

## शाही पासवान सरदारों का और शाही ड्योढ़ा का औसाफ वर्णन ।

भुजंगी ॥ हहंमी हहंगी सुहिल्ली सुरोगी।तरन्नी नियाजी[1] सुहन्नी कुरोमी ॥
धरंते तरंते सुधारे मुसल्ले । हरव्वी सहेवी सरंते गुमल्ले ॥
छं० ॥ १८९ ॥

सकन्नी तिषन्नी षुरन्नी षुरेसी । सरक्खान भट्टी जिलंगार गोसी ॥
धरन्नी धरंती समल्ले मुसल्ली । तुरक्कान चिंतं चिगत्तं तु सल्ली ॥
छं० ॥ १९० ॥

हबस्सी सुगोरी सुकब्बी सुपन्नी । प्रकारं प्रवानं प्रवानी तिवन्नी[2] ॥
नियाजी सुबाजी सुकाजी कुसल्लै । तजे जम्म तेजं करं वज्र सल्ले ॥
छं० ॥ १९१ ॥

तुरक्की ममक्की सनं भेज[3] लल्ले । पवंगे पवन्ने बनं चार गल्ले ॥
सुभं सेषजादे अबादे पठाने । मदा मंच जुद्धंग सुद्धंग जाने ॥
छं० ॥ १९२ ॥

निमाजं सुरोजं नमो पंच बानं । पढै अथ्थि कौरान सोसान जानं[4] ॥
सिपारा चिबोरा पढै तीस तामं । धरै राह अप्पं सुतप्पं सुधामं ॥
छं० ॥ १९३ ॥

चलै अग्गि आसीमि अप्पं सुराहं । तिनं गात लप्पै गुरंजीव गाहं ।
नही ग्रेह माया निराया विरागं । तिनं राह बंछै धनं तीय तागं ॥
छं० ॥ १९४ ॥

इसे देस देसं सुवेसं सुरेसं । दिष्यौ साहि गोरी दरब्बार सेसं ॥
अनेकं वरं वंन वंने वियाने । दिठै साहि गोरी गरज्जे सुहाने ॥
छं० ॥ १९५ ॥

बली जिल्ल बानी पबीरज्ज लावी । तुलंगा हरासे हरंमी सुतावी ॥
गनै कौन इच्छै जिते मेछ जाती । ग्रहै आय जानं दरं दिष्षि भाती ॥
छं० ॥ १९६ ॥

(१) ए० कृ० को० निराजी । (२) ए० कृ० को० निवन्नी ।
(३) ए० कृ० को० तेज । (४) ए० कृ० को० बानं ।

कवित्त ॥ दिष्षि धान सुरतान । पान सुविहान मसद्दिति ॥
तीन लष्ष निसि दिवस । रष्षि वज्जग वज्ज भलि ॥
वर वज्जै नीसान । सद्द कन्नारव भग्गा ॥
स्तर तेज तप साहि । गोर गोरी गुर लग्गा ॥
सुरतान सुवर चित पति चढै । पाय विलग्गी षग गति ॥
तहिनह चद वरदाय कौ । रस सकर सकर विपति ॥छ०॥१९७॥

## दिन के तीसरे पहर शाह का हदफ खेलने की इच्छा करना ।

दूहा ॥ इह विध जाम दु वित्ति गय । भयौ त्रतीय पहरान ॥
हदफ साहि पिल्लन चढन । दियौ आप फुरमान ॥छ०॥१९८॥

## हदफ खेल के लिये शाही सवारी का वर्णन ।

कवित्त ॥ प्रथम वज्जि घरियार । वज्जि नवबत्ति पलान सजि ॥
दस दिसि वर धाए नकीव । साहि गजराज ऋौर गजि ॥
दुतिय वज्जि नीसान । सबे चतुरंगनि सज्जिय ॥
षानषि भर पुरसान[1] । आय दरवार सुरज्जिय ॥
बाज तँतीन नीसान वर । वर गोरी वर वीर चढि ॥
आलम अदब्ब देषत[2] कवि । वाम कोद वर भट्ट ठढि ॥
छं० ॥ १९९ ॥

चौपाई ॥ उठि उठि भट्ट कहै हम जान । वषत अनद रह्यौ सुविहान ॥
विस लज्जाह वोल्यौ मेछान । कहिहै सो करिहै सुविहान ॥
छ०॥ २०० ॥

दूहा ॥ चढि अवाज आलम सघन । वहु अदब्ब जमनेस ॥
दिसि दष्षिन लघु वध नृप । चलै अग्र हुअ मेस ॥छ०॥२०१॥

## शाही सवारी का निकलना और कवि का शाह का हाथ उठा कर आशीर्वाद देना ।

पद्धरी ॥ चढि चल्यौ साहि गोरी प्रमान । जाने कि ग्रीव ग्रीपम्म भान ॥

---

(१) ए० कृ० को०—सुरतान ।  (२) ए० कृ० को०—देषन ।

तब सह सलाम मंडीहत मीर । फिरि वंधि फौज रहे तीर तीर ॥
छं० ॥ २०२ ॥

अंगुलि अधरनि[1] करि करि मसंद । सिर नाइ भई जब निजर मंद ॥
पारस सहस्स लकरीय लाल । वरनंत साभ मानहु प्रवाल ॥
छं० ॥ २०३ ॥

अग्ग सुवंध निसुरत्ति षान । दरस पंच हय उत्त सुब्बिहान ॥
[2]गोरीय सुअह तत्तार साह । पुच्छंत वत्त चढ़ि पातिसाह ॥
छं० ॥ २०४ ॥

को गिने साह षानह असंध । दिष्षे सहाव जुग जुगति अंधि ॥
आसनह अंस ताजी सुहाय । नग जटित जीन रवि ससिय धाय ॥
छं० ॥ २०५ ॥

कंचन लोल करनीय जग्ग । चित रहिय चुंधि मन अमय लग्ग ॥
रँग रंग पीत वनि सेत लाल । प्रगटें सु प्रगट मान षिनमाल॥
छं० ॥ २०६ ॥

रँग रंग रंग अंमर सुचंग । दिष्षियै एक चंदह विरंग ॥
आलम अदब्ब दिष्यौ न जाय । रुक्यौ सुमग्ग कविचंद धाय ॥
छं० ॥ २०७ ॥

लक्करिय लाल अड्डिय करंत । उम्भौ[3] सुदिट्ठ दिष्यौ तुरंत ॥
पर दुअन देस जानै अकाज । निय सामि चढ्ढ अप्पन काज ॥
छं० ॥ २०८

मुर एक घटी चित्तत तंम । आवाज साह किन्नौ हुकंम ॥
तब अली वेग आलंम सज्जि । घन जेम भइ नीसान वज्जि ॥
छं० ॥ २०९ ॥

मनन कि मेरि भारथ्थ सज्जि । सुरपत्ति कंपि द्रिग शंपि रज्जि ॥
दिसि दिसा मिले सद्दे सदान । धर धमकि बंध बंधव अदान ॥
छं० ॥ २१० ॥

( १ ) ए० कृ० को० अधराति ।
( २ ) मो०—गोरी सूसेहि तत्तार नाम ।
( ३ ) ए० कृ० को० लम्भौ ।

सोभंत पावरी मनौ मल्ल । है रूप होत अमुष्षी हल्ल ॥
लक्करी लाल इतमाम तान[१] । ओपम चंद जंपै सुवान ॥
छं० ॥ २११ ॥

जानै कि साह रिजि सब्ब भूप । निकस्यौ अग धरि कोटि रूप ॥
सुनि हथ्थ राज किलकार कोर । यौ चल्यौ अग्ग सुरतान जोर ॥
छं० ॥ २१२ ॥

मानौ किरीट वैं[२] सीस[३] भान । दुहुं परी होडकिर निट्ठ जान ॥
पहरीय वृन गभीर ओप । [४]जान्यौ कि मडौ मौनज सु कोप ॥
छं० ॥ २१३ ॥

वारुन निसा अप्पि छुट्टि विवाह । जाने कि रूप बहु करै राह ।
मन्यौ सु छत्र सुरतान सीस । सुरतान जित्ति चहुआन रीस ॥
छं० ॥ २१४ ॥

मनौ भान सूर सह हरे छाह । चल्ले मुकाम धरि रूप वाह ॥
दुहु पास वाह चालुक्क हीर । तिन दिष्ष रूप सुरतान मीर ॥
छं० ॥ २१५ ॥

मीयज्जपान निज बध मान । सामुह धरी लज इंद्र जान ॥
बधै सुअग दै दै कुवान । ओपम चंद जंपै निदान ॥
छं० ॥ २१६ ॥

कटि किसल्ल सूर सब बार तोन । जमनेस भेस धन पत्ति द्रोन ॥
सिगिन सवह वेधी सुपान । भारथ्थ वेर अरजुन समान ॥
छं० ॥ २१७ ॥

दह वेर सूर सूरन सलाम । वर हुकुम चढन देपन्न ताम ॥
वर भट्ट भेष पथ अनिव होत । पै भूप जानि सच्चे समोत ॥
छं० ॥ २१८ ॥

विभुत्ति तनह अवधूत दीस । वर दून उन दीनो असीस ॥
छं० ॥ २१९ ॥

( १ ) ए० कृ० को —ताम, बम ।　　( २ ) ए० कृ० को०—कै ।
( ३ ) मो०—सिस ।　　( ४ ) ए० कृ० को०—जानैं कि मडौ चहू करिव कोप ।
( ५ ) ए० कृ० को०—त्रुटि ।

## कवि का शाह की विरद पढना।

वचनिका ॥ साहि स्मार साहि विभार। वैरिश्रा[1] साह कंद कुदार ॥
सबर साह मान मरदन। * * * ॥
निबर साह थापना चारिज। अखिल रीत दस्माल आरिज ॥
दुरवेस साह धारी तरक। नौरन्न साह खैं गै श्ररक ॥
लोमीन साह उर अंकुसाह। उत्तर दष्षिन दिस साह गाह ॥
इसै कुरान मूसे सुलान। महमंद दीन ईमान आन ॥
हजरति साह आलम जलाल। साहिब करान गाजीय लाल ॥
आषंड जमी कंटक विडार। आदल्ल रीति आलम निडार ॥
फक्कर फरीद रिज कान दार। बगलीस पंनाम काम दार ॥
औलिया पीर पैगंम रार। इक बीस च्यारि कामं ति कार ॥
दावा दरिद्र भंजन विभार। साहन समंद विरदै पगार ॥
तबल तबल घालि तबलेश्वर। अंग उपांग भोग भोजेश्वर[2] ॥
कालि कृतांत कलह कोलेश्वर। खैयौ ईस सुरतान साहवेश्वर ॥
छं० ॥ २२० ॥

## शाह का कवि की तरफ मुतवज्जह होना और कवि का अपना परिचय देना।

दूहा ॥ देत असीसह सिर नयौ। विन अप्पन फुरमान ॥
दुसह भट्ट दिष्यौ नयन। वेपुच्छे सुलतान ॥
छं० ॥ २२१ ॥

पातिसाह साहाब दीन वाक्यं।

साटक ॥ दुष्टं तो सुविहान तेज तरुनं भूपाल ऊपालयोः[3] ॥
तो चहू बर बीर जोति जुधयं जित्तंधरं जालयो ॥
बिबौ पान धुरेस बीर बलनं कारनं वधं जंमयो ॥
जुद्धं तो जलि क्रंन बीर उपमा भट्टं सिंचदो मया ॥
छं० ॥ २२२ ॥

(१) ए० कृ० को० बेरिया। (२) ए०- भोगेश्वर।
(३) ए० कृ० को० नूपालयोः।

# शाह का कवि को पास बुलाकर सब हाल पूछना। कवि का सब बातों का उत्तर देना और शाह का उसे ठहरने के लिये कहना।

कवित्त ॥ देषि चंद मन मंद । साहि आनंद उपन्नौ ॥
निजरि अप्प सुविहान । बोलि आलम अप लिन्नौ ॥
हथ्थ अप्पि दस तक्क[1] । बत्त पुच्छी दुष सुष्प वर ॥
विधि विधान निम्मयौ । कारन उद्देस कविय वर ॥
संग्राम स्वाम क्यौ मुक्कयौ । क्यो कविंद्र भारथ्थ तजि ॥
किहि थान लोइ संभरि धनी । कहौ सुवत्त लज्जौ न लजि ॥
छं० ॥ २२३ ॥

पद्धरी ॥ सुरतान षान सद्देति मीर । तहा बोलि चंद मन मंद वीर ॥
बिन बोल बोल बुल्यौ सुछंद । हो सुनौ साहि वर भट्ट चंद ॥
छं० ॥ २२४ ॥

अवतार लीन प्रथिराज साथ । वह ग्रह्यौ हौ व अच्छौ अनाथ ॥
संग्राम धाम मोकलि वसीठ । जालंध राव हम्मीर धीठ ॥
छं० ॥ २२५ ॥

तिहि होत वीर सुरतान संधि । जालंध थान मो चंद बंधि ॥
संग्राम राज भारथ्थ कीन । सुरतान बंधि जस जीति लीन ॥
छं० ॥ २२६ ॥

सुलतान बंधि सुविहान सार । आहुट्ठ समर पग छीन धार ॥
छिद्दवान पंभ दोउ असत वीर । सध्यो जुकाम तहिन सरीर ॥
छं० ॥ २२७ ॥

मै सुन्यौ साहि विन अपि कीन । तजि भोग जोग मैं तप्प लीन ॥
वह प्रनग विप्प सुरतान छानि । मै अट्ठ राज मन अनत पान ॥
छं० ॥ २२८ ॥

हू मच जनपालै न जाउ । वैराग राग धुअ मेछि पाउ ॥

(१) ए० कृ० को०—कन्त ।

सुरतान आन तप मपन काज । अस भट्ट सज्जि जोगिंद राज ॥
छं० ॥ २२९ ॥

मैं तक्यौ तथ्य बद्री सुथान । थिर रह्यौ सुनत सुरतान कौन ॥
धरि एक सोचि बोल्यौ सुसाहि । रिस अंग अग्गि पच्चौ बुझाइ ॥
छं० ॥ २३० ॥

बे चंद अंध में रिस न कीन । वर बंक दिष्ट छंडैं न भीन ॥
सुविहान थान रष्ये[1] अदग्घ । करतार हथ्थ लक्करिय ग्रग्घ ॥
छं० ॥ २३१ ॥

करतार केलि जानी न जाइ । चिंतवैं आन आनह सुथाइ ॥
बलिराइ कीन जीतन सुइंद । बंध्यौ विधान थानह फुनिंद ॥
छं० । २३२ ॥

धरि अड्ड रह्यौ तिन वार तब्ब । सुरतान बोलि वर कहिग सब्ब ॥
हम जाहिं चंद पेलनह दष्य । दोय गरुह कालिह करि चलहु तथ्य ॥
छं० ॥ २३३ ॥

सुरतान हरन मायौ सुभट्ट । जिहि काज चंद सिर बंधिय जट्ट ॥
षट मुर पंचवि जो लग्गि घट्ट । सुरतान प्रात बन गहौ[2] वट्ट ॥
छं० ॥ २३४ ॥

दूहा ॥ जु कछु न्नक्खयौ भट्ट वर । तुम जानौ बहु बुद्धि ॥
सो टरै न विधुना सुहथ[3] । सहत न दुष्य अलुद्ध ॥
छं० ॥ २३५ ॥

## शाह का पीरोज खां हबशी को कवि की खातिर करने की आज्ञा देना ।

पद्धरी ॥ बुल्यौ सुवीर सुविहान जान । हबसी सबोलि सुविहान षान ।
फिरि सोहि ताहि फुरमान दीन । हम बहुत चंद महमान कीन ॥
छं० ॥ २३६ ॥

(१) ए० कृ० को० निरषै । (२) ए० कृ० को० गसौ ।
(३) ए० कृ० को० विहथ ।

कवित्त ॥ वर हबसी पीरोज । हथ्थ सुविहान भट्ट दिय ॥
पुब्ब दिसा पच्छिय हुजाव । अस्तुति समन्न किय ॥
सुप सुपग मिष्ठान । पान सुगंध धूप घन ॥
दिव्य धाम दह वाम । कुमति पाहार जुद्ध मन ॥
वसतर सुरंग घन सुमन दुति । दुतिन वढिय वर चंद की ॥
आनंद कंद वड्ढन दुतिय । दुति वड्ढिय वर दंद की ॥
छं० ॥ २३७ ॥

दूहा ॥ फिरि सुचंद चलि नगर कौ । दियौ साहि फुरमान ॥
बिधि उद्दय कमुदिनि मुदय । गयौ अस्तमित भान ॥छं०॥२३८॥
करत चंद महिमान सव । अगर धूप दिय देह ॥
भिदै न सुष तन दुष्प वढि । ज्यौ स्रतक वरगनि नेह ॥छं०॥२३९॥
निमासा मनषिन विमुष । पिन रैनी नन चित्त ॥
साहि सहाव अंदर गयौ । मीर समोधन पित्त ॥छं०॥२४० ।
है हदक करि पेदगी । ग्रह आयौ सुरतान ॥
कथत चंद मन में सुनिसि । हुम अप्पै[1] सुविहान ॥छं०॥२४१॥

## कवि का भीम नामक खत्री के घर डेरा दिया जाना ।

पद्धरी ॥ हुज्जाव चंद दोउ एक सथ्थ । आए सुग्रेह पचीय तथ्थ ॥
बोलयौ भीम हुज्जाव ताम । वे आम कब्बि रष्यौ सुमाम ॥
छं० ॥ २४२ ॥
सुनि भीम अत्ति आनंद अप्प । लग्यौ सुपाइ पची सुतप्प ॥
हुज्जाव फिर्यौ कवि प्रेरि ताम । लै गयौ भीम कित मंनि काम ॥
छं० ॥ २४३ ॥
किय अर्ध पाद पत्री सुकब्बि । उपचार विमल बोनी सुतब्बि ॥
आसनह सुष्प अति सेव सज्जि । उपचार देपि कवि कित्त रज्जि ॥
छं० ॥ २४४ ॥
अग्गिया मांगि पचिय अहारि । सम रुचिय[2] भाव रष्यौ सहार ॥
छं० ॥ २४५ ॥

(१) मो०—अपै ।　　　　(२) मो०—साहिब ।

## कविचन्द का भीम से एक एकान्त स्थान मांगना और कवि की रुचि के अनुसार भीम का एकान्त स्थान देना।

दूहा ॥ रंजि सुकविता षिति सम । कहीं सत्ति साभिष्टि ॥
देहु निरंतर ग्रेह इक । हम सुझ्झै जुनि[1] इष्ट ॥छं० ॥ २४६ ॥
तब षत्री कर जोरि कहि । अहो सुकवि आरोह ॥
अत्ति निरंतर ग्रेह इक । तुम आश्रमहु लेह ॥छं० ॥ २४७ ॥
अद्भुत कवि षिचिय जगति । ग्रिह देषवि मन ल्लास ॥
एक सिंघ अह पष्परयौ । अब मन पूर्गी आस ॥छं० ॥ २४८ ॥

अरिल्ल ॥ कवियन मड्डि ताम आयासह । संपन्नौ जहाँ भासन आसह ॥
देषि अवास रीझि उर बासह[2] । अति निरमल कम्मल सुर रासह[3] ।
छं० ॥ २४९ ॥
तहं विरम्म किन्नो कविरामह । बोलि कवी पिची बर तामह ॥
मंगे परिकर होम प्रचारं । होम जोग प्रति पूजा सारं ॥
छं० ॥ २५० ॥
जे जे परिकर मंगिय कव्वी । ते ते आनि भीम दिय तव्वीं ॥
करि आसन कविचंद महामय । बैठो धारन धयान सज्जि सय ॥
छं० ॥ २५१ ॥

## पूजन की सामग्री जुटा कर कवि का हवन करना।

करे जाप सा मंच बीज सर । लग्गो करन होम सा विधि पर ।
करे ध्यान पूरन जप कव्वी । सनमुष तोन प्रगट्टी हव्वी ॥
छं० ॥ २५२ ॥
मंनिय बेद कविय जन तामं । लग्गे करन मंच स्तुति कामं ॥
न्यास षडंग अंग रष्या करि । बैठो मग वच काया संबरि ॥
छं० ॥ २५३ ॥
द्वार करंक कपट करि दूरं । इन विधि मंडप कुंड सपूरं ॥
अति गुग्गल कनयर जा स्थूलं । मधु दधि दुगध मिश्र लां मूलं ॥
छं० ॥ २५४ ॥

(१) ए० कृ० को० अति । (२) ए० कृ० को० भासह । (३) मो०- राजह ।

जुग जातक सेवा बहु भती । श्रीफल पट्ट पितांबर दती ॥
समिध त्रिष्य ब्रह्मह सनमानी । चाहुति[1] अगुल जुग नषजानी ॥
छं० ॥ २५५ ॥

एक पट्ट पहिरन भट्टान । बैठौ कारन ध्यान तुरकान ॥
प्रानायाम करे आचमन । दस द्रिगपाल षेचपति सुमन ॥
छं० ॥ २५६ ॥

अग्रज दती देव अराधी । इम करि मात उमा कवि साधी ॥
अष्षर आदि अनादि उचार । बीज गुपत जिय काया धार ॥
छं० ॥ २५७ ॥

## कवि का बीज मंत्र का जाप करना ।

दूहा ॥ प्रनव आदि षोडस बरन । नाम अनत विचार ॥
इन में त्रिभुवन साधनी । विद्या नेक प्रकार ॥ छं० ॥ २५८ ॥

## बीज मंत्र के जाप की विधि और ध्यान ।

लघुनाराज ॥ अहो प्रनव्व रूपय । जगत्त बीज जूपय ॥
त्रिय सरूपय सय । समीर तेजय तय ॥ छं० ॥ २५९ ॥
सवास बीज माइयं । सुवाग बीज ताइय ॥
प्रभास सूर वासय । अनग बीज रासय । छं० ॥ २६० ॥
विधान बीज सारय । सुधा सुभोम कारय ॥
स्वर सरूप षोडस । वरन्न ब्रन्न जोड़स ॥ छं० ॥ २६१ ॥
सकत्ति रूपय तय । प्रचार चार चित्तय ॥
कानक रूप माइय । प्रकार जग्ग ताइय ॥ छं० ॥ २६२ ॥
निबध बध व धय । विलोम लोम सदय ॥
वरन्न रूप मन्तय । विनद्धि विजन मय ॥ छं० ॥ २६३ ॥
अकाल रूप मायिय । न बुद्ध पार पाइय ॥
पुरस्स देक काज्जय । अनेक रूप रज्जय ॥ छं० ॥ २६४ ॥
अहस सद्द सेवय । निबद्ध नेह एवय ॥
दरस्स रूप देविय । सुवाल वद्ध ते वय ॥ २६५ ॥

(१) ए० कृ० को —चाहुनि ।

## देवी का प्रगट होकर वर देना कि शाह पृथ्वीराज और तूं तीनो एकही घड़ी अन्त को प्राप्त होगे ।

गाथा ॥ सुनि देवी कवि कव्वं । दीय हुंकार अप्प आयामं ॥
मम करि हुप्प सुभट्टं । दरसन समय नथ्थ लहि वुत्तं ॥
छं० ॥ २६६ ॥

कवित्त ॥ निसि निसद्द उत्तरिय । चंद अग्गे रचि होमं ॥
बेद मंच आरंभ । जाप पूरन पढ़ि सोमं ॥
दियसु[1] मात हुंकार । देवि धुनि सुनिय वीर भट ॥
छंद बंध उच्चार । जंच जंत्री[2] सुमंच पट ॥
उच्चार भट्ट चित कारन बर । बीर प्रबंधन छंद किय ॥
चिंतयो जोग बंछै मरन । और न तात विचार विय ॥
छं० ॥ २६७ ॥

गाथा ॥ साह बदी सुलतानं । तो प्रथिराज अंत दिन एकं ॥
तो चहुआन स कित्ती । वहै बर बेलि पुहमि परचोरं[3] ॥
छं० ॥ २६८ ॥

करि साहास रचि बुद्धी । सिद्धी सिद्ध मंडि स। कज्जं[4] ॥
उद्दिम सुद्दिम सारं । करि कविराज चित्त थिर थप्पे ॥
छं० ॥ २६९ ॥

तब कहि चंद सुकव्वी । सुनि जग मात मुक्कलि[5] विग्यानं ॥
बालप्पन निज नेहं । सो निब्बाहे नेह सा देवी ॥छं०॥२७० ॥

छंद ॥ सुनि सा सकति किद्ध हुंकारं । झमके विज्जल तेज सभारं ।
सुनि वरदाय धीर मय सारं । मकरि मोह मय षेद अपारं ॥
छं० ॥ २७१ ॥

जे निम्मान विधानं भावं ; सो निम्मान मिटै नह ठावं ॥
बेली कित्ति बंध राजानं । उरध लोक तुम पावै प्रानं ॥
छं० ॥ २७२ ॥

ए० कृ० को० दियत । (२) ए० कृ० को० मंत्री । (३) मो० परिवार ।
( ४ ) मो० कज्ज । ( ५ ) ए० कृ० को० बुझि विज्ञातं ।

दूहा ॥ रीझ उमा कहि डरन करि। दरस मिट्टि कविराज ॥
बैठि रसन सुलतान कै। चंद करन क्रित काज ॥
छं० ॥ २७३ ॥

सुनि ग्यान चौ कब्बि जिय। धरिय अंत मन ध्यान ॥
सिद्धो कारन जानि जिय। विरतौ प्रेम पुरान ॥
छं० ॥ २७४ ॥

## कवि के पूजन समाप्त करने पर भीम का पूछना कि आप अपनी इच्छा को क्यो कर पर्ण कर सकते है तब कवि का उसको देवी के दर्शन कराना।

कवित्त ॥ प्रान कालपि पति काज। चित्त सर वेद भेद उर ॥
आसन वासन तजिय। पूजि द्रुग्गा पूरन करि ॥
तब दिपि बोल्यौ भीम। एक विग्यान सुझ्झ सुनि ॥
तुम राजिंद सुभट्ट। भस्म अप्पित दुप्पित मन ॥
जल उस्न आनि कुंकुम सक्रित। पर ख्यालन तन ताम किय ॥
वसनह सुदिव्य आछादि मुनि। अति आनंदिय भीम जिय ॥
छं० ॥ २७५॥

दूहा। उमरि साहि घन घाइ दुहि। रस रेती करि दाय ॥
तमनि किरनि लग्गत विषम। बीर मंच परदाय ॥ छं० ॥ २७६ ॥

## देवी का स्तुति।

भुजंगी। निराधार विद्या देवी देहि चंद। जपो तुझ्झ तू ही जं तू ही प्रबंध
कहा साहि गोरी असमान सूर। कहा भट्ट फकीर लोटंत धूर ॥
छं० ॥ २७७ ॥

कहा राज अधान बंध विधीय। कहा कोस कम्मान आवै न दाय॥
जही वान आतम्म मातंग भारी। तुही बीर रूपी विराजी करारी॥
छं० ॥ २७८ ॥

तुही सत्य सत्यं षदै वेद मंच। तुही भेद अभ्भेद जायासि तंच॥
तुही तेज सूरज्जि सो वेलि चंद। तुही आसमान तुही भीम नंद।
छं० ॥ २७९ ॥

तुंही प्रकृति पारं अपारं सुरब्बं । तुंही अजै अरधंग अजपादि ि
करामाति कंधं करत्तार काया । तुंही कामनी काम संसार जार
छं० ॥ २८० ॥

कली काल चालंत चामंड माली । तुंही बाल जोवन्न ब्रद्धंति का
रटै नाट रागं विराजी विराली । हरै मोह रंगं बजै बज्र ताली
छं० ॥ २८१ ॥

हरै सच्च बुद्धी कमिच्चं जयंती । जपै तोय सायं प्रली लागियंती
बन्यौ तप्प तेजं जयौ अद्ध मुंडं । अजै वा विजै वासही देह छं
छं० ॥ २८२ ॥

घरी पंचली देवि को तिग्ग देष्यौ । सती साहसी सिद्ध तूंही विसे
धरी ध्यान देषी बढी बीर रूपं । चढ़ी जोति देषी विमानं अनू
छं० ॥ २८३ ॥

जमी अंत सोहंत जालंधराली । सरै सब्ब काजं बरदाय वानी
उमा मो बिसासी परत्तीत पाई । जहां प्रब्बि सासी तहां देविन
छं० ॥ २८४ ॥

नियं देह देषै विरूपं रिसानं । तजै मोह माया गई आसमा
निसा पंग रंगी अरंगी सुजायं । सुभं सुभ्भ जानै लियै हथ्थ ह
छं० ॥ २८५ ॥

सकुन्नं जलंने मरन्नं विहाने । बजै दुंदुभी देवि भूमी निसाने
छं० ॥ २८६ ॥

दूहा । भई सबद आयास धुनि । भय सुकाम तुह सत्त ॥
तब विचित्र चिंत्यौ सुमन । नीति न रष्यौ हित्त ॥
छं० ॥ २८७ ॥

## उस रात्रि को मुसल्मानी जंत्र मंत्र का न चलना और मुल्ला के मन में विस्मय होना ।

भुजंगी । महल साह साहाब सुरतान गोरी । जगी अलनि किरनानि संभान जोरी ॥
किते वे कुराने कुसी कान लग्गे । डरे देव बानी नहीं मंत जग
छं० ॥ २८८ ॥

डरे दान दें ये सुलीए फकीरे। तहा करि सकै कौन ग्रह साहपीरे॥
फिरस्ते न हस्ते न मुल्ला पुकारे। ८ठै मुट्ठि दिट्ठी तहा गातभ्कारे॥
छं० ॥ २८९ ॥

चले सेप सीपी भषे दड लीधा। रहै सत्र मित्ते गुरू ग्यान वीधा॥
¹हित अन हित्त दिपै जा उलप्पै। सत दूअ विधी पर जीष लप्प
छं० ॥ २९० ॥

सयते धन ते तवी वेव तेहा। चित अन्न पाने नहीं आव जेहा ॥
निय भ्रम्मधारी धुर पासवान। सदा सुप्प सेवै जन गातवान ॥
छं० ॥ २९१ ॥

पके पक्क पान समानत नेह। अप अप्प रप्पै जिसे देह देह ॥
वस विस्तरे सा पवास सहथ्थ। अभुत्त सु ज्योतीतग हेम तथ्थ ॥
छं० ॥ २९२ ॥

सुछ चुन पूगी कथा पान धारी। जिके अप्रवाहे जिसे भूप भारी।
जहा मच साधी चिया चेय लोपै। वर कि करै दुष्ट वै रीति कोपै
छं० ॥ २९३ ॥

जितै पान पधार अनुकूल सारे। मन कपट धरियार चित्त बिचारे
छं० ॥ २९४ ॥

दुहा॥ भय विहान सुविहान दर। वजि नववत्ति निसान।
तम चूरन सूरन किरन। प्रगटि दिसान दिसान ॥
छं ॥ २९५ ॥

## प्रातःकाल होते ही शाह का कवि को बुलाने की इच्छा करना।

कवित्त। भय विहान सुविहान। सहि वदगी निरामय ॥
वजि नववत्ति निशाय। घाय वज्जिय घरियारय।
नट्ठि तिमर तपि सूर। हवर रह दीन तत्त मति ॥
जग्गि साहि साहाव। काज किन्नो नित्यह गति ॥
आरोहि वसन उस्नीष रजि। पां पियारि धरि आदरस ॥
निरपत निवासह² मडिकिय। चडिय कारन चड रस ॥
छं० ॥ २९६ ॥

(१) मो०—हित अनहित देपि जास उलष्य। (२) ए० कृ० को०—हिरपत निवारह।

उत्तग गिरवर अग । मनु सिषर काजर रग ॥
सिर चरचि लाल सिँदूर । मनु तडित घन मै पूर ॥
छं० ॥ ८८॥

असवार है प्रिथिराज । कयमास सग समाज ॥
ता समय धू धुव पच्छ । चौकीर देवन अच्छ ॥
छं० ॥ ८९ ॥

सनमुष्ष सारद सद्द । अइ जीवन फन मद्द ॥
जा सीस बैठिव देवि । जलजात पजन सेवि ॥
छं० ९० ॥

काग दृपिन ऊचौ पाउ । मुष सै भली भँप चाउ ॥
जल मांझ चकवन मिल्लि । सज करिय हित षति केलि ॥
छं० ॥ ९१ ॥

भए सगुन आनँद कद । हँसि गठि व धिय चद ॥
छं० ॥ ९२ ॥

## धूमधाम से चंदेल को जीतने के लिये पृथ्वीराज का कूच करना ।

दूहा ॥ चलिव साजि सम्हरिधनिय । सामँत सूर सकज्ज ॥
ब्यौर नयन चदेल को । लोपिय सागर लज्ज ॥
छं० ॥ ९३ ॥

## बीस हज़ार वीरों के साथ पृथ्वीराज का कूच करना । सेना का वर्णन ।

कवित्त ॥ चढिव राज चहुआन । लीन सामत सूर वर ॥
अतुल तेज बल अतुल । सतुल सुर धरम महावर ॥
बीस सहस सब सग । अग कग्गल कसि भारिव ॥
चाहुआन, राठौर । गौर, कूरम,वडवारिव ॥
गहलौत, बघेलौ, वग्गरिय । बडगुज्जर आदिक मिलव ॥
तौमर, पवार, षीची, मल हन । दाहि षाम धाडा चलिव ॥
छं० ॥ ९४ ॥

मोतीदाम ॥ चल्यौ प्रिथिराज सुसज्जिय सेन । सजै सब साँमत सूर सतेन

सजैं चहुआन सुकन्ह समथ्थ । सजै कछवाह सु पज्जुग सथ्थ ॥
छं० ॥ ९५ ॥

सजे संग चालुक सारंग देव । सजे सकवार सुलष्पन पेव ॥
सजें संग दाहिम चावंड सूर । सजे कयमास लिये सुष नूर ॥
छं० ॥ ९६ ॥

सजे सकमधुआ सु निड्डुर राव । सजे धर संग सुकिम्तिय चाव ॥
सजे संग भौंह चंदेल सुधीर । सजे अंचलेस सु भट्टिय वीर ॥
छं० ॥ ९७ ॥

सजे परिहार सुअल्ह कुंवार । सजे सह सापुल सामंत सार ॥
सजे सुवघेलय लाषन लाय । सजे चहुआन सु संजमराय ॥
छं० ॥ ९८ ॥

सजे अतिताइय सूर सतन्न । सजे संगहाहुल राव रतन्न ॥
सजे संग गंभिर हाडहठाल । सजे भरजह हमीर सुचाल ॥
छं० ॥ ९९ ॥

सजे संग चंद पुंडीर मरद्द । सजे संग गौरस गाहिल हद्द ॥
सजे हरिचंद मलैसिव हद्द । सजे संग नाहर राय समद्द ॥
छं० ॥ १०० ॥

सजे परसंग सुमल्हन देव । सजे संग माल्ह विसाल सुयेव ॥
सजे संग जादव जाम मरद्द । सजे गहलोत सगोयंद हद्द ॥
छं० ॥ १०१ ॥

सगे संग बुद्धय राय पगोर । सजे बिड़राज सुषेत षंगार ॥
सजे संग बग्गर सादुल सोइ । सजे संग माल्ह चंदेल सुजोइ ॥
छं० ॥ १०२ ॥

सजे संग भट्टिय भान गहीर । सजे संग सूर रठौर सुवीर ॥
सजे निरवान सुबीर मवाह । सजे संग वीर प्रसन्न अथाह ॥
छं० ॥ १०३ ॥

सजे परिहार सुपीय मरद्द । सजे भर भीम जंघारा सुहद्द ॥
सजे संग मोरिय सारंग सूर । सजे संग तेजल डोड करूर ॥
छं० ॥ १०४ ॥

सजे बलिभद्र सुमल्ल सदेस । खलभ्भल पूरन मल्ल महेस ॥
सजे संग धाधुल राव परम्म । सज्यौ संग रावत राम गुरम्म ॥
छं० ॥ १०५ ॥

लिये संग सावंत सूर सपन्न । किए शुध चाव उपाव मगन्न ॥
चले दर कूंच किये चहुआन । चंदेलन ऊपर क्रोध निदान ॥
छं० ॥ १०६ ॥

भजे भुमिया निज छंडिकै देस । बसै वन मंदिर कंदर भेस ॥
चले मगधूद सुघट्ट सु वाट । पिले दल सावंत दारुन ठाट ॥
छं० ॥ १०७ ॥

सुनौ परिमाल कौ थानव ताम । सिरस्सव कोपि दयो बड़ ठाम ॥
छं० ॥ १०८ ॥

## ीराज की सेना की चढाई का समाचार परिमाल देव को ेलना, परिमाल देव का अपने सब सरदारों को इकट्ठा करके सलाह करना। महला भोपाति की चुगली से आल्हा और ऊदल का अलग होना।

त्त ॥ मलिष्षान सुनिपत्त । मत्त बजरंग उपाइव ॥
पीथौरा पा धरै । सैन चौरै सजि आइव ॥
नही आल्हन ऊदल्ल । करहि उप्पर भर संगह ॥
महला भोपति चुगल । चारि परिहार सुअग्गह ॥
अरिसिंघ बोलि नरसिंघ । विर सिंघ मत्त सुलिज्झियव ॥
जयसिंघ सूर बंधव बली । मिली अनी किहि किज्जियव ॥
छं० ॥ १०९ ॥

ाई ॥ मलिषान अरिसिंध बुलायव । नरसिंघ हरीसिंध सब आयव ॥
जयसिंघ बोलि कीयौ मंप गट्टव । प्रिथीय राज जुध करि विट्टव ॥
छं० ॥ ११० ॥

## रेमाल देव की सेना का तयारी करना, पृथ्वीराज और परिमाल देव की सेना का सामना होना, घोर युद्ध होना,

## पृथ्वीराज के सरदारों का परिमाल देव के बड़े बड़े सरदारों को मार गिराना ।

भुजंगी ॥ सुनी मल्लिषानं करन जुद्ध मंडे । अरीसिंध विरसिंध नरसिंध दंडे
सजे अंग जयसिंघ भाई सुपंचौ । करैं नौन परिमाल कौ आज संचौ॥
छं० ॥ १११ ॥

सहस्सं सजे संग भाई भतीजे । सहस्सं सजे सूर असवार बीजे ॥
बँधी फौज थट्टं गरट्टं चलायौ । सजे कांगलं अंग नैनं छिदायौ ॥
छं० ॥ ११२ ॥

कियौ नंद नीसान फौजें सुफेरी, भिदी दिष्टि सों दिष्ट चहुआन केरी
मुषं अग्र कन्हं सुकैमास बीरं । नरं नाह चामुंड कनकं गहीरं॥
छं० ॥ ११३ ॥

बरीसिंध वीरंम गोयंद राजं । इतें अग्र सामंत रषि बुद्धि साजं ॥
बरं बीर सारंग मोरी महन्नं । पवारं सलष जैत जुद्धं सहस्सं ॥
छं० ॥ ११४ ॥

पजूनं बरं कच्छवायं सपीयं । जुरे जाम जद्दं दिसा दिष्षिनीयं ॥
धरंधीर परमार पुंडीर चंदं । अचल्लेस भट्टी पहारं सुइंदं ॥
छं० ॥ ११५ ॥

बघेला लषन भीम मारू महस्सं । भरं हाहुली और हम्मीर पैनं ॥
इते कीन सावंत बांई भुजानं । रची फौज चंदेल गोयं रिसानं ॥
छं० ॥ ११६ ॥

चिचै राज प्रिथीराज सज्जै सयन्नं । बज्जे नंद नीसान गज्जं गयन्नं ।
लष्यौ मल्लषानं दिष्यौ चाहुआनं । उठो वाग वीरं गहीरं गुमानं ॥
छं० ॥ ११७ ॥

लषी फौज चंदेल की वीर पिल्ले । धराधीर पत्ती वरावीर मिल्ले ॥
करे षंड षंडं भसुंडै न भारी । छकं छाक लग्गैं बजै षग्ग तारी ॥
छं० ॥ ११८ ॥

अन्यौ अन्नवारी कहै वीर दोई । कटं काट कट कूट घट धूम होई ॥
सटं मागि लग्गो षटं बारि छत्ती । पटं पंक रत्ती विहौ अंग मत्ती॥
छं० ॥ ११९ ॥

घटकै पट सो विहो सूर वारे। गटकति गिद्धनि दोऊ सूर सारे
चटकति धावति नट वीर नचै। चरली चपैया चट चार सचै ॥
छ० ॥ १२० ॥
जट ज्वान के सीस जट्टाल लेई। झरझ्झार झारैं उभारै सुतेई।
टट ओथ रथ्थे रहे अच्छरेस। यट सूर धावत नावत तेस ॥
छ० ॥ १२१ ॥
उडकत डौरू चहू फेर सह। ढढकत ढुकत ढुकत मह ॥
रनकत रोस करे पैज धावै। तटकत छोह सुलोह मनावै ॥
छ० ॥ १२२ ॥
घट काटि चदेल कौ साथ सारौ। दृढ दाठ कन्ह मिल्यौ जुद्ध भारौ
धक मल्ल सानं जुधावै रसानौ। नट जेम नाटत आचेत मानौ।
छ० ॥ १२३ ॥
पठ बीच कन्हं वट विचि आयौ। हन्यौ अग मलिपान धरनी मिलायौ
भग्यौ सर्व थान सुपरिमाणवारौ। चल्यौ सूर नरसिंध पग्ग सुमारौ॥
छ० ॥ १२४ ॥
लषे दोइ नरसिंघ विरसिंध वीर। लपे चदपुडीर सुद्ध गहीर ॥
गह्यौ कुत चद हन्यौ हीकसोई। गिर्यौ सिंघ नरसिंघ चकचूर होई॥
छ० ॥ १२५ ॥
लध्यौ चद पुडीर वरसिंघ तैसौ। हन्यौ धाइ पग्ग घट घाइ एसौ॥
लग्यौ चद कै घाइ घुम्यौ सुअग। पछै मारिगौ चद वरसिंघ जग।
छ० ॥ १२६ ॥
उतै देषि चामुड जयसिंघ धायौ। तजे आयुध मारु वथ्थ भरायौ॥
लरै मल्ल जग अभंगे सुसोई। धरक्कै सुधरनी धरक्कै सुदोई ॥
छ० ॥ १२७ ॥
अन्यौ अन्य मुक्की वर बीर बाहैं। गहीर गुमानी असानी उगाहै॥
उतै दौरि चामुड चरन गह्यौ। समान हय दाटि धरनी मिलायौ।
छ० ॥ १२८ ॥
हन्यौ राय चामुड जैसिंघ भाई। तबै अग वरसिंघ जग भगाई ॥
मुर्यौ सिंघ अरिधग दाड पलाई।लयौ सिरसवा नग्र चहुआन धाई॥
छ० ॥ १२९ ॥

## सिरसा के टूटते, बहुतसी सेना मारी जाने पर अरिसिंह का भागकर महोबे जाना।

दूहा ॥ तोरि सिरसवा नग्र नृप । हनै सैन रन भाइ ॥
अरिसिंघ भाइ मराय कै । भग्यौ महोवै जाइ ॥
छं० ॥ १३० ॥

## अरिसिंह का परिमाल देव से सिरसा के युद्ध में मलखां वीर-सिंह नरसिंह जैसिंह आदि वीरों के मारे जाने और पृथ्वी-राज की विजय का समाचार कहना।

कवित्त ॥ मल्लषान रन परेउ । जान छुच्यौ पन सिष्षव ॥
करौ तौन हल्लाल । ख्याल देवन गन दिष्षव ॥
परि विरसिंघ नरसिंघ । परे जैसिंघ अमानह ॥
भगि अरिसिंघ से भाइ । गयौ चंदेल सुथानह ॥
परि श्रोढ सहस ठाकुर अवर । चारि सहस संगी रहव ॥
पचास गिरे प्रिथीराज के । लरि सुरपुर इतने गयव ॥
छं० ॥ १३१ ॥

चौपाई ॥ मलिषान अरिसिंघ बिरसिंघ परि । परि जैसिंघ अंग धोवन प्ररि ॥
श्रोढ हजार बंघ परि अंगिय । च्यारि हजार सु ठाकुर[1] संगिय ॥
छं० ॥ १३२ ॥

भगि अरिसिंघ महोवै आइव । सिरसवाह भाई मरिवाइव ॥
सो परिमाल सुनी इह कानह । अंतर उर उपज्यौ बहुआनह ॥
छं० ॥ १३३ ॥

फिरि फिरि बेगि पुकार सु आइव । प्रिथीराज सब देस दुहाइव ॥
सो परिमाल नृपति सुध लिज्जिय । सनमुष साज जूझ बल किज्जिय ॥
छं० ॥ १३४ ॥

## परिमाल देव का यह सब समाचार सुनकर अपने बेटों और

(१) रासो के और समयों में ठाकुर शब्द कहीं नहीं आया है।

## सरदारों को बुलाकर परामर्श लेना कि अब क्या करना चाहिये।

कवित्त ॥ सुनिव वत्त परिमाल। काल आयौ प्रिथिराजह ॥
मलिषान की मोरि। मारि विर सिंघ सु साजह ॥
भंजि सिरसवा नग्र। गंजि नरसिंघ वीर रन ॥
हनि जयसिंघ दुवाह। देस दब्बियौ लुट्टि धन ॥
चहुआन सबल सम्भर धरन। पातिसाह गहि छंडियव ॥
बुलाइ कुँवर परिगह सकल। जूझ किद्धी विधि मंडियव ॥
छं० ॥ १३५ ॥

चौपाई ॥ सुत चंदेल बुलाइव दोइय। महला भोपति परिगह सोइय ॥
कोइय श्रीवासह कलियानह। उचरि वचन राज मलियानह ॥
छं० ॥ १३६ ॥

कवित्त ॥ वुल्लि सुतन परिमाल। वुल्लि कोइय कल्यानह ॥
बुल्लि वैस नारैन। गौर सारँग मलियानह ॥
गहर वार गोयंद। भाट जगनंक ढिग बुल्लिव ॥
प्रोहित केशव समुझि। राज वनिय वर खुल्लिय ॥
आइयौ सेन चहुआन सजि। जुध जालिम सब हारियव ॥
हित होइ सोइ जोई कहौ। तत्त सुमंत विचारियव ॥
छं० ॥ १३७ ॥

## रानी मल्हनदेवी का कहना कि दो महीना युद्ध बन्द करके जगनक को भेजकर आल्हा को बुलाइए और पृथ्वीराज के पास मल्हन को भेजकर दो महीना लड़ाई बन्द रखने को कहलाइए। राना का मत सब के मन में भाया।

चौपाई ॥ रानी मलहन दे यह भाषिय। राजा जूझ मास दोय राखिय।
जगनंक पठयव आल्ह बुलाइव। पंग काज अर दास पठाइव ॥
छं० ॥ १३८ ॥

रानी बात कही सब मानिव । पीथल कौं सौगात पठाइव ॥
जल्हन पठय नजरि सब दिज्जय । मास दोय मुक्काम सुकिज्जिय ॥
छं० ॥ १३९ ॥

## पचास हजार पान, गुलाब, बन्दूक, बछें और कच्छी घोड़े सौगात में लेकर जल्हन का पृथ्वीराज के पास जाना और पत्र देना।

पान हजार पचास पठायव । जे मह छंदनि मह सब गाइव ॥
अन गुलाब बंदूक बरच्छिय । हेमर वाय चढन के कच्छिय ॥
छं० ॥ १४० ॥

लै सौगात जल्हन चल्लिय । प्रिथियराज सु नदी परि मिल्लिय ॥
दै कागद सब नजरि सु दिन्नय । सब प्रमोद मिलन कौ किन्नय ॥
छं० ॥ १४१ ॥

## जल्हन का पृथ्वीराज से कहना कि बनाफर (आल्हा ऊदल) रूठकर कन्नौज जा बैठे हैं उन्हें लाने को राजा ने जगनक को भेजा है सो आप क्षात्रियधर्म के अनुसार उनके आने तक युद्ध बन्द रखिए।

राजा जगनक कनवज पठयौ । जहां वनाफर रूठ सु वठयौ ॥
अल्हा आए जुझ्झ विचारौ । जो पीथल छत्री ध्रम धारौ ॥
छं० ॥ १४२ ॥

## पृथ्वीराज ने नजर रख ली और आल्हा के आने तक युद्ध बन्द रखना स्वीकार किया।

पीथल नजरि सौंज सब रष्षय । वचन जल्हन सौं श्रीमुष अष्षय।
सब सामंत लरन कौ भरियौ। आवइ आल्ह जबहिं जुध करियै
छं० ॥ १४३ ॥

## जल्हन का महोबे लौट आना, पृथ्वीराज का वहीं डेरा डाल कर रहना।

दूहा ॥ कागद लै जल्हन चल्यौ। चल्यौ महोबै ठाम ॥
डेरा करि सरिता निकट। पीथल कियौ मुकाम ॥
छं० ॥ १४४ ॥

## पृथ्वीराज का चंद बर्दाई से पूछना कि आल्हा ऊदल चदेल से क्यों रूस गए हैं।

फिरि राजन बरदाय सौं। बानी बोल्यौ एम ॥
आल्ह ऊद चदेल सौं। रूसि गयौ सो केम ॥ छं० ॥ १४५ ॥

## चन्द का कहना कि पहिले चन्देल के यहा दसराज सेनापति था उसने गोंड लोगों की लड़ाई मे बड़ी वीरता की, सिर कटजाने पर धड़ही से सहस्त्रों वीर शत्रुओं को मारकर चन्देल राजा की विजय कराई।

कवित्त। कान मड चहुआन। कहिय बरदाइ मत्त गति ॥
प्रथम देस परिमाल। रहै दसराज सेनपति ॥
गढ्ढौ लौ नृप जाय। करी गोडन सौ जगह ॥
पर्यौ चोल चदेल। मेल घन रन अपु अवह ॥
रष्षियौ तेन अरि सेन सब। माम मरन जुड्डिय धरिय ॥
पिष्षयौ ष्याल बिन सीस धर। काम आय फत्ते करिय ॥
छं० ॥ १४६ ॥

चौपाई ॥ गठा नगर चदेल सुलग्गिव। गौड सिमिटि जुध कारन पग्गिव॥
भगिव सैन लष्यौ जस राजह। दीनौ सीस स्वामि के काजह ॥
छं० ॥ १४७ ॥

दूहा ॥ चालु परै रूक्यौ सबै। काम आय जसराज ॥
मारि गौड लीनौ गढा। सिर दै स्वामि सुकाज ॥
छं० ॥ १४८ ॥

## राजा विजय करके महोबे आया और आल्हा ऊदल को बुला कर बड़ा आदर किया और सेनापति बनाया।

चौपाई ॥ राजा जीति महोबै आइव। आल्हा उदिल पाय लगाइव ॥
दै जसराज महातम सारौ। सैनापति धरती रषवारौ ॥
छं० ॥ १४९ ॥

## रानी मल्हन देवी आल्हा ऊदल को अपने बेटे ब्रम्हानन्द की तरह मानती थी।

करै प्यार मल्हन दे रानीय। ब्रह्मानंद जेम सुत मानिय ॥
सब धरनी मह हुकुम सुसाजौ। सुजस जेमि मल्हन कर साजौ ॥
छं० ॥ १५० ॥

## महला और भोपति ने राजा से चुगली की कि आल्हा ऊदल के पास पांच बछेड़े ऐराकी घोड़े के बड़े उत्तम हैं।

ऐराकी घर धेरिय जाय। पांच बछेरा लगै सुहाय ॥
महिला भूपति चुगुली कीन्निय। सो परिमाल मानि सब लिन्निय ॥
छं० ॥ १५१ ॥

## राजा कालिञ्जर देखने को गया और वहां आल्हा को बुला कर उन पांचों बछेड़ों को मांगा और बदले में बहुत घोड़े लेने को कहा।

नपति कलिंजर देखत किन्नव। राजा आल्ह बुलाइ सु लिन्नव ॥
पाच बछेरा मांगै दीजै। उनकौ साटै हय बहु लीजै ॥
छं० ॥ १५२ ॥

## आल्हा की मां का बेटे से कहना कि बछेड़े कदापि न दो बरञ्च देश को छोड़ दो और कन्नौज चलकर रहो।

घर बैठे देवल दे षिज्जिय। पूत बछेरा दै नन किज्जिय ॥

वास छाडि कनवज कहँ चल्लिव । राजा दल पंगुर सह मिल्लिव ॥
छं० ॥ १५३ ॥

## परिमालदेव ने फिर कहा कि या तो बछेड़ा दो या हमारा देश छोड़ दो ।

नृप परिमाल्ल कही सुष बानिय । आल्हा देव-बछेरा आनिय ॥
ना तर वास छाडि कै चलियै । आनहि ठाम ठिकानो करियै ॥
छं० ॥ १५४ ॥

## आल्हा यह सुन घर लौट आया और अपने घोडे आदि सब साज़ाबाज़ लेकर कन्नौज की ओर चल पड़ा ॥

सुनि करि वचन आल्ह घर आये । छत्रो वास पयान कराये ॥
साहन वाहन सबही लीनौ । कनवज दिसा पयानो कीनौ ॥
छं० ॥ १५५ ॥

## भोपति की जागीर नष्ट कर सारा नगर उजाड दिया ॥

जागीरी भोपति की मारिय । वसतो मारि सबैं उज्जारिय ॥
परिपाटी परिहार सु बुल्लिय । उहिल सुष काहू नहि हुल्लिय ॥
छं० ॥ १५६ ॥

## आल्हा ऊदल का कन्नौज पहुचना, जैचन्द का बडे आदर से उन्हें अपने पास रखना ।

कवित्त ॥ आल्ह गयो कनवज्ज । छाड़ि परिमाल्ल वास वर ॥
भोपित की जागीर । बाध उज्जार जारि घर ॥
करि आदर जैचद । दियव वड देस सुभारिय ॥
घोरे पाच मगाय । दोय हथ्थिय हितकारिय ॥
मोतिन माल उतग अति । हीरा पहुची सवरिय ॥
दसराज सुतन अरचौ अधिक । मिलि माल्ह मगल भरिय ॥
छं० ॥ १५७ ॥

## चन्द का पृथ्वीराज से कहना कि यह कारण आल्हा के बिगड़ने का है पर वह फिर बनाफर आवेगा और घोर युद्ध मचावेगा।

दूहा ॥ चंद कहै प्रिथीराज सुनि। विरस आल्ह कौ गाय ॥
मनौ बनाफर आइहै। रुंडन मुंड नचाय ॥ छं० ॥ १५७ ॥

## जगनक ने कन्नौज पहुंच कर चिट्ठी आल्हा को दी और सब समाचार कहकर महोबा चलने के लिये परिमाल की बिनती सुनाई।

कवित्त ॥ गय जगनक कनवज्ज। दीन आल्हा कर पत्रिय ॥
ऊदल ईंदल जोग। दई देवल दे मंत्रिय ॥
पीथोर। पद्धरिय। साजि महुवे वर आइव ॥
मलिषान बरि सिंध। बलौ नरसंध जुझाइव ॥
भनि भग्गि सिरसवा संभरिय। देस चंदेल दहाइव ॥
परमाल थाम दुइ मास रष। मो तुव पास पठाइव ॥
छं० ॥ १५८ ॥

चौपाई ॥ अब तुम आल्ह बिसरू करि चल्लि। मल्हन दे अति दुष रुष घल्लि॥
बैठो महलै बाट सु जोवै। कनवज दिसा देषि करि रोवै ॥
छं० ॥ १६० ॥
अब दल जोरि पिथोरा आइव। सिगरौ देस उजारि दहाइव ॥
भग्यौ मद चंदेलन कौ सब। आल्हा सुनि पछिताय महा तब ॥
छं० ॥ १६१ ॥
सो गुदराय करौ तुव आइव। जयचंद कौ अरदास पठाइव ॥
कुमक मांगि कैसे गह लीजै। षग्ग न घाल बनाफर कीजै ॥
छं० ॥ १६२ ॥

## जगनक की बात सुनकर आल्हा ने कहा कि खेद है कि महोबा लुटा और चन्देल का गुमान टूटा, बिना अपराध हमारा देश छोड़ाया, हमारी कुछ भी सेवा न मानी अब भी चुगलों को

## दूर करै सूर सामंतों को आगे करके बेखटके चौहान से लड़ै।

कवित्त ॥ सुनि जगनक किय वत्त। आल्ह वुल्यौ करि वानिय॥
सुल्यौ महोवौ नगर। कुट्ट चंदेल गुमानिय॥
बिना चूक परिमाल। किये फिर देसह न्यारे॥
काम आइ जसराव। सबै नृप काम सुधारे॥
परिहार सैन आनंद धरह,। चुगुलौ चाहिन कान लहु॥
सामंत सूर सनमुष्यहु। जुद्ध करहु चहुवान सह,॥
छं० ॥ १६३ ॥

चौपाई ॥ सुनु जगनक यह वात सुमानिय। हमनै राज काछु नहि आनिय॥
हम सिर वांधि महोवै रष्षिव। नृप चंदेल चुगल दिसि दिष्षव॥
छं० ॥ १६४ ॥

कवित्त ॥ हम मारे सव गोंड। देवगढ दावा चारिव॥
हम जादौ रन भजि। धरा हिंडोल उजारिव॥
हम कटहरिये काटि। थाहि परिमाल देस दल॥
हम कूरम किरवान। दाढि लीनों सु महावल॥
लीनै सु पील जयचंद के। असी लाष गनिये सु तुछ॥
सुनि वह भट्ट रजपूत की। राजन जानी नाहि कछु॥
छं० ॥ १६५ ॥

हम आगैं पतिसाह। फौज भग्गिय दस वारह॥
हम निसरत घा लूटि। किये दल कूटि वपारह॥
हम जीते घर गाय। दहिव सो प्रवल पठानह॥
हम रेवा तन वैर। वलौ हन्निव सुरतानह॥
मेवात मारि हिंडोरधर। अंतरवेद दहाइव॥
वध्धल मारि वसुधा परिय। घर चंदेलन ल्याइव॥
छं० ॥ १६६ ॥

चौपाई ॥ राजा दस जीते जसराजह। लीनौ घर कंचन नग साजह॥
जाकौ फल राजन इह किन्नव। हमको देस निकारो दिन्नव॥
छं० ॥ १६७ ॥

जिन पाछै हम पेल सु कीनव । राआ जीत चालीसक लीनव ॥
सात वार घाइल परि अंगह । हम जित्यौ परिमाल सु जंगह ॥
छं० ॥ १६८ ॥

सात वार उद्दिस जुध किन्नव । जैतपन चंदेल सु दिन्नव ॥
तीन वार गढ भंजिव भारिय । अंत दया नृप की रषवारिय ॥
छं० ॥ १६९ ॥

कवित्त ॥ सात वार परि घाव । लगे चौरासी गातह ॥
जीति राज हुअ ईस । हसि कहि सैन सपातह ॥
स्वामि धर्म्म संग्रहव । सह्यौ दुज्जन दल जोरह ॥
गौंड मारि उज्जारि । पारि निसरंति अंग तीरह ॥
बाजिव जोह तेरह बरस । पंचासन लगि छोह किय ॥
चंदेल चुगुल आनिय कहिय । तापर हम परदेस दिय ॥
छं० ॥ १७० ॥

जगनक का समझाना कि तुम्हारे पिता ने चंदेल की बहुत कुछ सहायता की और चंदेल ने तुम्हारा भी आदर किया । तुम्हारा कहना ठीक है पर इस समय स्वामी को छोड़ना क्षत्रियों का धर्म नहीं है ।

पद्धरी ॥ सुनि बत्त उत्तर भट्ट ताम । आल्हा नरेस सुनि श्रवन काम ॥
परिमाल छांडि बालक्क बाप । जंमाय धरा जसराज आप ॥
छं० ॥ १७१ ॥

चांदा सु पास लिय हेतु दंड । वारी सुदेस गढ कीन षंड ॥
रेवा सुपार लिन लुट्टि सर्व । भज्जो सुजोर जोरा सु गर्व ॥
छं० ॥ १७२ ॥

आटवा राइ षग्गनि षिपाय । मेवात मारि धर लियो धाय ॥
पंचाल देस पंजाब थान । बैराठ देस-कोसल दिवान ॥
छं० ॥ १७३ ॥

मालवा देस लिय पास मारि । उदया पमार को घर उजारि ॥
फिरि गढा मारि गढ पेस कीन । चंदेलराय बढाय दीन ॥

छ० ॥१७४॥

यह वत्त सुन्नि परिमालराज । आए सु काम दसरथ्य राज ॥
सिर धुनिय आल्ह लीनौ बुलाय । आपनो देस सुदखल पाय ॥
छं० ॥ १७५ ॥

तरवारि व ध सिर तिलक दीन । गैयर मग्गाइ वह वीर दीन ॥
लिय लोइ अग्ग सिरदार सुद्ध । वजियौ वनाफर नाव जुद्ध ॥
छं० ॥ १७६ ॥

वैठे सु पाट आल्हा नरेस । मारियो जाइ पूरब देस ॥
पट्टान गया के जेर कीन । तह दर्व कोटि तिय लुट्टि लीन ॥
छं० ॥ १७७ ॥

सम सहावाद पग्गनि पिपोय । जीतयौ जुद्ध निसरत्ति जाय ॥
लीनौ सु पील जयचद दौरि । केहरि कठेरि कौ मान मोरि ॥
छं० ॥ १७८ ॥

लूटी सु सिद्ध नव निद्धि भाय । चिडवन देस जद्दव दहाय ॥
मारे सुवेस दल सबल दाहि । बघेल वाघ वारी धराहि ॥
छं० ॥ १७९ ॥

चालुक सिंघ कौ गर्व गारि । पतिसाहि फौज कौ बार मारि ॥
सत वार पेत परियौ सु दद । धरि स्वामि धर्म जस राजनद ॥
छं० ॥१८०॥

यह भभपि वात वर लहै कोइ । स कारै सामि छंडै न कोइ ॥
साकारै सामि को छंडि जाय । अध्धोर नरक रजपूत पाय ॥
छं० ॥ १८१ ॥

साकारै परयौ चदेल राय । तुम सह्यो आज कनवज रहाय ॥
तुव होत वधाई नृपति कीन । सत लष्य हेम भिष्षु,कन दीन ॥
छं० ॥ १८२ ॥

रनवास आइ सब गान कीन । कर चाव मल्हन दे प्रवीन ॥
करि चाउ मल्हन दे कह्यौ मोहि । सो मात दिवल दे कह्यौ मोहि ॥
छं० ॥ १८३ ॥

जगनक ने आल्हा की माता देवल दे से कहा कि रानी मल्हन

दे ने तुम से कहा है कि इस समय चन्देल पर संकट है तुम्हें आना चाहिए।

दोहा ॥ देवल दे कानन सुनौं। कहि मलहन दे मोंहि ॥
भारि परी चंदेल पै। है मिलिबे की तोंहि ॥
छं० ॥ १८४ ॥

चौपाई ॥ देवल दे तुम वाचा बंधिय। घर परमाल धरा नहि छंडिय ॥
गढ कौ आनि लगै कोइ राजह। आल्हा सीस दियौ तुम काजह ॥
छं० ॥ १८५ ॥

वाचा सार ब्यास मुष गाइव। वाचा जग मैं मुक्ति बताइव ॥
जे कोइ वाचा हार न करई। चंद छूर ते नरक सु परई ॥
छं० ॥ १८६ ॥

दवल दे ने यह सुन बेटों से कहा कि महोबा चलो और पृथ्वीराज से लडकर स्वामी का काम बनाओ।

सुनि वाचा देवल दे बुल्लिय। आल्हा सुतन महोबे चल्लिय ॥
प्रिथीराज सौ जुद्ध जु किज्जय। स्वामि धरम कौ जस बहु लिज्जय ॥
छं० ॥ १८७ ॥

ऊदल ने फिर कहा जिस दुर्दशा से महोबे से परिमालदेव ने निकाला था वह भूल गईं, जगनक तुम महोबे लौट जाओ।

तब उदिल फिरि बोलिय वानिय। देहु महोबे की चक धानिय ॥
बुरे हाल काढे परिमालह। सो अब भूलि गईं वह ख्यालह ॥
छं० ॥ १८८ ॥

जगनक भट्ट अबै घर जावहु। नगर मोहबा लगे अभावहु ॥
घर घट्टय दसराज उथप्पिय। हम कन्नवज उतन कर थप्पिय ॥
छं० ॥ १८९ ॥

देवल दे ने यह कहकर कि मैं बांझ क्यों न हुई, मेरे बेटे

क्षत्रिय धर्म के विरुद्ध बात कहते हैं और संकट में स्वामी को छोडते है, रो दिया।

देवल दे कहि बाक्क न रष्यिय। छत्री धर्म करम मय भष्यिय ॥
सामि साकरैं देह न कट्टिय। हौ करतार कुपि किम फट्टिय ॥
छ० ॥ १९० ॥

माता दीन वचन करि रोई। तुम सब बनाफरन की पोई ॥
अग वचन सुनि कै नहि नच्चय। ते रजपूत धरम नहिं सचय ॥
छ० ॥ १९१ ॥

दोहा ॥ सामि सीकरै जानि कै। रहे अवर घर सोइ ॥
सो रोनी फिर तो लहौ। कुल रजपूत न होइ ॥ छ० ॥ १९२ ॥

मां की बात सुन कर दोनो भाई सूखगए और महोवे चलने का निश्चय कर जयचन्द से सीख लेने जगनक के साथ गए।

कवित्त ॥ आल्हा ऊदल सुनिव। उठे मुरझाय वीर दुहु ॥
माता सुप मन मानि मरै। उहा जाइ कुटम सहु ॥
लरैं जाइ सनमुप्प। करैं अपवात धरा वहु ॥
धरैं सामि भ्रम सीस। कटै किरवान पान रहु ॥
सोमत वश्य धर्म्म विहस। रहसि सूर समर अनिय ॥
उजियालि दुहु कुल में सुघर। जरन भेंट सम्भरि धनिय ॥
छ० ॥ १९३ ॥

दूहा ॥ चलन महोवै कीन मत। देवल सीप उपाय ॥
अरज करन जयचद सौ। चलै सु दोनौ भाय ॥
छ० ॥ १९४ ॥

रपत बपत सब साज करि। कगल अग हुलास ॥
जगनक को सग लै चले। पागुराय के पास। छ० ॥ १९५॥

जयचन्द ने पूछा कि आज क्या है जो रणसज्या से आप दर्बार में आए हैं। आल्हा ने कहा कि पृथ्वीराज ने चढाई की है सा परिमालदेव ने हमलोगों को बुलाया है।

कवित्त ॥ दिष्षि नयन जयचंद । बुझि आल्हन सहि वानिय ॥
क्यों आवहि दरबार । उट्ठ पावार गुमानिय ॥
सजे कवच किमि अंग । जंग लग्गे भट भारिय ॥
बिदा किये कहु नांहि । नांहि पुक्कारह कारिय ॥
इम कही बनाफर जाइ कर । लेन सु जगनक आइयव ॥
प्रिथीराज महोबे जुद्ध कहु । हम परिमाल बुलाइयव ॥
छं० ॥ १९६ ॥

जयचन्द ने कहा तुम लोग मरने के लिये महोबे न जाने पाओगे।

चौपाई ॥ नयन रत्त करि बुझय वानिय । मरिवे काज महोबे ठानिय ॥
अचल गढ्ढ हमारो घायो । चंदेलन ढिग लग्गहु लायो ॥
छं० ॥ १९७ ॥

सगरी नाव जाय बंधं किज्जाय । आल्ह उदिल उतरन नहिं दिज्जाय ॥
छावनि करो हमारे पास । छांडो अब महुवा की आस ॥
छं० ॥ १९८ ॥

यह सुन आल्हा की आँखें लाल होगईं और उसने कहा कि पहिले कन्नौज लूट कर तब महोबे में युद्ध करेंगे।

तब आल्हन रस कीनै नैनह । सुनि जयचंद नृपति दो बैनह ॥
कनवज लूटि ऋद्धि सब हरिहों । पाछै जुद्ध महोबै करिहों ॥
छं० ॥ १९९ ॥

इतने में जगनक ने पत्र दिया जिसमें परिमालदेव ने पृथ्वीराज से लड़ने के लिये जयचन्द्र से सहायता मांगी थी।

जब जगनक कह बिरद बिसालह । दीनी अरज लिषी परिमालह ॥
करैं चाकरी सेवा ठाइय । पिथ्थल पर सुइ कुमक पठाइय ॥
छं० ॥ २०० ॥

पत्र पढ़कर जयचन्द ने कहा कि पृथ्वीराज से लड़ने के लिये मैं अवश्य आल्हा के साथ सेना भेजूंगा और दीवान

को बुलाकर आल्हा के साथ सेना भेजने की आज्ञा दी।

कवित ॥ बंचि अरज जयचंद। कहिय सुष वचन भाट वर ॥
करहि चाकरी प्रगट। करहु उप्पथ आतुर कर॥
पीथोरा वध बीर। मलख वड जौ मस किन्नव ॥
कूटि सिरसवा नग्र। लूटि धरती निधि लिन्नव ॥
पट्टाय कुमक संग अल्ह के। जुझ समर भार लगत इव ॥
संभरी गाजि विजपाल सह। तुव सुज्जर जुरि पुंगइव ॥
छं० ॥ २०१ ॥

दूहा ॥ बंचि अरज जयचंद नृप। बोलि दिवान जरूर ॥
विदा करौ सेना सबौ। आल्हा संग गरूर ॥
छं० ॥ २०२ ॥

बहुत भारी सेना, सिरोपाव आदि देकर और जगनक को सिरोपाव आदि देकर आल्हा को जयचन्द ने विदा किया।

पद्धरी ॥ विदा किय आल्हन पंगुर राय। दिये दस हैमर साज बनाय ॥
दिये दोउ पील सु उज्जल दंत। छहुरित छाक रहै मद मंत ॥
छं० ॥ २०३ ॥
दई दस बीनि कै मुत्तिय माल। दई कर पौचिय वज्र बिसाल ॥
दिये सिर पावक सज्जिय सात। निरष्षत चंद सुसक्कत जात ॥
छं० ॥ २०४ ॥
कटारि जराव की दीनिय सोइ। रषौ तुम आल्ह छती भ्रम होइ॥
बुलाइव आपनसी कमधज्ज। धरौ भ्रम सीसह छत्र धरज्ज ॥
छं० ॥ २०५ ॥
दई संग फौज पचास हजार। दिये दस डील दंतार जुझार ॥
दिये संग मोरिय रूप सि सुद्ध। दिए संग चालुक के सब जुद्ध ॥
छं० ॥ २०६ ॥
दिये संग तोवर वोहिय वीर। दियौ संग जादव हद्द गहीर ॥
दियौ किरवार सु क्वूंवर पाल। दियौ संग बैसन पंगु सवाल ॥
छं० ॥ २०७ ॥

दियो संग ताल्हन नेज पठान। दिये सत भाव भतिज्ज ववान ॥
हजार पचास दिये असवार। धरैं कुल स्वामि धरमा दुतार ॥
छं० ॥ २०८ ॥

दिये नृप अल्ह को पान मंगाइ। लई नय सीष चंदेल सहाइ ॥
जगनक्क कारन पील मंगाइ। समप्पिय पंगुर साज बनाइ ॥
छं० ॥ २०९ ॥

दिये सिरपाव तुरी दोइ सुद्ध। दिये द्रव साठ हजार सु सुद्ध ॥
दिये दस गांव अखंडलि थाइ। समप्यौ भाट कौ पंगुर राइ ॥
छं० ॥ २१० ॥

उठे जयचंद बिदा कर आल्ह। समप्यो सैन वहै तत काल ॥
पधारिव आल्ह हये लिय सुद्ध। धरै मन मांझ पिथौर सु जुद्ध ॥
छं० ॥ २११ ॥

हवेलिय आइ बनाव सु कीन। मंगाइ कै पालिकी पंच नवीन ॥
चपाय कै देस चल्यौ रन सूर। दुहै ठकुरायनि मेल जरूर ॥
छं० ॥ २१२ ॥

दिये संग ऊदिल जोध दुबाह। गही सु महोबह की फिरि राह ॥
कराय कै पारथ पूजन आल्ह। अगन्नि की आवध दै ततकाल ॥
छं० ॥ २१३ ॥

बंधी किरवान चढे हय सोइ। चढे चलि ऊदिल मुदित होइ ॥
चढे जगनक्क किये जुध चाव। अवै सुष मानि चंदेलनि राउ ॥
छं० ॥ २१४ ॥

निक्कस्सि कन्नौज कै बाहरि सोइ। तहां भय दारुन स्वान सुरोइ ॥
सनंमुष काग करालिय कूक। भयो द्रग जीवन दौर अलूक ॥
छं० ॥ २१५ ॥

ठट्ठकिय भाट निरष्षि सगुन। लषी जब आल्ह मुसक्कि बदन्न ॥
छं० ॥ २१६ ॥

चौपाई ॥ हँस्यौ आल्ह जब बुल्लिय बानिय। तैं कछू होनहार पहचानिय ॥
सावंत सूर जु इष्ट सु रष्षव। अरु कविचंद भवानी भष्षव ॥
छं० ॥ २१७ ॥

इनि सौ जुद्धनि जीतै कोइय । हिंदू तुरक मिलै भर दोइय ॥
पातिसाह लरि उनि सौ हारिव । कनवज पति को गरब जु गारिव ॥
छ० ॥ २१८ ॥

दूहा ॥ होनहार ऐसी लयो । कही जु आल्ह उपाय ॥
हम सावंत सब जूझिहैं । राज चंदेलन जाय ॥
छ० ॥ २१९ ॥

## आल्हा का कहना कि जैसे दुर्योधन ने कहा न माना और नाश हो गया वैसे ही ऊदल ने बहुत समझाया पर चुगलखोरों के मारे घायलों का न मारने की बात न सुनकर परिमाल देव ने अपने हाथ से सब बात बिगाडी ।

कवित्त ॥ दुरजोधन परिमाल । सुतौ वर ज्यों नहि मानिय ॥
सब घाइल मरवाइ । कुबुधि तब ही हम जानिय ॥
फिरि ऊदिल बरजियो । कही बिनती हितकारिय ॥
चुगलनि चुगली करिय । बात बिग्गारिय भारिय ॥
हम जीवत परिमाल को । राज दुष्य देषै न हिय ॥
सुनि भट्ट बत्त रजपूत की । बिहंसि आल्ह ऐसी कहिय ॥
छ० ॥ २२० ॥

## जगनक ने कहा कि होनहार प्रबल है । अस्तु सब का गङ्गा तट पर डेरा डालना और वहा लाखनसी और तालनसी स मित्रता होनी ।

चौपाई ॥ जगनक कह मं सबही जानिय । होनहार अविगति नहि मानिय ॥
गंगा जु तटि डेरा दिज्जय । सुनो बनाफर ढिल्ल न किज्जय ॥
छ० ॥ २२१ ॥

गंगा तट डेरा करवाये । कुमक दई सो आनि मिलाये ॥
लाषनसी तालनसी दोइव । इन मिलि आल्ह मित्रता होइव ॥
छ० ॥२२२॥

## नदी उतर कर जयचन्द की कुमक साथ लिए महोबा ओर सब चले।

दूहा ॥ देवल मिजमानी करी। सब संग एकै काज ॥
अंन धन्न जपट करिव। बहु पकवान समाज ॥
छं० ॥ २२३ ॥

राति रहे उतरे नदी। चलै महोवा वार ॥
कुमक लिए जयचंद की। क्रमै सुवीर जुझार ॥
छं० ॥ २२४ ॥

## आल्हा ऊदल का सेना सहित पहुंचना, परिमाल देव का दूत का आल्हा ऊदल और कन्नौज की सेना के आने का समाचार देना।

पद्धरी ॥ चढ़ि चले आल्ह उदिल सोइ। उर स्वामि धर्म रत विरत होइ ॥
गाजिव गम्भीर वाजिव निसान। सज्जिव जवान अति जोरवान ॥
छं० ॥ २२५ ॥

धरि पीर अग्ग पचास पांच। आरन्य मांझ धारीन आंच ॥
जीवनो साजि सारख्ख कीन। सेमली लष्ष मुछ मध्य हीन ॥
छं० ॥ २२६ ॥

चक्कव विछुट्टिय दिसा मांझ। हय नयन झरय विन विपत सांझ ॥
फिक्करी दौरि आडी सु आइ। जंबूक सबद बोले कुभाइ ॥
छं० ॥ २२७ ॥

सूरज मध्य एक कुमद दिष्य। यह चरित जोय लष्षन विलष्ष ॥
हंसि कहिय आल्ह यह हाल गाय। रजपूत मरन मंगल बताय ॥
छं० ॥ २२८ ॥

यह बार सोच कीजै न कोइ। रजपूत वद्ध इक विकट होइ ॥
दर कूंच कूंच कीने पयान। धरि युद्ध चाव अति विबुध मान ॥
छं० ॥ २२९ ॥

कहुं इक्क दिवस विलमें न चाय। परिमाल हेत वंधि नेत वाय ॥

तारंत तुरिय मारत मृग्ग। भव भवपि भोग तैसा सुरग्ग ॥
छं० ॥ २३० ।

परिमाल प्रतिग्य किय जुद्ध जोध। सह आन पान लषि विषम बोध॥
पठाय दीन कासिद्द एक। परिमाल जोध लिषि अज्ज मेक॥
छं० ॥ २३१ ॥

केसरि मगाय केसर्या कीन। पूजत ईस सेवा अधीन॥
उच्छाह अधिक किय भ्रात दोय। साकरें स्वामि जान्यौ सुलोय॥
छं० ॥ २३२ ॥

कासिद्द आइ परिमाल पास। बैठई भूप ऊँचै अवास॥
गुदराय बैठ दरबार जाइ। आए बनाफर दोय भाय।
छं० ॥ २३३ ॥

दरबान जाइ बुल्यौ दूरि। आये सु आल्ह सेना हजूर॥
सुनि राज हर्ष मन अधिक कीन। कासिद्द बोलि हज्जूर लीन॥
छं० ॥ २३४ ॥

उच्चरै बात चंदेल राय। कित्तनै सैन आल्हन मिल्लाय॥
बुल्लयौ बैन कासिद्द पाय। पचास सहस दिय पंगुराय॥
छं० ॥ २३५ ॥

यह कह वचन्न कासिद्द आन। चंदेल भूप हिय सुष्य सान॥
लषन भतीज नृप संग दीन। सिरदार आठ दुबलार कीन॥
छं० ॥ २३६ ॥

## दूत से समाचार पाकर राजा का प्रसन्न होना।

दूहा ॥ सुनि बानिय कासिद्द की। किये नगरिते नैन॥
साज बाज सब सुद्ध है। सजि आवो सब सैन॥
छं० ॥ २३७ ॥

## अगवानी के लियें नकीब आदि को तैयार करना।

चंद्रायना ॥ दौरि नकीब बुलाये परिमाल के।
साहन वाहन सज्जि करौ इह हाल के॥
आवै मिलि दरबारि कि सामंत सूरिमा।

परिहा साजि सनाह सरीर झलक्कै पुरिमां ॥
छं० ॥ २३८ ॥

## आल्हा की मां देवलदे के आने का समाचार पा मल्हनदे का आगे से मिलने को चलना ।

दूहा ॥ देवल दे सँग भाटकै । चली महौवै आइ ॥
मल्हन दे सुनि कै षवर । साम्ही भई सुभाइ ॥
छं० ॥ २३९ ॥

## देवल दे का पुत्र से कहकर जगनक के साथ पालकी में बैठ कर बाग में आकर रानी से मिलना ।

चौपाई ॥ तब देवल दे बुल्लय वानिय। आगे चलौं मिलन कौ रानिय ॥
जगनक संग पठावहु मो कहं । राजा की सुनि कहिहौं तोकहं ॥
छं० ॥ २४० ॥

दूहा ॥ मिली बाग मै आइकै । वपु सों अंग लगाय ॥
एक पालकी बैठि कै । भूप भवन चढि आइ ॥
छं० ॥ २४१ ॥

## जगनक का राजा से कहना कि चलकर लाखनसी से मिलिए।

जगनक भाट हजूर गौ । कही खबर जा सोइ ॥
ढीलनि राज पधारिये । मिलिये लाषन लोइ ॥
छं० ॥ २४२ ॥

## राजा का ब्रह्मानन्द के साथ सवार होकर आल्हा को लेने और लाखनसी तालनसी से भेट करने को चलना ।

असवारी राजा करी । सँग ब्रह्मानंद लीन ॥
तुरी बैठि परिमाल जू । आल्हनि लावों कीन ॥
छं० ॥ २४३ ॥

## आल्हा का लाखनसी तालनसी को साथ लेकर आगे बढ़ना और बीच में राजा परिमाल से मिलना ।

सुनी अरज साम्हैं चले । लायन तालन संग ॥
मिल आइवौ बीच में । भेटे राजन अंग ॥
छं० ॥ २४४ ॥

हनूफाल ॥ चढि चले आल्ह अमान । परिमाल आये जानि ॥
सिर पाव कीन सुअंग । चढि चले आल्हन संग ॥
छं० ॥ २४५ ॥

मिलियौ सु आल्हन आइ । परिमाल हीय लगाइ ॥
मिलि टाक रूप नवीन । चंदल आदर कीन ॥
छं० ॥ २४६ ॥

चालुक्क केसवदास । परिमाल मिलिय हुलास ॥
तोवर सु वोइथ्थ आइ । लगि नृपति कैं मिलि भाइ ॥
छं० ॥ २४७ ॥

चलि आदवा दुव भाइ । मिलि हेत करि परि भाइ ॥
चहुआन मंगल आइ । मिलिवे नरेसुर जाइ ॥
छं० ॥ २४८ ॥

वडगुज्जर सैनिग्ग । मिलिये सु राजन अग्ग ॥
मिलि सत्त कुवरु सु पाल । मिलिये सुराजन लाल ॥
छं० ॥ २४९ ॥

सेंगर सुराय अमान । मिलि रूप भूप अमान ॥
ढिग आइ आल्हन तेग । पट्टान हित मिल वेग ॥
छं० ॥ २५० ॥

नव किए हैवर हद्द । इक हरत ससत दुरिद्द ॥
जयचंद कुसल पुछाइ । फुरमान सीस चढाइ ॥
छं० ॥ २५१ ॥

दिय आल्ह कारन पाय । परगनैं चारि मंगाय ॥
मंगाय हथ्थिय दोय । समपियौ आल्हन सोय ॥
छं० ॥ २५२ ॥

मंगाय मुत्तिय माल । हीरानि पौचि विसाल ॥
सिर पेंच पंना पान । मिलि जोति भाइय तान ॥
छं० ॥ २५३ ॥

सिरदार लगियौ पाइ । नृप लियौ सीस चढाइ ॥
दिय तुरी तेरह साज । सेवन्न सोज समाज ॥
छं० ॥ २५४ ॥

रानी सुनिकट बुलाइ । निछावर करि दी भाइ ॥
किय अरज मलहन एव । अहबात आल्हा देव ॥
छं० ॥ २५५ ॥

फिरि आल्ह बुल्लिय ताम । मो सीस तुम्हरे काम ॥
मोतीनि आरति कीन । यह भांति आदर दीन ॥
छं० ॥ २५६ ॥

दूहा ॥ आल्हन कज्ज बिदा करि । नृपति हवेली काज ॥
फौज उतारी पंगु की । बागह माउ समाज ॥
छं० ॥ २५७ ॥

देवल रानी गोट रहि । कहि कनवज की बात ॥
बचन कहे जयचंद नै । सो पुनि किय बिख्यात ॥
छं० ॥ २५८ ॥

## परिमालदेव का जगनके को बहुत कुछ गांव हाथी आदि देना ।

जगनक को हाथी दिए । चारि गाम आघाट ॥
थाट निवाजि चंदेल नै । करी बडाई भाट ॥
छं० ॥ २५९ ॥

## आल्हा के आने का समाचार सुनकर पृथ्वीराज का कन्ह कैमास आदि को बुलाकर युद्ध की तैयारी करने के लिये कहना ।

आल्हा आये सात दिन । भय सुनी प्रथिराज ॥
बोलि कन्ह कैमास भर । कियौ लरन कौ साज ॥
छं० ॥ २६० ॥

कवित्त ॥ बोलि कन्ह चहुआन । बोलि कैमास महाभर ॥
बोलि चंद पुंडीर । बोलि चामुंड पुंड वर ॥

बोलि सलप पमार । बोलि पज्जून महामति ॥
बोलिव सभरराय । बोलि कनकेस विरदपति ॥
कमधुज्जराय निट्ठुर बुलिव । अरु बरदाई बुल्लियव ॥
सब मिले सूर सामंत वर । मत्त तत्त सब मतियव ॥
छं० ॥ २६१ ॥

## चद का पृथ्वीराज से कहना कि अब युद्ध मे देर न कीजिए, आल्हा कन्नोज से पचास हजार सेना लेकर सात दिन हुए आ गया है ।

दूहा ॥ कहै चद प्रिथिराज सुनि । ढील न करिए नेति ॥
आयो आल्ह कनोज तैं । सहस पचास समेति ॥
छं० ॥ २६२ ॥

चौपाई ॥ आल्हा सहस पचासक ल्यायो । पग जग पर सैन पठायो ॥
आल्हा आय सात दिन बीते । कीजै जुद्ध चदेल चाहीते ॥
छं० ॥ २६३ ॥

## पृथ्वीराज का परिमालदेव को पत्र भेजना कि क्षत्रिय धर्म विचार कर हमने दो महीना युद्ध बन्द करे प्रतीक्षा की अब या तो लडो या महोबा छोड़ दो ।

दोय मास हम छावनि कीनी । छत्री धरम कारनै चीनी ॥
अब चदेल जुद्ध वर माँडौ । नातर नगर महोवौ छंडौ ॥
छं० ॥ २६४ ॥

गुन मजरि मोहि साले दासी । धाइल हनै अनाहक तासी ॥
पहले जौम लरन कौ कीनो । अब चदेल कहा बलहीनौ ॥
छं० ॥ २६५ ॥

कवित्त ॥ लिपि पत्री प्रिथिराज । जोग परमाल सु किन्नव ॥
॥ छत्रि धरम धरि सूर । जद्द सुरलोकहि दिन्नव ॥
करै जुद्ध पाधरौ । चदेले घेल फेल कुल ॥
नातर घर तजि ठाम । रहौ आधीन सेव तुल ॥
धरिये धीरज धारना । कादरता सब छडियै ॥

बुल्लाय कुमक कामधुज्ज की । सिंध नाद नृप गज्जिये ॥
छं० ॥ २६६ ॥

चौपाइ ॥ छत्री धरम धरो परिमालह । करी नरेस षग्ग रन ष्यालह ॥
कै तौ ठाम महोबो छंडो । कै सब साज लरन कौ मंडो ॥
छं० ॥ २६७ ॥

## पत्र पढ़कर परिमालदेव का आल्हा आदि अपने सब सरदारों को बुलाकर परामर्श करना और लड़ाई आरम्भ करने के लिये पृथ्वीराज को पत्र लिखना ॥

लिय परिमाल पत्रिका बंचिय । सोच करी सज्जन दिल षंचिय ॥
अपनी परिगह सकल बुलाइय । संभरि काज कियौ मति ठाइय ॥
छं० ॥ २६८ ॥

नीराच ॥ बुलाय राज अल्हयं । करंत मत्त षालयं ॥
बुलाय उद्द लीनयं । कुमार दो प्रवीनयं ॥
छं० ॥ २६९ ॥

बुलाइ काइयं कली । सुचार बुद्धि है भली ॥
बुलाइ राज सीहयं । अनेक जुद्ध जीययं ॥
छं० ॥ २७० ॥

बुलाइ भाट लीनयं । नरेस थप्पि कीनयं ॥
बुलाय वैस वीरयं । चंदेल वीर धीरयं ॥
छं० ॥ २७१ ॥

बुलाय साह सुंदरं । करंत बात अंदरं ॥
गहैरवार रूपयं । सुवग्गरी गजूपयं ॥
छं० ॥ २७२ ॥

तहां समत्त कीनयं । अनेक भर्म लीनयं ॥
पिथौर दूत आययं । जुरन्न जुद्ध ठाययं ॥
छं० ॥ २७३ ॥

सिताब जुद्ध मंडियं । नहीं तौ ठांम छंडियं ॥
बुले सु आल्ह नूपयं । सुनौ चंदेल भूपयं ॥
छं० ॥ २७४ ॥

धिचारि लोग आपनौ । अरिं दल उथप्पनौ ॥
परमार गोहि गोहिल । बघेल ओर मोहिल ॥
छं० ॥ २७५ ॥

कामद्ध क्रूर मामिले । बघेल वागरी चले ॥
जद्दा सुचन्द पौचिय । मिधोर बैंस वीचियं ॥
छं० ॥ २७६ ॥

ससाबुला हडावय । बनाफार जुभारय ॥
गरूर गोहिलोतय । पवै पनीर होतय ॥
छं० ॥ २७७ ॥

बरनि वाल नौतय । चिरत डोड होतय ॥
त्रिपान नद वानिय । कठोर लोह जानिय ॥
छं० ॥ २७८ ॥

पुंडीर दाहिमा मिले । जमहि सिंघु लैं चले ॥
पिलत पारिहारिय । चंदेल सैंन भारिय ॥
छं० ॥ २७९ ॥

सबै सयन्न मिल्लिय । हजोर साठि हल्लिय ॥
पंचास दीन पगुल । कुमक्क राज सगय ॥
छं० ॥ २८० ॥

गयद तीन सेहल । जिल सुपाट अंचल ॥
चंदेल दोई रीसय । दल असेक दीसय ॥
छं० ॥ २८१ ॥

करै संग्राम सुद्धय । पिथोर सौ विरुद्धय ॥
चंदेल चेत कीनय । निकासि डेर दीनय ॥
छं० ॥ २८२ ॥

लिषी पिथोर काजय । करै रन समाजय ॥
मिलत लोह दीतय । दिवस्स दोइ बीतय ॥
छं० ॥ २८३ ॥

दूहा ॥ लिषी पिथोरा कारनैं । सुनि संभरि के राव ॥
दीत वार एकादसी । करै जुद्ध को चाव ॥
छं० ॥ २८४ ॥

चौपाई ॥ पचि लिखि कासीद पठायौ । सिर धरि दिल्लीसुर ढिग आयौ ॥
सुद्ध चाव चंदेल सु कीनौ । यह परिमाल लिओ करि दीनौ ॥
छं० ॥ २८५ ॥

## पत्र पढ़कर पृथ्वीराज को आवेश आना और शुक्रवार नौमी को नगारे पर चोट दे लड़ाई के लिये प्रस्तुत होना ।

दूहा ॥ लियौ वाचि सम्हर धनिय । कियौ जुद्ध कौ चाव ॥
मानौ रावन ऊपरैं । कोप्यौ रघुकुल राव ॥
छं० ॥ २८६ ॥

सुक्रवार नौमी निवटि । सम्हर वीर नरिंद ॥
वैरन धरि परिमाल कौ । भयो नगारे नंद ॥
छं० ॥ २८७ ॥

## सेना की तयारी, वीरों के हृदय में युद्ध के उत्साह तथा अप्सराओं के उल्लास का वर्णन ।

चावर नाराच ॥ कीनौं निसानं मद्द पानं विहसि सामंत सूरयं ॥
मरदन कार ए अंग न्हाये पुनि सुठाये पूरियं ॥
उत सुनिय अपक्षर करिय सुछर अंग मंजन कीजयं ॥
बहु फिरैं हरषी बाल सुरषी नैन अंजन दीनयं ॥
छं० ॥ २८८ ॥

हरषे कपाली षुले ताली रुंड माली पूरिनै ॥
चौसठि अंगं वधि उछंगं पान पत्रं नूरनै ॥
पलचरा धावैं गीत गावैं चित्त आवैं मंगलं ॥
चहुआन चंदेलं षेल पेलैं मिलै मेल उदंगलं ॥
छं० ॥ २८९ ॥

चौपाई ॥ सावंत सूर बढ्यौ जुध चावह । सार समाहि संभरी रावह ॥
इले सुघट कब अंगहु लीनौ । सामंत सबै उसाहति दीनौ ॥
छं० ॥ २९० ॥

दूहा ॥ सूर कवच बनाय तन । मंगल कीनौ चाव ॥

उतै अपछरा तन सजै । अंजन कीनैं भाव ॥
छं० ॥ २९१ ॥

भुजंगी ॥ इतै सूर न्हाए करैं दान ध्यान । उतै अपछरा अंग मज्जो सुतानं ॥
इतै टोप टंकार कसि सिर उतंगं । उतै अपछरा कंचुकी कस्सि अंगं ॥
छं० ॥ २९२ ॥

इतै सूर मोजाव नावंत भायं । उतै अपछरा नूपरं पारिधायं ॥
इतैं सूर राग बंधे तापतंग । उतै अपछरा चरन पा पहरि जंग ॥
छं० ॥ २९३ ॥

इतै पाग पेंच समारंत सूरं । उतै सीस फूलं गुंधावंत हूरं ॥
इतै सूरमा पाग पै झिलम डारैं । उतै झुंडरं रंभ मागै सवारै ॥
छं० ॥ २९४ ॥

इतैं सूर सर्व परे पग्ग माँजैं । उतै अपछरा भाल पै तिलक साजै ॥
इतै ढाल सूरं अत्तो वच्छ टावै । उतै अपछरा श्रवन ताटंक नावै ॥
छं० ॥ २९५ ॥

इतैं सूर दस्तान हथ्थं सु कीयं । उतैं अपछरा हथ्थ मेंहदी सुदीयं ।
इतै सूर कारके हरी नप लीनै । उतैं अपछरा कंकन पान कीनै ॥
छं० ॥ २९६ ॥

इतै सूर बरछी लिये है अन्यारी । उतै अपछरा हाथ वर मालधारी ॥
इतै सूर तुलसीनि की मालनाई । उतै अपछरा हाथ मोती बनाई ॥
छं० ॥ २९७ ॥

इतै सूर किरवान कम्मान नाई । उतै अपछरा चमकि नैन निचाई ॥
इतै तंग सामंत घोरन लीय । उतै अपछरा साजि विम्मान कीय ॥
छं० ॥ २९८ ॥

कही कब्बि चंद निरख्यौ सुसोई । वरन्नौ समानं परी सूर दोई ॥
छं० ॥ २९९ ॥

## उधर परिमालदेव का सेना सजना और नौमी शुक्रवार को आगे बढ़कर दो कोस के अन्तर पर डेरा डालना ।

चौपाई ॥ परी सूर बरनै कवि दोऊ । उत परिमाल सजै दल सोऊ ॥

दोय कोस कौ बीच जु कीन । दुहू दल आय पयानौ दीन ॥
छं० ॥ ३०० ॥

दूहा ॥ नौमी तिथि सुक्रह दिवस । सजे सकल चढ़ि सूर ॥
दोय कोस अंतर करिव । करि मुकाम बल पूर ॥
छं० ॥ ३०१ ॥

## परिमालदेव का आल्हा आदि सब अपने सरदारों को इकट्ठा करके परामर्श करना कि अब क्या कर्तव्य है।

कवित्त ॥ करि मसलति परिमाल । आल्ह ऊदिल ढिग बुल्लिव ॥
अरु काइथ कलियान । धरम धर प्रोहित मिल्लिव ॥
बुल्लिव जगनक भट्ट । बुल्लि लाषन कमधुज्जह ॥
बुल्लिव ताल्हन तुरक । बुल्लियौ भोपति सज्जह ॥
रानी सुबोलि परदै रषी । देवल ढिग्ग विचारियौ ॥
परिमाल कहै सामंत हौ । तत्त सुमत्त विचारियौ ॥
छं० ॥ ३०२ ॥

चौपाई ॥ बुल्लौ भामासाह सुजानं । राजा आल्हा मातु सुमानं ॥
दावै कारन ढिग बैठारौ । पाछै सरन मतौ सु विचारौ ॥
छं० ॥ ३०३ ॥

## राजा का आल्हा को साथ ले महल में रानी के पास जाना और परामर्श करना।

राजा उठि भीतर को आये । धावै ढिगां आल्ह बैठाये ॥
रानी मल्हन ढिगां बुलाये । पाछें चाते मते घुलाये ॥
छं० ॥ ३०४ ॥

तेज पिथौरा कौ अति कहियें । तासों जुद्ध किही विधि ठइये ॥
हारे नगर महोबा छूटै । डंड दिये तैं अपजस फूटै ॥
छं० ॥ ३०५ ॥

अब तू स्वामि सांकरैं छंडै । आपन आय फेरि घर मंडै ॥
पवन नीर लौं नरकै परई । ताको साषि व्यास इह धरई ॥
छं० ॥ ३०६ ॥

फिर देवल दे वुल्लिय बानिय । सुनौ अवन राजा अरु रानिय ॥
नीकौ होइ सो करौ विचार । परिगह बोलि मतौ उचार ॥
छं० ॥ ३०७ ॥

## आल्हा का कहना कि जो स्वामी को विपत्ति में छोडता है वह अनन्त काल तक नर्क भोगता है और जो प्राण का मोह छोड लड़ाई मे मरता है वह सूर्यमंडल को भेदता है।

सुनियो मात आल्ह यों भाषिय । रामायन भारथ की साषिय ॥
स्वामि साकरैं छाडन कहियै । चद सूर तौलो नक सहियै ॥
छं० ॥ ३०८ ॥

खाइ धान परनोन निहारै । अपनौ अग जूझ सौ टारै ॥
जासौं जार जाति सो कहियै । असल बीज रजपूत न कहियै ॥
छं० ॥ ३०९ ॥

स्वामी रायै आपन मरै । छत्री धर्म सीस पर धरै ॥
माया घर की दूरि सुषेदै । वै नर सूरज म डल भेदै ॥
छं० ॥ ३१० ॥

## मा का कहना कि मुझको बेटों का मोह नहीं है ।

मोहि आस राजा की भावै । वेटा की कछु दया न आवै ॥
वे जीवत सती कहि नारी । पारवती को अ स निहारी ॥
छं० ॥ ३११ ॥

## आल्हा का कहना कि मैं पृथ्वीराज की फ़ौज को मार गिराऊंगा सब सावतों को जीतूंगा, माता तुम्हारी लज्या निबाहूगा।

बोल्यौ आल्ह सुनौ तुम माता । कल्हि माझ रायै अस बातो ॥
संभरीस की फौजा मारो । सामतनि विहड करि डारो ॥
छं० ॥ ३१२ ॥

मै कुल काज चढाऊं पानी । भुव म डल सब हीनै जानी ॥
ईदल की रखवारी कीजो । देवल दे की लज्ज निहिज्यौ ॥
छं० ॥ ३१३ ॥

रानी मल्हन दे का कहना कि दंड दकर देश की रक्षा करो उनके सामंतों की वीरता की बड़ाई बहुत सुनी जाती है।

मल्हन दे फिरि बोली बानिय। आल्हा सुनौ हमारी बानिय॥
राषा देस दंड दे गुनिये। सामंत सूर विषम अति सुनिये॥
छं० ॥ ३१४ ॥

ऊदल का तमक कर कहना कि यह बात घायलों के मारने के समय मैंने कही थी तब क्यों न मानी। अब क्या है, अब लड़ो। यह निश्चय जानो कि हम दोनों भाई मर लेंगे तब राजा का कुछ होगा।

ऊदिल तमकि बैन सुनि कही। पहिलै ऐसी काहि न लही।
घाइल मारत मैं बरजानै। अब क्यों माता भयौ सयानै॥
छं० ॥ ३१५ ॥

दूहा ॥ च्यार वार बिनती करी। मानी नहीं लगार॥
अब क्यों राजा समझियौ। लषि सामंतन भार॥
छं० ॥ ३१६ ॥

हम्म उभैं निरभैं नहीं। तुमरी बुरी नरेस॥
कामि आवतैं छंडिहैं। नगर महोबा देस॥
छं० ॥ ३१७ ॥

तुम आगें परिमाल नृप। मरिहैं दोनो सज्ज॥
अवस बरैं सुर अच्छरी। राज चंदेल सुकज्ज॥
छं० ॥ ३१८ ॥

देवलदे का कहना कि होनहार टल नहीं सकती, हे बेटा! तुमलोग चंदेल का नमक अदा करो।

होनहार कैसे मिटै। कहि देवल दे सुद्ध॥
लौन सीस चंदेल कौ। पूत उजालौ दुद्ध॥
छं० ॥ ३१९ ॥

## राजा, आल्हा, तथा ऊदल का बाहर आना, प्रजा का आकर पुकार करना कि शत्रु ने गाँव जलाकर असंख्य धन लूट लिया अब दौड़िए देर न कीजिए।

मसलति करि बाहर कढे। ऊदिल आल्ह नरेस ॥
उत रैयत्ति पुकारि कौं। चावंड जार्‌यौ देस ॥
छं० ॥ ३२० ॥

जारि उजारि जु गाव सब। लूटी निद्धि अचेत ॥
धरौ लरौ घ देस तुम। थोरे जोरे हेत ॥
छं० ॥ ३२१ ॥

## आल्हा का आवेश में आकर उठना, राजा का रोकना कि आज शनिवार है कल्ह लड़ाई करना।

उठे आल्ह वरजे नृपति। आजु सनीचर वार ॥
कालिह करै पहुआन सौ। चौरै जुझ्झ विचार ॥
छं० ॥ ३२२ ॥

## आल्हा का कहना कि अपने देश को जलते देखना क्षत्रिय धर्म नहीं है। इस प्रकार उत्साह के अनेक वाक्य कहकर सब वीरों को उत्तेजित करके आल्हा ने प्रतिज्ञा की कि कल्ह मैं पृथ्वीराज की सेना को उथल पथल कर डालूंगा।

जा धरती को पाय करि। धूवा जु देषै सोइ ॥
कहै आल्ह परिमाल सौ। छत्री धर्म न होय ॥
छं० ॥ ३२३ ॥

पावँद की देषै पुरी। अग रखावन सूर ॥
कहै आल्ह रजपूत कौ। दीजे नरक करूर ॥
छं० ॥ ३२४ ॥

पावँद घर को ताकिकै। इन्द्रिय रस न कराय॥
कहै आल्ह उन नरन कौ। गहरे नरक पराय ॥
छं० ॥ ३२५ ॥

बिगरी देवे नृपति की। चाकर कसक न होय॥
साठि सहस लौ नर्क में। भ्रमत रहै नर सोय॥
छं० ॥ ३२६ ॥

वैरी सौं हाँसी करै। यार धनी कौ सुद्ध॥
कहै आल्ह उन नरन कौ। कीजै स्वान प्रसिद्ध॥
छं० ॥ ३२७ ॥

चौपाई। एती मैं बानी उच्चारी। अब लगि यह मैं सबै सम्हारी।
काल्हि फौज पीथल की षंडौ। सामंतनि के जुद्ध बिहंडौ।
छं० ॥ ३२८॥

दूहा। आल्ह कही सबही सुनत। पन की मन की बात।
सूरज मंडल भेदिहैं। ते क्षत्री साक्षात॥
छं० ॥ ३२९ ॥

राजन आगैं पैज करि। कही बनाफर सोय॥
प्रात करौं प्रिथीराज सौं। जंग विरुद्ध न होय॥
छं० ॥ ३३० ॥

## राव को विदा कर राजा का महल में जाकर रानी से परामर्श करना, रानी का कहना कि अब इस समय शयन कीजिए सवेरे शत्रुओं का नाश कीजिए।

सबको यह नृप सीष दै। गेर महल फिरि होय॥
रानी सों मसलति करै। मन धरि चिंता होय॥
छं० ॥ ३३१ ॥

चौपाई॥ बोल चंदेल सुनौ हो रानिय। अवतौ दिवस पाछिलौ मानिय॥
आय चढ्यौ चहुआन अषारौ। करता बिन कोऊ न उबारौ॥
छं० ॥ ३३२ ॥

रानी कहै सुनौ नृप राज। करिये सैन सुएन समाज॥
प्रात जुद्ध करियौ अद्भूतह। मिलियौ आन दुहु दल दूतह॥
छं० ॥ ३३३ ॥

आल्हा ऊदल अपने महल में गए, और भोजन कर अपनी स्त्रियों के साथ भोग विलास मे उन्होने आनन्द से रात बिताई।

आल्हन गये हवेली आप्पन। उदिल देवल मिले सु जातन ॥
भोजन किए इकट्ठे होइ। चौथौ उद्दिल मिलियौ सोइ ॥
छं० ॥ ३३४ ॥

भोजन करिकै पौढौ जाइ। आप आप की त्रियें बुलाइ ॥
गैर महल है कद्रप घुले। अधरा रस अमृत फल फले ॥
छं० ॥ ३३५ ॥

परस परसपर आरस कीनौ। यह विधि ऊदिल रंग रस भीनौ ॥
अधरनि लागि सुप्रेम बढायौ। पाछे भष चीरा रस छायौ ॥
छं० ॥ ३३६ ॥

पहर रात रहे स्नान कर गोरक्षनाथ का ध्यान, होम, नवग्रह पूजन आदि कर, चौहान का साम्हना करने को घोडे पर सवार हो दोनो भाई का चलना।

कवित्त ॥ पहरि निसा पाछिलिय। न्हान कौ नीर मंगायौ ॥
करि दातौन सनान। ध्यान गोरष को ध्यायौ ॥
कियव बनाफर होम। नवग्रह पूजा कीनव ॥
छनुपताषा जच धारि। करि कटह लीनव ॥
आइयौ तुरिय पहलै पहल। समर समै तापरे चढय ॥
चहुआन पास लै पहु चहौ। छूरन पर धायन चढय ॥
छं० ॥ ३३७ ॥

ऊदल का मा को आकर प्रणाम करना, मा का कहना कि जाओ पृथ्वीराज से युद्ध कर स्वामी का काम बनाओ और मेरा मुख उज्ज्वल करो।

ऊदिल वीर बुलाय। बोलि इंदल सुत लीनौ ॥
देवी आगे आय। चाप प्रनाम सु किन्नौ ॥
पीथौरा ऊपरौ। पैज करिकै चढि जावहु ॥

सामंतनि सॉकरै । स्वामि छुट मारि दृढ़ावहु ॥
उज्जल जस जस राज कौ । देवल दे उज्जल करहु ॥
परचंड बात परिमाल करि । सीस ईस रुंडह धरहु ॥
छं० ॥ ३३८ ॥

## ऊदल का कहना कि मैं सब सामंतों से खड्ग के साथ खेलूँगा और पृथ्वीराज को भगाऊँगा ।

चौपाई ॥ इह सुनि ऊदिल बचन उचारिव । भाई तुम नीकौ जु बिचारिव ॥
सांमतनि सौं षग्गन षेलहुं । प्रिथीराज के थट्टनि पेलहुं ॥
छं० ॥ ३३९ ॥

## देवल दे का दोनों बेटों से कहना कि आज नमक अदा करो स्वामी के काम में सिर देकर स्वर्ग का राज्य करो ।

देवल कहै सुनौं पुत दोइय । नौन हलाल करौ तुम सोइय ॥
षावंद आगैं सीस जुदीजै । निरभै राज सुरग कौ लीजै ॥
छं० ॥ ३४० ॥

## ऊदल की स्त्री का कहना कि जो स्त्री पति का मरना सुन कर सती नहीं होती वह नर्क में पड़ती है ।

ठकुरानी ऊदिल की बोलिय । सुनियहु सास बचन यह षोलिय ॥
निहचैं बेद नरक तेहि भाषे । पिय कौ मरत जिया तन राषै ॥
छं० ॥ ३४१ ॥

दूहा ॥ पीयहिं मरत जीया रहै । करै पुत्र की आस ॥
वह नारी निहचै करै । घोर नरक में बास ॥
छं० ॥ ३४२ ॥

पियन छोड़ जो ना मरै । नारी सती न होय ॥
अगत जाय भटकत फिरै । कही गोरजा सोय ॥
छं० ॥ ३४३ ॥

## राजा का सबेरे उठकर नगारे पर चोट दिलाना और अल्हा को बुलाना।

चौपाई ॥ राजा जागि नकारो कीनौ। आल्हा काजै आइस दीनौ॥
सिघ नाद बाजी सहनाइ। बनी पष्षरै हेमर ठाई॥
छं० ॥ ३४४ ॥

## आल्हा ऊदल को बुलाकर नागौर की ओर बढने की तैय्यारी करना। तैय्यारी का वर्णन।

पद्धरी ॥ बुलाय आल्ह ऊदिल राज। कीनौ नगोरा चलु बम्म साज॥
साजियौ साज अनेक जोध। सामत सूर करि करिव क्रोध॥
छं० ॥ ३४५ ॥
बुलाय आल्ह नृप अग्ग लीन। बिलहन्न राज बाटन्न कीन॥
अरि दिठ्ठ दीन आल्हन्न काज। मानिक्क दीन पन्नान साज॥
छं० ॥ ३४६ ॥
दलठेल तुरिय आरब उच्च। समपियौ राज उद्दिल समुच्च॥
हारिद् काज हरि बाज दीन। प धार व स उपज्यौ नवीन॥
छं० ॥ ३४७ ॥
गोयद काज दिय मृग्गराज। पर काज देस टट्टी समाज॥
वो दला दीन नव लेस सोय। उपजियौ कच्छ वर सुभट लोय॥
छं० ॥ ४८ ॥
हजि पास दीन भोपत्ति काज। कलिब्बी ऊंच नृप लियौ बाज॥
तारैन काज दिये तेज रूप। ऐराकि जात लियो नप्प नूप॥
छं० ॥ ३४९ ॥
जगनक्क काज हय मोर दीन। दस ठेलि तुरी सुष अग्ग कीन॥
पासे सु तुरिय ग्यारह हजार। दीनै सुबाट करि अरि बिचार॥
छं० ॥ ३५० ॥
हज्जार साठि परिमाल सैन। सज्जियौ सार चदेल तैन॥
पचास सहस प गुर सुदीन। चदेल काज परनाम कीन॥
छं० ॥ ३५१ ॥

पच्चास पांच धरि पील अग्ग । गाजंत मद्द चालै सुरग्ग ॥
बैठियौ वीर हय आल्ह सोय । परिमाल राज ऊचर्यो लोय ॥
छं० ॥ ३५२ ॥

पंचसौ पील चढि जसरथ्थ नंद । चापू चलाइ गुर कारह, दुंद ॥
उच्चरै बनाफर सुनि चंदेल । हेमर चलाय दल करौ ठेल ।
छं० ॥ ३५३ ॥

परिहार उच्च सब सुनिव राज । असुर सु आल्ह चर रहिव बाज ॥
बैठंत पील पच सबद पूर । परिहि भौरतौ सीस सूर ॥
छं० ॥ ३५४ ॥

यह सुनिय वीर चहुआन रान । बज्जाय वन्न सामुह चलान ॥
पष अग्ग काए पुंडीर चंद । बिहसियौ बीर सुनि कान सुद्ध ॥
छं० ॥ ३५५ ॥

दिष्षी सुफौज चंदेल राव । कापंत देह डग भगत पांव ॥
द्रग मूंदि कंपि आल्हा बुलाय । कालिंज मेल सुष मोहि लाय ॥
छं० ॥ ३५६ ॥

दिज्जिय सुदंड प्रिथिराज काज । छंडहि सुराज सग्हर समाज ॥
दिज्जिय सुताह अधदेस बांटि । चहुआन सँग संगरन मंडि ॥
छं० ॥ ३५७ ॥

**परिमाल देव का डर से काँपते हुए आल्हा से कहना कि जो पृथ्वीराज को जीतकर मुझे कालिञ्जर पहुँचाओगे तो मैं आधा राज्य, पचास लाख रुपया और अपनी कन्या तुम्हें दूँगा।**

चौपाई ॥ कॉपि कह्यौ परिमाल नरेसह । आल्हा आधौ दीजै देसह ॥
लाष पचास द्रव्य अरु कन्या । दै चहुआन मिलाइसु मन्या ॥
छं० ॥ ३५८ ॥

दूहा ॥ देषि कान्ह परिमाल नृप । वचन कहै अति अंध ॥
मोहि कलिंजर मेलिये । दै धर अद्ध सबंध ॥
छं० ॥ ३५९ ॥

## चन्देल की सेना का आगे बढ़ना।

महला भोंपति सग है। दल सौ कढिव चंदेल ॥
पिली फौज चदल की। भिली बनाफर षेल ॥
छ० ॥ ३६० ॥

## चन्देल की सेना आते देखकर पृथ्वीराज का व्यूह रचना और लड़ाई के लिये सेना सजना। उधर आल्हा और ब्रम्हानन्द का अपनी सेना को सजना।

मोतीदाम ॥ दिषि राजन फौज चंदेल पिली। दरियाव समान अमान इली ॥
इक लष्य बिलोकिय सैन घनो। चहुआन बनाइय चारि अनी ॥
छ० ॥ ३६१ ॥
मुष अग्ग सु कन्ह अमान कियौ। भर चद महीसुर सग दियौ ॥
कमधज्ज सु निड्ढुर लाघन ये। अंग स जमराय सुभावन ये ॥
छ० ॥ ३६२ ॥
कनक बडगुज्जर सार ग ये। जहँ आल्ह कुँआर से तार ग ये ॥
अचलेस नवल हरीसिघ से। जहँ जादो राम रिषी रिष ये ॥
छ० ॥ ३६३ ॥
इतनै सिरदार अगै धरिये। फिरि दाहनि बाजुवकी भरिये॥
कछवाइ पजून रू पाल्ह नय। नरसिघ पहारसुत बरय ॥
छ० ॥ ३६४ ॥
तइँ धावर धीर समो बरिय। बिझुराज समाज समो धरय ॥
पम्मार सलष्य सुय बरय। हनवत समान छठो बरय ॥
छ० ॥ ३६५ ॥
तइँ षीचिय देव रजैत पिले। सँग हाहुलि राउ हमीर चले ॥
दिसि दाहन सामत ए करिय। दिसि बाइय भौह चँदेल किय ॥
छ० ॥ ३६६ ॥
अचलेस मलेसिय सग दिय। दसि दच्छिन सावँत भूमि रय ॥
दोय वीर हमीर गभीर नर। अति ताइँय सभरि इँस वर ॥
छ० ॥ ३६७॥

तहँ माल चंदेलय पूरनयं । तहं बाम दिसा मुख नूर नयं ॥
सइ साँमल साँषुल संग दियं । इतनें सिरदार सुधाम कियं ॥
छं० ॥ ३६८ ॥

कयमास कमध्वज विक्रमयं । तहं टांक सु चाड, सु विक्रमयं ॥
जहां गोड सपत्तिय मोर दयं । तहं षेत षगार सुचार भयं ॥
छं० ॥ ३६९ ॥

कयमासु रु सम्हरि मध्य हुवं । चतुरंगिय सेन दिठालि दुवं ॥
हलकारिय सैन नरेसु रयं । भर चावंड राय बली धरयं ॥
छं० ॥ ३७० ॥

उत आल्हन फौज सु होय कियं । हलकारि बनाफर लोह लियं ॥
कामधज्ज सुलाषन अंग कियं । चहुआन सुमंगल संग दियं ॥
छं० ॥ ३७१ ॥

तहँ रूप मी कूंवर वांम सियं । सिकवाल सें कूंवर पाल हियं ।
तहँ चालुक सारँग वीर वरं । जहँ जादव रैंनिसि सीस धरं ॥
छं० ॥ ३७२ ॥

वर तालहन वेग हरोल कियं । हय बीस हजार सु संग दियं ॥
बिचि तीन हजार की गोल रची । सिरदार सुलष्षन मध्य सची ॥
छं० ॥ ३७३ ॥

तिन पूछि सु आल्ह बनाफरयं । जिन अग्ग सु जुद्ध लिये भरियं ॥
दिसि बांइय मोहन दास कियं । सिर कासी जुद्ध प्रताप लियं ॥
छं० ॥ ३७४ ॥

अरि सिंघ सु संग समाज बरं । पंमार सुसाजि चल्यो अमरं ॥
तहं सैंगर राय अमान भये । जहं वांम दिसा भरनैंन लिये ॥
छं० ॥ ३७५ ॥

दिसि दाहनि वीरम वैर पुरं । द्वतियं दलकाइ पतेज नरं ॥
भरनं अति तोवर मोहमयं । परिमाल सबै दल सोहनियं ॥
छं० ॥ ३७६ ॥

महकुन्न सु वागरि धारि हियं । इतनै भर दाहनि फौज कियं ॥
बड़ गुज्जर देव करन्न मिले । दस होइ हजार चँदेल चले ॥
छं० ॥ ३७७ ॥

चौपाई ॥ ब्रह्मानन्द आल्ह विचि सार । आगैं उदिल वघु सुधार ॥
वाय दिसा कौ मोहन कीनौ । दक्षन पूरनमल्ल सु दीनौ ॥
छं० ॥ ३७८ ॥

पग हजार पचास चले पिल्लि । और पचास चदेलन के मिल्लि ॥
चारि फौज आल्हन सजि सार । प्रिथीराज के वीस हजार ॥
छं० ॥ ३७९ ॥

परिमाल देव का पृथ्वीराज की सेना देखकर डरकर दस हजार सेना ले कालिञ्जर की ओर भाग जाना ।

दूहा ॥ देषि फौज परिमाल जू । कापि चल्यौ तजि पान ॥
दस हज्जारह संग लै । तज्यो महोवौ थान ॥
छं० ॥ ३८० ॥

कुँवर ब्रह्मानन्द का लड़ाई के लिये आगे बढ़ना ।

ब्रह्मादित्ति फिरि आइयौ । सिर छत्री ध्रम धारि ॥
प्रिथीराज सों पा धरै । वज्जावन तरवारि ॥
छं० ॥ ३८१ ॥

युद्ध आरम्भ होना । कन्ह चौहान का घोर युद्ध करना ।

भुजंगी ॥ दुहौ सेन मिल्ले दुहौ वाग लीनी । दुहौ धारि ध्रम्मं वरं द्रष्ट कीनी ॥
दुहौ सांगि कड्ढी दुहौ कोरवट्टी । दुहौ वार वानी सवद्दं उचट्टी ॥
छं० ॥ ३८२ ॥

वजै भेरि नीसान जंगी तवल्लं । वजै नाद तुरही नफेरी सुवुल्लं ॥
दुहौ नाद कीनै सुरं सष भारी । दुहौ नाम हक्कै सुहां सां उचारी
छं० ॥ ३८३ ॥

कहै चंद कव्वी सुमी चाहुआनं । चलायो गरट्ठं वांधि वांई सुजानं ॥
मुषं पाठ जपै सु ईसं भवानी । मिलाये वली वाहु धावै जुवानी ॥
छं० ॥ ३८४ ॥

अगो कीन चंदेल सेना सुहथ्थी । रहै पुट्ठि असवार भर भार सथ्थी ॥
चलायौ मुषं कन्ह पट्टी उठाई । किधों रावनै राम भौहै चढाई ॥
छं० ॥ ३८५ ॥

अगे आय हाथीन पै हथ्थ वाहै। बरं दंत तानै उठानं अमाहै ॥
उपारंत दंतं बजा वाहु जोरं। गहै पूछ सुंडं वजावै अमोरं ॥
छं० ॥ ३८६ ॥

कहूं जे भुसुंडन्नि पै तेग तावैं। कहूं कोपि करि तष्षि धरनी मिलावैं॥
कहूं भाव सहैं कहूं जाय मारैं। कहूं धीक बक्कैं कहूं कौ प्रचारैं॥
छं० ॥ ३८७ ॥

चहू आन बल सौं कियौ पील कानी। मुषं मंच बोलंत संकर भवानी॥
हकं हांक बक्कं दहै सैन सोई। बजावै बरं लोह निरमोह होई ॥
छं० ॥ ३८८ ॥

करै षंड षडं धटै धाउ धारै। बिकट्टं बली बाहु पट्टं निहारै ॥
चलावंत तीरं गहीरं गुमानी। षनक्कंत धरनी भनक्कै सु बानी ॥
छं० ॥ ३८९ ॥

उरं सेल लग्गो परं पार होई। गिरै नट्ट वासे कला चूक होई ॥
वहै कंध किरवान वंधं षलावै। परै मुंड धरती सुरुंडं नचावै ॥
छं० ॥ ३९० ॥

गुरज्जै वहै सीस रीसं रमानी। सिर होत चूतं बिषूतं जवानी ॥
वहै सुंदरंगं सार धारत्त छत्तौ। परै पील मनवार धरनी बिरत्तौ ॥
छं० ॥ ३९१ ॥

करै बार हाकं कटारी करूरं। करै मार माती परै चक्क चूरं ॥
इसी भांति जुद्ध कियौ कन्ह भारी। मिथ्यो धयान मानं षुली रुद्र तारी ॥
छं० ॥ ३९२ ॥

## कन्ह का अपनी वीरता से सेना में हलचल मचा देना। युद्ध का वर्णन।

दूहा ॥ कन्ह चाटक चोगुनौ कहर। हटक परी दल मांहि।
भटक वीर भागे बली। कोउ पलट्टै नांहि ॥
छं० ॥ ३९३ ॥

रसावला ॥ कन्ह कोप्यौ तबै। कौन जुद्धं जबै ॥

धाय रूधो वली । सर्व फौजै हली ॥

छ० ॥ ३९४ ॥

चाय पाय गहै । ढारि धरनी महै ॥
कोय वज्र किय । पाय सैना लिय ॥

छ० ॥ ३९५ ॥

गाय रामं दुषं । धाय हट्टे मुष ॥
वीर नाद जचै । चाय कोय मर्कै ॥

छ० ॥ ३९६ ॥

छाय सुरगा रह्यौ । भाय हस नह्यौ ॥
धाय बोलै घटं । ठाय पत्र पट ॥

छ० ॥ ३९७ ॥

ढाय रावै नर । बाय वाहै वर ॥
छाय नापै दलं । ताय तेग कल ॥

छं० ॥ ३९८ ॥

धाय वीर वली । दाप दौय दुली ॥
धाय पारे धर । नाय वथ्थ वर ॥

छ० ॥ ३९९ ॥

पाप टूटै फह । फाय वेल फह ॥
घाय वज्रै वर । भाय दोरै वर ॥

छ० ४०० ॥

पाय नारी मल । ज्वाप ज्वाल जल ॥
सैन कपै सवै । कन्ह देषे जवै ॥

छ० ॥ ४०१ ॥

पाय लीने पग । हस लागे मग ॥
सैन कपै सवै । कान्ह देषे जवै ॥

छ० ॥ ४०२ ।

दूहा ॥ कान्ह पानि देष्यो जवै । भग्यो सेन चदेल ॥
हनि हाथी हल कान के । सुरिमोहरा रन ठेल ॥

छ० ॥ ४०३ ॥

## अपनी सेना को कटते देख कर आल्हा का अपनी ओर के सरदारों को इकट्ठा करके ललकारना।

कवित्त ॥ देषि पराक्रम आल्ह । मल्ह लाषन सो बुल्लिव ॥
तो खानि वेग पठान । रूप येती पग घुल्लिव ॥
सोलंषी केहरी । वैस कल्यान वीर वर ॥
बोड्थ तोंवर वेहसि । सूर सेंगर गुमान धर ॥
धुर धवल सीस धारवि धरनि । मुत्ति आस संगर करिय ॥
सव सूर बीर एकत्त हुव । धारा तीरथ आदरिय॥
छं० ॥ ४०४ ॥

दूहा ॥ आल्हनि ऊदलि जायकै । संमाल्यो सव सैन ॥
सकल सूरमा टेरिकै । रन मन आन्यौ हैन ॥
छं० ॥ ४०५ ॥

पद्धरी ॥ धावंत आल्ह सम्हारि सैन । सिरदार चारि बर कह्यौ तैन ॥
गोयंद्र राउ हरियंद्र सोय । येकल चलाय दल लष्प लोय ।
छं० ॥ ४०६ ॥

मोरीय रूप सैंगर अमान । जादवा दंद बल लह्यौ पान ॥
मंगल चुहान तोबर समथ्थ । लालक्ष केस रन समर पथ्थ ॥
छं० ॥ ४०७ ॥

बड़गुज्जर रन महाबाहु । सुकर्म्म बैस बड़ समर चाहु ॥
नर हरिय गौड़ कायथ कल्यान । सैंगर बरेह जे जल्ह ज्वान ॥
छं० ॥ ४०८ ॥

बघेल और पूरन अमीर । षग्गा सषग्ग परमा सनीर॥
लोधी सु धीर बर धरे धर्म्म । ईदल सुसोम वंसी सु कर्म्म ॥
छं ॥ ४०९ ॥

गोतम गुज्जार पल्हन पमार । गोकुल सु बघेला व्यरचि सार ॥
भगवान सूर चंदेल चित्त । डोंगरसि देव दीवान रत्त ॥
छं ॥ ४१० ॥

जगनक्क भट्ट जल्हन जवान । ईसुर सुवान यौ रोर पान ॥
कायथ्थ कैसना कम्म चंद । मकरंद और श्रीवास दंद ॥
छं० ॥ ४११ ॥

बरही सुदेव कृत दुरित जोर । गोवा कपाल जूझन अमोर ॥
बछ गोत जुद्ध जुत तेग बाह । अठ मौ पाहनि मत राय गाह ॥
छं० ॥ ४१२ ॥

भिग्यौ सु भूपनि रनय सूर । कछवाह राम लिये तूर ॥
गम्भीर वेग आजानबाह । सुर को बसत नित समर चाह ॥
छं० ॥ ४१३ ॥

अनुरुद्ध सिंघ सैंगर भुवाल । बिरसिंघ कट्ट है आल्ह काल ॥
जटवार जाट कमनेत पूर । धवरा सु राय धुरवस सूर ॥
छं० ॥ ४१४ ॥

ऐते सु इकट्टे भये जोध । सामंत सूर पर करह क्रोध ॥
परिमाल सथ्थ समरथ्थ देषि । सामंत सूर सब नयन पेषि ॥
छं० ॥ ४१५ ॥

कैमास चंद पुंडीर जोय । निड्डुरह जैत पज्जून होय ॥
हाहुली राय हम्मीर वीर । सुलष पम्मार सज्ज्यौ गहीर ॥
छं० ॥ ४१६ ॥

रावत्त राम तोंवर पहार । सजम्म राय रन विषम सार ॥
हौ अतिताय चहुआन वंक । नरनाह कन्ह अग्गे निसंक ॥
छं० ॥ ४१७ ॥

चावंड राय उप्पर अमान । उप्पर करन सौना सुजान ॥
निड्डुरह राय चहुआन संग । लष्पन कमद्ध दल दयो पग ॥
छं० ॥ ४१८ ॥

परिमाल संग लष्पन सु धाय । प्रिथिराज सैन निड्डुर सहाय ॥
भाई सु दोय वगमेल कीन । गह चरन हक्कि किरवान लीन ॥
छं० ॥ ४१९ ॥

## जयचन्द के भतीजे लाखनसी का घोर युद्ध करना । लाखन सी की बीरता का वर्णन ।

दूहा ॥ लाखनसी परिमाल जू। निड्डुर डर चहुआन ॥
दुप सामंत सु आहरे। कमधुज सैन सुजान ॥
छं० ॥ ४२० ॥

चौपाई ॥ लाषन जैचंद बंधव नंदन। निड्डुर राय भतीजा द्वंदन ॥
दोऊ बीर बाहुरे जंगह। दल चंदेल सम्हारी अंगह ॥
छं० ॥ ४२१ ॥

मोतीदाम ॥ मंडि निड्डुर लाषन सीह नरं। चहुआन चंदेल सु निरषि भरं
कमधुज्ज सो दोउय वार अरे। बहु लाज जंजीरन सौं जकरै ॥
छं० ॥ ४२२ ॥

हलकार कियं बल धारि बपं। निरषै चहुआन चंदेल अपं ॥
बर जंचिय मंचिय लाग उरं। वपु फुट्टय बीर बंबार परं ॥
छं० ॥ ४२३ ॥

लगि तीर सनाह न पार रुषं। मछरी बर जार मै काढि मुषं ॥
लगि सैन दुहौं बप पेलि कियं। निकसै फन पंनग बार वियं ॥
छं० ॥ ४२४ ॥

किरवान लगैं बलवान हथं। चब्बूज मनों ढरकंत जथं ॥
जमदाढ़ लगै करि गाढ़ सह्रू। दुसह्रौ कर काढ़ि अटारि वह्रू ॥
छं० ॥ ४२५ ॥

इक सथ्थ लरें बल वाय वली। तहं श्रोनित की सलिता जु चली ॥
गहि दंत सुमंत उपारि लियं। कटि पीलनि डील प्रहार कियं ॥
छं० ॥ ४२६ ॥

उचकाय कै पूछ बली धुरयं। हनवंत सुद्रोनगिरी गहियं ॥
हय के गहि पाय पटक्क धरं। उड़ि हंस चले मिलिकैं अगरं ॥
छं० ॥ ४२७ ॥

गहकै कर दोय उपाटि लियं। अरि सेन समूह सबै दहियं ॥
उड़ रेनु अकास अपार छयं। नहि सूझत अच्छन भास अयं ॥
छं० ॥ ४२८ ॥

यह भांति लरैं कमधुज्ज बली। चहुआन चंदेल की फौज हली ॥

अप अप्प विगारि कै रोस रुध । विफरै वर वग्घ सु दोइ जुध ॥
छं० ॥ ४२९ ॥

दूहा ॥ लाषन निड्डुर राय दुहु । कमधुज सुदोव जवान ॥
आहरिए समर सकज्ज । अमर सीस समान ॥
छं० ॥ ४३० ॥

कवित्त ॥ निड्डुर राय कमधज । बधु जयचंद सुतन कहु ॥
लाषन सी राठौर । अतुल पगान मान सहु ॥
चाहुआन चदेल । मिले दल मेल षेल सजि ॥
भाई भाई विरचि । वीर निस्सान पान गजि ॥
पिष्षत अनिय दोई धनिय । लषि लेय चढा परिये प्रगट ॥
परिमाल और प्रिथिराज ढिल । स्वामि काम सौपत धटि ॥
छं० ॥ ४३१ ॥

लाषन सी उप्परै । भरि तालनसी आयव ॥
मोरिय रूप जुधीर । इद आद्व चलायव ॥
मगलसी चहुआन । तँवर उध्धान नाह नर ॥
कुवर पाल सिकवार । दोत चालुक केसो भर ॥
वड़ गुज्जर सौनिग सरस । सैगर राय अमान सजि ॥
लाषन हमीर येते भिरन । आय पगु कुमक्क सजि ॥
छं० ॥ ४३२ ॥

निड्डुर राय सहाय । चले सामत मत्त धरि ॥
कान्ह जयत कैमास । लष नरसिंह बच करि ॥
पालन धौ पज्जोन । वीर तौवर पहार वर ॥
पिले पते सामत । हथ्थ साम हजार कर ॥
दुहु सैन एन दिष्षियव । नयन धाय पग्गो सुहथ ॥
चहुआन वीर चदेल ढिल । प्रथम लोहि लीनौ सुमथ ॥
छं० ॥ ४३३ ॥

पद्धरी ॥ विरचियौ लोह लाषन सुधाय । तासीय कोपि निड्डुर सहाय ॥
वज्ज वजावहु गल्ल गरजि नाग । सज्जियौ सैन उत्तग वाग ॥
छं० ॥ ४३४ ॥

हलकारि श्रिष्ट किलकारि दोय। हनुवंत सकति पढि उकति सोय ॥
लष्षन अरद्द बजरंग वीर। निड्डुर अराधि सकती गहीर ॥
छं ॥ ४३५ ॥

हंकारि सद्द बल करत हांक। तिहु लोक मद्धि चलि बढ़िय धांक ॥
बिध फुरैं बीर वानैंति वाहि। मंगल तुरंग सव दिये ढाहि ॥
छं० ॥ ४३६ ॥

पारंत दंत मारंत पील। धारंत तेग अति तेग डील ॥
गहि सुंड मुंड फेरंत पाइ। गहि लोमछ हाथिन्नि गाहि ॥
छं० ॥ ४३७ ॥

हंमर उठाय पटकेत भूमि। अस्वार देह होय फांक झूमि।
वाहंत वान वलवान एक। टूटंत अंग फट्टंत फेक ॥
छं० ॥ ४३८ ॥

छूटैंत बंदूकैं सलक कद्द। धरनी पताल पर पूर सद्द ॥
करि सेल षेल बगमेल दोय। निकरंत पार वर नाग लोय ॥
छं० ॥ ४३९ ॥

दुहुं तेग बेग लगि कंध झुंड। कढेरत पिंड धर परत मुंड ॥
लागत कटारि तन हीक वार। ऊची अटारि जनु षुले द्वार ॥
छं० ॥ ४४० ॥

रज्जिक बसन्न पीटंत कोपि। फन करत नाग भीजंत रोपि ॥
वादंत मुष्टिका रूष्टि भाल। निक्करंत आंच द्वै श्रोन लाल ॥
छं० ॥ ४४१ ॥

जादवां द्वंद मोरी सरूप। मंगल चहुआन मडि मंगल रूप ॥
वोइथ तौंवर भर हथ्थ वाहि। कूंवर सुधाय जादौं सहाय ॥
छं० ॥ ४४२ ॥

सौंनिग्ग राव सेरं सु लाज। तालन पठान सजि समर काज ॥
हज्जार संग पचास भीर। लाषन सुबीर सजि बंग भीर ॥
छं० ॥ ४४३ ॥

वाहंत तेग बिकरंत आप। इक सथ्थ होय दौरे उताप ॥

दूक्कलौ कियौ निड्डु रस चौज । पच्चास सहस जयचद फौज ॥
छ० ॥ ४४४ ॥

धावत तेग बाहत रूक । लपटत लाय उट्टत जूक ॥
दूक्कलो लग्यौ निद्दुर नरेस । दौरयौ सुकन्ह कैमास तेस ॥
छ० ॥ ४४५ ॥

पज्जून सलष मिलि जैत जोर । नरसिंघ सिंघ चलियौ अजोर ॥
कीने सु चले सामंत चोज । हंकियौ आय विचि पग फौज ॥
छ० ॥ ४४६ ॥

षुलियं सु अष्पि पट्टी सु कन्ह । उठत रोस भए लाल वन्ह ॥
सामंह पिल्यो तालन्ह वेग । आयौ सुकन्ह पर कड्ढि तेग ॥
छ० ॥ ४४७ ॥

कीनौ सह मंगल गरजि चाय । दीनी सुकन्ह को कंध आय ॥
घूमियौ कन्ह किरवान चोट । पीछै सु कन्ह हनि कुंत चोट ॥
छ० ॥ ४४८ ॥

फुट्यो पट्टानह भर समेति । भेदी सुधत्त तरवारि षेत ॥
फिरि दई आय कयमास तोर । सिर पर्यो टूटि उठियौ सु घोर ॥
छ० ॥ ४४९ ॥

हनियौ पठान सैनीय देषि । चलियौ सु साजि सैगर सु पेषि ॥
आयौ पजौन सैगर सु अग्ग । लागियौ कुंत छाती सुलग्ग ॥
छ० ॥ ४५० ॥

पज्जौन दई किरवान धाय । दीनौ समेत सगर पपाय ॥
दिष्षियं रूप मोरी पजौन । आइयौ सत्त सामंत तौन ॥
छ० ॥ ४५१ ॥

मोरियौ रूप मंगल चुहान । जादुवा हद चंदेल मान ॥
मालून सुकेसव समर सोय । अठभैया अत्ति उम्मडि दोय ॥
छ० ॥ ४५२ ॥

नारैन नर बद्नि चाढि वीर । पज्जौन सीस साजिय गंभीर ॥
मचकंत धरा चलकंत सेस । कसकंत पारकं चंदेल देस ॥
छ० ॥ ४५३ ॥

वाज्जंत वज्ज कर-सवर सात। मनु करत अंत परवत निपात॥
पज्जौन कोपि लिय तेग हथ्थ। मारियौ राय संगर समथ्थ ॥
छं० ॥ ४५४ ॥

फूथ्थौ सुदेह कथ्थो तुरंग। धर भई लोल रत्ती सुरंग ॥
जादवा दंद चंदेल मानि । पकरयौ मथ्थ पज्जून पान ॥
छं० ॥ ४५५ ॥

हसर समेति धर परिय राय। फेरिय सुसीस कर मसकि ताय॥
भजि सुसथ्थ किय समर छाड़ि। उभ्भौ पजौन रन माहि टाड़ि।
छं० ॥ ४५६ ॥

## जैयचन्द की सेना का भागना।

कवित्त॥ हनि ताल्हन पठान। कान्ह काढ़े सुप्रान रन॥
सैनह संगर रूप। मानि चंदेल परे तन ॥
माल्हन केसव दास। पासि परिगह सम सुम्भव ॥
कारबाहै कूरम्भ। जोर जम लोकह जुत्तव ॥
बारह हजार रजपूत कटि। हाथी पंच जु देस दल ॥
जयचंद सेनि मुरि करि चलिय। परिय फौज सामंत हल ॥
छं० ॥ ४५७ ॥

दूहा॥ हाथी पंच तुरंग सथ। अर रजपूत पचास ॥
भइ पजून सौं मोरछा। झूते परे संग पास ॥ छं० ॥ ४५८ ॥

## अपनी सेना को भागती देख लाखन सी का ललकारना। सेना का फिर लौटकर लड़ने के लिये डट जाना॥

भगिय फौज लष्षन लषिय। ताल्हन आए कामि ॥
हांक मारि जयचंद दल। बल करिकैं फिरि आनि ॥
छं० ॥ ४५९ ॥

चौपाई॥ ताल्हन परे पठान सु जंगह। पंच परे सिरदार उमंगह ॥
बारह सहस जंग रन झूते। हाथी तीस मतंगह झूते ॥
छं० ॥ ४६० ॥

मुरछे राय पजून सु सोई। हाथी पंच महामद होई ॥

सगत परे पचास जवानह । ऊपर रन कीनौ चहुवानह ॥
छ० ॥ ४६१ ॥

भाजी फौज पगं की सोई । सो लाषन देषौ दग दोई ॥
बानी कही रत्त करि नैना । फिरि यौ आव पंग की सेना ॥
छ० ॥ ४६२ ॥

दूहा । बानी सुनि सैना फिरी । लाषन कही निराट ॥
घेरयौ निढ्ढुर आय के । फिरे सोमुहे थाट ॥ छ० ॥ ४६३ ॥

## युद्ध का वर्णन । लाखन सी का मारा जाना । जयचन्द की सेना का भागना ॥

मोतीदाम ॥ सुनी दल लष्पन बानी सोय । किये अग पील चले रिस होय ॥
पिलै उँग पील चलै सरदार । परयौ सिर निढ्ढुर ऊपर भार ॥
छ० ॥ ४६४ ॥

हजार छतीस सजे रन सुद्ध । जुरे सब आय रूपे कमधज्ज ॥
कठेरिय बावुत्र जोर जवाने । विरंचियौ गौतम श्रीभगवान ॥
छ० ॥ ४६५ ॥

जुरे दल पत्तिय वैस मरद्द । जुरे अठ भाया हुते नरवद्द ॥
नरायनदास वियौ बंधु लार । मुकंद सौ कायथ क्षिक्षिय सार ॥
छ० ॥ ४६६ ॥

लये नरनाह सु कन्ह दुवाह । चलै कयमास विय संचाह ॥
पिलै भर चंद पुडीर सु सोइ । महाभर निढ्ढुर कौ रन जोइ ॥
छ० ॥ ४६७ ॥

उतै रुच लष्पन नासिय सुद्ध । इतै रुपि निढ्ढुरराय सो जुद्ध ॥
बहै किरवान जु बानिन हथ्थ । कियौ रन ऊपर जैं जैं पथ्थ ॥
छ० ॥ ४६८ ॥

भभक्किय सैन सु छुट्टित तोप । करक्किय जंचिय सूरन लोप ॥
भरक्कय बाननि पंजर छेदि । करक्कय सेल दुहो डर भेदि ॥
छ० ॥ ४६९ ॥

खगै वलि संगि सु भील गिरंत । सनम्मुष सूर उपारह दंत ॥
बहै अस्वार सुपारहि मार । करे किलकार सु जुग्गिन लार ॥
छ० ॥ ४७० ॥

वहै किरवान परै सिर सूर । करै वपु होस दुहो दल पूर ॥
मिल्यौ षग निढ्ढुर लष्पन आय । निरष्पहिं नूर वियौ रस पाय ॥
छं० ॥ ४७१ ॥

गही किरवान सुलष्य नरेस । दई किरवान मुकद्दिय केस ॥
लगी किरवान पगी वल मार । चल्यौ भर सूर कम्यौ सत वार ॥
छं० ॥ ४७२ ॥

गही कर निढ्ढर वीर गुरज्ज । दई वर लष्पन सीस सुरज्ज ॥
हजारक टूक भये सिर सोय । परयौ धर लष्पन लष्पन लोय ॥
छं० ॥ ४७३ ॥

भयौ धर मूर्छित निढ्ढुरराय । गिरे धर लष्पन अंत सुपाय ॥
गही किरवान सु कन्ह नै कोपि । चले कयमास रु चंद सुजोपि ॥
छं० ॥ ४७४ ॥

उतै सनमुष्ष सु बाबुव साजि । भये भगवान हरील सु गाज ॥
जुरे दलपत्ति लिये किरवान । चले नरबद्द नरायन तान ॥
छं० ॥ ४७५ ॥

मुकंदसि कायथ अग्ग सु होय । हुतौ कासीदल पंग कौ सोय ॥
मि यौ वर कन्ह पुडीर सु चंद । कठेरिया बाबूअ रोकियौ दंद ॥
छं० ॥ ४७६ ॥

इतै भगवानिय गोतम गाजि । नरब्बद और नरायन साजि ॥
लई कर संगि सु कन्ह नै कोपि । दई भगवान के सीस पै रोपि ॥
छं० ॥ ४७७ ॥

भइ सिर पार परयो धर मध्य । इतै चलि आइयौ बाबुअ रद्धि ॥
नरायनदास नरब्बद कोपि । मिले तिहि आनि कौ कन्हर जोपि ॥
छं० ॥ ४७८ ॥

मुदग्गर कन्ह पै तीन नवाहि । गही तन कन्ह सुधौपियौ पाहि ॥
गहै तब कन्ह नै तीन चरन्न । पटक्किय लै करि उत्त थरन्न ॥
छं० ॥ ४७९ ॥

भये सिर चून हयंसिस तीन । किये नरजीव वलौ वपु हीन ॥
भजी जयचंद की सेन विराट । कियौ नृप लाषन निढ्ढर काट ॥
छं० ॥ ४८० ॥

दूहा ॥ लायन सी रन पौढियौ । नरवद और नरैन ॥
परि घाइल निट्ठुर कमध । दो ऋठ भैया, तेन ॥
छं० ॥ ४८१ ॥

चौपाई ॥ परे कठरी बाव, जग । अरु गौतम अगिवान अभग ॥
नरवद अरु नारैन सुकट्टिव । पगु काम रन तान उपट्टिव ॥
छं० ॥ ४८२ ॥

## जयचन्द के सरदार कायस्थ मकरन्द का घोर युद्ध करना । युद्ध का वर्णन । मकरन्द का मारा जाना ।

कवित्त ॥ दौरि दलपति वीर । वैस दाठन दल भाई ।
सनमुष ह्वै श्रीवार । हतौ वकसी दल सोई ॥
लषि कायथ मकरंद । चद पुडीर अघोई ॥
कर लेपनि किरवान । दत सावतन वोई ॥
उच्चर्यौ इष्ट गिरजा सुमुष । करुष करुष क्रोध सै लिय ॥
जयचद लौन धरि सीस पर । प्रगट लोह सभरह किय ॥
॥ ४८३ ॥

भुजगी ॥ पिल्यौ वैस दलपत्ति सनमुष्ष सूरौ । गहौ तेग हथ्थ समथ्थ करूर
वियौ जपियौ जोध मकरद वीर । अघोर मडवे विचारे गहीर ॥
छं० ॥ ४८४ ॥

हलाल कियौ नौन पग नितब्ब । भयौ पाज चहुवान दल रोकि सब्ब
गजै नालि गाला वदूकैं वरक्कै । किते कायर अग जघ धरक्कै ॥
छं० ॥ ४८५ ॥

वहै नाव-कठाव कतीर सोरै । लगै अग अग मनौ सर्प कोरै ॥
मिले हथ्थ-हथ्थ विहथ्थ सुवानी । किधौ घ्याल षेलैत होरी रवानी ॥
छं० ॥ ४८६ ॥

विकट्ट, वहै-पग्ग घट्ट सुलग्गी । सिर फारि अग हय टेव पग्गी ॥
झुलै झूलजूझै सुझूलै झट्टकै । चर चूरिया चाय आघाय चुक्कै ॥
छं० ॥ ४८७ ।

ठठकै नही सूर लषि लोह अच्छै । टटकैं पर टूटि मकरंद दिष्यौ ॥

इतै चंद पुंडीर मकरंद देष्यौ। अमोरं भुजाते वचनं सुभष्यौ ॥
छं० ॥ ४८८ ॥

गह्यौ चंद ने काइथं पग्ग केरौ। लष्यौ आज षंगा सवै सैन तेरौ ॥
इतै चंद मकरंद मुष मेल कीनौं। दुहौं हथ्थ किरवान वलवान लीनौ॥
छं० ॥ ४८९ ॥

दई चंद्र कौ सीस पै वीस वानी। किधौं वीज आकास की षीज पानी॥
लटक्कै सुचंद धरा मोर छायं। लष्यौ बीर कैमास वाजी सुतायं ॥
छं० ॥ ४९० ॥

दई दौरि कैमास मकरंद सीसं। करी आप सीसं सुदेवी सगीसं ॥
लई फाक अंगं हथं फार षग्गी। षहा षग्ग चल्ली धरा आय लग्गी ॥
छं० ॥ ४९१ ॥

पर्यौ देषि मकंद दलपत्ति धायौ। मुषं मेल लीनौ करं सेल सायौ ॥
हन्यौ आय कयमास के अंग भारी। वरं भेदि अंग निहंगं करारी ॥
छं० ॥ ४९२ ॥

कट्यौ सेल कयमास हथ्थं गह्यौ। मुषं मेल कीनौ फिरं सेल सार्यौ
हन्यौ काइथं वैस कयमास भारी। कबी जीत चहुआन प्रम्मान सारी॥
छं० ॥ ४९३ ॥

## मकरन्द का मारा जाना और कैमास का विजयी होना।

चौपाई ॥ हनि मकरंद काइथं जंगह। दलपति वैस दवनि किय अंगह ॥
जहा चंद घाइल मुझ्झानै। भई जीत कयमास सुभानै ॥
छं० ४९४ ॥

तीस सहस लाषन के संगं। सम्मर मांझ परे कटि अंगं ॥
हाथी परे तीस पर पांच। बोले चंद बदन वर सांच ॥
छं० ॥ ४९५ ॥

## निढ्ढुरराय का घायल होना, कन्नौज की सेना का काम आना। पृथ्वीराज की विजय का वर्णन।

घाइल निढ्ढुरराय अचेत। वासठि वेर कामद्धुज षेत ॥

कनवज कुमक कामि सब आइय । फते लई चहुआन अचाइय ।
छं० ॥ ४९६ ॥

## आल्हा का कहना कि लाखन सी तो काम आए पर कुछ चिन्ता नहीं मैं तो अभी तयार हू ।

दूहा ॥ आए लाषन काम रन । उचरे आल्ह सुभाय ॥
हम आवेगे काम सब । राज चद नहि जाय ॥
छं० ॥ ४९७ ॥

## आल्हा का सब सरदारो को इकट्ठे करके उत्तेजित करना ।

चौपाई ॥ उचरै आल्ह सुनो सब सगी । पीथोरा की फौज उमगी ॥
मारे लाषन ताल्हन सूर । नायक निरवाहे सब पूर ॥
छं० ॥ ४९८ ॥
जगनक भाट बुलाये आगे । बाइक कहि कनवज्जहि जागै ॥
लाषन आल्हन वचन निवाहे । पौथल दल पग्गन सो ढाहै ॥
छं० ॥ ४९९ ॥

## आल्हा का कुँवर ब्रह्मादित्य से कहना कि आप घर लौट जाइए मैं लड़ाई को देख लूगा ।

कवित्त ॥ उचरि आल्ह सु बचन । ब्रह्माजित करिये कानह ॥
आप युद्ध छडिये । जाहु जीवत घर मानह ॥
हम करिहैं सग्राम । ताम आवै घर काजह ॥
भूमि कलिजर जाहु । मिलौ परिमाल समाजह ।
किज्जियौ सेव तजि ओम को । दड दिव्य दै भष्पियह ॥
किज्जियौ सेव तन सैहुडा । नगर महोवा राषियहु ॥
छं० ॥ ५०० ॥

## ब्रह्मादित्य का कहना कि मैं अभी पृथ्वीराज की सेना को काट गिराता हूँ मैं पीठ नहीं देने का ।

चौपाई ॥ उचरे वचन ब्रह्माजित लोइ । सुनिये आल्ह श्रवन दै सोई ॥

तुम ईषत षग्गनि तन षंडों । संभरिया को सैन विहंडो ॥
छं० ॥ ५०१ ॥

लाषन तालहन काम सो आये । अरु मंनौ मकरंद कटाये ॥
अबै बनाफर ढील न कीजै । निरभै राज सुरग कौ कीजै ॥
छं० ॥ ५०२ ॥

## ब्रह्मादित्य की वीर रस सानी बातें सुनकर आल्हा का सब सरदारों को इकट्ठा करके उत्तेजना के वाक्य कहना ।

पद्धरी ॥ उच्चरै ब्रह्मजित सुनौ आल्ह । चल्लिये जंग छचीन चाल ॥
लीजिये वाग सब मोह छंडि । सूरमा लोक मेरो सु तंडि ॥
छं० ॥ ५०३ ॥

सुनि बैन आल्ह ऊदिल बुलाय । दीनौ सुबोज भारथ्थ भाय ॥
केसवादीत चंदेल सूर । वोड्डथ्थ वीर परवार पूर ॥
छं० ॥ ५०४ ॥

कोपियौ राय सलगैार लोह । ईसरह दास लोधी सुतोह ॥
मालहन्न बोलि भोपत्ति भूप । बोलियौ वैस नरपाल रूप ॥
छं० ॥ ५०५ ॥

रूसतग्ग षान पट्टान पाय । मालहन्न बीर सत साल आय ॥
सकतेस सोम बंसी मरद्द । जगते जस जाय गोतग्ग सद्द ॥
छं० ॥ ५०६ ॥

प्रोहित्त सु प्रमानंद नाम । मायर मरद्द काड्डथ्थ ताम ॥
वोलियो गंग बनिया परग्ग । जगनक्क भाट धारै सरग्ग ॥
छं० ॥ ५०७ ॥

जलहन्न वोलि बिय बंध ताम । मिल्लिये आय परिमाल काम ॥
सेना सुसाठि हज्जार तोल । उच्चरै आल्ह जिन संग बोल ॥
छं० ॥ ५०८ ॥

कनवज्ज नाथ दिय कुमक्क सुद्ध । आये सुकामि सावंत जुद्ध ॥
लाषन कमद्ध तालन पठान । पहिलै सुटुट्ट परियौ जठान ॥
छं० ॥ ५०९ ॥

चंदेल नौन कीजै हलाल । कीजियै जुद्ध आवध विसाल ॥
लीजिये लोह इक सत्त होय । वाही तजि घर वारह्न सोय ।
छं० ॥ ५१० ॥

चौपाई ॥ सुनिय आल्ह को वानी भारिय । तुलसी दल मैं सेन सम्हारिय ॥
एकामत ह्वै जुरि जुद्ध जु कीजै । छत्रियधर्म्म काज जिय दीजै ॥
छं० ॥ ५११ ॥

## आल्हा का उत्तेजन सुनकर सब का मरने कटने के लिये प्रस्तुत होजाना ।

दूहा ॥ आल्हन मत सुनियौ सवन । चित दिय सेलन पेल ॥
आजि वरौ सुर अच्छरी । नौन हलाल चंदेल ॥
छं० ॥ ५१२ ॥

## आल्हा का शास्त्रो की आज्ञा सुनाना कि जो राजपूत लडाई से हटता है वह नर्क में पड़ता है और जो वीरता से मारा जाता वह स्वर्ग का राज्य भोगता है और जीतता है तो पृथ्वी भोगता है और जिसको भागना हो अभी से चला जाय ।

भुजंगी ॥ कही वत्त आल्ह सुनो व्रह्म जीत । धरो वत्तचीत लही मत्त मीत ॥
अतुल जुद्ध सामंत सज्जे सुभारी । करैं जुध परिमाल नंद विचारी॥
छं० ॥ ५१३ ॥

वय षोडस राजकुम्मार सोई । महा तेज चहुवान वलवान होई ॥
सज्जौ जुद्ध सामंत नृप संग जावौ । पछै राज परिमाल नीकै जमावौ॥
छं० ॥ ५१४ ॥

परै भार रजपूत स्वामिद्ध निकारै । भिरै लोह अंग निहंग सम्हारैं ॥
धरै धम्म सीस सु छत्रीय सूरै । उवारंत वामी अपारै हजूरै ॥
छं० ॥ ५१५ ॥

भजै रज्जपुत धनी काम आवै । वसे रतिवन काम गहरे परावै ॥
अवै गाहु संग कुमार तु दोई । मरै देसकाज समाज सलोई ॥
छं० ॥ ५१६ ॥

सुनी कुवर वानी ब्रह्मानंद सारी। तबै आल्हसों बैन बोल्यौ हकारी॥
धनी होय धरतीनि के भोग भोगं। मरैं नांहि जातैं हसैं सर्व लोगं॥
छं० ॥ ५१७ ॥

नही बीज रजपूत को ताहि मानै। लीयो नारि कित्ती सुबूरं बषानै॥
सुनी व्यास बानी बड़ी सुष्य गाई। सबै लोग मानी पुरानीनि गाई॥
छं० ॥ ५१८ ॥

चौपाई ॥ जा धरती को भोगै भोग। आ तन मरे नही कोइ लोग॥
सो धरनी नै कित्ती लयौ। वेदव्यास निरनै यह कियौ॥
छं० ॥ ५१९ ॥

सो रजपूत न गति को पावै। जम की डंड सीस पर लावै॥
चौरासी जौननि मैं भटकै। क्रम पर देही दर दर भटकै॥
छं० ॥ ५२० ॥

दूहा ॥ राजन धर जातन मरै। करै सुरग को भोग॥
दुनियां मैं जस विस्तरै। हंसै न दुरजन लोग॥
छं० ॥ ५२१ ॥

जा धरती को षाइ कै। मरै न जाये कोइ॥
अंत काल नरकह परै। जग में अपजस होइ॥
छं० ॥ ५२२ ॥

चौपाई ॥ धरती जा तन राजा मरई। नाम सु जार जाति सब धरई॥
अंतकाल वह नरकह परै। ताकी साषि व्यास मुनि भरै॥
छं० ॥ ५२३ ॥

दूहा ॥ उदिक उतारत ना मरै। ब्राह्मन जोगी भाट॥
जीवत भुव भटकत फिरै। मरै नरक मैं वास॥
छं० ॥ ५२४ ॥

कवित्त ॥ कहत ब्रह्मदिति वानि। मानि आल्हन सब लिज्जहि॥
करैं पैज पन धारि। मारि सामंतनि लिज्जहि॥
वरौं सुरग अच्छरिय। हरौ चहुवान गरब सब॥
धरूं ईस गल मुंड। सूर मंडल भेदौं तब॥
परिमाल नंद इम उच्चरय। षंड षंड पिंडह करहुं॥

कढ्ढौ सुदत हस्तीनि के। मल्हन दे निरमल तरहु ॥
छं० ॥ ५२५ ॥

## ब्रह्मादित्य का सब सरदारो और सेना से कहना कि आल्हा ऊदल जो कहैं वही करना चाहिए। सब सरदारों का इकठ्ठ होना और लडाई का तयारी करना।

मोतीदाम ॥ कहै ब्रह्मदित्ति सुबैन हुलास। सुनौ सब सैन चंदेलन पास ॥
सुनौ उचवानिय ऊदिल आल्ह। सबै चलौ जोध छत्रीध्रम चाल ॥
छं० ॥ ५२६ ॥

बुलायव केसव दीन चंदेल। कर परिहार सो चौ अथ मेल ॥
लिय राय सबैहि लगोउ बुलाय। मिले वय डूंसर लोधिय आय ॥
छं० ॥ ५२७ ॥

दिये सब भूपति माल्हन पूर। मिलायव वैस नरब्बद नूर ॥
लियं चहुवानह रूप गहीर। दिये दस थाइय ए भरभीर ॥
छं० ॥ ५२८ ॥

सु रुस्तम षान पठान दलेल। भए सत सास सु मल्हन मेल ॥
सकत्ति सब सिय सोम विबुद्ध। जगत्तिय गौरय समर सुद्ध ॥
छं० ॥ ५२९ ॥

सु प्रोहित बै परमाँनद पूर। दिये दिसि दाहिनी ए दल सूर ॥
लिय भर माधव काइय वाह। भये भर वानियं गग उमाह ॥
छं० ॥ ५३० ॥

जहा मिली जल्हन भाट बिकट्ट। मिले दल दिट्ठि अभंग सटट्ट ॥
कियौ सु चंदेल इते भर सोय। लिये चष कोइ न लाज सहोय ॥
छं० ॥ ५३१ ॥

भए अग ऊदिल सावत ठेल। वर चक्रपानि बघेल समेल ॥
दल। गहलोत भुजाधर भार। मिल्यौ जगनक्क सुभाट जुझार ॥
छं० ॥ ५३२ ॥

दल उर दाहिनवाइ उए दीन। इते सिरदार हरौल सु कीन ॥

बिचै ब्रह्मादित कूंवर सूर । दलं सिर मौर सु आल्हन पूर ॥
छं० ॥ ५३३ ॥

षमान सुराय पमार सु प्रगा । चले सुध स्वामित चाल धरगा ॥
सबै दल साठि हजार सपूर । मिले रन संग अभंग सु सूर ॥
छं० ॥ ५३४ ॥

## सब साठ हजार सेना का राजना ।

चौपाई ॥ सात सहस चंदेल सुकीनै । अरु दस सहस वाम दिसि दीनै ॥
ग्यारह सहस दाहिनै सोई । आठ हजार हरौल सुहोई ॥
छं० ॥ ५३५ ॥

दूहा ॥ चतुर विंस अलिमोल में । ब्रह्मादित जह आल्ह ॥
साठि सहस सेंना सवै । हरकारी तत काल ॥
छं० ॥ ५३६ ॥

## आल्हा का मरने का सामान करके अर्थात तुलसी सालिग्राम सिला आदि सिर पर बाँध करके लड़ाई के लिये आगे बढ़ना । ऊदल का लड़ने के लिये आगे होना ।

पद्धरी ॥ हलकारी आल्ह सैना स पूर । सब किये जोध आगे जरूर ॥
सिर बाँधि गण्डिका सिला सोय । तुलसी सिर मंजरि मेलि लोय ॥
छं० ॥ ५३७ ॥

मौजा सभरे मौहर निस पूर । किये मरन साज कूंवर करूर ॥
हलकारी सैन सब ढक्क कीन । अप अजुद्ध रन भए लीन ॥
छं० ॥ ५३८ ॥

कंगल सुअंग सिर टोप लोय । प्राचीर छांह मिलि छांह दोय ॥
आगे सु चंद बांढ लइय वाग । करि तेज तुरिय करक चवषाग ।
छं० ॥ ५३९ ॥

दुवसैन मिलिव सागर समान । कूदियौ अग्र पय मंडि कान ॥
हज्जार वीस उद्दिल समाज । कूदे सु पंगु पर उमगि साज ॥
छं० ॥ ५४० ॥

सत सहस कूदि सामंत सैन । उतरे धरिवर बिलार नैन ॥

नरनाह कन्ह पुंडीर चंद । पज्जोन जैत भोहा सु दंद ॥

छं० ॥ ५४१ ॥

गोयंद राज गहलोत सूर । कनकेस सुभर मुख उमगि नूर ।
सजम्म राय हाहुलि हमीर । तोंवर पहार हाडा गम्हीर ॥

छं० ॥ ५४२ ॥

नरसिंघ दाहिमा मत्त कीन । इतनैनि सुभट हय छंडि दीन ॥
उहिस चक्र पान वघेल । गहलोत दला भोपत्ति मेल ॥

छं० ॥ ५४३ ॥

राथसल गौड नरवइ वैस । दाहिमा राय डाहरसमैस ॥
दस मत्त षान पट्टान संग । ववदास सूर रन करि उमंग ॥

छं० ॥ ५४४ ॥

सकतेस सौम वसी भुआर । जगतेस गौरवंसी समार ॥
प्रोहित परमानंद सच साल । जगनक्क भाट विद्या विसाल ॥

॥ छं० ॥ ५४५ ॥

आमान राय परिहार सोय । जालहन जोरवर वह लोय ॥
भुन्नग भदौरिया विरचि भार । इतनैं कूदि उहिस लार ॥

छं० ॥ ५४६ ॥

हज्जार वीस ठाकुर समाज । कूदिय सुजग्ग कइ पहरि साज ॥
उतरे जोध दोऊ दिसान । अप अप्प इष्ट वर करत आन ॥

छं० ॥ ५४७ ॥

उत अंग मंग सन्नाह संधि । रूपे पयाल पग समर वंधि ॥
छंडियै तुरिय मंडियै जुद्ध । विहंसे सु बुद्ध सावंत कुद्ध ॥

छं० ॥ ५४८ ॥

दूहा ॥ उदिल कूदे छंडि हय । इत कूदे सामंत ॥
नौनव धार्यौ सीस पर । कियौ लरन कौ मंत ॥

छं० ॥ ५४९ ॥

## ऊदल की लडाई आरम्भ होना । ऊदल की वीरता का वर्णन ।

त्रोटक ॥ सजिय हय उदिल कन्ह नर । गहिये किरवान सु ढाल कर ॥

उमगे चहुआन चंदेल दलं । अप अप्प ससैन कराय हलं ॥
छं० ॥ ५५० ॥

गजराज हरौलनि पंति लगी । वरभद्दव जानि घटा उमगी ॥
अति उज्जल दंत समंत सधे । बगुला घन में जनु पंति बंधे ॥
छं० ॥ ५५१ ॥

वरलाल विसाल धजा रमकी । तड़िता मनु बादल में दमकी ॥
हसती सत दोय हरोल दियं । तिन ऊपर कन्ह सो कोप कियं ॥
छं० ॥ ५५२ ॥

गहि दंत उपारहि मत्त बलं । कढ़ई जानु भीलनि कंद फलं ॥
पटकै गहैयौं गर पानि करं । हनवंतव गावत पानि गिरं ॥
छं० ॥ ५५३ ॥

विरभ्यो वर कन्ह अमान बली । डर मानि चंदेल की फौज हली
मिलियं उत ऊदल कोप कियं । उमगे वड रावत बीचि लियं ॥
छं० ॥ ५५४ ॥

करैं वपु घाव सदाव सम्हारि । किधौं वन कटिये कंटक वारि ॥
वहै किरवान अमान सहथ्थ । परें धर ऊपर सीस समत्थ ॥
छं० ॥ ५५५ ॥

करष्षि कमान करं कर छुट्टि । षरक्कि स भूमि दुहौं घट फुट्टि ॥
गनं गन जुत्थ सु अच्छर घाय । वनै घट धाइन देह घमाइ ॥
छं० ॥ ५५६ ॥

नरं नर नूर सो लोहन पूर । चरच्चर चुट्टय सोसनि सूर ॥
छल बल पेलहि झेलहि सार । जुरंत जुवान झिलै घर भार ॥
छं ॥ ५५७ ॥

झलझझल तेग झलाहल झेल । ठटट्ट रथ्थ अपच्छर षेल ॥
ठटट्ट मिल्लिय पिल्लिय पाय । डरं उर कायर देषि डराय ॥
छं० ॥ ५५८ ॥

ढरक्कय सुंड निरष्षय नैन । तरक्कय तीर वरक्कय वैन ॥
थिरं दुव सैन मुरक्कति नांहि । दरद्दुर दौरि परै दल मांहि ॥
छं० ॥ ५५९ ॥

धरद्धर धारहि मार सुधीर । काक्कर वाहित सागिर तीर ॥
नचै रन सूर सचेत सपूर । धरद्धर धावत अग्गहि सूर ॥
छं० ॥ ५६० ॥

वट्टुर वेदल आवध टूटि । भरब्भर भाजत नाहिनै रूठि ॥
मरम्मर छेदहि मार मुछाल । जरज्जर नाचत घाय जटाल ॥
छं० ॥ ५६१ ॥

उर उर फट्टुति सागि सु लग्ग । सुरा सुर देषत षेलत षग्ग ॥
घरी करि पाति उपैदल दोय । हरी हरि वानि उचारत सोय ॥
छं० ॥ ५६२ ॥

पिले वलवत सु सजमराय । इतै गहलोत दयो उमगाय ॥
मिल्यौ मुष आइय मद्दन मेल । तजी किरवान गह्यौ कर सेल ॥
छं० ॥ ५६३ ॥

लगायउ संजमराय क मार । सह्यौ तहा मार कियौ फिरि वार ॥
दई दलपत्ति के सीस मैं दौरि । लियौ सिर झेलि सदासिव गौरि ॥
छं० ॥ ५६४ ॥

लष्यौ तव भोपति कै नौय रीस । दई फिरि दौरि कै सजमसीस ।
अस्यौ तव वार समूरछ मान । चस्यौ नरसिंघ तहा यक तान ॥
छं० ॥ ५६५ ॥

दई नरसिंघ गुरज्ज की सीस । पर्यौ गहलोत लियौ मन रीस ॥
लषे चक्रपानि नरसिंघ सोय । भिरे भरथ्थ समथ्थइ लोय ॥
छं० ॥ ५६६ ॥

किये भुज पानि वधल्ल प्रमान । इतै वपु दाडिम इंद्र समान ॥
लथ वथ होइ जुरे मिलि जुद्ध । गिरे धर दोइय वीर विवुद्ध ॥
छं० ॥ ५६७ ॥

दुहौ जम दाढ दुहौ डर सोय । हन्यौ चक्रपानि सो पजर जोय ॥
छं० ॥ ५६८ ॥

## चक्रपानि का मारा जाना। ब्रह्मादित्य का क्रोध करके अपनी सेना को ललकारना।

दो ॥ चक्रपानि रन जूझि तन । आहु फौज परिमाल ॥

तब ब्रह्मजिति कोपि कौं । कहै बचन मुष ज्वाल ॥
छं० ॥ ५६९ ॥

ब्रह्मादिति हलकारिकैं । बाहुरि दल मैं आय ॥
धार स्वामि धम आल सिर । रन बर अनी बढाय ॥
छं० ॥ ५७० ॥

हनि सांवतन लषन रन । तालन प्रबल पठान ॥
सहस पचास षिपाय कौं । कलि मैं कियौ कहान ॥
छं० ॥ ५७१ ॥

कवित्त ॥ मरन धार मंग लिये । बीर ब्रह्मजिति आयव ॥
भजे नृपति परिमाल । देषि धरम सुभजाइव ॥
कटौ कुमक पंग की । कमध लाषन जुरि जंगह ॥
तिल तिल तन टूटियव । सर कौनैं नहि अंगह ॥
तालन पठान बिन सीस हुप । अतुल पराक्रम कमधि किय ॥
भाजंत सैन जीवंत महि । अहमो दुष सोलंत हिय ॥
छं० ॥ ५७२ ॥

## कुँवर ब्रह्मादित्य का लड़ाई का प्रबन्ध करना । अल्हा को सेनापति बनाना । ऊदल आदि सरदारों के साथ सेना बाँट कर देना ।

पद्धरी ॥ परिमाल नंद हल कौन आय । विहंसियौ कुंवर मंगल मनाय ॥
हलकारि सैन सब इक्क कीन । आल्हन सीस सब भार दीन ॥
छं० ॥ ५७३ ॥

सकतेस सौमवंसी सु सूर । बरगहर वार सतसल करूर ॥
वरहो सुदेव कान्न विरचि नूर । डोगर सौ दल दौवा गरूर ॥
छं० ॥ ५७४ ॥

राठौर राय सल कोपि अंग । तौवर अमान मन चढि उमंग ॥
सिकृवार सुरज्जन ध्रम सुसुद्ध । वलिवंश डोग केसव सुबुद्ध ॥
छं० ॥ ५७५ ॥

जादव सु झाल सवाध सोथ । सुर का वसंत वलवड लोथ ॥
जल्हन सुभाट अति तेज ताप । कायस्थ कुम चद अतुल वाप ॥
छं० ॥ ५७६ ॥

बनिया सुभार महि बुधि उमग । इतने दीने उहिल्ल सग ॥
हज्जार वीस असवार और । गज राज होय सत महनि जोर ॥
छं० ॥ ५७७ ॥

पचास तोप वड सहन अ च । गोलीन पाव मन पच पच ॥
हज्जार पाच दिय बान साथ । लधि विषम वाह सामथ्थ वाथ ॥
छं० ॥ ५७८ ॥

## इधर कन्ह के साथ सब सरदारों का लड़ाई के लिये तयार होना ।

उत कन्ह चद पुडीर जैत । कन्नक वड गुज्जर सलप नैत ॥
भोहा चदेल परिहार पीप । अततार कोपि रन अरिन जीप ॥
छं० ॥ ५७९ ॥

सज्जमराय धरि दियउ युद्ध । तौवर पहार भुज धरि विरुद्ध ॥
अचलेस अ ग उमगे सुजग । नवलेस अवह रन मन उमग ॥
छं० ॥ ५८० ॥

पज्जौन मलयसी पिता पूत । कोपत जाति रघुनाय दूत ॥
छं० ॥ ५८१ ॥

दूहा ॥ पच सहस प्रिथिराज के । हरवल कन्ह सुभार ॥
उतै बनाफर सेन सँग । उहिल वीस हजार ॥
छं० ॥ ५८२ ॥

दोऊ वीर रिसाय कैं । लए अच कर माहि ॥
बोग उठाई षग्ग कढि । चढे मोह तन नाहि ॥
छं० ॥ ५८३ ॥

## दोनों सेनाओं का साम्हना होना और युद्ध का आरम्भ ।

हनूफाल ॥ दल मिले दोयउ सग । बज रग वीर उमंग ॥
उत कान्ह हौमर डारि । आए सुवीर हँकारि ॥
छं० ॥ ५८४ ॥

दल सहस उद्दिल जोइ। उत्तरे सुहंमर सोइ ॥
दस सहस हंमर फुट्टि। जिन तोप वाननि छुट्टि ॥
छं० ॥ ५८५ ॥

हय छंडि तीन हजार। चहुआन कन्हर मार ॥
असवार दोय सहस्स। रह पूट्टि रापि रहस्स ॥
छं० ॥ ५८६ ॥

दिषि पिलै पैलै ताहि। मिलै सुकन्ह सुभाहि ॥
काढि दंत मत्तनि पानि। थल भौंल कंदलि तानि ॥
छं० ॥ ५८७ ॥

गहि सुंडि फेरत गाहि। हनवंत गिरवर वाहि ॥
भुव पूछ पटकै वानि। बलिदेव दुनि जिह जानि ॥
छं० ॥ ५८८ ॥

हय पकरि वाहिन फेरि। असवार जुत्थन हेरि ॥
अगहत्त पौझनि कोट। मानियौ कन्हर जोट ॥
छं० ॥ ५८९ ॥

पेले सुदल मध रत्थ। जिमि लंक वानर जुत्थ ॥
मुरकी अनी चंदेल। दल दविव कन्हर मेल ॥
छं० ॥ ५९० ॥

## कन्ह और ऊदल का युद्ध। चन्देल की सेना का उखड़ना। ऊदल का आगे बढ़ कर लड़ना।

कवित्त ॥ कन्ह कोप चहुवान। हनै हथ्थी मतवारे ॥
काढ़ि दंत जुरि वाह। डील डौंगर से डारे ॥
हैवर हत्थ समाहि। ढाहि दल दियौ सुसैनह ॥
भगी फौज चंदेल। देष सामंतनि नैनह ॥
मुरकत फौज ऊदिल्ल लषि। भयौ बनाफर कोढ़नी ॥
सैं लोट करिय दुरजन्न भूम। रन भेटत सम्हरधनी ॥
छं० ॥ ५९१ ॥

## कन्ह चौहान और ऊदल के घोर युद्ध का वर्णन ॥

मोतीदाम ॥ मिली रन फौज बनाफर वीर । चल्यौ सनमुष्ष मरन्न सुधीर ।
करी परदच्छिन आल्हन काज । लिये सब रावत जग समाज ॥
छं० ॥ ५९२ ॥

चल्यौ सौमवंस सकत्त सुधीर । फिर्यौ बृह्मदेव कारन गहीर ॥
मिल्यौ दल डौंगरसी दोउ वाह । पिल्यौ सुअमान हु तौवरताह ॥
छं० ॥ ५९३ ॥

मिल्यौ रयसल्ल रठौर मरद्द । विल्यौ सचसाल सुबाधि जरद्द ॥
पिल्यौ सिकवार सुरज्जन सीह । पिल्यौ दल डोंग सुकेसव वीह ॥
छं० ॥ ५९४ ॥

पिल्यौ दुरजन्न सुजादव जोर । सुरष्षि सुवीर वसत अमोर ॥
पिल्यौ दल जल्हन भाट हुलास । पिल्यौ कामचद सुनायथ जास ॥
छं० ॥ ५९५ ॥

पिल्यौ नरमल्ल सु वैस वरिष्ट । इतै पिलि उद्दिल सग गरिष्ट ॥
इतै हय छडिय कन्ह समतथ । उतै हय छडिय सामंत सत्थ ॥
छं० ॥ ५९६ ॥

भुजक्कल आवध सायध वाय । डगामग कायर धुक्कत पाय ॥
करष्षि कमान लई दुहु सैन । मरष्षिय कुंडल कौनिय सैन ॥
छं० ॥ ५९७ ॥

चलावत सैल दिढाव पगन्न । मनौं अहिवौ विय होत मगन्न ॥
चलावत हय चढि दति दुवाह । करै वपु प्रान सुभट्ट वराह ॥
छं० ॥ ५९८ ॥

वहै गजकर्न सु लग्गन हीक । मनो अहि मचिय जीह सुलीक ॥
वहै वहुते सर नावक नेह । वरष्षहि बूंद सु अंत पियेह ॥
छं० ॥ ५९९ ॥

दई कर डारि कमानस तेन । गहै कर सेल लषे दोउ सैन ॥
करै दोउ सैन अन्यो अन्य मार । दुहू घट होत है पजर पार ॥
छं० ॥ ६०० ॥

वहै रुधि-छछ दुहौं दल वोर । जगावत तोंवर जोवर जोर ॥

लगै उर आनि सकत्तिय सूर। मनों बिष आसिव लग्गि करूर ॥
छं० ॥ ६०१ ॥

अन्या अन्य सेल फो थप्पिय मार। तवैं दुहों वीर गह्यो किरवार ॥
लगे वर कंध सुबंध धुलाय। मनौ जमराज जनेउ बनाय ॥
छं० ॥ ६०२ ॥

लगै सिर ऊपर कढ्ढि्है टोप। किधौ कियौ संग सरस्वति लोप ॥
वहै किरवान सों कंधन झांक। रुपे धर रुंड वहै सिर हांक ॥
छं० ॥ ६०३ ॥

वहै सिर सूरज के रजि नेत। हँकारत राइ किधौं विय केत ॥
तजौ किरवान लई जम दड्ढ। लगावत हीय किय वल गड्ढ ॥
छं० ॥ ६०४ ॥

बषत्तर फारि करै कर जोर। मनौं घन मेंडि उठी रज कोर ॥
लगावत षंजर पंजर पार। किधौं कियौ कालिका दंत निवार ॥
छं० ॥ ६०५ ॥

चलावत संकल फेरि जुवान। धुमावत अंग निरंग कमान ॥
चलायव गुर्ज सु पीलन सीस। मनौं सिर तोरि पुरंदर सीस ॥
छं० ॥ ६०६ ॥

लगाय भसुंडिनि सीस नितानि। मनौं दधि फोरि गवालिय स्याम ॥
चलावत केहरि के नष पेंट। वछस्थल फारिकै डारिए ठेंट ॥
छं० ॥ ६०७ ॥

लगावत राज कुंवार निदान। किधौं कटौ पूंछ सुनागनि तानि ॥
यहीं बिधि उद्दिल कन्ह लरंत। महा सुध छत्रिय धर्म धरंत ॥
छं० ॥ ६०८ ॥

उठक्किय सैन उतें चहुवान। मिले दुअ वीर प्रगट्टन आनि ॥
छं० ॥ ६०९ ॥

दूहा ॥ दौव्यौ संजमराय रन। ऊदिल ऊपर धाय ॥
सकत सोमवंसी मरद। भिड्ड्यौ वीर रिसाय ॥
छं० ॥ ६१० ॥

## कई सामंतों और चंदेल सेना के सरदारों का बरनी बरनी से युद्ध वर्णन

भुजंगी ॥ पिल्यौ सज्जमराय उद्दिस कीनौ। धरै षग्ग हथ्थ समथ्थ गुमानौ ॥
लथ्यौ सज्जमाराय सकतेस राजं। लियौ वीचही प्रान जुद्ध समाजं ॥
छं० ॥ ६११ ॥

दुहौ वीर गाजे बधाए सुवाहं। दुहौ सूर मरनं सु मंड्यो उछाहं।
कटं काट षग्गं उमंगं चलावैं। कध्यौ धर सु सीसं विकट्टं मिलावैं ॥
छं० ॥ ६१२ ॥

गटं गट्ट जुग्गिनी सु लोहू भरावैं। घटं को चिहू धाव घट्टं धरावैं ॥
नटं जेम नाचंत वारं सुधारैं। चटक्कौ तुरी छंडि पटकैं सुपारैं ॥
छं० ॥ ६१३ ॥

ढलं ढाल वूडंत सारं सु जोरं। जरै जम्मरं ज्वान आमान तोरं ॥
हहक्कै दलं दोय देषै हट्टक्कै। घटक्कं दिहौ छूटि कौनै लट्टक्कै ॥
छं० ॥ ६१४ ॥

ठट्टक्कै दोऊ सैन देषैं तमासौ। डडक्कंत वाजंत डौरू उमासौ ॥
ढढक्कं दरं ढाढरं कुट्टि भरियं। ततत्थेई नाचंत सावंत झरियं ॥
छं० ॥ ६१५ ॥

ररक्कंत जोगिनी भैरौ निपारी। उमाकंत नाचंत दै हथ्थ तारी।
ततत्थेई नाचंत ईसं उरंगै। थरक्कै दुहौ सेन देषै रमंगै।
छं० ॥ ६१६ ॥

दलं दोइ द्रढ़ै वलं वाह दोई। धपै वीर धोवंत आवंत तोई ॥
नरं नेह छुटे भरा नेह न्यारे। पुलक्कंत वाहू अपारे पचारे ॥
छं० ॥ ६१७ ॥

फिरै नाहि होऊ फतैं स्वामि अड्डे। धरी माथ हथ्थं परी पाप गड्डे ॥
हन्यो आय सज्जम सेलं समाही। तवै वीर सकतेस किरवान वाही ॥
छं० ॥ ६१८ ॥

लग्यौ सज्जमं सेल हीकं सुताय। रुप्यो जाय वरनो जियौ देह काय ॥
लगी तेंग सज्जम कै अंग भारी। गई छूटि सग्या पर्यौ भूम धारी ॥
छं० ॥ ६१९ ॥

प्रयौ अंत सेभं सकंतं लपायौ। तहां गहरहारं सता कोपि आयौ॥
उतै चंद पुंडीर नैनन लषायौ। तवैं कोपि करि वीर सत्ता सुधायौ॥
छं० ॥ ६२० ॥

लष्यौ चंद पुंडीर आयौ चलाई। गहर वीर चहुवान सैना हलाई॥
जप्यौ मंत्र हनवंत सत साख सोई। गयौ सिरह नद्दं वरं वीर लोई॥
छं० ॥ ६२१ ॥

उतै चंद पुंडीर देवी पुजाई। तज्यौ शकरं संग किलकारि आई।
लष्यौ सत्तसाखं विसालं वरिष्टं। चल्यौ पीप परिहार भीरं गरिष्टं॥
छं० ॥ ६२२ ॥

चल्यौ मंत्र करनं सहाई सहत्ता। जप्यौ मंत्र मुष भैरऊं जोध रत्ता॥
किलकारि भैरूं ललकारि आयौ। हन्यौ महिष येवं बली दीन पायौ॥
छं० ॥ ६२३ ॥

इतै देव करनं सता गहरवारं। उतें चंद पुंडीर पीपं पछारं॥
एते दीय परिमाल के सुभट ठाये। तिनं उप्परं चंद पुंडीर आये॥
छं० ॥ ६२४ ॥

वियौ पीप परिहार साहाय आये। लिये वीर दोईस किरवान चाये॥
करं सत्तसालं कमानं सलीनं। धरयौ वान लेमं प्रहारं सुकीनं॥
छं० ॥ ६२५ ॥

लग्यौ पीप परिहार कै हीक आयौ। भिंथ्यौ अंग रंगं धरंनी मिलायौ।
पर्यौ पीप परिहार धरनी अचेतं। उथ्यौ संजमंराय पायौ सुचेत॥
छं० ॥ ६२६ ॥

लष्यौ संजमा राय धौ करन धायौ। सिरं आये संजम के सीस नायौ।
लगी सीस तेगं सिरा फार होई। दुहों हथ्थ फंदं गही वीर सोई।
छं० ॥ ६२७ ॥

कुवानं सतं पौचि सीसं बिधायौ। दुहौं कार वेधी सचारं न धायौ॥

छं० ॥ ६२८ ॥

## देवकर्ण की तलवार से संजमराय का शिर फटजाना और सत्रसाल के तीर से सर जुड जाने पर उसका दोनों को मार गिराना ।

दूहा ॥ देवकरन दिय दौरिकै । सजम सीस गहीर ॥
लटकी फाक निरा८ बिय । सह्यो सत्रसल तीर ॥
छं० ॥ ६२९ ॥

कवित्त ॥ देवकरन ने दौरि । सीस सजम कौ दीनिय ॥
फट्यो सीस बिचि सोइ । आय नासा बगि लीनिय ॥
सत्रसाल सागिनि । हन्यौ बिहु फाकन तीरह ॥
भयौ सीस साबित । नह्यो बिचि घाव गहीरह ॥
सज्जम सीस बिचि सो बिधिव । सत्रसाल मुजरा कियव ॥
दुहो हाथ घालि बर धारि कर । बरही कौ काधै दियव ॥
छं० ॥ ६३० ॥

पद्धरी ॥ सजम्म राय हनि सोमवस । कप्पियो कुंत छाती उतस ॥
सकतेस दई किरवान घाय । परियौ सुधरनि सजम राय ॥
छं० ॥ ६३१ ॥

धाये सुबद पुंडीर बीय । आये सु सज्जि चदेल दीय ॥
तह सत्रसाल आयौ सु सग । करि हस देव करि करि उमग ॥
छं० ॥ ६३२ ॥

कम्मान पकरि सत्रसाल सूर । दीनो सु पीप कौं हिय करूर ॥
लग्यौ तीर धर फुट्टि लोय । परियो सो पीप धर बिगरि होय ॥
छं० ॥ ६३३ ॥

ता समे उठे संजम नरेस । मिटि गई मूरछा सरव लेस ॥
दौरे सु देव कन्न किये रीस । दीनो सु जाय सजम सीस ॥
छं० ॥ ६३४ ॥

ता समै सत्रसाल तीर वाहि । फटि गयौ तीर लगि नाक-चाहि ॥
परिहार तीर किये श्रवन ठाम । बिधि गयौ सीस लगि तीर ताम ॥
छं० ॥ ६३५ ॥

सत्रसाल काज किन्नव सलाम । किरवान जाय दई कन्ह ताम ॥
लगी सु कंह नौगुन उतार । खुल गयौ कन्ह दिवकारन धार ॥
छं० ॥ ६३६ ॥

कटि भो मरंन लगि रोस आय । पाषर समेत हेमर षुलाय ॥
उत चंद आय मुषमेल कीन । सत्रसाल सीस किरवान दीन ॥
छं० ॥ ६३७ ॥

परियो सु टुट्टि रन गहर वार । दौवां डोंगर सी गह्वर सार ॥
चल्लयौ वीर पुंडीर मुष्ष । दुहुं हथ्थ विरचि वाही सुरुष्ष ॥
छं० ॥ ६३८ ॥

लागी सु झिलम मैं मध्य जाय । कढि ढाल टोप लगि कमरि आय ॥
परियौ सुचंद धर सलषि दिष्ष । चल्यौ पमार दौवा समुष्ष ॥
छं० ॥ ६३९ ॥

वाही स हत्थ दौबा सु सूर । कटि टोप झिलम भृकुटी करूर ॥
तरवार वाहि पंमार चाय । कटि कट्टि जीन हय गय षपाय ॥
छं० ॥ ६४० ॥

घूम्यौ पंवार परि धरनि मध्य । दिष्षयौ जयत निड्डुर प्रसिद्ध ॥
चल्यो सु जैन निड्डुर नरेस । तौमर अमान चलि गयौ तेस ॥
छं० ॥ ६४१ ॥

कमधुज्ज राय सलखीय सहाय । चलिये सुवीर रन सज्जि आय ॥
कीन्हौ सु कन्ह ऊपर चलाय । आयौ सु बनाफर ऊद धाय ॥
छं० ॥ ६४२ ॥

## कन्ह और ऊदल का युद्ध वर्णन ( रोना का युद्ध )

दूहा ॥ उतै सज्जि कन्ह धायकै । इत ऊदल सजि आय ॥
अप अप नृप जै इच्छई । मंगल मरन उपाय ॥
छं० ॥ ६४३ ॥

चौपाई ॥ परे सकतेस सोमवंसी रन । गहरवार च्यौ करन कटे तन ॥
डौंगरसी दौवा तन कट्टिय । सामंतनि सनमुष आवट्टिय ।
छं० ॥ ६४४ ॥

चंद पुंडीर परे मुरछायं । अहि परिहार पीप गिर ठायं ॥

सजम राय बुल्लि सिर कट्टिव । वीर वीर तन में रस फुल्लिव ॥
छ० ॥ ६४५ ॥

## कन्ह के साथ के निड्डुर आदि सामतों से फिर ऊदल के साथ के कई सरदारों का परस्पर युद्ध वर्णन।

मोतीदाम ॥ लषि निडुर जयति कन्ह चलिय । कनक वड गुज्जर जै मिलिय ॥
लषि भौह पज्जौन चद वली । इतने मिलि सैन सुमुष्ष चली ॥
छ० ॥ ६४६ ॥

लषि ऊदिल जोध सन मुषय । सँग तौंवर मान वली लषय ॥
कमधुज्ज सु राय सला पिलिय । सिक्रवार सु रज्जन से मिलिय ॥
छ० ॥ ६४७ ॥

वलिवड सु केसव गौड पिले । जहा जादव हद उमगि चले ।
सुरको वर वीर वसत वनै । गय जल्हन भाट समार नमै ॥ ।
छ० ॥ ६४८ ॥

वकसी जहा कायथ क्रम चद । उमग्यौ वनिया भर माल हद ॥
पिलियौ तहा ऊदिल पायन सौं । भर झेलि वनाफर रायन सौ ॥
छ० ॥ ६४९ ॥

मुष अग्गि पचासक तोप करी । ठहराइय सोरनि ओर भरी ॥
हलकारिय गोल सलोल भरी । वड कोट मँजोर तहाँ जकरी ॥
छ० ॥ ६५० ॥

अरु ज्वान सु वान दई चिनगी । दल सावत ऊपर रोस लगी ॥
हय तोपन जाम गिलाय दई । परिये जनौ धोरनि हाव सही ॥
छ० ॥ ६५१ ॥

अरराट भयौ अति सोर रह्यौ । उलका सद अवर चाय रह्यौ ॥
धुरक्यौ धर सजम राय परे । रन पच हजार तहा जकरे ॥
छ० ॥ ६५२ ॥

हस्ती परि तीस सु समर मे । कितनै डुंडर कायर वै मन मै ॥
सव फेर सु ऊदिल वाग लई । सँग वीस हजार सौ भार तई ॥
छ० ॥ ६५३ ॥

बलिवंड करै बिय षंड रनं । षंड षंड सु पील प्रचंड करं ॥
बिचले दल पीथल तेग तयो । सब भार सु ऊदिल गोलि लियो ॥
छं० ॥ ६५४ ॥

चहुवान हरोल अनी मुरकी । लषि संजम राय गिरे धरकी ॥
तहां चंद पुंडीर पियास परे । मुरछाय सुलष्य धरन्नि गिरे ॥
छं० ॥ ६५५ ॥

तहां कन्ह कोप कर्‌यौ रन में । मुरकी सव सैन दुवागर में ॥
किरवान गही हय छांड़ि दियौ । सनमुष्य सु ऊदिल पौं पिलियौ ॥
छं० ॥ ६५६ ॥

तहां जैत पज्जोन मलै सी परं । रनसिंघ पंहार सजौ गहरं ॥
पर हाहुली राव हमीर चले । इतने भरि ऊदिल पैं जु पिलै ॥
छं० ॥ ६५७ ॥

उत बीर वसंत रु क्रम चंद । बनिया वड़ भार जु माल हंद ॥
देवरा रंन डोंगर सी उमहे । चहुवान सु जल्हन भाट कहे ॥
छं० ॥ ६५८ ॥

परिमाल सुनौ न प्रगास वलं । चहुवान सवैं भर तानि दलं ॥
मग रोकिय कन्ह कौ आजु अगैं । बिचि लीजियैं आय कैं जुध्ध पगै ॥
छं० ॥ ६५९ ॥

सनमुष्ष लहौ जु सबैं अवही । मृत लोक के भोग तजौ सवही ॥
छं० ॥ ६६० ॥

कवित्त ॥ दिगय फौज प्रिथीराज । तोप बाननि के मारिय ॥
गिर्‌यो सु संजम राय । चंद पुंडीर सुधारिय ॥
पर्‌यौ पीप परिहार । परे बड़ गुज्जर सोइय ॥
परिय सु तीस गयंद । सहस हेंवर गिर लोइय ॥
रजपूत सहस चौदह परे । फौज बिचिलि पाछें भइय ॥
चहुवान सहसत्ति हांक हुअ । कन्ह वीर दारुन दइय ॥
छं० ॥ ६६१ ॥

चौपाई ॥ मुरकी फौज देषि चहुवानं । पिलियौ हाथी अंमत तानं ॥
कन्ह जयत हाहुली हमीरह । नरस्यंघ रांम मलसी धीरह ॥
छं० ॥ ६६२ ॥

हाकि सैन नृप आगे किन्नय। चावंड काजै आयस दिन्नय॥
तुम परिमाल पकारि कर लाज। मैं उदिल कौं जग पपाज॥
छ० ॥ ६६३ ॥

चोटक ॥ नृप हाथिय पीथल पेल वर। सब सैन सकेलि कै एक कर॥
कैमास रु कन्ह पजीन मिले। सग हाहुलि राय हमीर चले।
छ० ॥ ६६४ ॥

तहां पीचीय देव प्रसंग चली। बिक्रराज सु धावत धीर हली॥
तहां पेतर पूरन मल्ल चले। भरमालुन जद्द पमार मिले॥
छ० ॥ ६६५ ॥

नृप ऊदिल ऊपर कोप किये। इतने उमराव सु संग दिये॥
उत देषि बनाफर वे धुलिय। सग ढोंगर सी दौवां मिलिय॥
छ० ॥ ६६६ ॥

कूम चंद्व सतर अल्हनय। सिकवार सु रज्जन मल्हनय॥
तहां भोज बनाफर भार मल। ववता अज वावर कोपि दल॥
छ० ॥ ६६७ ॥

सोहकम्म मिले भरमार दये। इतने मिलि ऊदिल संग भये॥
उत कन्ह चलायव कोपि किय। इत ऊदिल वीर अपार धिय॥
छ० ॥ ६६८ ॥

विफरै चहुवान बनाफरय। धरि हथ्थन लोहपि हय वरय॥
चहुवान दवाय हरोल लिय। उत आल्हन पोवत जुद्ध जिय॥
छ० ॥ ६६९ ॥

पिलिय भई भीर पजीन चली। द्रिग देषि चंदेल की फौज हली।
पटकै गहि हैमर भूलाय। मसलत्ति पयादिन के थलय॥
छ० ॥ ६७० ॥

कहूं हाकय धाकय वीर मुप। कहूं सारत सायक ले सुरप॥
कहु सेल चलावत वाहु पर। करि टूटि सनाह सु फूटि मर॥
छ० ॥ ६७१ ॥

विफरै बल वीर पजौन इतै। सिकवार सु रज्जन आय उतै॥
सिकवार चलाइ सकत्ति कर। उर लागि पजौन कै फूटि पर॥
छ० ॥ ६७२ ॥

घुकि राय पज्जौन वै कोप किय । किरवान सु रज्जन कांध दिय ॥
परियं सिर टूटि धरन्नि गिरें । ततकाल वरंगिम आय वरें ॥
छं० ॥ ९७३ ॥

भुम पाय पज्जौन गिरै धरनी । फिरि आयव डौंगरसी भरनी ॥
दौवा तन सायक लाइ भर्यौ । तिन ऊपर आय सुआम अर्यौ ॥
छं० ॥ ९७४ ॥

गहिकै किरवान तहां बगयौ । तिन सायक डौंगर कौ लगयौ ॥
किरवान बढ़ी कर जाम लियं । विय हथ्थ गहाय कै सीस दियं ॥
छं० ॥ ९७५ ॥

घुकि तै दई डौंगरसी पग में । धर धूंमि कै जाम गिर्यौ मग में ॥
फिरि चेत कैं तेग दई सिर मैं । गिरि डौंगरसी दौवा धर मैं ॥
छं० ॥ ९७६ ॥

दौवा सिर तूटि कमंध नचयौ । उत वीर सु ईश्वर मास सच्यौ ॥
वकसी कुमचंद सु आय गयौ । षगधार घनी रन वीचि लियौ ॥
छं० ॥ ९७७ ॥

सकसैना श्रीवास दौउ उर मैं । फरफूटि सनाह कस्यौ चर मैं ॥
गह पाय सुधीर पटकि धुरं । नर चून भयौ सिर फूटि वरं ॥
छं० ॥ ९७८ ॥

रन धायकैं वैस सुभार मखं । पिलियौ जु जहां प्रिथीराज दलं ॥
नरसिंघ सु दाहा देषि चषं । वरवीर सुन्यौ धर मे सुरुषं ॥
छं० ॥ ९७९ ॥

नरसिंह गुरज्ज लई सरमैं । उत साहु सु सांगि लई कर मैं ॥
कर साह सु सांगि चलाइ उतैं । वरछा.वै छूटि कैं डारैं कितैं ॥
छं० ॥ ९८० ॥

नरस्यंघ सुधाय कियौ गुरजं । सिर टूटि धरा सुपरे सुरजं ॥
भए सिर के सब टूक हजार । रहे बिधि स्वामित वाजिय सार ॥
छं० ॥ ९८१ ॥

## जल्हन कवि का मारा जाना और उसका ऊदल को पुकारना ।

दूहा ॥ जल्हन भाट निराश लषि । मरन सुनी सै आय ॥

सुनियौ सुत जसराज के। सुरग भोग मन ल्याय ॥
छं० ॥ ६८२ ॥

रसावला ॥ कन्ह जद लष्षयो। नैन दोउ दिष्षयौ॥
बोलि वानी वर। लीन हथ्थ सर ॥
छं० ॥ ६८३ ॥

कौन भारौ मन। स्वामि सभ्भै पनं ॥
जोध दोऊ चले। क्रोध बोल मिलें ॥
छं० ॥ ६८४ ॥

दुष्ट बोले मुष। ध्यान अवा रुषं ॥
वान बाहै विय। दुष्ष सैना दिय ॥
छं० ॥ ६८५ ॥

बार लग्गै उर। पार पार्गै पर ॥
भुमि लुट्टै वहै। अरध षद वहै
छं० ॥ ६८६ ॥

काक सीस लहै। सार भूटै सहै ॥
सेलि लागै हियै। प्रान छक्कै कियै ॥
छं० ॥ ६८७ ॥

सेलि वाहै वर। ज्वान धरती पर ॥
रुक वाहै कह्न। ताकि मारै अह्न ॥
छं० ॥ ६८८ ॥

जम्म दाढ दिय। प्रान कड्ढी लिय ॥
षजर मारिय। पजर फारिय ॥
छं० ॥ ६८९ ॥

रजक नावते। सूर सर धावते ॥
फौज मारी सहू। सीर कोपे विहू॥
छं० ॥ ६९० ॥

मार मार किय। उद्दिसं विहसिय ॥
जल्हन सगय। भाट जम गय ॥
छं० ॥ ६९१ ॥

दूहा ॥ उतै कन्ह आयौ उरप । इतै सु ऊदल जोध ॥
चाहुवान चंदेल कौ । मंडि सावंत करि क्रोध ॥
छं० ॥ ६९२ ॥

## ऊदल और कन्ह का वरनी से युद्ध और ऊदल का मारा जाना ।

भुजंगी ॥ मिले ऊदिलं कन्ह दोऊ अभंगं । विरचे सु जोधा दोऊ स्वामि संगं ॥
जपै इष्ट मंत्र उमाकंत सोई । भवानी धरै ध्यान धावंत दोई ॥
छं० ॥ ६९३ ॥

उमाकंत मातं जपंतं सुधाये । विहौं वारवानंत सनमुष्ष धाये ॥
मिली दिष्टि सौं दिष्टि वानी उचारौं । अहा कन्ह केरौ चलै जोध भारी ॥
छं० ॥ ६९४ ॥

दलं पातिसाही सवैं तुम्म जीते । अवै ऊदसौं षयाल सब आव वीते ॥
धनै दिन्न पट्टी सु आंषें वधाई । अवैं उदलं सौं परयौ ष्याल आई ॥
छं० ॥ ६९५ ॥

उतैं कन्ह वोल्यौ महा रोस होई । सुनौ नंद जसराज के वात सोई ॥
इहां गौड नाही गढा ठाम जानौ । अवै कन्ह चहुवान सों जुद्ध आनौ ॥
छं० ॥ ६९६ ॥

विरंचे दुहौ जोध आवद्ध वरसें । घने वीर जोधानि के प्रान गरसे ॥
चलावंत तीरं सकत्ती करारी । लगैं वार छत्ती परैं फूटि न्यारी ॥
छं० ॥ ६९७ ॥

चलावंत वीरं दुहौ वीर वांके । परै फूटि धरनी दुहौ सेन धांके ॥
चलावंत सेलं दुहौं वीर जोरे । सनाहं वपू फूटि फूटंत घोरे ॥
छं० ॥ ६९८ ॥

वहै तेग वेगं ससूरं हकारे । मनू पंच चक्रं कुलालं उतारे ॥
चलावंत फरसा सिरं फाक होई । मनो विंटियौ वाट चवूज सोई ॥
छं० ॥ ६९९ ॥

वहै अंग सीसं सु अप्पार मारं । किधौं कन्ह फोरंत दधि ग्वाल सारं ॥
लगैं मुदगरं मार भारी सु सीसं । कटै कौ हजारं लट्टके सुदीसं ॥
छं० ॥ ७०० ॥

चलाव त गुरज हकार त हाक । परी दल दुहू माझ दुहूं जोधवाक ॥
लगै जम्म दाढ सनाह सुघुट्टै । वपू अ तलै कालजे पार फूटै ॥
छं० ॥ ७०१ ॥

लगावंत हांके हरी नष वारे । वरं कगल जग उर अग फारे ॥
इसी भाति कन्ह लरै उद्दि दोई । कटके अवट्टै दुहों कोप होई ॥
छं० ॥ ७०२ ॥

उतै कन्ह की भीर कयमास आयौ । विय ठाक घाटा सिर सूर ठायौ ॥
लष्यौ जल्हन भाट कैमास सोई । लियौ वीचहौ आय महावीर होई ॥
छं० ॥ ७०३ ॥

इतै टाक चाटा सुमुष मेल कीनौ । वली जल्हन तानि कै वीच लीनौ ॥
गही तेग दोई दुहौं वार कीनौ । तवै भट्ट विपरीति होइ षग्ग लीनौ ॥
छं० ॥ ७०४ ॥

लगी जल्हन हाथ की तेग चाई । फिर्यौ चाहुवान सुधरनी गिराई ॥
वर टाक चाटा सिर रूक वाही । लग्यौ वीर जल्हन पर्यौ भूमि माहीं ॥
छं० ॥ ७०५ ॥

उते आय कयमास सेल चलायौ । वली जल्हन षेत धरनी मिलायौ ।
पर यौ जल्हन देषि उदिल धायौ । वली कन्हकै कध मै षग्ग नायौ ॥
छं० ॥ ७०६ ॥

भूम्यौ सात वार सु कन्ह नरेस । गह्यौ ऊदिल धाय हथ्थ सुवेस ॥
भए लथ्थ वथ्थ सु ऊदिल कन्ह । इतै आइयौ दौरि परिहार नन्ह ॥
छं० ॥ ७०७ ॥

वली दूसरै वीर कयमास आयो । उर उदकै आय सेल लगायौ ॥
गही तेग कन्ह सिर वार कीनौ । पर्यौ ऊदिल टूटि धरनी नवीनौ ॥
छं० ॥ ७०८ ॥

रेप्यौ रुंड धरनी सिर हाक मार । भयौ मेर ठाढौ सु ऊदिल हकार ॥
इत ऊदिल रुंड धायौ सम्हारी । वली तेग कयमास कै कंध झारी ॥
छं० ॥ ७०९ ॥

पर्यौ मूरछा दाहिमा भूमि आयौ । गह्यौ रुंड कन्ह धरनी मिलायौ ॥
हन्यौ ऊदिल कन्ह कयमास दोई । भजी सरव चंदेल की फौज सोई ॥
छं० ॥ ७१० ॥

## ऊदल का कबंध खड़ा होना, फिर उसका चौहान सेना के एक हजार सिपाहियों को मारना।

दूहा ॥ ऊदिल कौ नाच्यौ कमध। गिर्यौ सीस धर सूर ॥
हनि सैन। प्रिथीराज की। एक हजार सपूर ॥
छं० ॥ ७११ ॥

चौपाई ॥ पहिलैं ऊदिल कन्ह धूमायौ। पृथीराज सिर खग्ग लगायौ ॥
चितिय कन्ह परिहार नवीनौ। भए मूर्छा सामंत तीनौ ॥
छं० ॥ ७१२ ॥

दूहा ॥ तीनौ मिलिकै मारियौ। रन जसराज कुमार ॥
मारे भर प्रथीराज के। सिर विन एक हजार ॥
छं० ॥ ७१३ ॥

## ऊदल का मरना जानकर कुंवर ब्रह्माजीत का मोर्चे पर आना।

कवित्त ॥ सुनि ब्रह्मादिति वत्त। काम ऊदिल रन आइव ॥
गै हरवल सब तूटि। सार सामंतनि घाइव ॥
सचसाल सकतेस। पर्यौ थौ कारन अमानें ॥
सुरजन डोंगर परिव। परिव जल्हन नर पानैं ॥
धर परे पील सै दोय रन। दस हजार हैवर वहर ॥
मुष वोह वाह जल्हन कहैं। कन्ह काटक कीनौ कहर ॥
छं० ॥ ७१४ ॥

चौपाई ॥ ऊदिल कटे वीर रन मांहि। छत्री धरम धरे उर मांहिं ॥
ब्रह्मादिति बोले इह बानी। सुरग भोग भोगव मन मानी ॥
छं० ॥ ७१५ ॥

## ब्रह्माजीत की सेना का व्यूह वर्णन।

रसावला ॥ कियौ कुवार हक्षयं। चंदेल चाल चक्षियं ॥
हरोल पील कीलयं। अरी विपुट्ठि दीनयं ॥
छं० ॥ ७१६ ॥

तमंकि बाग लीनयं। सु स्वामि धरम चीनहयं ॥
बनाय वेद फौजयं। बिचारि आल्ह चौजयं ॥ छं० ॥ ७१७ ॥

मिले मरद्द मार कै। अनेक दाव धार के॥
बध्यौ गरद्द मोलय। बिचै स वार होलिय॥
छं० ॥ ७१८ ॥

चल्यौ सु आल्ह हायय। लिय सुभाट साथय॥
उतै चुहान चल्लिय। मरद्द मेलि मिल्लिय॥
छं० ॥ ७१९ ॥

सबध साजि चल्लय। कुवार वीर पिल्लिय॥
कैमास कन्ह जैतय। हमीर जुद्ध नेतयं॥
छं० ॥ ७२० ॥

गम्हीर कन्ह केसय। मल्लैसी वीर वैसय॥
हाहुलि राय मल्हन। गोयंद राज जल्हन॥
छं० ॥ ७२१ ॥

पहार राज तुवर। चले समाज कुंवर॥
उछाह आल्ह कीनय। बनाफर प्रवीनय॥
छं० ॥ ७२२ ॥

चल्यौ प्रमाल नंदय। मनू ससी सु चंदय॥
सरग्ग भोग आसय। पिलन्न धम्म नासय॥
छं० ॥ ७२३ ॥

चुल्यौ नयन वाचय। सुनौ चुहान साचय॥
जु ध्रम्म जुद्ध किज्जयं। वचन्न पास लिज्जय॥
छं० ॥ ७२४ ॥

बुलाय जोध जोधय। करै हथ्यार सोधय॥
अध्रम्म जुद्ध छंडिय। सुध्रम्म जुद्ध मंडिय॥
छं० ॥ ७२५ ॥

## भाई का मरण जानकर आल्हा का पसर करना।

दूहा। उद्दिल कामि सु आइये। दइं पवर प्रतिहार॥
अब सुकाज परिमाल कौ। सब तेरे सिर भार॥
छं० ॥ ७२६ ॥

भुजंगी॥ पर्यौ उद्दिल षेत सौ आल्ह जान्यौ। कियौ क्रोध रन मरन सुठान्यौ॥

लियौ नीर हथ्थं बुल्यौ बीर बानी। करी पैज मन में करी अंत जानी॥
छं० ॥ ७२७ ॥

धरैं ईस मुंडं गलैं आजु मेरो। उधारौं अबैं नाम चंदेल तेरो ॥
इसे बोल आल्हन सबकौं सुनाये। धरे स्वामि धर में समर मध्य आये॥
छं० ॥ ७२८ ॥

चलाये दुहौ वीर बाँधै गरिष्टं। चलाए चमू के बली बाँधि थट्टं ॥
करैं षंड षंडं भसुंडैं निनारैं। पिले वीर जोधा करी कुंभ कारैं ॥
छं० ॥ ७२९ ॥

नगाकैं भसुंडैंनि टूटैं वरच्छी। लगैं उंकवारं परैं वरत रच्छी ॥
सरद्दं घटा जेमि गाजंत गाजं। बली बाहु तोरं सुवौ रंसमाजं ॥
छं० ॥ ७३० ॥

घटा सेंन बंधी दुहौं वीर धाये। मनों पुब्ब पच्छाह घन उमंडि आये॥
हमंकै लगैं सींगि लग्गैव मोरा। बरं फूटि सन्नाह फूटंत धोरा ॥
छं० ॥ ७३१ ॥

मिले सूर सूरं सु पूरैं अषारैं। गहैं सूंडि मत्ती सुदंती षिकारैं ॥
उतैं कन्ह चहुवान कैं मास धायौ। पचारैं अरंत अपारैं मिलायौ॥
छं० ॥ ७३२ ॥

कहूं की भुजा तोरि जोरें उपाटैं। किते एक जोधानि के सीस काटे ॥
किते डोल गहि पील नाषंत धरनी। तरफ्फैं करैं नीर ज्यों मच्छ करनी॥
छं० ॥ ७३३ ॥

कहूं हमर तानि गहि तानि चाहैं। कहूं पाप प्यादे गहैं धरनि माहैं॥
कहूं सांगि बाहैं कहूं कूदि दारैं। कहूं वान छाडैं सुथाटं सुमारैं ॥
छं० ॥ ७३४ ॥

कहूं सीस गुरजं कियौ पानि वाहैं। सिरं चून करते विषून दुगाहैं ॥
कहूं काट तैं सीस रीसं अभोरं। कहूं वर बली बीर बाहंत जोरं ॥
छं० ॥ ७३५ ॥

कहूं संकरं सार वाहे अमानो। मनों कौन मतवार सब्बै समानौ
कहूं कंध पै बंध नावंत फारसी। कहूं जग्गराजं सबै सैन गरसी ॥
छं० ॥ ७३६ ॥

कहू अंकुस मारि कै पेंचि लेते। कहू अरगला तोरि सिर माहि देते॥
कहू वीर बाहै भसुंडी निकारी। कहू कपिनी छूल इक अवारी॥
छं० ॥ ७३७ ॥

कहू सांगि उमंगी बाहै अमोर। कहू मांगि सै चील गावंत जोर॥
किधौ वीर किरवान कर भोनि बाहै। परे मुंड धरनी सुरुज नचाहै॥
छं० ॥ ७३८ ॥

कटारी किय षग उर जात नामी। षुले द्वार मानौ अटारी सुवानी॥
कहू पंजर षंजर मार धारै। कहू राजकं वारि छीक सुधारैं॥
छं० ॥ ७३९ ॥

इसौं भांति कैमास कन्ह चलायौ। घनै सैन चंदेल धरनी मिलायौ॥
भगी सैन देषी नृप आल्ह सोई। भए आप आगै रहे पीठि लोई॥
छं० ॥ ७४० ॥

दूहा ॥ भगी सैन आल्हन लषी। सामंत तेज अथाह॥
राखि सरन सैना सबै। भयो अग्र नरनाह॥
छं० ॥ ७४१ ॥

## आल्हा का कन्ह के मुकाबले में आकर उससे उत्कर्ष वचन कहना।

चौपाई ॥ आल्हन ए सेना अप सूरे। वचन कान्ह सौं बोलि करूरे॥
सुनि चहुवान अमुत जंग कीजै। सब सेन कौ दुष न दीजै॥
छं० ॥ ७४२ ॥

## आल्हा का निद्रास्त्र प्रयोग करके सब चाहुआन सेना को मूर्छित कर देना।

आल्हन सक्ति कौ सच उपायौ। सो अरजन कौ ईस बतायौ॥
निद्रा अस्त्र प्रयोग सु कीनौ। औ धत सावत सूर नवीनौ॥
छं० ॥ ७४३ ॥

पद्धरी ॥ उच्चरै आल्ह बानी विराट। सुनियौ सुकान्ह कयमास थाट॥
सब सैन काज दुष देव काय। कीजिये जुद्ध मो संग चाय॥
छं० ॥ ७४४ ॥

जंपियौ सुमंत तारा सुभाय। कीनौ सु ध्यान उर मध्य लाय॥
हूंकार कियौ देवी बखिष्ट। किलकार कीन्ह हलकार द्रष्ट॥
छं० ॥ ७४५ ॥

निद्रा प्रयोग कीनौ सुधीर। धारंत सरब सामंत धीर॥
कैमास कन्ह पुंडीर चंद। पज्जोन जैत सामंत दंद॥
छं० ॥ ७४६ ॥

तौंवर पहार अरु जैत सोइ। भौंहा चंदेल नरस्यंध लोइ॥
परिहार पीप पंवार नन्द। धावर सुधीर जयमाल पन्द॥
छं० ॥ ७४७ ॥

षडखंड निवान सामंत सार। षीची सुगोड षेता षँगार॥
सामंत इत्त औधंत ताह। बजरंग वीर तजि जंग राह॥
छं० ॥ ७४८ ॥

औधंत औध चष नींद लाइ। छंडिव सु दंद सामंत भाइ॥
दौरे सु जोध चंदेल सैन। बलवंतबीर निरमोह तैन॥
छं० ॥ ७४९ ॥

कित्तेक सीस टूटंत सार। कित्तेक अंग लै होत फार॥
केतेक चरन टूटंत जंध। केतेक हथ्थ तरफरत रंध॥
छं० ॥ ७५० ॥

केतेक सूर रन कढि हुलास। केतेक गये चहुआन पास॥
नरनाह कन्ह कैमास सोय। छंड्यो सुजंग उनमत्त होय॥
छं० ॥ ७५१ ॥

मारंत आल्ह सजि सैन सूर। करियै नरेस ऊपर करूर॥
अचिरज्ज पाप प्रिथीराज साव। बरदाय चंद बोल्यौ सिताव॥
छं० ॥ ७५२ ॥

कीन्हौ सुमत्त आल्हन अपार। सब छंडि जुद्ध सोवत सुढार॥
उच्चरै चंद सुनियो नरेस। कीनौ प्रयोग आल्हन सुवेस॥
छं० ॥ ७५३ ॥

तारा सुअस्र कीनौ उपाय। दीनौ सुमंत्र संकर सहाय॥
पारथ्थ कीन कौरव समथ्थ। सो कियौ अब्ब तुम पर प्रसिद्ध॥
छं० ॥ ७५४ ॥

अवतार सल्ल को भयो आय। दीनौ सुमच गोरष्प राय॥
छ० ॥ ७५५॥

## कवि चन्द का आल्हा की कथा वर्णन करना, उसका कहना कि आल्हा सल्ल का अवतार है, वह गोरष से मिला था और उनकी सेवा करके उसने वरदान पाया था।

कवित्त ॥ कहै चद सुनि राज। आल्ह अवतार मल्ल भय॥
गय सिकार इक वार। राति उद्यान भूलि रय॥
गिरिवर ऊपर सिखर। तहा गोरख रिषि वैठिव॥
भूलि गयौ पा धरौ। फिरत वन सिद्ध सुदिठ्ठव॥
लगिव पाय जसराज नंद। हथ्य जोरि विनती कियव॥
मोहि संग लेहु उपदेस करि। तजौ भवन यह उर धरिव॥
छ० ॥ ७५६॥

आल्ह सीस हथ मेलि। कहिय गोरष सुप वानिय॥
रहौ वरस लगि द्वार। देहु दरसन यह मानिय॥
करै वनाफर सेव। रैन दिन एक चित्त करि॥
भरत मोद मन मोह। कोह नहि होइ लेस भरि॥
एकलौ होय करि वंदगीय। अंतर गत सवही लह्यव॥
वाइस पक्ष दिष्षौनि रिय। इक्क दिवस राजी भयव॥
छ० ॥ ७५७॥

चौपाई ॥ तव गोरिष सुप वोलिय वानिय। आल्हा मागि कछू मन मानिय॥
वरस एक लग साधव मो कहु। जो मागौ सो समपौ ता कहु॥
छ० ॥ ७५८॥

## गोरख का आल्हा प्रति वरदान।

दूहा ॥ असन सस्त्र सिपए सवै। कीनी अमर सुदेह॥
उदिल लग अह मे रहै। पाळे जोग सनेह॥
छ० ॥ ७५९॥

## चंद का पृथ्वीराज से कहना कि चावंडराय को परमाल को पकड़ने के लिये कालिंजर को भेजिये और अतताई को आल्ह की बरनी कीजिये।

चावंड को कीजे विदा। गहि ल्यावै परिमाल ॥
आताताई अग्र करि। कीजै जुद्ध विसाल ॥

छं० ॥ ७६० ॥

## राजा का चंद की कही करना।

चावंड कूं जु विदा किये। कैद करन चंदेल ॥
आताताई अग्र करि। कियौ जुद्ध कौ षेल ॥

छं० ॥ ७६१ ॥

## अतताई और आल्हा का युद्ध वर्णन।

त्रिभंगी ॥ करि कोप तबै पृथिराज मनं। अतताइंय अग्र किये सजनं ॥
मुष मंत्र उचारिय आप नृपं। अरि को उपजावन देह दिपं ॥

छं० ॥ ७६२ ॥

गिरजा हरि संकर ध्यान कियं। अतताई नरेसर अग्र दियं ॥
महा कालिय ध्यान धर्यौ जबही। अतताईय सिंधि करी तबही ॥

छं० ॥ ७६३ ॥

बरबीर अराधन चंद कियं। बर बम्हन बेहल कारि दियं ॥
विकरे सब वीर चले रन में। मुष मंत्र उचारत ही पल में ॥

छं० ॥ ७६४ ॥

किलकारिय कालिका आवत की। सब नींद गई उडि सावंत की ॥
कयमास रु कन्ह गजे जबही। सब सांवत जोर बढ्यौ तबही ॥

छं० ॥ ७६५ ॥

त्रिय षंड बिहंड गयंद करै। अल्हनानन घावन सौं जकरै ॥
नंद वानिय केसव आय गये। रन मध्य कयमास उठाय लये ॥

छं० ॥ ७६६ ॥

जितने अतिताईय मेल कियं। बर के सब कें सु चिह्नल दियं ॥

लटक्यौ तन केसव भूमि पर्यौ । वलिराज चँदेल सौ आनि अर्यो ॥
छं० ॥ ७६७ ॥

## कैमास और जगनक का युद्ध और जगनक का मारा जाना ।

भर भाजत पील के दूत कढे । गहलौत सुगोयद राज चढे ॥
गजराज पर्यौ धरनी थल मे । जगनक रुपै लायव बल में ॥
छं० ॥ ७६८ ॥

अन्यौ नरनाह धरन्नि पर्यौ । तिह ऊपर दाहिम आनि अर्यौ ॥
कैमास लगाइय तेग तन । अमयौ कविराज समान रन ॥
छं० ॥ ७६९ ॥

कविराज सु लागि लई कर मे । कयमास सुडार दयौ धर मे ॥
परियौ धर दाहिम जैत सुनौ । सनमुष्प चलाइ कै तेग हनौ ॥
छं० ॥ ७७० ॥

परियौ कविराज धरनि थल । जिन रुड उठ्यौ दोय देष दल ॥
धरनी धर दोरत सीस विना । किरवान वहै रिस धारि मना ॥
छं० ॥ ७७१ ॥

बहु साँवत मुरछ पीड मही । रनकेर विजै कविराज लई ॥
विन सोस जगन क पील हन्यौ । भट सूर महा चहुवान गिन्यौ ॥
छं० ॥ ७७२ ॥

दूहा ॥ जगनक पर्यौ सुसीस धर । उठ्यौ रुड कर रोस ॥
पील हन्यौ देष्यौ नृपति । कर किरवानह जोस ॥
छं० ॥ ७७३ ॥

## जगनक का पराक्रम वर्णन ।

कवित्त ॥ रुपि जगनक रन माहि । हथ्थ वाहै वर हथ्थिय ॥
कियौ कन्ह मुरछाह । वियौ कयमास समथ्थिय ॥
हनियौ सैन हजार । रुड नाच्यौ विन सीसह ॥
मानि जोर पृथिराज । पील-मार्यौ अरि रीसह ॥
कीनौ कहाव रन साझ कढि । लोह लहरि खँड मार झरि ॥

जंपी सुचंद बानी बरनि । भाट ठाट कीनौ कहर ॥
छं० ॥ ७७४ ॥

## अत्ताताई और आल्हा का परस्पर युद्ध वर्णन ।

दूहा ॥ आतातांई आल्ह पर । हंकि चल्यौ बलवान ॥
बतैं बनाफर आय कें । झिल्ल्यौ बीच झिलान ॥
छं० ॥ ७७५ ॥

रसावला ॥ वीर जागे बलं । पील पागे हलं ॥
कौन ताछे कलं । होय काछे हलं ॥
छं० ॥ ७७६ ॥

कौन जोरे कलं । सीस छेदे छलं ॥
व्याल रच्चं बलं । चीर नंचे नलं ॥
छं० ॥ ७७७ ॥

डील बिरचे बलं । हंक सारे हलं ॥
ताकि सीसं करं । बिप्फुरो संभरं ॥
छं० ॥ ७७८ ॥

धाक हीये धरं । नेह न्यारे धरं ॥
घाव करते घनं । जाय जुरते जनं ॥
छं० ॥ ७७९ ॥

दाय देते दयं । तलप करते वयं ॥
धाव करते घटं । उल्लषीते लटं ॥
छं० ॥ ७८० ॥

चोट करते चटं । षग्ग षाटे षगं ॥
मार मारं रटं । सार सुद्धं सटं ॥
छं० ॥ ७८१ ॥

सार झारं रटं । काट करते कटं ॥
झारि श्रोनं मथं । भान षंच्यौ रथं ॥
छं० ॥ ७८२ ॥

चाव बड्ढे हथं । लोह लथ्थं बथं ॥
जंगरा रंगरं । भाम झंडे भरं ॥ छं० ॥ ७८३ ॥

जग भारी मच्यौ । वीर नाद नच्यौ ॥
भोमि लोह मच्यौ । ईस नदी सच्यौ ॥

छं० ॥ ७८४ ॥

फाग पग्ग पिल्यौ । भूमि अग मिल्यौ ॥
मत्तवार जिह्न । धाय धुमे दुहू ॥

छं० ॥ ७८५ ॥

वीर वाहे अरै । धुक्कि धरनी गिरै ॥
भीम की चकही । पाव साचो वही ॥

छं० ॥ ७८६ ॥

देव देते दुह्न । पाई माचे तिह्न ॥
आल्ह सग्या गई । मार भारी भई ॥

छं० ॥ ७८७ ॥

## आल्हा का मूर्छित होजाना ।

दूहा ॥ भए मूरछा आल्ह रन । आतातांई इद ॥
ता समये प्रिथीराज पुनि । वानी बुल्यौ चद ॥

छं० ॥ ७८८ ॥

## कविचंद का कहना कि आल्हा की मूरछा छूटनेके पहले ब्रह्मा-जीत को मारलो ।

चौपाई ॥ आल्हा गिरे मुरछा पाई । दोउ वीर गिरे धर आई ॥
ब्रह्मादिति को वेगे मारौ । नातर आल्ह उठौ रन हारौ ॥

छं० ॥ ७८९ ॥

दूहा ॥ ब्रह्माजित सौं जग करि । सभरि राव सम्हारि ॥
जब जगिहै आल्हन सुभट । तब हारोगे रारि ॥

छं० ॥ ७९० ॥

## पृथ्वीराज का हाथी बढाकर कुंवर ब्रह्माजीत पर बाण चलाना ।

कवित्त ॥ हकि पील प्रथिराज । चल्यौ चदेल सनम्मुष ॥
दुष्ट मन उच्चारि । वीरवर धारि जत्तरुष ॥

नरपति आप हँकारि । वान संधान पान किय ॥
षेंचि राज कोदंड । कान लगि वान पिडं दिय ॥
भेदंत हीय छेदंत तन । फुटि सनाह हय धरनि लिय ॥
सायक्क वाहि संभरि धनिय । पग्ग पोषि ढीलनि पिलिय ॥
छं० ॥ ७९१ ॥

दूहा ॥ तीर लग्यौ चंदेल उर । फूटि सनाह प्रवीन ॥
हय पाषर वेधे दुहौं । गगन मस्त वे कौन ॥
छं० ॥ ७९२ ॥

## तीर लगतेही ब्रह्माजीत का पृथ्वीराज पर सांग चलाना ।

कवित्त ॥ लग्यौ तीर चंदेल । धर्‌यौ प्रिथिराज सनम्मुष ॥
कहि वायक हंकारि । वीर सहाय सहाव दुष ॥
आव आव प्रिथिराज । चाव षग्गनि सौं षेलव ॥
करौ जुद्ध चिसुद्ध । जुद्ध सामंतनि ठेलव ॥
किरवान कुँवर धरि कर पकर । प्रिथियराज पर चल्लियव ॥
हंकंत वीर षमसाय यह । सहरि लहरि भर मिल्लियव ॥
छं० ॥ ७९३ ॥

## पृथ्वीराज और ब्रह्माजीत का युद्ध ब्रह्माजीत का मारा जाना ।

भुजंगी ॥ चलायौ चंदेलं मुषं चाहुवानं । पिथा वान अगं उमंगं उठानं ॥
लई सांगि गहियं हनी राजहीकं। भाई पार हीकं सुअंगं सुपीकं ॥
छं० ॥ ७९४ ॥

निदे कंगलं देह षूनी सलाकै । मनौ नट्ट वानट्ट षेले कलाकै ॥
धुमायौ बियं सांगि लगि चाहवानं । करी मूठराजं जर्‌यौ पूरवानं ॥
छं० ॥ ७९५ ॥

लग्यौ वान धायौ ब्रह्मादिति सूरौ। हन्यौ राज किरवान मथ्थं करूरौ॥
लष्‌यौ चंद वरदाय नैनं सकृतैं । लग्यौ हीक चंदेल की पार हृतैं ॥
छं० ॥ ७९६ ॥

कियौ मंत्र सज्जीवनी भट्ट राजं । तवै वीर चहुवान चल्यौ समाजं ॥
लियौ अरधचंद्रं चिती वान हथ्थं ।हन्यौ तीन चहुवान कै आय मथ्थं॥

छं० ॥ ७९७ ॥

पर्यौ सीस धरनी कुमार नंवीनौ। लियौ ईस धाय वर मेल कीनौ॥
भगी फौज पोली चहुवान जीतौ। इतौ मोरछा जग आल्हन चीतौ॥

छं० ॥ ७९८ ॥

## आल्हा का अत्यत कुपित होकर पृथ्वीराज पर आक्रमण करना और मंत्र अस्त्र प्रयोग करना पर कवि चंद का उन्हें काट देना ।

भयो चेत आल्हा इते अत्त ताई। लियौ षग्ग हथ्थ मिले लोह आई॥
हन्यौ अन्य वारे करे दोय अग। उमट्टे अहुट्टे नद्दो जोध जग॥

छं० ॥ ७९९ ॥

करी पोल आल्ह चल्यौ राजमुष्प। धरै स्वामि धर्म उर सूर सुष्प॥
चल्यौ सूर वानी प्रिथीराज रूप। हरीसिंघ कनकेस पाल्हन भूप॥

छं० ॥ ८०० ॥

बलीराम परिहार अचलेस भट्टी। निड्डराय भौंहा हमीर सुरट्टी॥
गम्भीर प्रसग सुजादौ जवान। तहा बग्गरी देव षेला सयान॥

छं० ॥ ८०१ ॥

तहा जन धावन्न डरौरे जवान। तहा हाहुलीराव मड्यौ उठान॥
तहा चालुके चेति सारग धायौ। इते सेलि सामंत आल्हन चलायौ॥

छं० ॥ ८०२ ॥

परे मूरछा जोग कयमास चंद। बलीराय पज्जौन वाह सु दंद॥
जद्दा निड्डर राय तोवर पहार। परयौ पील पीपा वर सिंघ भार॥

छं० ॥ ८०३ ॥

इते सूर सूते अचेत उठान। उतै सज्जम राय गोला कुटान॥
बिय आय सामत आल्हन रुक्क। पचारैं बिय न सवै उच्च कुक्क॥

छं० ॥ ८०४ ॥

लयै सावंत आल्ह वान वरसे। महावीर जोधान के प्रान ग्रसे॥
कियौ गोरिय ध्यान विघन पहारी। प्रयोग गिरे सरव सावत भारी॥

छं० ॥ ८०५ ॥

गुरूराज बरदाय आल्हन रायौ । लगाए सरं और हस्ती फिरायौ ॥
बली राज विद्या अनेकं उपाई । गुरू चंद आगै न जान्न पाई ॥
छं० ॥ ८०६ ॥
भई इक्क बानी सुआनंद आई । अहो आल्ह गुरु भट्ट जीते न जाई ॥
छं० ॥ ८०७ ॥
चौपाई ॥ आल्ह मंत्र करिवान मँजूते । लगि लगि उर सामंत सब सूते ॥
भए मूरछा सब बरदाई । गोरिष की विद्या फैलाई ॥
छं० ॥ ८०८ ॥
चंद राम गुर आयस पूते । रुके आल्ह सम्हर मंह तेते ॥
दाव अनेक करि हरि थक्के । अंतरीछ गोरिष है वक्के ॥
छं० ॥ ८०९ ॥

## गोरखनाथ का संमुख आकर आल्हा को अपने साथ लिवा ले जाना ।

बोले गोरिष सुन रे भाई । बाम्हन भाट न जीते जाई ॥
संमर छोडि जोग पथ लीजै । काया काजै अमर सुकीजै ॥
छं० ॥ ८१० ॥
फिरे आल्ह समर तजि सूर । गोरिष नैं मत दीनै पूर ॥
देह अमर करि बन को धाये । छाड्यो भोग जोग मन लाये ॥
छं० ॥ ८११ ॥
दूहा ॥ आल्ह फिरे तजि समर को । छाडि भोग को वास ॥
गोरिष संग चलिकै गये । धीर निरंजन आस ॥
छं० ॥ ८१२ ॥

## पृथ्वीराज के मूर्छित होने पर गिद्धिनी का उसकी आँख निकालने लगना और संजम राय का उसे अपना मांस देकर राजा को बचाना ।

कवित्त ॥ लोह लागि चहुवान । परे मूरछा है धरतिय ॥
उड. गीधनि बैठि कै । चुंच बाहैति विरत्तिय ॥

देष्यौ स जम राय । नृपति दृग दाढति पछिन ॥
अपनै तन कौ मास । काटि भषु दियौ ततछिन ॥
अपनै सु नयन देषयौ नृपति । अत समै धृम मल्लियव ॥
आये विवान वैकुठ के । देह सहत धरि चल्लियव ॥
छं० ॥ ८१३ ॥

## सजमराय का प्राणान्त ।

दूहा ॥ गीधनि कौ पलभषु दियौ । नृप कौ नैन बचाय ॥
देह हँसत वैकुठ कौ । पहुच्यौ स जम राय ॥
छं० ॥ ८१४ ॥

## चावंडराय का परिमाल को कालिंजर से पकड कर ले आना ॥

कवित्त ॥ चावँड राय चलाय । जाय कालीजर वैठिव ॥
दरवाजे करि व धनारि । पौरनि मध व धिव ॥
पौछ लागि दाहिमा । जाय चँदेल हकारिव ॥
आगे आये सूर । मारि कीने वट धारिव ॥
पकरियौ हथ्थ ढिल्ली धूवनि । हय पैं डारि सु चल्लियौ ॥
तीसरै दिवस मध्यान दिन । चाहुवान सो मिल्लयौ ॥
छं० ॥ ८१५ ॥

## चामंड का कालिंजर के किले को लूटकर वहा चौहान के नाम का निशान रोप देना ।

पद्धरी ॥ चावँड जीति परिमाल ल्याय । परिहार सथ्थ सवही पिपाय ॥
भोपत्ति पकरि पग पटकि भूमि । लीनौ सुनेज झडा सुझूमि ॥
छं० ॥ ८१६ ॥
लीनौ सुहथ्थ चदेल धाय । तीसरै दिवस रन मध्य आय ॥
दाहिमा लागि चहुवान पाय । दीनौ सु पकरि चदेल आय ॥
छं० ॥ ८१७ ॥
हाथी सुतीस गाजत मद्द । घोरे हजार इकतीस सद्द ॥
पाच सौ ऊट रोकत दाम । पच्चास लाप लाये सुताम ॥
छं० ॥ ८१८ ॥

मानिक्क हेम पन्ना प्रवाल। हीरा अनेक अम्मोल लाज ॥
सत कोटि द्रव्य कीनौं सुमार। दाहिमा राय सब जीति सार ॥
छं० ॥ ८१९ ॥

चहुवान काज कीनौ सलाम। समप्पियौ आय चंदेल ठाम ॥
गुरराज डंड चामुंड राय। उच्चाय नृपति पाटे बंधाय ॥
छं० ॥ ८२० ॥

## पृथ्वीराज का खेत झरवाकर घायल सामंतों को उठवाना।

चहुवान हुकम कीनौ सुफेरि। ढुंढौ सम्मर सामंत हेरि ॥
कयमास कन्ह पज्जौन जैत। नरसिंघ वीर जामिनि समेत ॥
छं० ॥ ८२१ ॥

तौंवर पहार पुंडीर चंद। धावर सुधीर वहु परे दंद ॥
षेत। षंगार हाड़ा हमीर। हाहुली राय धरि परिग वीर ॥
छं० ॥ ८२२ ॥

सब सुमट सूर रन पर अचेत। भयौ विषम जुद्ध रचि श्रोन षेत ॥
वरदाय चंद गुरु राम देव। पढि मंच सजीवन सरब भेव ॥
छं० ॥ ८२३ ॥

जग्गे सु सरब सामंत सूर। दल मलि असंषि झलहलत नूर ॥
करि कूंच नृपति दिल्ली दिसान। पज्जौन बोलि हज्जूर आनि ॥
छं० ॥ ८२४ ॥

तुम रहौ महोबे सुभट थान। धर सौंपि भार हय गय प्रमान ॥
छं० ॥ ८२५ ॥

## पृथ्वीराज का पज्जूनराय को महोबे का थानापति नियत करके दिल्ली को आना।

दूहा ॥ दियौ भार पज्जौन भुज। राषि महोवै थान ॥
डंड छंडि परिमाल कौ। कीयौ नृपति पयान ॥
छं० ॥ ८२६ ॥

चाहुवान दिल्ली नगर। कीनौ नृपति प्रवेस ॥

